महामुनि आदिकवि श्रीवाल्मीकिप्रणीत

# श्रीरामायण महाकाव्य

[ अष्टम भाग ]

## युद्ध-काण्ड [ उत्तरार्ध ]

[ हिन्दी भाषामें अनुवाद के साथ ]

संपादक

पं. श्रीपाद दामोदर सातवलेकर

अध्यक्ष- स्वाध्याय मण्डल, साहित्यवाचस्पति, गीतालंकार

प्रथम आवृत्ति

संवत् २०११, शके १८७६, सन १९५४

# युद्ध-काण्ड
## उत्तरार्ध

युद्ध-काण्डका उत्तरार्ध पाठकोंके सन्मुख रखा जाता है। संपूर्ण युद्ध-काण्डकी समालोचना पृथक् पुस्तकरूपसें प्रकाशित होगी। क्योंकि समालोचना सहित पुस्तकका आकार अति बृहत् हो जाएगा। अतः पृथक् पुस्तक रूपसें समालोचना प्रकाशित होगी।

निवेदक
श्री. दा. सातवलेकर

मुद्रक और प्रकाशक
वसंत श्रीपाद सातवलेकर, बी. ए.
स्वाध्याय-मंडल, भारत-मुद्रणालय, आनन्दाश्रम, किल्ला पारडी ( जि. सूरत )

श्री वाल्मीकि रामायणकी

# युद्धकांड (उत्तरार्द्ध) की

## विषय सूची



*

# युद्धकाण्डम् ।

षट्सप्ततितमः सर्गः ।

प्रवृत्ते संकुले तस्मिन्घोरे घोरजनक्षये ।
अङ्गदः कम्पनं वीरमाससाद रणोत्सुकः १
आहूय सोऽङ्गदं कोपात्ताडयामास वेगितः ।
गदया कम्पनः पूर्वं स चचाल भृशाहतः २
स संज्ञां प्राप्य तेजस्वी चिक्षेप शिखरं गिरेः ।
अर्दितश्च प्रहारेण कम्पनः पतितो भुवि ३
ततस्तु कम्पनं दृष्ट्वा शोणिताक्षो हतं रणे ।
रथेनाभ्यपतत्क्षिप्रं तत्राङ्गदमभीतवत् ४
सोऽङ्गदं निशितैर्बाणैस्तदा विव्याध वेगितः ।
शरीरदारणैस्तीक्ष्णैः कालाग्निसमविग्रहैः ५
क्षुरक्षुरप्रनाराचैर्वत्सदन्तैः शिलीमुखैः ।
कर्णिशल्यविपाठैश्च बहुभिर्निशितैः शरैः ६
अङ्गदः प्रतिविद्धाङ्गो वालिपुत्रः प्रतापवान् ।
धनुरुग्रं रथं बाणान्ममर्द तरसा बली ७

---

जब घोर युद्ध होने लगा तो अङ्गद कम्पनके आगे आये ॥ १ ॥ कम्पनने बड़ा लाघवतासे एक गदा अङ्गदको मारी ॥ २ ॥ तेजस्वी अङ्गदने गिरि-शृंग कम्पनको मारा जिसके लगनेसे वह गिर पड़ा ॥ ३ ॥ रणमें कम्पनको गिरा देख शोणिताक्ष अङ्गदके आगे आया ॥ ४ ॥ और जल्दीसे अङ्गदको चमकते हुये तीरोंसे मारा ॥ ५ ॥ छुराकी धारसे भी अधिक तीक्ष्ण वत्स-दन्त शिलीमुख तथा कर्णी शल्य शरोंसे मारा ॥ ६ ॥ अङ्गदने बाणोंसे विद्ध होनेपर भी अपने आयुधोंसे उसका रथ और धनुष सब तोड़ डाले ॥ ७ ॥

शोणिताक्षस्ततः क्षिप्रमासिचर्म समाददे।
उत्पपात तदा क्रुद्धो वेगवानविचारयन् ८
तं क्षिप्रतरमाप्लुत्य परामृश्याङ्गदो वली।
करेण तस्य तं खङ्गं समाच्छिद्य ननाद च ९
तस्यां सफलके खङ्गं निजघान ततोऽङ्गदः।
यज्ञोपवीतवच्चैनं चिच्छेद कपिकुञ्जरः १०
तं प्रगृह्य महाखङ्गं विनद्य च पुनः पुनः।
वालिपुत्रोऽभिदुद्राव रणशीर्षे परानरीन् ११
प्रजङ्घसहितो वीरो यूपाक्षस्तु ततो वली।
रथेनाभिययौ क्रुद्धो वालिपुत्रं महाबलम् १२
आयसीं तु गदां गृह्य स वीरः कनकाङ्गदः।
शोणिताक्षः समाश्वस्य तमेवानुपपात ह १३
प्रजङ्घस्तु महावीरो यूपाक्षसहितो वली।
गदयाभिययौ क्रुद्धो वालिपुत्रं महाबलम् १४
तयोर्मध्ये कपिश्रेष्ठः शोणिताक्षप्रजङ्घयोः।
विशाखयोर्मध्यगतः पूर्णचन्द्र इवाबभौ १५
अङ्गदं परिरक्षन्तौ मैन्दो द्विविद एव च।
तस्य तस्थतुरभ्याशे परस्परदिदृक्षया १६

तब वेगवान् शोणिताक्ष ढाल तलवार ले क्रोधकर उछला ॥ ८ ॥ उसको उछलते देख अङ्गदने उससे भी अधिक उछल उसके हाथसे तलवार छीन ली ॥ ९ ॥ फिर उसके ही खड्गसे जनेऊ काट कर उनके दो खण्ड कर दिये ॥ १० ॥ और वह खड्ग ले अङ्गद शत्रुओंके मारनेको दौडा ॥ ११ ॥ प्रजंघ यूपाक्ष समेत रथपर चढ अङ्गदकी ओर दौडा ॥ १२ ॥ शोणिताक्ष भी चेतन हो लोहेकी गदा ले अङ्गदकी ओर दौडा ॥ १३ ॥ प्रजंघ यूपाक्ष समेत क्रोधित हो अङ्गद पर दौडा ॥ १४ ॥ उन दोनों शोणिताक्ष और प्रजंघके बीचमें अङ्गद विशाखा नक्षत्रके बीचमें स्थित पूर्णमासीके चन्द्रके तुल्य शोभा देने लगा ॥ १५ ॥

मैन्द और द्विविद अङ्गदकी रक्षा करनेको पास आ खडे हुये ॥ १६ ॥

अभिपेतुर्महाकायाः प्रतियत्ता महाबलाः ।
राक्षसा वानरान्रोषादसिबाणगदाधराः १७
त्रयाणां वानरेन्द्राणां त्रिभी राक्षसपुङ्गवैः ।
संसक्तानां महद्युद्धमभवद्रोमहर्षणम् १८
ते तु वृक्षान्समादाय संप्रचिक्षिपुराहवे ।
खड्गेन प्रतिचिक्षेप तान्प्रजङ्घो महाबलः १९
रथान्सर्वान्द्रुमाञ्छैलान्प्रतिचिक्षिपुराहवे ।
शरौघैः प्रतिचिच्छेद तान्यूपाक्षो महाबलः २०
सृष्टान्द्विविदमैन्दाभ्यां द्रुमानुत्पाट्य वीर्यवान् ।
बभञ्ज गदया मध्ये शोणिताक्षः प्रतापवान् २१
उद्यम्य विपुलं खड्गं परमर्मविदारणम् ।
प्रजङ्घो वालिपुत्राय अभिदुद्राव वेगितः २२
तमभ्याशगतं दृष्ट्वा वानरेन्द्रो महाबलः ।
आजघानाश्वकर्णेन द्रुमेणातिबलस्तदा २३
बाहुं चास्य सनिस्त्रिंशमाजघान स मुष्टिना ।
वालिपुत्रस्य घातेन स पपात क्षितावसिः २४

तब पराक्रमी ये तीनों राक्षस क्रोधसे वानरों पर दौड़े ॥ १७ ॥ उन तीनों वानरेंद्रों व तीनों राक्षसोंके बीच भयंकर युद्ध होने लगा ॥ १८ ॥ वानरोंने राक्षसों पर पादपोंकी वर्षाकी पर महाबली प्रजंघने खड्गसे सबको काट गिराया ॥ १९ ॥ तब उन्होंने वृक्षों और शिलाओंको रथोंपर फेंका पर बली यूपाक्षने बाणोंसे काट डाला ॥ २० ॥ द्विविद मैंदके चलाये वृक्ष शिला शोणिताक्षने गदासे तोड डाले ॥ २१ ॥ तब प्रजंघ बडा भारी खड्ग ले अङ्गदकी ओर दौडा ॥ २२ ॥ उसको अपने पास आया देख अङ्गदने असनाका पेड उसके बडे बलसे मारा ॥ २३ ॥ और जिस हाथमें खड्ग था उसमें एक मूका मारा जिससे तलवार नीचे गिर पडी ॥ २४ ॥

तं दृष्ट्वा पतितं भूमौ खड्गं मुसलसंनिभम्।
मुष्टिं संवर्तयामास वज्रकल्पं महाबलः २५
स ललाटे महावीर्यमङ्गदं वानरर्षभम्।
आजघान महातेजाः स मुहूर्तं चचाल ह २६
स संज्ञां प्राप्य तेजस्वी वालिपुत्रः प्रतापवान्।
प्रजङ्घस्य शिरः कायात्पातयामास मुष्टिना २७
स यूपाक्षोऽश्रुपूर्णाक्षः पितृव्ये निहते रणे।
अवरुह्य रथात्क्षिप्रं क्षीणेषुः खड्गमाददे २८
तमापतन्तं संप्रेक्ष्य यूपाक्षं द्विविदस्त्वरन्।
आजघानोरसि क्रुद्धो जग्राह च बलाद्बली २९
गृहीतं भ्रातरं दृष्ट्वा शोणिताक्षो महाबलम्।
आजघान महातेजा वक्षसि द्विविदं ततः ३०
स ततोऽभिहतस्तेन चचाल च महाबलः।
उद्यतां च पुनस्तस्य जहार द्विविदो गदाम्॥
एतस्मिन्नन्तरे मैन्दो द्विविदाभ्याशमागमत् ३१
तौ शोणिताक्षयूपाक्षौ प्लवङ्गाभ्यां तरस्विनौ।
चक्रतुः समरे तीव्रमाकर्षोत्पाटनं भृशम् ३२

---

उस खड्गको गिरा देख राक्षसने वज्रसदृश घूंसा ॥ २५ ॥ अङ्गदके माथेमें मारा ॥ २६ ॥ सावधान प्रतापी अङ्गदने भी एक मूका मारा जिससे प्रजंघका शिर अलग जा पडा ॥ २७ ॥ चचाको मरा देख यूपाक्षने रथसे उतर खड्ग लिया ॥ २८ ॥ यूपाक्षको आता देख द्विविदने बडी शीघ्रतासे पकड लिया ॥ २९ ॥ शोणिताक्षने अपने भाईको पकडा हुआ देख द्विविदको छातीमें चोटकी ॥ ३० ॥ उस प्रहारसे द्विविद कांप उठा पर अपने ऊपर गदा प्रहार होवे देख उसकी गदा छीन ली इसी अन्तरमें मैन्द भी समीप आगया ॥ ३१ ॥

दोनों राक्षसोंसे दोनों वानरश्रेष्ठ कुश्ती लडने लगे ॥ ३२ ॥ द्विविदने

द्विविदः शोणिताक्षं तु विददार नखैर्मुखे ।
निष्पिष्य स वीर्येण क्षितावाविध्य वीर्यवान् ३३
यूपाक्षमभिसंक्रुद्धो मैन्दो वानरपुङ्गवः ।
पीडयामास बाहुभ्यां पपात स हतः क्षितौ ३४
हतप्रवीरा व्यथिता राक्षसेन्द्रचमूस्तथा ।
जगामाभिमुखी सा तु कुम्भकर्णात्मजो यतः ३५
आपतन्तीं च वेगेन कुम्भस्तां सान्त्वयच्चमूम् ।
अथोत्कृष्टं महावीर्यैर्लब्धलक्षैः प्लवङ्गमैः ३६
निपातितमहावीरां दृष्ट्वा रक्षश्चमूं तदा ।
कुम्भः प्रचक्रे तेजस्वी रणे कर्म सुदुष्करम् ३७
स धनुर्धन्विनां श्रेष्ठः प्रगृह्य सुसमाहितः ।
मुमोचाशीविषप्रख्याञ्छरान्देहविदारणान् ३८
तस्य तच्छुशुभे भूयः सशरं धनुरुत्तमम् ।
विद्युदैरावतार्चिष्मद्द्वितीयेन्द्रधनुर्यथा ३९
आकर्णकृष्टमुक्तेन जघान द्विविदं तदा ।
तेन हाटकपुङ्खेन पत्रिणा पत्रवाससा ४०
सहसाभिहतस्तेन विप्रमुक्तपदः स्फुरन् ।
निपपात त्रिकूटाभो विह्वलन्प्लवगोत्तमः ४१
मैन्दस्तु भ्रातरं तत्र भग्नं दृष्ट्वा महाहवे ।

शोणिताक्षका मुख नोच डाला और भूमिमें दबा पीस डाला ॥ ३३ ॥ मैन्दने यूपाक्षको पकड पृथ्वीमें दे मारा ॥ ३४ ॥ सेनानियोंके मारे जानेसे राक्षस सेना व्यथित हो कुम्भकर्णके पुत्रोंके पास भाग कर गई ॥ ३५ ॥ भाग कर आती सेनाको कुम्भने समझाया और ॥ ३६ ॥ तेजस्वी कुम्भने समरमें बडा दुष्कर कर्म किया ॥ ३७ ॥ धनुष ले सावधान हो विषधर सर्पोंकेसे बाण छोडे ॥ ३८ ॥ उसका बाणों सहित धनुष बिजुली और ऐरावत सहित दूसरे इन्द्र धनुषके तुल्य शोभा देने लगा ॥ ३९ ॥
सुवर्णकी फोंक लगे बाणसे कुम्भने द्विविदको मारा ॥ ४० ॥ उसके लगनेसे द्विविद विह्वल हो गिर पडा ॥ ४१ ॥ भाईको मग्न देख मैन्द बडी

अभिदुद्राव वेगेन प्रगृह्य विपुलां शिलाम् ४२
तां शिलां तु प्राचिक्षेप राक्षसाय महाबलः।
बिभेद तां शिलां कुम्भः प्रसन्नैः पञ्चभिः शरैः ४३
संधाय चान्यं सुमुखं शरमाशीविषोपमम्।
आजघान महातेजा वक्षसि द्विविदाग्रजम् ४४
स तु तेन प्रहारेण मैन्दो वानरयूथपः।
मर्मण्यभिहतस्तेन पपात भुवि मूर्च्छितः ४५
अङ्गदो मातुलौ दृष्ट्वा मथितौ तु महाबलौ।
अभिदुद्राव वेगेन कुम्भमुद्यतकार्मुकम् ४६
तमापतन्तं विव्याध कुम्भः पञ्चभिरायसैः।
त्रिभिश्चान्यैस्त्रिभिर्बाणैर्मातङ्गमिव तोमरैः ४७
सोऽङ्गदं बहुभिर्बाणैः कुम्भो विव्याध वीर्यवान् ४८
अकुण्ठधारैर्निशितैस्तीक्ष्णैः कनकभूषणैः।
अङ्गदः प्रतिविद्धाङ्गो वालिपुत्रो न कम्पते ४९
शिलापादपवर्षाणि तस्य मूर्ध्नि ववर्ष ह।
स प्रचिच्छेद तान्सर्वान्बिभेद च पुनः शिलाः ५०
कुम्भकर्णात्मजः श्रीमान्वालिपुत्रसमीरितान्।
आपतन्तं च संप्रेक्ष्य कुम्भो वानरयूथपम् ५१

---

शिला ले कुम्भके सामने दौड़ा ॥ ४२ ॥ और उस शिलाको कुम्भके ऊपर चलाई पर कुम्भने बाणोंसे वह शिला काट डाली ॥ ४३ ॥ अन्य पैना तीक्ष्ण बाण ले मैंदकी छातीमें मारा ॥ ४४ ॥ उस बाणके लगते ही वह पृथ्वी पर गिर पड़ा ॥ ४५ ॥ अङ्गद द्विविद और मैन्दको निहत देख धनुष धारे कुम्भ पर दौड़ा ॥ ४६ ॥ अङ्गदको आते देख कुम्भने बाणोंसे उसे ताड़ित किया ॥ ४७ ॥ फिर बहुतसे तीक्ष्ण बाणोंसे कुम्भने अङ्गदको पीड़ित किया ॥ ४८ ॥ पर अङ्गद उन बाणोंके लगनेसे कुछ भी व्यथित न हुआ ॥ ४९ ॥ और शिला वृक्षादिकी वर्षा कुम्भ पर करने लगा पर ॥५०॥ कुम्भने उन सबको काट डाला और उसको पुनः सामने आता देख ॥५१॥

भ्रुवौ विव्याध बाणाभ्यामुल्काभ्यामिव कुञ्जरम्।
तस्य सुस्राव रुधिरं पिहिते चास्य लोचने ५२
अङ्गदः पाणिना नेत्रे पिधाय रुधिरोक्षिते।
सालमासन्नमेकेन परिजग्राह पाणिना ५३
संपीड्योरसि सस्कन्धं करेणाभिनिवेश्य च।
किंचिद्भ्यवनम्यैनमुन्ममाथ महारणे ५४
तमिन्द्रकेतुप्रतिमं वृक्षं मन्दरसंनिभम्।
समुत्सृजत वेगेन मिषतां सर्वरक्षसाम् ५५
स चिच्छेद शितैर्बाणैः सप्तभिः कायभेदनैः।
अङ्गदो विव्यथेऽभीक्ष्णं स पपात मुमोह च ५६
अङ्गदं पतितं दृष्ट्वा सीदन्तमिव सागरम्।
दुरासदं हरिश्रेष्ठा राघवाय न्यवेदयन् ५७
रामस्तु व्यथितं श्रुत्वा वालिपुत्रं महाहवे।
व्यादिदेश हरिश्रेष्ठाञ्जाम्बवत्प्रमुखांस्ततः ५८
ते तु वानरशार्दूलाः श्रुत्वा रामस्य शासनम्।
अभिपेतुः सुसंक्रुद्धाः कुम्भमुद्यतकार्मुकम् ५९
ततो द्रुमशिलाहस्ताः कोपसंरक्तलोचनाः।
रिरक्षिषन्तोऽभ्यपतन्नङ्गदं वानरर्षभाः ६०

---

अङ्गदकी भौंहोंको दो बाणोंसे बेध डाला ॥ ५२ ॥

रक्तसे ढके हुवे नेत्रोंको अङ्गदने एक हाथसे मूंद दूसरेसे निकटस्थित साल वृक्ष उखाडा ॥ ५३ ॥ और छातीमें दवा हाथसे झुका उसके पत्ते और छोटी छोटी डालें तोड डालीं ॥ ५४ ॥ फिर वह वृक्ष सब राक्षसोंके देखते बडे वेगसे चलाया ॥ ५५ ॥ पर कुम्भने सात बाणोंसे काट डाला अगद घाव लगनेसे व्यथित हो गिर पडा और मूर्च्छित होगया ॥ ५६ ॥ अंगदको अति व्याकुल देख सब वानरोंने रामसे जाकर निवेदन किया ॥५७॥ यह सुन रामने जाम्बवान आदि वानरोंको वहां जानेकी आज्ञा दी ॥५८॥ रामकी आज्ञा सुन सब वानर धनुष उठा कुम्भके ऊपर जा टूटे ॥ ५९ ॥ और अंगदकी रक्षा करनेको सब वानर वहां पहुंचे ॥ ६० ॥

जाम्ववांश्च सुषेणश्च वेगदर्शी च वानरः।
कुम्भकर्णात्मजं वीरं क्रुद्धाः समभिदुद्रुवुः ६१
समीक्ष्यापततस्तांस्तु वानरेन्द्रान्महाबलान्।
आववार शरौघेण नगेनेव जलाशयम् ६२
तस्य बाणपथं प्राप्य न शेकुरपि वीक्षितुम्।
वानरेन्द्रा महात्मानो वेलामिव महोदधिः ६३
तांस्तु दृष्ट्वा हरिगणाञ्शरवृष्टिभिरर्दितान्।
अङ्गदं पृष्ठतः कृत्वा भ्रातृजं प्लवगेश्वरः ६४
अभिदुद्राव सुग्रीवः कुम्भकर्णात्मजं रणे।
शैलसानुचरं नागं वेगवानिव केसरी ६५
उत्पाट्य च महावृक्षानश्वकर्णादिकान्बहून्।
अन्यांश्च विविधान्वृक्षांश्चिक्षेप स महाकपिः ६६
तां छादयन्तीमाकाशं वृक्षवृष्टिं दुरासदाम्।
कुम्भकर्णात्मजः श्रीमांश्चिच्छेद स्वशरैः शितैः ६७
अर्दितास्ते द्रुमा रेजुर्यथा घोराः शतघ्नयः।
द्रुमवर्षं तु तच्छिन्नं दृष्ट्वा कुम्भेन वीर्यवान् ६८
वानराधिपतिः श्रीमान्महासत्त्वो न विव्यथे।
स विध्यमानः सहसा सहमानस्तु ताञ्छरान् ६९

---

जाम्बवान् सुषेण और वेगदर्शी कुम्भके आगे दौड़े ॥ ६१ ॥ इन वानर मुख्योंको आते देख बाण चलाकर उसने रोका ॥ ६२ ॥ उसके बाणोंसे ये तीनों वानर पुंगव आगे न बढ़ सके ॥ ६३ ॥ जब ये भी बाण वृष्टिसे वहां रुक गए तब अंगदको पीछे कर सुग्रीव रणमें खड़ा हुआ कुम्भकर्णके पुत्रके आगे बड़े वेगसे दौड़ा ॥ ६४–६५ ॥ और वहां पहुंच बड़े बड़े पेड़ उखाड़ उसकी ओर चलाए ॥ ६६ ॥ पर उन वृक्षोंकी वर्षाको कुम्भने बाणोंसे काट डाला ॥ ६७ ॥

कुम्भसे निज वृक्ष वर्षाको कटा देख महाबली ॥ ६८ ॥ वानरेन्द्र सुग्रीव कुछ भी उदासीन न हुआ पर कुम्भने बहुत बाण सुग्रीवको मारे

कुम्भस्य धनुराक्षिप्य बभञ्जेन्द्रधनुःप्रभम् ।
अवप्लुत्य धनुः शीघ्रं कृत्वा कर्म सुदुष्करम् ७०
अब्रवीत्कुपितः कुम्भं भग्नशृङ्गमिव द्विपम् ।
निकुम्भाग्रज वीर्यं ते बाणवेगं तदद्भुतम् ७१
संनतिश्च प्रभावश्च तव वा रावणस्य वा ।
प्रह्लादबलिवृत्रघ्नकुबेरवरुणोपम ७२
एकस्त्वमनुजातोऽसि पितरं बलवत्तरम् ।
त्वामेवैकं महाबाहुं शूलहस्तमरिन्दमम् ७३
त्रिदशा नातिवर्तन्ते जितेन्द्रियमिवाधयः ।
विक्रमस्व महाबुद्धे कर्माणि मम पश्य च ७४
वरदानात्पितृव्यस्ते सहते देवदानवान् ।
कुम्भकर्णस्तु वीर्येण सहते च सुरासुरान् ७५
धनुषीन्द्रजितस्तुल्यः प्रतापे रावणस्य च ।
त्वमद्य रक्षसां लोके श्रेष्ठोऽसि बलवीर्यतः ७६
महाविमर्दं समरे मया सह तवाद्भुतम् ।
अद्य भूतानि पश्यन्तु शक्रशम्बरयोरिव ७७

---

सुग्रीवने ॥ ६९ ॥ कुम्भका धनुष छीन तोड डाला ऐसा कर ॥ ७० ॥ कुम्भसे सुग्रीव बोला हे कुम्भ ! तुम्हारा वीर्य अद्भुत है ॥ ७१ ॥ जैसा तुम्हारा और रावणका प्रभाव है वैसा और राक्षसोंमें मैने नहीं देखा ॥७२॥ तुम्हीं एक अपने पिताके समान बलवान दिखाई देते हो तुम अकेले ही शूल ले खडे होते होगे ॥ ७३ ॥ तो देवता डरसे आगे न आते होंगे हे महाबुद्धे अब युद्धमें मेरे कर्म देखो ॥ ७४ ॥ रावण वरदानके कारण और कुम्भकर्ण अपने वीर्य ही से देवता व दैत्योंका बल सहन करता था ॥ ७५ ॥

तुम धनुर्विद्यामें मेघनाद और प्रभावमें रावणके समान हो इससे तुम सब राक्षसोंसे श्रेष्ठ हो ॥ ७६ ॥ आज समरमें तुम्हारा युद्ध सब प्राणी

कृतमप्रतिमं कर्म दर्शितं चास्त्रकौशलम्।
पातिता हरिवीराश्च त्वयैते भीमविक्रमाः ७८
उपालम्भभयाच्चैव नासि वीर मया हतः।
कृतकर्मपरिश्रान्तो विश्रान्तः पश्य मे बलम् ७९
तेन सुग्रीववाक्येन सावमानेन मानितः।
अग्नेराज्यहुतस्येव तेजस्तस्याभ्यवर्धत ८०
ततः कुम्भस्तु सुग्रीवं बाहुभ्यां जगृहे तदा।
गजाविवार्दितमदौ निःश्वसन्तौ मुहुर्मुहुः ८१
अन्योन्यगात्रग्रथितौ कर्षन्ताावितरेतरम्।
सधूमां मुखतो ज्वालां विसृजन्तौ परिश्रमात् ८२
तयोः पादाभिघाताच्च निमग्ना चाभवन्मही।
व्याघूर्णिततरङ्गश्च चुक्षुभे वरुणालयः ८३
ततः कुम्भं समुत्क्षिप्य सुग्रीवो लवणाम्भसि।
पातयामास वेगेन दर्शयन्नुदधेः स्थलम् ८४
ततः कुम्भनिपातेन जलराशिः समुत्थितः।
विन्ध्यमन्दरसंकाशो विससर्प समन्ततः ८५
ततः कुम्भः समुत्पत्य सुग्रीवमभिपात्य च।
आजघानोरसि क्रुद्धो वज्रकल्पेन मुष्टिना ८६

देखें ॥ ७७ ॥ तुमने जो इन भीम विक्रमी अंगद जाम्बवान् सुषेण आदिको मूर्छित कर दिया तो बड़ा दुष्कर कर्म किया युद्ध करनेसे शायद थक गये हो इसीसे मैंने तुमको नहीं मारा पर अब मेरा बल देखो ॥ ७८-७९ ॥ इस निन्दासे कुम्भका तेज बढ़ा ॥ ८० ॥ और कूद कर कुम्भने सुग्रीवको झट पकड़ लिया और दोनों ॥ ८१ ॥ लिपट कर एक दूसरेको खींचने लगे परिश्रमसे अग्नि दोनोंके मुंहसे निकलने लगा ॥ ८२ ॥ उन दोनोंके पदोंकी धमकसे भूमि कुछ नीचेको चली गई सुग्रीवने बड़े बलसे कुम्भको समुद्रमें ऐसा फेंका कि वह जलतल तक पहुंच गया ॥ ८३-८४ ॥

कुम्भके गिरनेसे सागर उफल उठा और जल चारों ओर फैल

तस्य चर्म च पुस्फोट संजज्ञे चापि शोणितम् ।
तस्य मुष्टिर्महावेगः प्रतिजघ्नेऽस्थिमण्डले ८७
तस्य वेगेन तत्रासीत्तेजः प्रज्वलितं महत् ।
वज्रनिष्पेषसंजाता ज्वाला मेरोर्यथा गिरेः ८८
स तत्राभिहतस्तेन सुग्रीवो वानरर्षभः ।
मुष्टिं संवर्तयामास वज्रकल्पं महाबलः ८९
अर्चिः सहस्रविकचरविमण्डलवर्चसम् ।
स मुष्टिं पातयामास कुम्भस्योरसि वीर्यवान् ९०
स तु तेन प्रहारेण विह्वलो भृशपीडितः ।
निपपात तदा कुम्भो गतार्चिरिव पावकः ९१
मुष्टिनाभिहतस्तेन निपपाताशु राक्षसः ।
लोहिताङ्ग इवाकाशाद्दीप्तरश्मिर्यदृच्छया ९२
कुम्भस्य पततो रूपं भग्नस्योरसि मुष्टिना ।
बभौ रुद्राभिपन्नस्य यथा रूपं गवां पतेः ९३
तस्मिन्हते भीमपराक्रमेण प्लवङ्गमानामृषभेण युद्धे ।
मही सशैला सवना चचाल भयं च रक्षांस्यधिकं विवेश ९४
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे षट्सप्ततितमः सर्गः ॥ ७६ ॥ [२५२२]

---

गया ॥ ८५ ॥ वहीं देरके पीछे कुम्भ समुद्रसे उछला और बाहर आ सुग्रीवकी छातीमें एक मूका मारा ॥ ८६-८७ ॥ उसके वेगसे अस्थियोंसे ज्वाला निकली ॥ ८८ ॥ उसके बाद सुग्रीवने भी वज्रसमान निज मूका आजमाया ॥ ८९ ॥ और वह मूका बलसे कुम्भकी छातीमें मारा ॥ ९० ॥ उसके लगनेसे कुम्भ विह्वल हो दीप्तिरहित अग्निके समान पीड़ित और मूर्च्छित हो पृथ्वी पर गिर पड़ा ॥ ९१ ॥ उस मुष्टिके लगनेसे वह कुंभ राक्षस उज्वल किरणोंसे युक्त मङ्गलनक्षत्र जिस प्रकार नीचे गिरता है उसी प्रकार कुम्भ पृथ्वी पर गिर पड़ा ॥ ९२ ॥ और मुष्टिके लगनेसे कुंभका वक्षस्थल रुद्रसे जर्जर किया सूर्यके सदृश दीखने लगा ॥ ९३ ॥ और इस प्रकार भयंकर पराक्रम करनेवाले उस वानरश्रेष्ठ सुग्रीवसे संग्राममें पर्वत, वन तथा पृथ्वी कम्पित हो राक्षस अत्यन्त भयभीत हो गया ॥ ९४ ॥

॥ यहाँ ७६ वाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ सप्तसप्ततितमः सर्गः ॥

निकुम्भो भ्रातरं दृष्ट्वा सुग्रीवेण निपातितम्।
प्रदहन्निव कोपेन वानरेन्द्रमुदैक्षत १
ततः स्रग्दामसंनद्धं दत्तपञ्चाङ्गुलं शुभम्।
आददे परिघं धीरो महेन्द्रशिखरोपमम् २
हेमपट्टपरिक्षिप्तं वज्रविद्रुमभूषितम्।
यमदण्डोपमं भीमं रक्षसां भयनाशनम् ३
तमाविध्य महातेजाः शक्रध्वजसमौजसम्।
विननाद विवृत्तास्यो निकुम्भो भीमविक्रमः ४
उरोगतेन निष्केण भुजस्थैरङ्गदैरपि।
कुण्डलाभ्यां च चित्राभ्यां मालया च स चित्रया ५
निकुम्भो भूषणैर्भाति तेन स परिघेण च।
यथेन्द्रधनुषा मेघः सविद्युत्स्तनयित्नुमान् ६
परिघाग्रेण पुस्फोट वातग्रन्थिर्महात्मनः।
प्रजज्वाल सघोषश्च विधूम इव पावकः ७
नगर्या विटपावत्या गन्धर्वभवनोत्तमैः।
सतारागणनक्षत्रं सचन्द्रसमहाग्रहम्॥
निकुम्भपरिघाघूर्णं भ्रमतीव नभस्थलम् ८

---

निकुम्भ अपने भाई कुम्भको सुग्रीवके द्वारा मरा देख अति क्रोधकर सुग्रीवकी ओर घूरने लगा॥ १॥ और उसने एक सुन्दर गिरितुल्य परिघ उठाया॥ २॥ वह सुवर्णके बन्दोंसे बंधा हीरा मूंगा जड़ा यमराजके दण्डके तुल्य था॥ ३॥ तेजस्वी उस परिघको महापराक्रमी निकुम्भने उठाकर घुमाया॥ ४॥ उस समय निकुम्भ हृदयमें निष्कनाम भूषण धार सुन्दर कुण्डल पहने॥ ५॥ परिघ लिये ऐसा दिखाई देने लगा जैसे इन्द्रधनुष बिजुली और ऐरावतसहित व मेघशब्द सहित वह निर्धूम अग्निके समान चमकता था॥ ६–७॥

अलकापुरी अमरावती तथा तारा नक्षत्र सहित वह गगन निकुम्भके परिघसे

दुरासदश्च संजज्ञे परिघाभरणप्रभः।
क्रोधेन्धनो निकुम्भाग्निर्युगान्ताग्निरिवोत्थितः ९
राक्षसा वानराश्चापि न शेकुः स्पन्दितुं भयात्।
हनुमांस्तु विवृत्योरस्तस्थौ प्रमुखतो बली १०
परिघोपमबाहुस्तु परिघं भास्करप्रभम्।
बली बलवतस्तस्य पातयामास वक्षसि ११
स्थिरे तस्योरसि व्यूढे परिघः शतधा कृतः।
विकीर्यमाणः सहसा उल्काशतमिवाम्बरे १२
स तु तेन प्रहारेण न चचाल महाकपिः।
परिघेण समाधूतो यथा भूमिचलेऽचलः १३
स तथाभिहतस्तेन हनुमान्प्लवगोत्तमः।
मुष्टिं संवर्तयामास बलेनातिमहाबलः १४
तमुद्यम्य महातेजा निकुम्भोरसि वीर्यवान्।
अभिचिक्षेप वेगेन वेगवान्वायुविक्रमः १५
तत्र पुस्फोट वर्मास्य प्रसुस्राव च शोणितम्।
मुष्टिना तेन संजज्ञे मेघे विद्युदिवोत्थिता १६
स तु तेन प्रहारेण निकुम्भो विचचाल च।
स्वस्थश्चापि निजग्राह हनूमन्तं महाबलम् १७

घूम उठा ॥ ८ ॥ परिघके भूषणोंसे प्रकाशित होनेसे निकुम्भ युगान्ताग्निके तुल्य प्रज्वलित हुआ ॥ ९ ॥ जिसके सम्मुख कोई खड़ा न हो सकता था पर छाती फैलाकर बली हनुमान उसके सामने ठहरा रहा निकुम्भने हनुमान्की छातीमें परिघ मारा ॥ १०–११ ॥ पर वज्रवत् पुष्ट हनुमानकी छातीमें लगनेसे उसके सौ टुकड़े हो गये ॥ १२ ॥ उस प्रहारसे हनुमान् कुछ चञ्चल न हुआ ॥ १३ ॥ उस परिघके लगनेपर महाबली हनुमानने बड़े बलसे मुष्टिका बांध ॥ १४ ॥ ऊपर उठा निकुम्भकी छातीमें बड़े जोरसे मारा ॥ १५ ॥ उस मुष्टिप्रहारसे उसका कवच टूट गया और उसके अंगोंसे चिनगारियां निकलने लगीं ॥ १६ ॥

उस प्रहारसे निकुम्भने स्वस्थ हो महाबली हनुमानको दौड़कर पकड़

चुक्रुशुश्च तदा सङ्ख्ये भीमं लङ्कानिवासिनः ।
निकुम्भेनोद्यतं दृष्ट्वा हनूमन्तं महाबलम् १८
स तथा ह्रियमाणोऽपि हनूमांस्तेन रक्षसा ।
आजघानानिलसुतो वज्रकल्पेन मुष्टिना १९
आत्मानं मोक्षयित्वाथ क्षितावभ्यवपद्यत ।
हनूमानुन्ममाथाशु निकुम्भं मारुतात्मजः २०
निक्षिप्य परमायत्तो निकुम्भं निष्पिपेष च ।
उत्पत्य चास्य वेगेन पपातोरसि वेगवान् २१
परिगृह्य च बाहुभ्यां परिवृत्य शिरोधराम् ।
उत्पाटयामास शिरो भैरवं नदतो महत् २२
अथ निनदति सादिते निकुम्भे पवनसुतेन रणे बभूव युद्धम् ।
दशरथसुतराक्षसेन्द्रसून्वोर्भृशतरमागतरोषयोः सुभीमम् २३
व्यपेते तु जीवे निकुम्भस्य हृष्टा विनेदुः प्लवङ्गा दिशः सस्वनुश्च ।
चचालेव चोर्वी पपातेव सा द्यौर्बलं राक्षसानां भयं चाविवेश २४

इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे सप्तसप्ततितमः सर्गः ॥७७॥ [३५४६]

---

लिया ॥ १७ ॥ हनुमानको पकड़ा हुआ देख बड़ा शब्द करने लगे ॥ १८ ॥ एवं हनुमानने एक मूका फिर जोरसे निकुम्भके मारा ॥ १९ ॥ और अपनेको छुड़ा पृथ्वी पर खड़ा हो शीघ्र ही उसे उन्मथन करने लगा ॥ २० ॥ फिर उनको पटक कर बड़े बलसे धर दबाया ॥ २१ ॥ और दोनों हाथोंसे उसका शिर और ओंठ पकड़ उखाड़ लिया ॥ २२ ॥ गर्जना करनेवाले हनुमानसे निकुम्भका वध होनेपर राम और मकराक्षमें भयंकर युद्ध होने लगा ॥२३॥ निकुम्भके मर जानेपर वानर गण आनन्दित हो गर्जना करने लगे; दिशा नादसे भर गया; पृथ्वी डगमगाने लगी; नक्षत्रमण्डल नीचे गिरनेको तत्पर हो गये; और राक्षसोंको भय उत्पन्न हुआ ॥ २४ ॥

॥ यहाँ ७७ वाँ सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ अष्टसप्ततितमः सर्गः ॥

निकुम्भं निहतं दृष्ट्वा कुम्भं च विनिपातितम् ।
रावणः परमामर्षी प्रजज्वालानलो यथा १
नैर्ऋतः क्रोधशोकाभ्यां द्वाभ्यां तु परिमूर्च्छितः ।
खरपुत्रं विशालाक्षं मकराक्षमचोदयत् २
गच्छ पुत्र मयाज्ञप्तो बलेनाभिसमन्वितः ।
राघवं लक्ष्मणं चैव जहि तौ सवनौकसौ ३
रावणस्य वचः श्रुत्वा शूरमानी खरात्मजः ।
बाढमित्यब्रवीद्धृष्टो मकराक्षो निशाचरम् ४
सोऽभिवाद्य दशग्रीवं कृत्वा चापि प्रदक्षिणम् ।
निर्जगाम गृहाच्छुभ्राद्रावणस्याज्ञया बली ५
समीपस्थं बलाध्यक्षं खरपुत्रोऽब्रवीद्वचः ।
रथमानीयतां तूर्णं सैन्यं त्वानीयतां त्वरात् ६
तस्य तद्वचनं श्रुत्वा बलाध्यक्षो निशाचरः ।
स्यन्दनं च बलं चैव समीपं प्रत्यपादयत् ७
प्रदक्षिणं रथं कृत्वा समारुह्य निशाचरः ।
सूतं संचोदयामास शीघ्रं वै रथमावह ८
अथ तान्राक्षसान्सर्वान्मकराक्षो ब्रवीदिदम् ।
यूयं सर्वे प्रयुध्यध्वं पुरस्तान्मम राक्षसाः ९

निकुम्भ व कुम्भको मरा सुन रावण अग्निके तुल्य भभक उठा ॥ १ ॥ और क्रोधसे मूर्च्छित हो खर पुत्र मकराक्षको आज्ञा दी ॥ २ ॥ कि हे पुत्र! सेना संग ले तुम वानरों समेत राम लक्ष्मणको मार डालो ॥ ३ ॥ यह सुन शूरगामी मकराक्षने उसे अंगीकार किया ॥ ४ ॥ और रावणकी प्रदक्षिणा कर मकराक्ष उत्तम गृहसे युद्धके लिये बाहर निकला ॥ ५ ॥ और सेनाध्यक्षसे बोला कि मेरे साथ चलनेको सेना शीघ्र लाओ ॥ ६ ॥ उसके वचन सुन उसने रथ और सेना शीघ्र प्रस्तुत कर दी ॥ ७ ॥

रथपर चढ सारथीसे बोला कि रथ जल्दीसे हांको ॥ ८ ॥ साथ आये राक्षसोंसे बोला कि पहले तुम सब युद्ध करो ॥ ९ ॥ रावणने मुझे पहले

अहं राक्षसराजेन रावणेन महात्मना।
आज्ञप्तः समरे हन्तुं तावुभौ रामलक्ष्मणौ १०
अद्य रामं वधिष्यामि लक्ष्मणं च निशाचराः।
शाखामृगं च सुग्रीवं वानरांश्च शरोत्तमैः ११
अद्य शूलनिपातैश्च वानराणां महाचमूम्।
प्रदहिष्यामि संप्राप्तां शुष्केन्धनमिवानलः १२
मकराक्षस्य तच्छ्रुत्वा वचनं ते निशाचराः।
सर्वे नानायुधोपेता बलवन्तः समाहिताः १३
ते कामरूपिणः क्रूरा दंष्ट्रिणः पिङ्गलेक्षणाः।
मातङ्गा इव नर्दन्तो ध्वस्तकेशा भयावहाः १४
परिवार्य महाकाया महाकायं खरात्मजम्।
अभिजग्मुस्ततो हृष्टाश्चालयन्तो नभस्तलम् १५
शङ्खभेरीसहस्राणामाहतानां समन्ततः।
क्ष्वेलितास्फोटितानां च तत्र शब्दो महानभूत् १६
प्रभ्रष्टोऽथ करात्तस्य प्रतोदः सारथेस्तदा।
पपात सहसा दैवाद्ध्वजस्तस्य तु रक्षसः १७
तस्य ते रथसंयुक्ता हया विक्रमवर्जिताः।
चरणैराकुलैर्गत्वा दीनाः साश्रुमुखा ययुः १८

---

राम लक्ष्मणको मारनेकी आज्ञा दी है ॥ १० ॥ सो आज मैं राम लक्ष्मणको मार डालूंगा ॥ ११ ॥ आज वानरोंकी बडी सेनाको सूखे ईंन्धनकी तरह भसमसात् कर दूंगा ॥ १२ ॥ मकराक्षके वचन सुन बलवान् नाना शस्त्र लिये निशाचर सावधान हो गये ॥ १३ कामरूपी शूर बडे बडे दांतवाले सब राक्षस गर्जने लगे ॥ १४ ॥ बडे बडे शरीरवाले राक्षस मकराक्षको घेर कर आकाशको चञ्चल करते हुएसे आगे बढे ॥ १५ ॥ उस समय हजारों शंख भेरी तथा वीरोंके नादका बडा भारी शब्द हुआ ॥ १६ ॥

दैवयोगसे इस राक्षसके सारथिके हाथसे घोडा व रथका ध्वज भूमि पर गिर पडा ॥ १७ ॥ उसके घोडे धीरे धीरे चरण रख तथा नेत्रोंसे आंसू

प्रवाति पवनस्तस्मिन्सपांसुः खरदारुणः ।
निर्याणे तस्य रौद्रस्य मकराक्षस्य दुर्मतेः　　१९
तानि दृष्ट्वा निमित्तानि राक्षसा वीर्यवत्तमाः ।
अचिन्त्य निर्गताः सर्वे यत्र तौ रामलक्ष्मणौ　　२०
घनगजमहिषाङ्गतुल्यवर्णाः समरमुखेष्वसकृद्गदासिभिन्नाः ।
अहमहमिति युद्धकौशलास्ते रजनिचराः परिबभ्रमुर्नदन्तस्ते　　२१
इत्यार्षे श्रीमद्रा॰ वाल्मी॰ आदि॰ युद्धकाण्डेऽष्टसप्ततितमः सर्गः ॥ ७८ ॥ [३५६०]

॥ नवसप्ततितमः सर्गः ॥

निर्गतं मकराक्षं ते दृष्ट्वा वानरपुङ्गवाः ।
आप्लुत्य सहसा सर्वे योद्धुकामा व्यवस्थिताः　　१
ततः प्रवृत्तं सुमहत्तद्युद्धं लोमहर्षणम् ।
निशाचरैः प्लवङ्गानां देवानां दानवैरिव　　२
वृक्षशूलनिपातैश्च गदापरिघपातनैः ।
अन्योन्यं मर्दयन्ति स्म तदा कपिनिशाचराः　　३
शक्तिखड्गगदाकुन्तैस्तोमरैश्च निशाचराः ।
पट्टिशैर्भिन्दिपालैश्च बाणपातैः समन्ततः　　४

---

चढ़ाते चले जाते थे ॥ १८ ॥ उसके सामने धूलि सहित तीक्ष्ण पवन चलने लगा ॥ १९ ॥ इस प्रकारके अशकुन देखकर भी राक्षस उनपर ध्यान न दे राम लक्ष्मणके पास चले गये ॥ २० ॥ मेघ, गज और महिषके समान जिनका शरीर है और समराङ्गणमें अनेकबार गदा और खड्गसे जो घायल हुये हैं ऐसे युद्ध निपुण राक्षस मैं पहले मैं पहले ये कहकर युद्ध-भूमीमें संचार करने लगे ॥ २१ ॥

यहां ७८ वां सर्ग समाप्त हुआ ॥

मकराक्षको देख सब वानर युद्ध करनेको तैयार हुये ॥ १ ॥ राक्षसों वानरोंका संग्राम होने लगा ॥ २ ॥ वानर राक्षस परस्पर युद्ध कर एक दूसरेको मारने लगे ॥ ३ ॥ शक्ति, खड्ग, गदा, भाला, सांग, भिंदिपाल, और बाणोंसे राक्षस वानरोंको मारने लगे ॥ ४ ॥ और पाश, मुद्गर, दण्ड

पाशमुद्गरदण्डैश्च निर्घातैश्चापरैस्तथा।
कदनं कपिसिंहानां चक्रुस्ते रजनीचराः ५
बाणौघैरर्दिताश्चापि खरपुत्रेण वानराः।
संभ्रान्तमनसः सर्वे दुद्रुवुर्भयपीडिताः ६
तान्दृष्ट्वा राक्षसाः सर्वे द्रवमाणान्वनौकसः।
नेदुस्ते सिंहवद्दृप्ता राक्षसा जितकाशिनः ७
विद्रवत्सु तदा तेषु वानरेषु समन्ततः।
रामस्तान्वारयामास शरवर्षेण राक्षसान् ८
वारितान्राक्षसान्दृष्ट्वा मकराक्षो निशाचरः।
कोपानलसमाविष्टो वचनं चेदमब्रवीत् ९
तिष्ठ राम मया सार्धं द्वन्द्वयुद्धं भविष्यति।
त्याजयिष्यामि ते प्राणान्धनुर्मुक्तैः शितैः शरैः १०
यत्तदा दण्डकारण्ये पितरं हतवान्मम।
तदग्रतः स्वकर्मस्थं स्मृत्वा रोषोऽभिवर्धते ११
दह्यन्ते भृशमङ्गानि दुरात्मन्मम राघव।
यन्मयासि न दृष्टस्त्वं तस्मिन्काले महावने १२
दिष्ट्यासि दर्शनं राम मम त्वं प्राप्तवानिह।

---

णादिसे सहस्रों वानरोंको मार डाला ॥ ५ ॥ मकराक्षने वानरोंको ऐसा व्यथित किया कि वे भाग पडे ॥ ६ ॥ उन वानरोंको भागते देख राक्षस अपनी जीत होनेसे नाद करने लगे ॥ ७ ॥ वानरोंको भगानेवाले राक्षसोंको रामने बाण वर्षासे रोक दिया ॥ ८ ॥ राक्षसोंको रुका देख मकराक्ष कोप कर रामसे कहने लगा ॥ ९ ॥

हे राम खडे रहो मेरा तुम्हारा द्वन्द्व युद्ध हो ॥ १० ॥ दण्डकारण्यमें जो तुमने मेरे पिताको मारा है उसके स्मरणसे ही क्रोध होता है ॥ ११ ॥ हे दुष्ट राम पिताकी मृत्युके पश्चात् जिससे फिर तुम वनमें मुझे दिखलाई न दिये इससे मेरे अङ्ग जले जाते हैं ॥ १२ ॥ हे राम जो तुम यहां मेरे

काङ्क्षितोऽसि क्षुधार्तस्य सिंहस्येवेतरो मृगः १३
अद्य मद्बाणवेगेन प्रेतराड्विषयं गतः।
ये त्वया निहताः शूराः सह तैश्च वसिष्यसि १४
बहुनात्र किमुक्तेन शृणु राम वचो मम।
पश्यन्तु सकला लोकास्त्वां मां चैव रणाजिरे १५
अस्त्रैर्वा गदया वापि बाहुभ्यां वा रणाजिरे।
अभ्यस्तं येन वा राम वर्ततां तेन वा मृधम् १६
मकराक्षवचः श्रुत्वा रामो दशरथात्मजः।
अब्रवीत्प्रहसन्वाक्यमुत्तरोत्तरवादिनम् १७
कत्थसे किं वृथा रक्षो बहून्यसदृशानि ते।
न रणे शक्यते जेतुं विना युद्धेन वाग्बलात् १८
चतुर्दश सहस्राणि रक्षसां त्वत्पिता च यः।
त्रिशिरा दूषणश्चापि दण्डके निहतो मया १९
स्वाशितास्तापि मांसेन गृध्रगोमायुवायसाः।
भविष्यन्त्यद्य वै पाप तीक्ष्णतुण्डनखाङ्कुशाः २०
राघवेणैवमुक्तस्तु मकराक्षो महाबलः।
बाणौघानमुचत्तस्मै राघवाय रणाजिरे २१

---

दृष्टिपथमें आये हो वह ऐसा है जैसा भूखे सिंहके सामने कोई मृग आजावे ॥ १३ ॥ आज मेरे बाणोंसे मर कर तुम यमपुरमें जाकर जिन लोगोंको तुमने मारा है उनके संग रहोगे ॥ १४ ॥

हे राम मुझको तुमको समरमें आया हुआ सब लोग देखें ॥ १५ ॥ अस्त्र गदा मल्लयुद्ध जिसमें तुमको अच्छा अभ्यास हो युद्ध करो ॥ १६ ॥ यह सुन राम मकराक्षसे हँस कर बोले ॥ १७ ॥ हे राक्षस तू रणमें वृथा नाद क्यों करता है ॥ १८ ॥ दण्डकारण्यमें चौदह सहस्र राक्षस तुम्हारे पिता त्रिशिरा और दूषणको मैंने मारा है ॥ १९ ॥ गृध्र शृगाल काक तेरे मांससे तृप्त होंगे ॥ २० ॥ महाबली मकराक्ष राम पर बाणोंकी वर्षा करने

तान्छरान्छरवर्षेण रामश्छिच्छेद नैकधा।
निपेतुर्भुवि विच्छिन्ना रुक्मपुङ्खाः सुवाससः २२
तद्युद्धमभवत्तत्र समेत्यान्योन्यमोजसा।
खरराक्षसपुत्रस्य सूनोर्दशरथस्य च २३
जीमूतयोरिवाकाशे शब्दो ज्यातलयोरिव।
धनुर्मुक्तः स्वनोऽन्योन्यं श्रूयते च रणाजिरे २४
देवदानवगन्धर्वाः किन्नराश्च महोरगाः।
अन्तरिक्षगताः सर्वे द्रष्टुकामास्तदद्भुतम् २५
विद्धमन्योन्यगात्रेषु द्विगुणं वर्धते बलम्।
कृतप्रतिकृतान्योन्यं कुरुतां तौ रणाजिरे २६
राममुक्तांस्तु बाणौघान्राक्षसस्त्वच्छिनद्रणे।
रक्षोमुक्तांस्तु रामो वै नैकधा प्राच्छिनच्छरैः २७
बाणौघविततः सर्वा दिशश्च प्रदिशस्तथा।
संछन्ना वसुधा चैव समन्तान्न प्रकाशते २८
ततः क्रुद्धो महाबाहुर्धनुश्चिच्छेद संयुगे।
अष्टाभिरथ नाराचैः सूतं विव्याध राघवः २९
भित्त्वा रथं शरं रामो हत्वा अश्वानपातयत्।
विरथो वसुधास्थः स मकराक्षो निशाचरः ३०

लगा॥ २१ ॥ उन बाणोंको रामने निज बाण वर्षासे काट डाला॥ २२ ॥ मकराक्ष और रामका वह युद्ध पराक्रमके साथ हुआ॥ २३ ॥ आकाशमें बादलोंके शब्दके तुल्य धनुषोंका शब्द होता था ॥ २४ ॥ उस युद्धके देखनेके लिये देवता, दानव, किन्नर, और नाग अन्तरिक्षमें स्थित हुए ॥ २५ ॥ जिसके अङ्गोंमें घाव लगता था उसीका दूना बल बढता था ॥ २६ ॥ रामके छोडे बाण उस राक्षसने और उसके चलाये हुए बाणोंको रामने सहस्रोंटूक कर डाला ॥ २७ ॥ बाणोंसे सब दिशा प्रदिशा पूर्ण हो गईं ॥ २८ ॥ तब रामने कोप कर उसका धनुष काट डाला ॥ २९॥ फिर बाणोंसे रथ भी भिन्न कर दिया जिससे मकराक्ष पृथ्वी पर खडा हो गया॥ ३० ॥

तच्चिष्ठद्वसुधां रक्षः शूलं जग्राह पाणिना ।
त्रासनं सर्वभूतानां युगान्ताग्निसमप्रभम् ३१
दुरवापं महच्छूलं रुद्रदत्तं भयंकरम् ।
जाज्वल्यमानमाकाशे संहाराग्निमिवापरम् ३२
यं दृष्ट्वा देवताः सर्वा भयार्ता विद्रुता दिशः ।
विभ्राम्य च महच्छूलं प्रज्वलन्तं निशाचरः ३३
स क्रोधात्प्राहिणोत्तस्मै राघवाय महात्मने ।
तमापतन्तं ज्वलितं खरपुत्रकराच्च्युतम् ३४
बाणैश्चतुर्भिराकाशे शूलं चिच्छेद राघवः ।
स भिन्नो नैकधा शूलो दिव्यहाटकमण्डितः ॥
व्यशीर्यत महोल्केव रामबाणार्दितो भुवि ३५
तच्छूलं निहतं दृष्ट्वा रामेणाक्लिष्टकर्मणा ।
साधु साध्विति भूतानि व्याहरन्ति नभोगताः । ३६
तं दृष्ट्वा निहतं शूलं मकराक्षो निशाचरः ।
मुष्टिमुद्यम्य काकुत्स्थं तिष्ठ तिष्ठेति चाब्रवीत् ३७
स तं दृष्ट्वापतन्तं तु प्रहस्य रघुनन्दनः ।
पावकास्त्रं ततो रामः संदधे तु शरासने ३८
तेनास्त्रेण हतं रक्षः काकुत्स्थेन तदा रणे ।

---

भूमिमें खड़े होकर उसने युगान्ताग्निके तुल्य प्रकाशित शूल ग्रहण किया ॥ ३१ ॥ यह शूल रुद्रने इसको बड़े तप करने पर दिया था ॥ ३२ ॥ जिस अस्त्रको देख देवता डरकर भाग गये थे उसने उस शूलको घुमा कर ॥ ३३ ॥ बड़े क्रोधसे रामके ऊपर चलाया पर उस शूलको अपने ऊपर गिरते देख ॥ ३४ ॥ रामने बाणोंसे उसे काट डाला ॥ ३५ ॥ रामके द्वारा उस शूलको कटा देख आकाशस्थित जन बहुत अच्छा बहुत अच्छा कहने लगे ॥ ३६-३७ ॥ मकराक्षको दौड़े आता देख रामने अपने धनुषपर अग्नि बाण चढाया ॥ ३८ ॥ और उसीसे उस निशाचरको मारा जिससे

सच्छिन्नहृदयं तत्र पपात च ममार च ३९
दृष्ट्वा ते राक्षसाः सर्वे मकराक्षस्य पातनम् ।
लङ्कामेव प्रधावन्त रामबाणभयार्दिताः ४०
दशरथनृपसूनुबाणवेगै रजनिचरं निहतं खरात्मजं तम् ।
प्रददृशुरथ देवताः प्रहृष्टा गिरिमिव वज्रहतं यथा विकीर्णम् ४१

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि० युद्धकाण्डे नवसप्ततितमः सर्गः ॥७९॥ [३६०८]

॥ अशीतिः सर्गः ॥

मकराक्षं हतं श्रुत्वा रावणः समितिंजयः ।
रोषेण महताविष्टो दन्तान्कटकटाय्य च १
कुपितश्च तदा तत्र किं कार्यमिति चिन्तयन् ।
आदिदेशाथ संक्रुद्धो रणायेन्द्रजितं सुतम् २
जहि वीर महावीर्यौ भ्रातरौ रामलक्ष्मणौ ।
अदृश्यो दृश्यमानो वा सर्वथा त्वं बलाधिकः ३
त्वमप्रतिमकर्माणमिन्द्रं जयसि संयुगे ।
किं पुनर्मानुषौ दृष्ट्वा न वधिष्यसि संयुगे ४
तथोक्तो राक्षसेन्द्रेण प्रतिगृह्य पितुर्वचः ।

---

हृदय कटकर वह मर गया ॥ ३९ ॥ इस प्रकार मकराक्षका वध देख राम बाणसे डरकर सब राक्षस लङ्काके तरफ भाग चले ॥ ४० ॥ और वज्रके तडाकासे अस्तव्यस्त पर्वतके समान राम बाणसे मरा हुआ मकराक्षको देवताओंने देखे और संतुष्ट हुवे ॥ ४१ ॥

॥ यहाँ ७९ सर्ग समाप्त हुआ ॥

मकराक्षको मरा सुन रावण दांत पीस ॥ १ ॥ बडा रोषकर विचारने लगा कि क्या करना चाहिये फिर अपने पुत्र इन्द्रजित्‌को आज्ञा दी ॥२॥ कि हे वीर ! तुम दोनों भाई राम लक्ष्मणको सन्मुख युद्ध कर या अदृश्य हो मार डालो ॥ ३ ॥ तुमने तो इन्द्रको युद्धमें छकाया फिर इन मनुष्योंको क्यों न हनन कर सकोगे ॥ ४ ॥ पिताकी आज्ञा मान इन्द्रजित् यज्ञभूमिमें

यज्ञभूमौ स विधिवत्पावकं जुहवेन्द्रजित् ५
जुह्वतश्चापि तत्राग्निं रक्तोष्णीषधराः स्त्रियः।
आजग्मुस्तत्र संभ्रान्ता राक्षस्यो यत्र रावणिः ६
शस्त्राणि शरपत्राणि समिधोऽथ विभीतकाः।
लोहितानि च वासांसि स्रुवं कार्ष्णायसं तथा ७
सर्वतोऽग्निं समास्तीर्य शरपत्रैः सतोमरैः।
छागस्य सर्वकृष्णस्य गलं जग्राह जीवतः ८
शरहोमसमिद्धस्य विधूमस्य महार्चिषः।
बभूवुस्तानि लिङ्गानि विजयं दर्शयन्ति च ९
प्रदक्षिणावर्तशिखस्तप्तहाटकसंनिभः।
हविस्तत्प्रतिजग्राह पावकः स्वयमुत्थितः १०
हुत्वाग्निं तर्पयित्वाथ देवदानवराक्षसान्।
आरुरोह रथश्रेष्ठमन्तर्धानगतं शुभम् ११
स वाजिभिश्चतुर्भिस्तु बाणैस्तु निशितैर्युतः।
आरोपितमहाचापः शुशुभे स्यन्दनोत्तमः १२
जाज्वल्यमानो वपुषा तपनीयपरिच्छदः।
मृगैश्चन्द्रार्धचन्द्रैश्च स रथः समलंकृतः १३

---

का विधिपूर्वक आहुति देने लगा ॥ ५ ॥ इन्द्रजित्के आहुति देते ही लाल वस्त्र लिये राक्षसी स्त्रियां आगईं ॥ ६ ॥

बहेरोंकी समिधें तथा काले लोहेका स्रुवा बनाया ॥७॥ भालोंके शरपत्र बना उनपर अग्नि जला जीते हुये काले बकरेका गला पकड़ ॥ ८ ॥ इसी अग्निमें डाल दिया डालते ही अग्निसे धुवां निकलना बन्द होगया ॥ ९ ॥ अग्निकी शिखा दक्षिण ओर घूमने लगी अग्निने स्वयं उठकर हवि ग्रहण किया ॥ १० ॥ एवं अग्निमें आहुति दे चढनेके योग्य सुन्दर रथपर मेघनाद चढा ॥ ११ ॥ वह उत्तम रथ चार घोडोंके जुतने तीक्ष्ण बाणों तथा बडे धनुषसे शोभित होने लगा ॥ १२ ॥ तप्त सुवर्णका सघार तथा मृग चन्द्र अर्द्धचन्द्रसे वह रथ अत्यन्त भूषित था ॥ १३ ॥ प्रदीप्त

जाम्बूनदमहाकम्बुर्दीप्तपावकसंनिभः।
बभूवेन्द्रजितः केतुर्वैदूर्यसमलंकृतः १४
तेन चादित्यकल्पेन ब्रह्मास्त्रेण च पालितः।
स बभूव दुराधर्षो रावणिः सुमहाबलः १५
सोऽभिनिर्याय नगरादिन्द्रजित्समितिंजयः।
हुत्वाग्निं राक्षसैर्मन्त्रैरन्तर्धानगतोऽब्रवीत् १६
अद्य हत्वा रणे यौ तौ मिथ्या प्रव्रजितौ वने।
जयं पित्रे प्रदास्यामि रावणाय रणेऽधिकम् १७
अद्य निर्वानरामुर्वीं हत्वा रामं च लक्ष्मणम्।
करिष्ये परमां प्रीतिमित्युक्त्वान्तरधीयत १८
आपपाताथ संक्रुद्धो दशग्रीवेण चोदितः।
तीक्ष्णकार्मुकनाराचैस्तीक्ष्णस्त्विन्द्ररिपू रणे १९
स ददर्श महावीर्यौ नागौ त्रिशिरसाविव।
सृजन्ताविषुजालानि वीरौ वानरमध्यगौ २०
इमौ ताविति संचिन्त्य सज्ज्यं कृत्वा च कार्मुकम्।
संततानिषुधाराभिः पर्जन्य इव वृष्टिमान् २१
स तु वैहायसरथो युधि तौ रामलक्ष्मणौ।
अचक्षुर्विषये तिष्ठन्विव्याध निशितैः शरैः २२

---

सुवर्ण शंख रक्खा गया और मेघनादकी ध्वजा वैदूर्यमणिसे विभूषित हुई ॥ १४ ॥

सूर्यसम प्रकाशित ब्रह्मास्त्रसे मेघनाद अति दुराधर्ष होगया ॥ १५ ॥ वह अग्निहोत्र कर पुरीसे निकल अन्तर्द्धान हो बोला ॥ १६ ॥ इन दोनों भाइयोंको मार विजयलक्ष्मी लेकर अपने पिताको देऊंगा ॥ १७ ॥ आज पृथ्वीको वानररहित कर दूंगा यह कह अन्तर्हित होगया ॥ १८ ॥ रावणकी आज्ञासे मेघनाद शीघ्रतासे साथ चला ॥ १९ ॥ रणमें पराक्रमी रामलक्ष्मणको बाणोंकी वर्षा करते देखा ॥ २० ॥ उन दोनों भाइयोंको देख वह भी बाणोंकी वर्षा करने लगा ॥ २१ ॥

आकाशमें स्थित हो रामलक्ष्मणपर बाणोंकी वर्षा करने लगा ॥ २२ ॥

तौ तस्य शरवेगेन परीतौ रामलक्ष्मणौ ।
धनुषी सशरे कृत्वा दिव्यमस्त्रं प्रचक्रतुः २३
प्रच्छादयन्तौ गगनं शरजालैर्महाबलौ ।
तमस्त्रैः सूर्यसंकाशैर्नैव पस्पर्शतुः शरैः २४
स हि धूमान्धकारं च चक्रे प्रच्छादयन्नभः ।
दिशश्चान्तर्दधे श्रीमान्नीहारतमसा वृतः २५
नैव ज्यातलनिर्घोषो न च नेमिखुरस्वनः ।
शुश्रुवे चरतस्तस्य न च रूपं प्रकाशते २६
घनान्धकारे तिमिरे शिलावर्षमिवाद्भुतम् ।
स ववर्ष महाबाहुर्नाराचशरवृष्टिभिः २७
स रामं सूर्यसंकाशैः शरैर्दत्तवरैर्भृशम् ।
विव्याध समरे क्रुद्धः सर्वगात्रेषु रावणिः २८
तौ हन्यमानौ नाराचैर्धाराभिरिव पर्वतौ ।
हेमपुङ्खान्नरव्याघ्रौ तिग्मान्मुमुचतुः शरान् २९
अन्तरिक्षे समासाद्य रावणिं कङ्कपत्रिणः ।
निकृत्य पतगा भूमौ पेतुस्ते शोणिताप्लुताः ३०
अतिमात्रं शरौघेण दीप्यमानौ नरोत्तमौ ।
तानिषून्पततो भल्लैरनेकैर्विचकर्ततुः ३१

---

उसके बाण समूहसे राम लक्ष्मण दोनों भाई गिर गये ॥ २३ ॥ दोनोंके बाणोंसे आकाश आच्छादित हो गया ॥ २४ ॥ फिर मेघनादने सब दिशाओंको अंधकारसे आच्छादित कर दिया ॥ २५ ॥ मेघनाद गुप्त हो इस प्रकार बाण वर्षाता था कि रथके पहियों तथा उसके चलनेका शब्द भी न सुनाई देता था और न उसका रूप ही दीख पड़ता था ॥ २६ ॥

बाणों और नाराचोंकी वृष्टि वह गुप्त होकर करने लगा ॥ २७ ॥ उसने सूर्यवत् प्रकाशित बाण रामके अङ्गोंमें मारे ॥ २८ ॥ तब दोनो भाई बाणोंसे पीड़ित हो सुवर्णके फोंकवाले बाणोंकी वर्षा करने लगे ॥ २९ ॥ वे बाण अन्तरिक्षस्थ इन्द्रजित्के अङ्ग छेद रक्तमें डूबे हुये पृथ्वीपर गिर पड़े ॥ ३० ॥ इन दोनों भाइयोंके अंगोंमें भी बहुत बाण लगे पर इन्होंने उनको भालोंसे

यतो हि ददृशाते तौ शरान्निपतिताञ्छितान्।
ततस्तु तौ दाशरथी ससृजातेऽस्त्रमुत्तमम् ३२
रावणिस्तु दिशः सर्वा रथेनातिरथोऽपतत्।
विव्याध तौ दाशरथी लघ्वस्त्रो निशितैः शरैः ३३
तेनातिविद्धौ तौ वीरौ रुक्मपुङ्खैः सुसंहतैः।
बभूवतुर्दाशरथी पुष्पिताविव किंशुकौ ३४
नास्य वेगगतिं कश्चिन्न च रूपं धनुः शरान्।
न चास्य विदितं किंचित्सूर्यस्येवाभ्रसंप्लवे ३५
तेन विद्धाश्च हरयो निहताश्च गतासवः।
बभूवुः शतशस्तत्र पतिता धरणीतले ३६
लक्ष्मणस्तु ततः क्रुद्धो भ्रातरं वाक्यमब्रवीत्।
ब्राह्ममस्त्रं प्रयोक्ष्यामि वधार्थं सर्वरक्षसाम् ३७
तमुवाच ततो रामो लक्ष्मणं शुभलक्षणम्।
नैकस्य हेतो रक्षांसि पृथिव्यां हन्तुमर्हसि ३८
अयुध्यमानं प्रच्छन्नं प्राञ्जलिं शरणागतम्।
पलायमानं मत्तं वा न हन्तुं त्वमिहार्हसि ३९

काट डाला ॥ ३१ ॥ जिस जिस तरफसे बाण आते देखते उसी ओर उत्तम उत्तम बाण चलाते थे ॥ ३२ ॥

इन्द्रजित‌ने सब दिशाओंमें होकर राम लक्ष्मणके तीक्ष्णबाण मारे ॥३३॥ इन दारुण बाणोंके लगनेसे दोनों भाई पुष्पितकिंशुकोंके समान शोभा देने लगे ॥ ३४ ॥ उस समय मेघनाद उसका रूप धनुषबाण आदि किसीको कुछ न देख पड़ा कारण ॥ ३५ ॥ उसने बानरोंको भी बहुत मारा जिससे वे पृथ्वीपर गिर पड़े ॥ ३६ ॥ तब लक्ष्मण क्रोधकर रामसे बोले कि मैं ब्रह्मास्त्र चला सब राक्षसोंको मार डालूंगा ॥ ३७ ॥ यह सुन राम लक्ष्मणसे बोले कि केवल इन्द्रजितके कारण पृथ्वीके सब राक्षसोंको मारना अनुचित है ॥ ३८ ॥ युद्ध न करनेवाले अदृश्य शरणागत और विक्षिप्तको कभी न मारना ॥ ३९ ॥

तस्यैव तु वधे यत्नं करिष्यामि महाभुज ।
आदेक्ष्यावो महावेगानस्त्रानाशीविषोपमान् ४०
तमेनं मायिनं क्षुद्रमन्तर्हितरथं बलात् ।
राक्षसं निहनिष्यन्ति दृष्ट्वा वानरयूथपाः ४१
यद्येष भूमिं विशते दिवं वा रसातलं वापि नभस्तलं वा ।
एवं विगूढोऽपि ममास्त्रदग्धः पतिष्यते भूमितले गतासुः ४२
इत्येवमुक्त्वा वचनं महार्थं रघुप्रवीरः प्लवगर्षभैर्वृतः ।
वधाय रौद्रस्य नृशंसकर्मणस्तदा महात्मा त्वरितं निरीक्षते ४३
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदिकाव्ये युद्धकाण्डेऽशीतितमः सर्गः ॥८०॥ [१६५१]

एकाशीतितमः सर्गः ॥

विज्ञाय तु मनस्तस्य राघवस्य महात्मनः ।
स निवृत्याहवात्तस्मात्प्रविवेश पुरं ततः १
सोऽनुस्मृत्य वधं तेषां राक्षसानां तरस्विनाम् ।
क्रोधताम्रेक्षणः शूरो निर्जगामाथ रावणिः २
स पश्चिमेन द्वारेण निर्ययौ राक्षसैर्वृतः ।
इन्द्रजित्सुमहावीर्यः पौलस्त्यो देवकण्टकः ३

---

हे महाभुज ! मैं उस दुष्टके वधका यत्न करूंगा ॥ ४० ॥ उस मायावीके अप्रत्यक्ष होनेपर वानरगण उसे मार डालेंगे ॥ ४१ ॥ वह कहीं क्यों न छिपे तौ भी मेरे अस्त्रसे जलकर निर्जीव हो पृथ्वीपर अवश्य गिरेगा ॥ ४२ ॥ इस प्रकार गंभीर अर्थसे युक्त ऐसे लक्ष्मणको भाषण करनेपर श्रेष्ठ वानरोंसे परिवेष्टित महात्मा राम उस भयंकर दुराचारी इन्द्रजितके वधका मौका देखने लगे ॥ ४३ ॥

॥ यहाँ ८० सर्ग समाप्त हुआ ॥

रामके मनका वृत्तान्त जान समरसे निवृत्त हो इन्द्रजित् लङ्काको चला गया ॥ १ ॥ पर पुरमें पहुंच उसने यह सोचा कि रणमें बिनामारे बेचारे राक्षस मार डाले जावेंगे इससे समर भूमिमें फिर लौट आया ॥ २ ॥ मेघनाद बहुत राक्षसों समेत पश्चिम द्वारसे निकला ॥ ३ ॥ पर राम लक्ष्मणको

इन्द्रजित्तु ततो दृष्ट्वा भ्रातरौ रामलक्ष्मणौ।
रणायात्युद्धतौ वीरौ मायां प्रादुष्करोत्तदा ४
इन्द्रजित्तु रथे स्थाप्य सीतां मायामयीं तदा।
बलेन महतावृत्य तस्या वधमरोचयत् ५
मोहनार्थं तु सर्वेषां बुद्धिं कृत्वा सुदुर्मतिः।
हन्तुं सीतां व्यवसितो वानराभिमुखो ययौ ६
तं दृष्ट्वा त्वभिनिर्यान्तं सर्वे ते काननौकसः।
उत्पेतुरभिसंक्रुद्धाः शिलाहस्ता युयुत्सवः ७
हनूमान्पुरतस्तेषां जगाम कपिकुञ्जरः।
प्रगृह्य सुमहच्छृङ्गं पर्वतस्य दुरासदम् ८
स ददर्श हतानन्दां सीतामिन्द्रजितो रथे।
एकवेणीधरां दीनामुपवासकृशाननाम् ९
परिक्लिष्टैकवसनाममृजां राघवप्रियाम्।
रजोमलाभ्यामालिप्तैः सर्वगात्रैर्वरास्त्रियम् १०
तां निरीक्ष्य मुहूर्तं तु मैथिलीमध्यवस्य च।
बभूवाचिरदृष्टा हि तेन सा जनकात्मजा ११
अब्रवीत्तां तु शोकार्तां निरानन्दां तपस्विनीम्।
दृष्ट्वा रथस्थितां दीनां राक्षसेन्द्रसुताश्रिताम् १२

---

देख वथा यह विचार कि प्रत्यक्षमें इनसे जीतना दुस्तर है उसने माया की ॥ ४ ॥ मायाकी सीता रथपर चढा सीताके वधको दिखाने लगा ॥५॥ वह दुष्टने यह दुर्मति कर वानरोंके सामने चला ॥ ६ ॥ उसको आते देख वानर शिला वृक्षादि ले उसकी ओर दौडे ॥ ७ ॥ उनमें हनूमान् सबसे आगे थे उन्होंने पर्वत शृंग ले ॥ ८ ॥ चलानेका विचार किया था कि सीताको उसके रथपर बैठा देख जो एक वेणी धारण किए दुर्बल मुख होरही थी ॥९॥ एक मलिन वस्त्र धारे रामकी प्रिया सीताके सब गात्र मैलसे क्लिष्ट थे ॥१०॥ उस सीताको देख हनुमान् मानो उसके रूपमें लीनसे हो गये ॥ १ तपस्विनी शोक सन्तप्त मेघनादके वशमें पडी दीन सीताको देख हनुमान्

किं समार्थितमस्येति चिन्तयन्स महाकपिः ।
सह तैर्वानरश्रेष्ठैरभ्यधावत रावणिम् १३
तद्वानरबलं दृष्ट्वा रावणिः क्रोधमूर्च्छितः ।
कृत्वा विकोशं निस्त्रिंशं मूर्ध्नि सीतामकर्षयत् १४
तां स्त्रियं पश्यतां तेषां ताडयामास राक्षसः ।
क्रोशन्तीं राम रामेति मायया योजितां रथे १५
गृहीतमूर्धजां दृष्ट्वा हनूमान्दैन्यमागतः ।
दुःखजं वारि नेत्राभ्यामुत्सृजन्मारुतात्मजः १६
तां दृष्ट्वा चारुसर्वाङ्गीं रामस्य महिषीं प्रियाम् ।
अब्रवीत्परुषं वाक्यं क्रोधाद्रक्षोऽधिपात्मजम् १७
दुरात्मन्नात्मनाशाय केशपक्षे परामृशः १८
ब्रह्मर्षीणां कुले जातो राक्षसीं योनिमाश्रितः ।
धिक्त्वां पापसमाचारं यस्य ते मतिरीदृशी १९
नृशंसानार्य दुर्वृत्त क्षुद्र पापपराक्रम ।
अनार्यस्यैदृशं कर्म घृणा ते नास्ति निर्घृण २०

---

वानरोंसे बोला ॥ १२ ॥ इस मेघनादका क्या विचार है जो सीताको रथपर बैठाया है यह कह वानरोंके सहित इन्द्रजितकी ओर दौड़ा ॥ १३ ॥

वानर सेनाको दौड़ी आती देख मेघनादने नंगी तलवार सीताके शिरपर रख ॥ १४ ॥ उस सीताको ताड़ित किया तो वह राम राम कह रोने लगी तब मेघनादने उसे पकड़ बिठाया ॥ १५ ॥ और उसके बाल पकड़ कर खींचे सीताकी इस दुर्दशाको देख हनुमान्‌के मनमें बड़ी दीनता आगई ॥ १६ ॥ सीताको देख बड़े क्रोधसे मेघनादसे हनुमान् बोला ॥ १७ ॥

हे दुरात्मन् ! जो तूने सीताके बाल पकड़े हैं इससे तेरा नाश ही होगा ॥ १८ ॥ हे मूर्ख हे दुराचारी हे नीच ! यह क्या करता है ? ॥ १९ ॥ हे दुष्ट, हे अनार्य, दुर्वृत्त, हे क्षुद्र, हे कपट युद्ध करनेवाले इन्द्रजित इस प्रकारके कर्म दुर्जन किया करते हैं; हे निर्दयी तुझको दया नहीं आती ॥२०॥

च्युता गृहाच्च राज्याच्च रामहस्ताच्च मैथिली ।
किं तवैषापराद्धा हि यदेनां हंसि निर्दय २१
सीतां हत्वा तु न चिरं जीविष्यासि कथंचन ।
वधार्हं कर्मणा तेन मम हस्तगतो ह्यसि २२
ये च स्त्रीघातिनां लोका लोकवध्यैश्च कुत्सिताः ।
इह जीवितमुत्सृज्य प्रेत्य तान्प्रतिलप्स्यसे २३
इति ब्रुवाणो हनुमान्सायुधैर्हरिभिर्वृतः ।
अभ्यधावत्सुसंक्रुद्धो राक्षसेन्द्रसुतं प्रति २४
आपतन्तं महावीर्यं तदनीकं वनौकसाम् ।
रक्षसां भीमकोपानामनीकेन न्यवारयत् २५
स तां बाणसहस्रेण विक्षोभ्य हरिवाहिनीम् ।
हनूमन्तं हरिश्रेष्ठमिन्द्रजित्प्रत्युवाच ह २६
सुग्रीवस्त्वं च रामश्च यन्निमित्तमिहागताः ।
तां वधिष्यामि वैदेहीमद्यैव तव पश्यतः २७
इमां हत्वा ततो रामं लक्ष्मणं त्वां च वानर ।
सुग्रीवं च वधिष्यामि तं चानार्यं विभीषणम् २८
न हन्तव्याः स्त्रियश्चेति यद्ब्रवीषि प्लवङ्गम ।
पीडाकरममित्राणां यच्च कर्तव्यमेव तत् २९

---

यह बता इन्होंने तेरा कौन अपराध किया जो इनको तू मारे डालता है ॥ २१ ॥ सीताको मार कर बहुत दिनों तक न जी सकेगा ॥ २२ ॥ स्त्री घाती पुरुष जिन लोकोंको जाते हैं उन्हींको तुम भी प्राप्त होवोगे ॥ २३ ॥ यह कह हनुमान् मेघनादके आगे दौड़ा ॥ २४ ॥ इन्द्रजित्ने वानर सेनाको सामने दौड़ता देख राक्षस सेना द्वारा उनको लौटवाया ॥ २५ ॥ उस वानर सेनाको लौटाकर मेघनाद हनुमान्से कहने लगा ॥ २६ ॥ तुम जिस सीताके लिये यहां आये हो उसको मैं मारे डालता हूं ॥ २७ ॥

हे वानर ! इसको मार फिर राम, लक्ष्मण, तुम्हें, सुग्रीव तथा विभीषणको भी मारूंगा ॥ २८ ॥ राजनीतिके अनुसार अमित्रोंको जो कर्म करनेसे पीड़ा पहुंचे वह करना ही चाहिये अतः स्त्रीवधमें पाप नहीं ॥ २९ ॥ हनुमान्से

तमेवमुक्त्वा रुदतीं सीतां मायामयीं च ताम्।
शितधारेण खड्गेन निजघानेन्द्रजित्स्वयम् ३०
यज्ञोपवीतमार्गेण छिन्ना तेन तपस्विनी।
सा पृथिव्यां पृथुश्रोणी पपात प्रियदर्शना ३१
तामिन्द्रजित्स्त्रियं हत्वा हनूमन्तमुवाच ह।
मया रामस्य पश्येमां प्रियां शस्त्रनिषूदिताम्॥
एषा विशस्ता वैदेही निष्फलो वः परिश्रमः ३२
ततः खड्गेन महता हत्वा तामिन्द्रजित्स्वयम्।
हृष्टः स रथमास्थाय ननाद च महास्वनम् ३३
वानराः शुश्रुवुः शब्दमदूरे प्रत्यवस्थिताः।
व्यादितास्यस्य नदतस्तद्दुर्गं संश्रितस्य तु ३४
तथा सीतां विनिहत्य दुर्मतिः प्रहृष्टचेताः स बभूव रावणिः।
तं हृष्टरूपं समुदीक्ष्य वानरा विषण्णरूपाः समभिप्रदुद्रुवुः ३५

इत्यार्षे श्रीमद्वा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्ड एकाशीतितमः सर्गः॥८१॥ [३६८६]

॥ द्व्यशीतितमः सर्गः॥

श्रुत्वा तं भीमनिर्ह्रादं शक्राशनिसमस्वनम्।
वीक्षमाणा दिशः सर्वा दुद्रुवुर्वानरा भृशम् १

---

ऐसा कह सीताका सिर खड्गसे मेघनादने काट डाला ॥ ३० ॥ छिन्न हो तपस्विनी सीता पृथ्वीपर गिर पड़ी ॥ ३१ ॥ इसे मार मेघनाद हनूमान्से बोला कि मरी हुई वैदेही को देखो ये सीता अब मर गई तुम लोगोंका परिश्रम निष्फल है ॥ ३२ ॥ इसको मार मेघनादने हर्षित होकर अपने रथपर चढ़े बड़ा भारी गर्जन किया ॥ ३३ ॥ रथपर चढ़ गर्जना करते हुये इस इन्द्रजितका शब्द वानरोंने सुना ॥३४॥ इस प्रकार सीताका वध करके वह दुर्मति रावणका पुत्र अत्यन्त आनन्दित हुआ, उसको आनन्दित देखकर सब वानर भाग दौड़ करने लगे ॥ ३५ ॥

॥ यहाँ ८१ सर्ग समाप्त हुआ ॥

इन्द्रके वज्रकी ध्वनिके समान इन्द्रजित्का शब्द सुन वानर भागने

तानुवाच ततः सर्वान्हनूमान्मारुतात्मजः ।
विषण्णवदनान्दीनांस्त्रस्तान्विद्रवतः पृथक् २
कस्माद्विषण्णवदना विद्रवध्वं प्लवङ्गमाः ।
त्यक्तयुद्धसमुत्साहाः शूरत्वं क नु वो गतम् ३
पृष्ठतो न व्रजध्वं मामग्रतो यान्तमाहवे ४
एवमुक्ताः सुसंक्रुद्धा वायुपुत्रेण धीमता ।
शैलशृङ्गान्द्रुमांश्चैव जगृहुर्हृष्टमानसाः ५
अभिपेतुश्च गर्जन्तो राक्षसान्वानरर्षभाः ।
परिवार्य हनूमन्तमन्वयुश्च महाहवे ६
स तैर्वानरमुख्यैस्तु हनूमान्सर्वतो वृतः ।
हुताशन इवार्चिष्मानदहच्छत्रुवाहिनीम् ७
स राक्षसानां कदनं चकार सुमहाकपिः ।
वृतो वानरसैन्येन कालान्तकयमोपमः ८
स तु शोकेन चाविष्टः कोपेन महता कपिः ।
हनूमान्रावणिरथे महतीं पातयच्छिलाम् ९
तामापतन्तीं दृष्ट्वैव रथं सारथिना तदा ।
विधेयाश्वसमायुक्तो विदूरमपवाहितः १०

लगे ॥ १ ॥ उन भागते हुये दुःखित वानरोंसे हनुमान् बोले ॥ २ ॥ हे वानरो ! उदासीन क्यों हो युद्धका उत्साह क्यों छोड दिया तुम्हारी शूरता कहां गई ? ॥ ३ ॥ मेरे पीछे पीछे चलो ॥ ४ ॥ जब हनुमान्ने ऐसा कहा तो सब वानर गर्जते हुये राक्षसोंके आगे युद्ध करनेको दौडे ॥५॥ वानरश्रेष्ठ गर्जना करते हुये राक्षसोंपर आक्रमण किया और महासंग्राममें हनुमानके पीछे पीछे चलने लगे ॥ ६ ॥

हनुमान् उन वानरोंके बीचमें शत्रुका क्षय करने लगे ॥ ७ ॥ वानर दिया जैसे सबोंके साथ लिए हनुमान्ने अनेक राक्षसोंका नाश कर दिया ॥ ८ ॥ हनुमान्ने महाकोप कर रथके ऊपर एक बडी शिला चलाई ॥ ९ ॥ पर उस शिलाको आता देख सारथीने घोडोंको ऐसा हांका कि रथ अलग होगया ॥ १० ॥

तमिन्द्रजितमप्राप्य रथस्थं महसारथिम् ।
विवेश धरणीं भित्त्वा सा शिला व्यर्थमुद्यता ११
पतितायां शिलायां तु व्यथिता रक्षसां चमूः ।
निपतन्त्या च शिलया राक्षसा मथिता भृशम् १२
तमभ्यधावञ्शतशो नदन्तः काननौकसः ।
ते द्रुमांश्च महाकाया गिरिशृङ्गाणि चोद्यताः ॥
क्षिपन्तीन्द्रजितं सङ्ख्ये वानरा भीमविक्रमाः १३
वृक्षशैलमहावर्षं विसृजन्त प्लवङ्गमाः ।
शत्रूणां कदनं चक्रुर्नेदुश्च विविधैः स्वनैः १४
वानरैस्तैर्महाभीमैर्घोररूपा निशाचराः ।
वीर्यादभिहता वृक्षैर्व्यचेष्टन्त रणक्षितौ १५
स्वसैन्यमभिवीक्ष्याथ वानरार्दितमिन्द्रजित् ।
प्रगृहीतायुधः क्रुद्धः परानभिमुखो ययौ १६
स शरौघानवसृजन्स्वसैन्येनाभिसंवृतः ।
जघान कपिशार्दूलान्सुबहून्दृढविक्रमः १७
शूलैरशनिभिः खड्गैः पट्टिशैः कूटमुद्गरैः ।
ते चाप्यनुचरांस्तस्य वानरा जघ्नुराहवे १८

---

और वह शिला रथमें न लग धरतीको फोड रसातलको चली गई ॥ ११ ॥ पर उस शिलाके गिरनेसे राक्षसोंकी सेना अतिव्यथित हुई ॥ १२ ॥ नाद करते हुये वानर वृक्ष पर्वतादि लेके इन्द्रजित्के आगे दौड़े ॥ १३ ॥ और शत्रुओंकी सेनाको मार उन्होंने नाद किया उन वानरोंने राक्षसोंको ॥ १४ ॥ वृक्षोंसे ऐसा मारा कि वे पृथ्वीपर छिन्न भिन्न हो गिर पड़े ॥ १५ ॥ मेघनाद यह देख शस्त्र ले शत्रुओंके सामने दौड़ा ॥ १६ ॥ और बाणोंकी वर्षा करने लगा जिससे बहुतसे वानरशार्दूल मर गये ॥ १७ ॥ शूल मुद्गरादिकोंसे वानरोंने भी इन्द्रजित्के अनुचरोंको मारा ॥ १८ ॥

सुस्कन्धविटपैः शैलैः शिलाभिश्च महाबलः।
हनूमान्कदनं चक्रे रक्षसां भीमकर्मणाम् १९
संनिवार्य परानीकमब्रवीत्तान्वनौकसः।
हनूमान्संनिवर्तध्वं न नः साध्यमिदं बलम् २०
त्यक्त्वा प्राणान्विचेष्टन्तो रामप्रियचिकीर्षवः।
यन्निमित्तं हि युध्यामो हता सा जनकात्मजा २१
इममर्थं हि विज्ञाप्य रामं सुग्रीवमेव च।
तौ यत्प्रतिविधास्येते तत्करिष्यामहे वयम् २२
इत्युक्त्वा वानरश्रेष्ठो वारयन्सर्ववानरान्।
शनैःशनैरसंत्रस्तः सबलः संन्यवर्तत २३
ततः प्रेक्ष्य हनूमन्तं व्रजन्तं यत्र राघवः।
स होतुकामो दुष्टात्मा गतश्चैत्यं निकुम्भिलाम् २४
निकुम्भिलामधिष्ठाय पावकं जुहवेन्द्रजित् २५
यज्ञभूम्यां ततो गत्वा पावकस्तेन रक्षसा।
हूयमानः प्रजज्वाल होमशोणितभुक्तदा २६
सार्चिः पिनद्धो ददृशे होमशोणिततर्पितः।

---

हनुमान्‌ने भी वृक्ष तथा शिलाओंसे बहुत राक्षसोंका क्षय कर दिया ॥ १९ ॥ राक्षसोंकी सेनाको रोक हनुमान वानरोंसे बोले कि चलो अब लौट चलें ॥ २० ॥ क्योंकि रामके जिस प्रिय करनेको हम सब युद्ध करते थे वही सीता तो मार डाली गई इससे युद्ध करना वृथा है ॥ २१ ॥ इससे अब यह राम और सुग्रीवसे भी निवेदन कर दें ॥ २२ ॥ यह कह हनुमान्‌ने अपनी सेनाको युद्ध करनेसे निवारण कर दिया ॥ २३ ॥ तदनंतर रामके पास हनुमानको जाते देख दुरात्मा इन्द्रजित होम करनेके लिये निकुंभ नामके देवालयमें गया ॥ २४ ॥ और उस देवालयमें जाकर इन्द्रजितने होम किया ॥ २५ ॥ यज्ञभूमिमें जाकर जब वह राक्षस हवन कर रहा था तब हवनमें फेंका हुआ रक्तभक्षण करनेवाले अग्नि प्रज्वलित हुआ ॥ २६ ॥ होम संबंधि रक्तसे तृप्त होनेके कारण अत्यन्त तृप्त अग्नि-

संध्यागत इवादित्यः सुतीव्रोऽग्निः समुत्थितः　२७
अथेन्द्रजिद्राक्षसभूतये तु जुहाव हव्यं विधिना विधानवित्।
दृष्ट्वा व्यतिष्ठन्त च राक्षसास्ते महासमूहेषु नयानयज्ञाः　२८

इत्यार्षे श्रीमद्वा०वाल्मी०आदि० युद्धकाण्डे द्व्यशीतितमः सर्गः ॥८२॥ [३७१४]

॥ त्र्यशीतितमः सर्गः ॥

राघवश्चापि विपुलं तं राक्षसवनौकसाम्।
श्रुत्वा संग्रामनिर्घोषं जाम्बवन्तमुवाच ह　१
सौम्य नूनं हनुमता कृतं कर्म सुदुष्करम्।
श्रूयते च यथा भीमः सुमहानायुधस्वनः　२
तद्गच्छ कुरु साहाय्यं स्वबलेनाभिसंवृतः।
क्षिप्रमृक्षपते तस्य कपिश्रेष्ठस्य युध्यतः　३
ऋक्षराजस्तथेत्युक्त्वा सेनानीकेन संवृतः।
आगच्छत्पश्चिमं द्वारं हनूमान्यत्र वानरः　४
अथायान्तं हनूमन्तं ददर्शर्क्षपतिस्तदा।
वानरैः कृतसङ्ग्रामैः श्वसद्भिरभिसंवृतम्　५

---

ज्वाला सम्बद्ध हुआ और संध्याकालके सूर्यसदृश दीखने लगा ॥ २७ ॥ इसके बाद राक्षसोंके अभ्युदयके लिये इन्द्रजितको हविर्द्रव्यसे हवन करते देख कर्तव्याकर्तव्यको जाननेवाले राक्षस युद्धके लिये तैयार हुए ॥ २८ ॥

॥ यहां ८२ सर्ग समाप्त हुआ ॥

रामने राक्षसों और वानरोंका संग्रामका शब्द सुन जाम्बवान्से कहा ॥१॥ हे सौम्य! निश्चय ही हनुमान्ने दुष्कर कर्म किया क्योंकि शस्त्रोंका नाद सुनाई देता है ॥ २ ॥ सो शीघ्र ही अपनी सेना सहित वहां जाओ और हनुमानकी मदद करो ॥ ३ ॥ यह सुन जाम्बवान् अपनी सेनासहित जहां हनुमान युद्ध करते थे वहांको चले ॥४॥ पर वानरोंको संग लिये हनुमान्को रास्तेमें आते देखा ॥ ५ ॥

दृष्ट्वा पथि हनूमांश्च तदृक्षबलमुद्यतम्।
नीलमेघनिभं भीमं संनिवार्य न्यवर्तत ६
स तेन सह सैन्येन संनिकर्षं महायशाः।
शीघ्रमागम्य रामाय दुःखितो वाक्यमब्रवीत् ७
समरे युध्यमानानामस्माकं प्रेक्षतां च सः।
जघान रुदतीं सीतामिन्द्रजिद्रावणात्मजः ८
उद्भ्रान्तचित्तस्तां दृष्ट्वा विषण्णोहमरिन्दम।
तदहं भवतो वृत्तं विज्ञापयितुमागतः ९
तस्य तद्वचनं श्रुत्वा राघवः शोकमूर्च्छितः।
निपपात तदा भूमौ छिन्नमूल इव द्रुमः १०
तं भूमौ देवसंकाशं पतितं दृश्य राघवम्।
अभिपेतुः समुत्पत्य सर्वतः कपिसत्तमाः ११
आसिञ्चन्सलिलैश्चैनं पद्मोत्पलसुगन्धिभिः।
प्रदहन्तमसंहार्यं सहसाग्निमिवोत्थितम् १२
तं लक्ष्मणोऽथ बाहुभ्यां परिष्वज्य सुदुःखितः।
उवाच राममस्वस्थं वाक्यं हेत्वर्थसंयुतम् १३

हनुमान्‌ने भी ऋक्षोंकी सेना आती देख दूरसे ही अपनी सेनाको रोका जिससे वह खड़ी हो गई ॥ ६ ॥ उस सेना तथा वानरोंकी सेनाको संग लिये हनूमान् दुःखित हो रामसे बोले ॥ ७ ॥ कि युद्ध करते हुये हम लोगोंके आगे मेघनादने सीताको मार डाला ॥ ८ ॥ हे शत्रुसूदन! उनकी उस दशाको देख मैं उद्‌भ्रान्तचित्त हो विषण्ण हो गया और आपसे यह हाल कहनेको यहां आया हूं ॥ ९ ॥ उसके वचन सुन राम जड़ कटे वृक्षके समान गिर पड़े ॥ १० ॥ रामको भूमिमें पतित देख वानर सब ओरसे दौड़ वहां आ गये ॥ ११ ॥ सबको भस्म करती हुई रामकी शोकाग्निको पद्म और उत्पलके सुगन्धित जलसे सींच शान्ति करने लगे ॥ १२ ॥ अतिदुःखित हो रामको उठाकर हेतुयुक्त वचन लक्ष्मण बोले ॥ १३ ॥

शुभे वर्त्मनि तिष्ठन्तं त्वामार्य विजितेन्द्रियम् ।
अनर्थेभ्यो न शक्नोति त्रातुं धर्मो निरर्थकः १४
भूतानां स्थावराणां च जङ्गमानां च दर्शनम् ।
यथास्ति न तथा धर्मस्तेन नास्तीति मे मतिः १५
यथैव स्थावरं व्यक्तं जङ्गमं च तथाविधम् ।
नायमर्थस्तथा युक्तस्त्वद्विधो न विपद्यते १६
यद्यधर्मो भवेद्भूतो रावणं नरकं व्रजेत् ।
भवांश्च धर्मसंयुक्तो नैव व्यसनमाप्नुयात् १७
तस्य च व्यसनाभावाद्व्यसनं चागते त्वयि ।
धर्मो भवत्यधर्मश्च परस्परविरोधिनौ १८
धर्मेणोपलभेद्धर्ममधर्मं चाप्यधर्मतः ।
यद्यधर्मेण युज्येयुर्येष्वधर्मः प्रतिष्ठितः १९
न धर्मेण वियुज्येरन्नाधर्मरुचयो जनाः ।
धर्मेणाचरतां तेषां तथा धर्मफलं भवेत् २०
यस्मादर्था विवर्धन्ते येष्वधर्मः प्रतिष्ठितः ।
क्लिश्यन्ते धर्मशीलाश्च तस्मादेतौ निरर्थकौ २१

हे आर्य्य शुभ मार्ग पर स्थिर आपको अनर्थोंसे जो धर्म रक्षा न कर सका तो फिर वह निरर्थक ही है ॥ १४ ॥ जिस प्रकार महाभूत दीख पड़ते हैं एवं धर्म नहीं दिखाई देता इससे धर्म कहीं नहीं है ॥ १५ ॥ जिस तरह स्थावर जंगमकी भांति वह अर्थ धर्ममें नहीं है नहीं तो आप जैसे लोगोंको विपत्ति न होती ॥ १६ ॥ यदि संसारमें धर्माधर्म है तो अधर्म करनेवाला अवश्य नरकको जायगा और धर्मयुक्त आपको दुःख न होगा ॥ १७ ॥ यदि रावणको दुःख न हुआ और आपको दुःख हुआ तो धर्मका फल अधर्म और अधर्मका धर्म होता होगा ॥ १८ ॥ इससे धर्म करनेसे धर्म और अधर्म करनेसे अधर्म मिलता है ॥ १९ ॥

अधर्मी जन धर्म फल नहीं पा सकते और धार्मिक पुरुष सदा धर्म ही पावेंगे ॥ २० ॥ पर जो पुरुष अधर्मी है और उनके अर्थ बढ़ रहे हैं तथा धर्मशील पुरुष क्लेशित रहते हैं तो धर्म अधर्म दोनों निष्प्रयोजन हैं ॥ २१ ॥

वध्यन्ते पापकर्माणो यद्यधर्मेण राघव ।
वधकर्महतो धर्मः स हतः कं वधिष्यति २२
अथवा विहितेनायं हन्यते हन्ति चापरम् ।
विधिः स लिप्यते तेन न स पापेन कर्मणा २३
अदृष्टप्रतिकारेण अव्यक्तेनासता सता ।
कथं शक्यं परं प्राप्तुं धर्मेणारिविकर्षण २४
यदि सत्स्यात्सतां मुख्य नासत्स्यात्तव किंचन ।
त्वया यदीदृशं प्राप्तं तस्मात्तन्नोपपद्यते २५
अथवा दुर्बलः क्लीबो बलं धर्मोऽनुवर्तते ।
दुर्बलो हतमर्यादो न सेव्य इति मे मतिः २६
बलस्य यदि चेद्धर्मो गुणभूतः पराक्रमैः ।
धर्ममुत्सृज्य वर्तस्व यथा धर्मे तथा बले २७
अथ चेत्सत्यवचनं धर्मः किल परन्तप ।
अनृतं त्वय्यकरुणे किं न बद्धस्त्वया विना २८
यदि धर्मो भवेद्भूत अधर्मो वा परन्तप ।
न स्म हत्वा मुनिं वज्री कुर्यादिज्यां शतक्रतुः २९

हे राम! जो पापी मनुष्य अधर्मसे बँधे रहें तो अधर्म वध कर्मसे स्वयं मर जावे फिर वह किसको मारेगा ॥ २२ ॥ अथवा विहित कर्म करनेसे कोई स्वयं मर जाय या और कोई ही मारे मानो वह विधि ही से मर गया कुछ पाप कर्मसे नहीं ॥ २३ ॥ अदृष्ट विनाश और अप्रकाशमान असत्के सत्ता रूपधर्मसे पररूप कैसे जाना जावेगा ॥ २४ ॥ यदि सत्कर्म फलदायक होता है तो आपमें कोई असत्कर्म नहीं है फिर आपने इस तरहका कष्ट क्यों पाया ॥ २५ ॥

अथवा धर्म दुर्बल और क्लीव है क्योंकि बलके पीछे पीछे चलता है ॥ २६ ॥ यदि बलका धर्म गुण भूत हो तो धर्मको छोड बल ही करना चाहिये ॥ २७ ॥ अथवा यह वचन सत्य ही हो कि धर्म ठीक ही है पर आपही के लिये झूठा हुआ जाता है ॥ २८ ॥ हे परंतप यदि धर्म ही प्रबल हो और अधर्म उससे भिन्न पौरुष बल हो तो इन्द्र पौरुषसे विश्वरूपको मार यज्ञरूप धर्म न

अधर्मसंश्रितो धर्मो विनाशयति राघव ।
सर्वमेतद्यथाकामं काकुत्स्थ कुरुते नरः　　३०
मम चेदं मतं तात धर्मोऽयमिति राघव ।
धर्ममूलं त्वया छिन्नं राज्यमुत्सृजता तदा　　३१
अर्थेभ्योऽथ प्रवृद्धेभ्यः संवृत्तेभ्यस्ततस्ततः ।
क्रियाः सर्वाः प्रवर्तन्ते पर्वतेभ्य इवापगाः　　३२
अर्थेन हि वियुक्तस्य पुरुषस्याल्पचेतसः ।
विच्छिद्यन्ते क्रियाः सर्वा ग्रीष्मे कुसरितो यथा　　३३
सोयमर्थं परित्यज्य सुखकामः सुखैधितः ।
पापमाचरते कर्तुं तदा दोषः प्रवर्तते　　३४
यस्यार्थास्तस्य मित्राणि यस्यार्थास्तस्य बान्धवाः ।
यस्यार्थाः स पुमाँल्लोके यस्यार्थाः स च पण्डितः　　३५

---

करते ॥ २९ ॥ हे राम पुरुष प्रयत्नयुक्त हुआ, धर्म शत्रुका नाश करता है इसलिये धर्म व पुरुषप्रयत्न दोनोंसे ही मनुष्य अपना अपना कार्य करते हैं ॥ ३० ॥ हे राम देशकालके अनुसार दोनोंको मनुष्य अपनावें; ऐसा मेरा मत है और यही धर्म है; परन्तु अर्थमूलक राज्यका त्याग करनेके कारण आप धर्मका जड ही उखाड डाले ॥ ३१ ॥

क्योंकि जिस प्रकार पर्वतसे नदी प्रवृत्त होती है उसी प्रकार अनेक देशसे लाया हुआ और वृद्धिगत हुआ धनके योगसे ही सब कर्म होता है ॥ ३२ ॥ और ग्रीष्म ऋतुमें छोटी छोटी नदी जिस प्रकार सूख जाती है उसी प्रकार द्रव्यसे हीन मंदगति पुरुष सब कर्मसे विच्छिन्न हो जाता है ॥ ३३ ॥ प्राप्त हुआ अर्थका त्याग करके जो मनुष्य सुखकी इच्छा करने लगता है, उसकी वह इच्छा वृद्धिगत होकर अन्यायसे द्रव्योपार्जन करने लगता है, इस कारण उसे ताडन, बंधन आदि संकट सहन करने पडते हैं ॥ ३४ ॥ जिसके पास धन है उसीको मित्र है; उसीको बंधु है; वही संसारमें श्रेष्ठ पुरुष है; जिसके पास ऐश्वर्य है वही पंडित है ॥ ३५ ॥ इसी प्रकार जिसके पास लक्ष्मी है

यस्यार्थाः स च विक्रान्तो यस्यार्थाः स च बुद्धिमान्।
यस्यार्थाः स महाबाहुर्यस्यार्थाः स गुणाधिकः ३६
अर्थस्यैते परित्यागे दोषाः प्रव्याहृता मया।
राज्यमुत्सृजता धीर येन बुद्धिस्त्वया कृता ३७
यस्यार्था धर्मकामार्थास्तस्य सर्वं प्रदक्षिणम्।
अधनेनार्थकामेन नार्थः शक्यं विचिन्वता ३८
हर्षः कामश्च दर्पश्च धर्मः क्रोधः शमो दमः।
अर्थादेतानि सर्वाणि प्रवर्तन्ते नराधिप ३९
येषां नश्यत्ययं लोकश्चरतां धर्मचारिणाम्।
तेऽर्थास्त्वयि न दृश्यन्ते दुर्दिनेषु यथा ग्रहाः ४०
त्वयि प्रव्राजिते वीर गुरोश्च वचने स्थिते।
राक्षसापहृता भार्या प्राणैः प्रियतरा तव ४१
तदद्य विपुलं वीर दुःखमिन्द्रजिता कृतम्।

उसीको लोग पराक्रमी कहते; उसीको बुद्धिमान कहते; वही राजा समझा जाता और वही दूसरोंके अपेक्षा गुणवान समझा जाता है ॥ ३६ ॥

अर्थके त्याग करनेपर जो जो आपत्ति आती हैं वह मैं स्पष्ट आपको कहा; अतः हे ज्ञानसंपन्न राम! किस लाभसे आपने राज्यका त्याग किया यह समझमें नहीं आता ॥ ३७ ॥ जिसके पास धन है उसीको धर्म, अर्थ, काम व पुरुषार्थ सिद्ध होता है और दरिद्र पुरुषको पुरुषप्रयत्नके शिवाय द्रव्य नहीं प्राप्त हो सकता ॥ ३८ ॥ हे प्रजाधिपते, हर्ष, काम, दर्प, धर्म, क्रोध, शम व दम इन सबोंकी प्रवृत्ति द्रव्यके कारण ही होते हैं ॥ ३९ ॥ जिस प्रकार आकाशमें मेघमंडल आच्छादित हो जानेपर नक्षत्रादि नहीं दीखते; उसी प्रकार धनके अभावमें धर्मनिष्ठ तपस्वी लोग भी ऐहिक पुरुषार्थसे भ्रष्ट हो जाते हैं; वही द्रव्य आपके पास नहीं है ॥ ४० ॥ हे वीर पिताके वचनोंको स्वीकार कर आपके वनमें चले जानेसे प्राणोंसे भी अधिक प्रियभार्या राक्षस हर ले गया ॥ ४१ ॥

इस समय मेघनादने बडा ही दुःख पहुंचाया अब यह दुःख अपने

कर्मणा व्यपनेष्यामि तस्मादुत्तिष्ठ राघव ४२
उत्तिष्ठ नरशार्दूल दीर्घबाहो धृतव्रत ।
किमात्मानं महात्मानमात्मानं नावबुध्यसे ४३
अयमनघ तवोदितः प्रियार्थं जनकसुतानिधनं निरीक्ष्य रुष्टः ।
सरथगजहयां सराक्षसेन्द्रां भृशमिषुभिर्विनिपातयामि लङ्काम् ४४

इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे त्र्यशीतितमः सर्गः ॥८३॥ [१७५८]

॥ चतुरशीतितमः सर्गः ॥

राममाश्वासमाने तु लक्ष्मणे भ्रातृवत्सले ।
निक्षिप्य गुल्मान्स्वस्थाने तत्रागच्छद्विभीषणः १
नानाप्रहरणैर्वीरैश्चतुर्भिरभिसंवृतः ।
नीलाञ्जनचयाकारैर्मातङ्गैरिव यूथपैः २
सोऽभिगम्य महात्मानं राघवं शोकलालसम् ।
वानरांश्चापि ददृशे बाष्पपर्याकुलेक्षणान् ३
राघवं च महात्मानमिक्ष्वाकुकुलनन्दनम् ।
ददर्श मोहमापन्नं लक्ष्मणस्याङ्कमाश्रितम् ४

---

पौरुषसे दूर करेंगे इससे हे राघव आप उठिये ॥ ४२ ॥ हे नरशार्दूल दीर्घबाहु धृतव्रत उठिये अपनी महान् आत्माको क्यों नहीं पहिचानते ॥ ४३ ॥ हे निष्पाप राम सीताकी मृत्यु हो गई ऐसा देखकर क्रोधित हो अपने प्रिय करनेके लिये ये लक्ष्मण, मैं, रथ, गज, अश्व इन सबोंके योगसे लंकाको निःपात कर दूँ ॥ ४४ ॥

॥ यहां ८३ सर्ग समाप्त हुआ ॥

लक्ष्मण रामको समझाते ही थे कि सब मोरचों पर वीरोंको स्थापित कर विभीषण आये ॥ १ ॥ नाना अस्त्र शस्त्र धारे चारों मन्त्रियोंके बीचमें विभीषण हाथियोंके बीचमें स्थित गजराजके समान शोभा देते थे ॥ २ ॥ वहां पहुंच विभीषणने राम व वानरोंको शोकयुक्त देखा ॥ ३ ॥ और रामको मूर्छित हो लक्ष्मणकी गोदमें शिर धरे लेटे देखा ॥ ४ ॥ रामको शोकसंमग्न देख

व्रीडितं शोकसंतप्तं दृष्ट्वा रामं विभीषणः।
अन्तर्दुःखेन दीनात्मा किमेतदिति सोऽब्रवीत् ५
विभीषणमुखं दृष्ट्वा सुग्रीवं तांश्च वानरान्।
लक्ष्मणोवाच मन्दार्थमिदं बाष्पपरिप्लुतः ६
हता इन्द्रजिता सीता इति श्रुत्वैव राघवः।
हनूमद्वचनात्सौम्य ततो मोहमुपाश्रितः ७
कथयन्तं तु सौमित्रिं संनिवार्य विभीषणः।
पुष्कलार्थमिदं वाक्यं विसंज्ञं राममब्रवीत् ८
मनुजेन्द्रार्तरूपेण यदुक्तस्त्वं हनूमता।
तदयुक्तमहं मन्ये सागरस्येव शोषणम् ९
अभिप्रायं तु जानामि रावणस्य दुरात्मनः।
सीतां प्रति महाबाहो न च घातं करिष्यति १०
याच्यमानः सुबहुशो मया हितचिकीर्षुणा।
वैदेहीमुत्सृजस्वेति न च तत्कृतवान्वचः ११
नैव साम्ना न दानेन न भेदेन कुतो युधा।
सा द्रष्टुमपि शक्येत नैव चान्येन केनचित् १२
वानरान्मोहयित्वा तु प्रतियातः स राक्षसः।

विभीषण व्याकुल हो बोले कि यह क्या बात है ? ॥ ५ ॥ विभीषणका मुख देख रोदन करते हुये लक्ष्मण धीरेसे यह बोले ॥ ६ ॥

हे सौम्य ! हनुमान द्वारा यह सुना कि इन्द्रजित्ने सीताको मार डाला ॥ ७ ॥ ऐसा कहते लक्ष्मणको रोक विभीषण अर्थयुक्त वचन मूर्च्छित रामसे कहने लगे ॥ ८ ॥ हे मनुजेन्द्र ! हनूमान्ने जो आपसे कहा है वह मैं किसी द्वारा समुद्र शोष लेनेके तुल्य अयथार्थ समझता हूं ॥ ९ ॥ मैं सीताके विषयमें दुष्टात्मा रावणका मनोरथ जानता हूं इससे वह सीताको कभी न मार सकेगा ॥ १० ॥ क्योंकि मैंने उसकी बडी प्रार्थना की थी कि सीताको छोड दो पर उसने नहीं माना ॥ ११ ॥ साम दाम भेदसे वैदेहीको उसने न दिया फिर युद्ध करनेसे क्या होगा ॥ १२ ॥ वह राक्षस वानरोंको मोहित कर कहीं चला

मायामयीं महाबाहो तां विद्धि जनकात्मजाम् ॥ १३
चैत्यं निकुम्भिलामद्य प्राप्य होमं करिष्यति ।
हुतवानुपयातो हि देवैरपि सवासवैः ॥ १४
दुराधर्षो भवत्येष सङ्ग्रामे रावणात्मजः ।
तेन मोहयता नूनमेषा माया प्रयोजिता ॥
विघ्नमन्विच्छता तत्र वानराणां पराक्रमे ॥ १५
ससैन्यास्तत्र गच्छामो यावत्तन्न समाप्यते ॥ १६
त्यजैनं नरशार्दूल मिथ्या संतापमागतम् ।
सीदते हि बलं सर्वं दृष्ट्वा त्वां शोककर्शितम् ॥ १७
इह त्वं स्वस्थहृदयस्तिष्ठ सत्त्वसमुच्छ्रितः ।
लक्ष्मणं प्रेषयास्माभिः सह सैन्यानुकर्षिभिः ॥ १८
एष तं नरशार्दूलो रावणिं निशितैः शरैः ।
त्याजयिष्यति तत्कर्म ततो वध्यो भविष्यति ॥ १९
तस्यैते निशितास्तीक्ष्णाः पत्रिपत्राङ्गवाजिनः ।
पतत्रिण इवासौम्याः शराः पास्यन्ति शोणितम् ॥ २०
तत्संदिश महाबाहो लक्ष्मणं शुभलक्षणम् ।
राक्षसस्य विनाशाय वज्रं वज्रधरो यथा ॥ २१

गया है इससे आप मायाकी सीताको मरा समझिये ॥ १३ ॥

वह निकुम्भिलामें जाकर होम करेगा होम कर बाहर आनेपर वह अवश्य ॥ १४ ॥ तथा दुराधर्ष हो जायगा उसीने सबको मोहित कर यह माया प्रकट की है ॥ १५ ॥ अब हमको सेनासहित उसके हवन समाप्त कर चुकनेके पूर्व ही वहां पहुंच जाना चाहिये ॥ १६ ॥ हे पुरुष श्रेष्ठ ! बिना कारण प्राप्त हुआ खेद छोड़ दें क्योंकि आपको शोकाकुल देखकर सब वानर धैर्य त्याग देंगे ॥ १७ ॥ आप स्वस्थचित्त हो यहां स्थिर रहें तथा लक्ष्मणको सेना व हम लोगोंसहित भेज दें ॥ १८ ॥ हे नरशार्दूल ! बाणोंसे उसको इस कर्मसे च्युत करके उसका बध कर डालेंगे ॥ १९ ॥ इनके वेगसे जानेवाले बाण उसका रक्त अवश्य पान करेंगे ॥ २० ॥ अतः लक्ष्मणको आप आज्ञा दें जिससे उस राक्षसके विनाशके लिये ये जावें ॥ २१ ॥ हे युद्धश्रेष्ठ ! देव-

मनुजवर न कालविप्रकर्षो रिपुनिधनं प्रति यत्क्षमोऽद्य कर्तुम् ।
त्वमतिसृज रिपोर्वधाय वज्रं दिविजरिपुमथने यथा महेन्द्रः २२
समाप्तकर्मा हि स राक्षसर्षभो भवत्यदृश्यः समरे सुरासुरैः ।
युयुत्सता तेन समाप्तकर्मणा भवेत्सुराणामपि संशयो महान् २३

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि० युद्धकाण्डे चतुरशीतितमः सर्गः ॥८४॥ [३७८१]

॥ पञ्चाशीतितमः सर्गः ॥

तस्य तद्वचनं श्रुत्वा राघवः शोककर्शितः ।
नोपधारयते व्यक्तं यदुक्तं तेन रक्षसा १
ततो धैर्यमवष्टभ्य रामः परपुरञ्जयः ।
विभीषणमुपासीनमुवाच कपिसंनिधौ २
नैर्ऋताधिपते वाक्यं यदुक्तं ते विभीषण ।
भूयस्तच्छ्रोतुमिच्छामि ब्रूहि यत्ते विवक्षितम् ३
राघवस्य वचः श्रुत्वा वाक्यं वाक्यविशारदः ।
यत्तत्पुनरिदं वाक्यं बभाषेऽथ विभीषणः ४
यथाज्ञप्तं महाबाहो त्वया गुल्मनिवेशनम् ।

---

शत्रुओंके वधके लिये जिस प्रकार इन्द्र अपने वज्रको भेजते हैं उसी प्रकार शत्रुके वधके लिये आप लक्ष्मणको भेजिये ॥ २२ ॥ तब इन्द्रजितके कर्म समाप्त होनेपर संग्राममें सबसे वह अदृश्य रहेगा और देवताओंको भी बड़ा भय उत्पन्न करेगा ॥ २३ ॥

॥ यहां ८४ सर्ग समाप्त हुआ ॥

रामको शोकाकुल होनेके कारण विभीषण राक्षसोंको क्या कहा वह रामको ठीकसे समझमें नहीं आया ॥ १ ॥ तब शत्रुपक्षके वीरसमुदायोंको पराजय करनेवाले राम धैर्यधारणकर वानरोंके समीप बैठे हुए विभीषणसे बोले ॥ २ ॥ हे विभीषण तुम जो मुझे कहा वह पुनः सुननेकी मेरी इच्छा है इसलिये तुम फिरसे कहो ॥ ३ ॥ रामके कहनेपर संभाषणमें निपुण विभीषण पुनः रामसे बोला ॥ ४ ॥ हे महापराक्रमी वीर राम ! आपके कथनानुसार मैं

तत्तथानुष्ठितं वीर त्वद्वाक्यसमनन्तरम् ५
तान्यनीकानि सर्वाणि विभक्तानि समन्ततः ।
विन्यस्ता यूथपाश्चैव यथान्यायं विभागशः ६
भूयस्तु मम विज्ञाप्यं तच्छृणुष्व महाप्रभो ।
त्वय्यकारणसंतप्ते संतप्तहृदया वयम् ७
*त्यज राजन्निमं शोकं मिथ्या संतापमागतम् ।*
यदियं त्यज्यतां चिन्ता शत्रुहर्षविवर्धिनी ८
उद्यमः क्रियतां वीर हर्षः समुपसेव्यताम् ।
प्राप्तव्या यदि ते सीता हन्तव्याश्च निशाचराः ९
रघुनन्दन वक्ष्यामि श्रूयतां मे हितं वचः ।
साध्वयं यातु सौमित्रिर्बलेन महता वृत १०
निकुम्भिलायां संप्राप्तं हन्तुं रावणिमाहवे ।
धनुर्मण्डलनिर्मुक्तैराशीविषविषोपमैः ११
तेन वीरेण तपसा वरदानात्स्वयं भुवः ।
अस्त्रं ब्रह्मशिरःप्राप्तं कामगाश्च तुरङ्गमाः १२

---

सैन्य तैयार किया हूं ॥५॥ उन सब सैन्योंको चारोंतरफ अलग अलग टोली कर रखे हैं और सेनापतिकी भी जगह जगह योग्यव्यवस्था किये हैं ॥६॥

परन्तु हे पराक्रमी राम ! और एक मेरी प्रार्थना है वह आप सुनें, आपको विनाकारण सन्तप्त होनेसे मेरा भी अन्तःकरण सन्तप्त हो गया है ॥७॥ इसलिये हे राम विनाकारण प्राप्त हुआ संताप व शोकको आप त्याग करें और शत्रुके हर्षको वृद्धि करनेवाली चिन्ताको छोड दें ॥८॥ हे वीर हर्ष अवलंबन करके राक्षसोंका वधकर, सीताको प्राप्त करना चाहिये ऐसी इच्छा जब आपकी होगी ॥९॥ तब हे रघुनन्दन राम मैं जो हितकारक वचन आपसे कहता हूं वे सुनें, निकुंभि नामक देवालयमें प्राप्त हुआ इन्द्रजितको, संग्राममें वध करनेके लिये सुमित्रापुत्र लक्ष्मणको जानेको आज्ञा दें ॥ १०-११ ॥ तपश्चर्याके बलसे वह वीर महादेवको सन्तुष्ट किया है तथा उनके पाससे ब्रह्मास्त्र और खूब दौडनेवाले घोडे भी यथेष्ट प्राप्त किये हैं ॥ १२ ॥ सच-

स एष किल सैन्येन प्राप्तः किल निकुम्भिलाम्।
यद्युत्तिष्ठेत्कृतं कर्म हतान्सर्वांश्च विद्धि नः १३
निकुम्भिलामसंप्राप्तमकृताग्निं च यो रिपुः।
त्वामाततायिनं हन्यादिन्द्रशत्रो स ते वधः १४
वरो दत्तो महाबाहो सर्वलोकेश्वरेण वै।
इत्येवं विहितो राजन्वधस्तस्यैष धीमतः १५
वधायेन्द्रजितो राम संदिशस्व महाबलम्।
हते तस्मिन्हतं विद्धि रावणं ससुहृद्गणम् १६
विभीषणवचः श्रुत्वा रामो वाक्यमथाब्रवीत्।
जानामि तस्य रौद्रस्य मायां सत्यपराक्रम १७
स हि ब्रह्मास्त्रवित्प्राज्ञो महामायो महाबलः।
करोत्यसंज्ञान्सङ्ग्रामे देवान्सवरुणानपि १८
तस्यान्तरिक्षे चरतः सरथस्य महायशः।
न गतिर्ज्ञायते वीर सूर्यस्येवाभ्रसंप्लवे १९
राघवस्तु रिपोर्ज्ञात्वा मायावीर्यं दुरात्मनः।
लक्ष्मणं कीर्तिसंपन्नमिदं वचनमब्रवीत् २०

सुच इन्द्रजित सैन्योंके साथ निकुंभि नामक देवालयमें गया हुआ है; होमकर्म समाप्त करके जो वह वहांसे उठ गया तो तुम हम लोगोंका वध हुआ ही समझो ॥ १३ ॥ हे इन्द्रजित! निकुंभिमें जाकर हवन करनेके पहिले जो तुमसे युद्ध करेगा उससे तुम्हारा वध होगा ॥ १४ ॥

हे महापराक्रमी राम सर्वलोकाधिपति ब्रह्मदेवने उसको ऐसा वर दिया है; अतः हे राम! उस बुद्धिमान इन्द्रजितका वध इसी प्रकार ब्रह्मदेवने निश्चित किया है ॥ १५ ॥ इसलिये इन्द्रजितके वधके लिये आप बडा सैन्य भेजें; क्योंकि उसका वध होनेसे सुहृद्गण सहित रावणका वध हुआ ही समझिये ॥ १६ ॥ विभीषणके वचन सुन राम बोले कि मैं उसकी भयावनी माया जानता हूं ॥ १७ ॥ कि वह ब्रह्मास्त्र चलानेमें बडा निपुण तथा मायावी है इससे युद्धमें इन्द्र वरुणादि देवताओंको भी मूर्च्छित कर देता है ॥ १८ ॥ हे वीर रथारूढ अन्तरिक्षमें चलते हुये उसकी गति नहीं जान पडती ॥ १९ ॥ शत्रुका मायाका बल जान राम लक्ष्मणसे बोले ॥ २० ॥

यद्वानरेन्द्रस्य बलं तेन सर्वेण संवृतः ।
हनूमत्प्रमुखैश्चैव यूथपैः सह लक्ष्मण २१
जाम्बवेनर्क्षपतिना सह सैन्येन संवृतः ।
जहि तं राक्षससुतं मायाबलसमन्वितम् २२
अयं त्वां सचिवैः सार्धं महात्मा रजनीचरः ।
अभिज्ञातस्य मायानां पृष्ठतोऽनुगमिष्यति २३
राघवस्य वचः श्रुत्वा लक्ष्मणः सविभीषणः ।
जग्राह कार्मुकश्रेष्ठमत्यद्भुतपराक्रमः २४
संनद्धः कवची खड्गी सशरी वामचापभृत् ।
रामपादावुपस्पृश्य हृष्टः सौमित्रिरब्रवीत् २५
अद्य मत्कार्मुकोन्मुक्ताः शरा निर्भिद्य रावणिम् ।
लङ्कामभिपतिष्यन्ति हंसाः पुष्करिणीमिव २६
अद्यैव तस्य रौद्रस्य शरीरं मामकाः शराः ।
विधमिष्यन्ति भित्त्वा तं महाचापगुणच्युताः २७
एवमुक्त्वा तु वचनं द्युतिमान्भ्रातुरग्रतः ।
स रावणिवधाकाङ्क्षी लक्ष्मणस्त्वरितं ययौ २८
सोऽभिवाद्य गुरोः पादौ कृत्वा चापि प्रदक्षिणम् ।
निकुम्भिलामभिययौ चैत्यं रावणिपालितम् २९

---

हे लक्ष्मण ! जितनी सुग्रीवकी सेना है उसको अपने सङ्ग ले हनुमानादि मुख्य यूथपोंको भी सङ्ग ले ॥ २१ ॥ तथा सेनासहित जाम्बवान् को भी साथ ले उस मेघनादको मार डालो ॥ २२ ॥ विभीषण अपने मंत्रियोंसहित तुम्हारे पीछे जावेंगे ॥ २३ ॥ रामके वचन सुन विभीषण सहित लक्ष्मणने श्रेष्ठ धनुष हाथमें लिया ॥ २४ ॥ और कवच, बाण, धनुष, ले रामके चरणोंमें प्रणाम कर लक्ष्मण बोले ॥ २५ ॥ कि आज मेरे बाण मेघनादको भेदकर ऐसे गिरेंगे जैसे हंस पुष्करिणीमें ॥ २६ ॥ आज मेरे धनुषसे छूटे हुये बाण उसके शरीरमें प्रवेश करेंगे ॥ २७ ॥ अपने भाईके आगे लक्ष्मण ऐसा कह मेघनादके मारनेकी इच्छासे चले ॥ २८ ॥

लक्ष्मण रामको प्रणाम कर मेघनाद रक्षित निकुम्भिलाको गये ॥ २९ ॥

विभीषणेन सहितो राजपुत्रः प्रतापवान् ।
कृतस्वस्त्ययनो भ्राता लक्ष्मणस्त्वरितो ययौ ३०
वानराणां सहस्रैस्तु हनुमान्बहुभिर्वृतः ।
विभीषणश्च सामात्यो लक्ष्मणं त्वरितं ययौ ३१
महता हरिसैन्येन सवेगमभिसंवृतः ।
ऋक्षराजबलं चैव ददर्श पथि विष्ठितम् ३२
स गत्वा दूरमध्वानं सौमित्रिर्मित्रनन्दनः ।
राक्षसेन्द्रबलं दूरादपश्यद्व्यूहमाश्रितम् ३३
स संप्राप्य धनुष्पाणिर्मायायोगमरिन्दमः ।
तस्थौ ब्रह्मविधानेन विजेतुं रघुनन्दनः ३४
विभीषणेन सहितो राजपुत्रः प्रतापवान् ।
अङ्गदेन च वीरेण तथानिलसुतेन च ३५
विविधममलशस्त्रभास्वरं तद्ध्वजगहनं गहनं महारथैश्च ।
प्रतिभयतममप्रमेयवेगं तिमिरमिव द्विषतां बलं विवेश ३६

इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे पञ्चाशीतितमः सर्गः ॥८५॥ [३८१६]

---

लक्ष्मण विभीषणको सङ्ग ले शीघ्रतासे चले ॥ ३० ॥ लक्ष्मणके साथ वानर संग लिये हनुमान् और विभीषण भी चले ॥ ३१ ॥ वानरोंकी बड़ी भारी सेना लिये लक्ष्मण चले जाते थे कि मार्गमें जाम्बवान्की सेना भी देख पड़ी ॥ ३२ ॥ लक्ष्मणने बहुत दूर जाकर राक्षसोंकी सेना देखी ॥ ३३ ॥ वहां पहुंच लक्ष्मण मायावी मेघनादको जीतनेके लिये ब्रह्माके विधानके अनुसार खड़े हुये ॥ ३४ ॥ विभीषण, अङ्गद और हनुमान् भी आगे थे ॥ ३५ ॥ अंधकारको भेदकर प्रविष्ट होनेवाले सूर्यके सदृश वे शत्रुओंके सैन्यके मध्यमें प्रविष्ट हुए; वे शत्रुसैन्य निर्मल शस्त्रोंसे चमक रहे थे, महारथियोंसे भरे हुए थे; अत्यन्त भयंकर व अतुल वेगवाले थे ॥ ३६ ॥

॥ यहां ८५ सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ षडशीतितमः सर्गः ॥

अथ तस्यामवस्थायां लक्ष्मणं रावणानुजः ।
परेषामहितं वाक्यमर्थसाधकमब्रवीत् १
यदेतद्राक्षसानीकं मेघश्यामं विलोक्यते ।
एतदायोध्यतां शीघ्रं कपिभिश्च शिलायुधैः २
तस्यानीकस्य महतो भेदने यत लक्ष्मण ।
राक्षसेन्द्रसुतोऽप्यत्र भिन्ने दृश्यो भविष्यति ३
स त्वमिन्द्राशनिप्रख्यैः शरैरवकिरन्परान् ।
अभिद्रवाशु यावद्वै नैतत्कर्म समाप्यते ४
जहि वीर दुरात्मानं मायापरमधार्मिकम् ।
रावणिं क्रूरकर्माणं सर्वलोकभयावहम् ५
विभीषणवचः श्रुत्वा लक्ष्मणः शुभलक्षणः ।
ववर्ष शरवर्षेण राक्षसेन्द्रसुतं प्रति ६
ऋक्षाः शाखामृगाश्चैव द्रुमप्रवरयोधिनः ।
अभ्यधावन्त सहितास्तदनीकमवस्थितम् ७
राक्षसाश्च शितैर्बाणैरसिभिः शक्तितोमरैः ।
अभ्यवर्तन्त समरे कपिसैन्यजिघांसवः ८
स संप्रहारस्तुमुलः संजज्ञे कपिरक्षसाम् ।

---

इसके बाद विभीषण लक्ष्मणसे वैरियोंका अहित और अपना अर्थसाधक वचन बोले कि यह जो राक्षसोंकी सेना दीख पड़ती है उनके साथ वानरोंको लड़नेकी शीघ्र आज्ञा दीजिए ॥ १-२ ॥ हे लक्ष्मण इस सेनाके भेदन करनेमें जल्द ही यत्न करो ॥ ३ ॥ आप बाणोंकी वर्षा करते जबतक वह अपना कार्य पूरा न कर सके दौड़ते जाइये ॥ ४ ॥ हे वीर ! इस मायावी दुरात्मा मेघनादको मार डालिये ॥ ५ ॥

विभीषणकी बात सुन लक्ष्मण मेघनादपर बाण वर्षाने लगे ॥ ६ ॥ ऋक्ष वानर राक्षसोंकी सेनाकी ओर दौड़े ॥ ७ ॥ तब राक्षस पैने बाण खड्ग शक्ति तोमरादि वर्षाने लगे ॥ ८ ॥ वानरों और राक्षसोंके शस्त्र चलानेका बड़ा शब्द

शब्देन महता लङ्कां नादयन्वै समन्ततः ९
शस्त्रैश्च विविधाकारैः शितैर्बाणैश्च पादपैः।
उद्यतैर्गिरिश्रृङ्गैश्च घोरैराकाशमावृतम् १०
राक्षसा वानरेन्द्रेषु विकृताननबाहवः।
निवेशयन्तः शस्त्राणि चक्रुस्ते समुहद्भयम् ११
तथैव सकलैर्वृक्षैर्गिरिश्रृङ्गैश्च वानराः।
अभिजघ्नुर्निजघ्नुश्च समरे सर्वराक्षसान् १२
ऋक्षवानरमुख्यैश्च महाकायैर्महाबलैः।
रक्षसां युध्यमानानां महद्भयमजायत १३
स्वमनीकं विषण्णं तु श्रुत्वा शत्रुभिरर्दितम्।
उदतिष्ठत दुर्धर्षः स कर्मण्यननुष्ठिते १४
वृक्षान्धकारान्निर्गम्य जातक्रोधः स रावणिः।
आरुरोह रथं सज्जं पूर्वयुक्तं सुसंयतम् १५
स भीमकार्मुकशरः कृष्णाञ्जनचयोपमः।
रक्तास्यनयनो भीमो बभौ मृत्युरिवान्तकः १६
दृष्ट्वैव तु रथस्थं तं पर्यवर्तत तद्बलम्।
रक्षसां भीमवेगानां लक्ष्मणेन युयुत्सताम् १७
तस्मिंस्तु काले हनुमानरुजत्स दुरासदम्।
धरणीधरसंकाशो महावृक्षमरिन्दमः १८

---

लङ्काको निनादित करने लगा ॥९॥ विविध बाणों शस्त्रों और गिरिशिखरोंसे आकाश आच्छादित हो गया ॥ १० ॥ राक्षसोंने वानरोंपर शस्त्रास्त्र चलाकर बडा भय पहुंचाया ॥ ११ ॥ एवं वानरोंने वृक्षों और पर्वत श्रृंगोंसे राक्षसोंका हनन किया ॥ १२ ॥

वानरों और ऋक्षोंके संग युद्ध करते राक्षसोंको बडा भय उत्पन्न हुआ ॥ १३ ॥ अपनी सेनाको शत्रुओंसे मरी सुन हवनकार्यको विना समाप्त किये ही मेघनाद उठ खडा हुआ क्रोधित हो मेघनाद पहलेसे प्रस्तुत रथपर चढा धनुषबाण धारे नयन और मुख लाल हो जानेसे वह मेघनाद मृत्युके तुल्य शोभित हुआ उसको रथपर चढा देख लक्ष्मणसे युद्ध करनेकी इच्छावाले राक्षस लौट खडे हुये तब शत्रुनाशक हनुमान्ने कोप कर भारी एक वृक्ष

स राक्षसानां तत्सैन्यं कालाग्निरिव निर्दहन्।
चकार बहुभिर्वृक्षैर्निःसंज्ञं युधि वानरः १९
विध्वंसयन्तं तरसा दृष्ट्वैव पवनात्मजम्।
राक्षसानां सहस्राणि हनूमन्तमवाकिरन् २०
शितशूलधराः शूलैरसिभिश्चासिपाणयः।
शक्तिहस्ताश्च शक्तीभिः पट्टिशैः पट्टिशायुधाः २१
परिघैश्च गदाभिश्च कुन्तैश्च शुभदर्शनैः।
शतशश्च शतघ्नीभिरायसैरपि मुद्गरैः २२
घोरैः परशुभिश्चैव भिन्दिपालैश्च राक्षसाः।
मुष्टिभिर्वज्रकल्पैश्च तलैरशनिसंनिभैः २३
अभिजघ्नुः समासाद्य समन्तात्पर्वतोपमम्।
तेषामपि च संक्रुद्धश्चकार कदनं महत् २४
स ददर्श कपिश्रेष्ठमचलोपममिन्द्रजित्।
सूदमानमसंत्रस्तममित्रान्पवनात्मजम् २५
स सारथिमुवाचेदं याहि यत्रैष वानरः।
क्षयमेव हि नः कुर्याद्राक्षसानामुपेक्षितः २६
इत्युक्तः सारथिस्तेन ययौ यत्र स मारुतिः।
वहन्परमदुर्धर्षं स्थितमिन्द्रजितं रथे २७
सोऽभ्युपेत्य शरान्खड्गान्पट्टिशासिपरश्वधान्।

के राक्षससेनाको वृक्षोंसे मार मार मूर्छित कर दिया॥१४-१९॥ हनुमान्को देख हजारों राक्षस बाण वर्षा करने लगे॥२०॥ और शूल खड्ग शक्ति पट्टिश परिघ गदा भाला शतघ्नी लोह मुद्गरों मूकों फरसों भिंदिपालों तथा वज्रतुल्य लातों आदिसे॥२१-२३॥ चारों ओरसे घिर कर हनुमान्को मारने लगे पर हनु० ने उन सबको भी मार डाला॥२४॥

वानरश्रेष्ठ निडर हनुमान्को शत्रुओंको मारते हुये देख इन्द्रजित् सारथिसे बोला कि जहां यह वानर है वहां रथ ले चलो॥२५-२६॥ यह सुन सारथि जहां हनुमान् था वहीं मेघनादको ले गया॥२७॥ वहां पहुंचते ही उनके

*

अभ्यवर्षत दुर्धर्षः कपिमूर्धनि राक्षसः २८
तानि शस्त्राणि घोराणि प्रतिगृह्य स मारुतिः।
रोषेण महताविष्टो वाक्यं चेदमुवाच ह २९
युध्यस्व यदि शूरोऽसि रावणात्मज दुर्मते।
वायुपुत्रं समासाद्य न जीवन्प्रतियास्यसि ३०
बाहुभ्यां संप्रयुध्यस्व यदि मे द्वन्द्वमाहवे।
वेगं सहस्व दुर्बुद्धे ततस्त्वं रक्षसांवरः ३१
हनूमन्तं जिघांसन्तं समुद्यतशरासनम्।
रावणात्मजमाचष्टे लक्ष्मणाय विभीषणः ३२
यः स वासवनिर्जेता रावणस्यात्मसंभवः।
स एष रथमास्थाय हनूमन्तं जिघांसति ३३
तमप्रतिमसंस्थानैः शरैः शत्रुनिवारणैः।
जीवितान्तकरैर्घोरैः सौमित्रे रावणिं जहि ३४
इत्येवमुक्तस्तु तदा महात्मा विभीषणेनारिविभीषणेन।
ददर्श तं पर्वतसंनिकाशं रथस्थितं भीमबलं दुरासदम् ३५

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि० युद्धकाण्डे षडशीतितमः सर्गः॥८६॥ [३८१५]

---

शिर पर शस्त्र चलाने लगा ॥ २८ ॥ उन शस्त्रोंको हाथमें पकड हनुमान् बडा क्रोध कर बोले ॥ २९ ॥ हे मेघनाद ! अपनेको शूर समझता हो तो युद्ध कर ॥ ३० ॥ हे दुर्बुद्धे ! जो तू मुझसे मल्लयुद्ध कर मेरा वेग सहले तो राक्षसोंमें श्रेष्ठ है ॥ ३१ ॥ हनुमान्को मारनेके इच्छुक मेघनादको देख विभीषण लक्ष्मणसे बोले ॥ ३२ ॥ जिस रावणके पुत्रने इन्द्रको जीत लिया है वह जो हनुमान्को मारना चाहता है ॥ ३३ ॥ हे लक्ष्मण उस मेघनादके जिन बाणोंको कोई रोक न सके ऐसे घोर बाणोंसे मारिये ॥ ३४ ॥ शत्रुको भय उत्पन्न करनेवाला विभीषणके इस प्रकार कहनेसे महात्मा लक्ष्मणने भयंकर सैन्यसे युक्त रथ पर चढते हुए पर्वततुल्य इन्द्रजितको देखा ॥ ३५ ॥

॥ यहां ८६ सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ सप्ताशीतितमः सर्गः ॥

एवमुक्त्वा तु सौमित्रिं जातहर्षो विभीषणः।
धनुष्पाणिं तमादाय त्वरमाणो जगाम सः        १
अविदूरं ततो गत्वा प्रविश्य तु महद्वनम्।
अदर्शयत तत्कर्म लक्ष्मणाय विभीषणः        २
नीलजीमूतसंकाशं न्यग्रोधं भीमदर्शनम्।
तेजस्वी रावणभ्राता लक्ष्मणाय न्यवेदयत्        ३
इहोपहारं भूतानां बलवान्रावणात्मजः।
उपहृत्य ततः पश्चात्सङ्ग्राममभिवर्तते        ४
अदृश्यः सर्वभूतानां ततो भवति राक्षसः।
निहन्ति समरे शत्रून्बध्नाति च शरोत्तमैः        ५
तमप्रविष्टं न्यग्रोधं बलिनं रावणात्मजम्।
विध्वंसय शरैर्दीप्तैः सरथं साश्वसारथिम्        ६
तथेत्युक्त्वा महातेजाः सौमित्रिर्मित्रनन्दनः।
बभूवावस्थितस्तत्र चित्रं विस्फारयन्धनुः        ७

इस प्रकार समझानेपर आनन्दयुक्त विभीषण धनुष धारण किये हुए लक्ष्मणको शीघ्र ले गया ॥ १ ॥ और नजदीक जाकर महावनमें प्रवेश करके विभीषणने रावणात्मजका हवनकर्म लक्ष्मणको दिखाया ॥ २ ॥ और रावणके भाई विभीषणने दीखनेमें भयंकर नील मेघतुल्य उस वटवृक्षको भी दिखाया ॥ ३ ॥ (वह बोला) इसी जगह भूतोंको बलि देकर बलाढ्य रावणपुत्र संग्राममें आते हैं ॥ ४ ॥ इसके बाद वह राक्षस सब प्राणियोंसे अदृश्य रहता है और संग्राममें उत्कृष्ट बाणसे शत्रुओंका संहार करने लगता है ॥ ५ ॥ इसलिये, वह बलाढ्य रावणपुत्र उस वटवृक्षके समीप नहीं गया है तब उज्ज्वल बाणोंसे रथ, अश्व व सारथी युक्त तुम उसका वध करो ॥ ६ ॥

इसपर मित्रोंको आनन्द देनेवाला महातेजस्वी, सुमित्रापुत्र लक्ष्मण 'ठीक है' ऐसा बोले और अपने धनुष्यका चमत्कारिक शब्द करते हुए

स रथेनाग्निवर्णेन बलवान्रावणात्मजः।
इन्द्रजित्कवची खड्गी सध्वजः प्रत्यदृश्यत ८
तमुवाच महातेजाः पौलस्त्यमपराजितम्।
समाह्वये त्वां समरे सम्यग्युद्धं प्रयच्छ मे ९
एवमुक्तो महातेजा मनस्वी रावणात्मजः।
अब्रवीत्परुषं वाक्यं तत्र दृष्ट्वा विभीषणम् १०
इह त्वं जातसंवृद्धः साक्षाद्भ्राता पितुर्मम।
कथं द्रुह्यसि पुत्रस्य पितृव्यो मम राक्षस ११
न ज्ञातित्वं न सौहार्दं न जातिस्तव दुर्मते।
प्रमाणं न च सौदर्यं न धर्मो धर्मदूषण १२
शोच्यस्त्वमसि दुर्बुद्धे निन्दनीयश्च साधुभिः।
यस्त्वं स्वजनमुत्सृज्य परभृत्यत्वमागतः १३
नैतच्छिथिलया बुद्ध्या त्वं वेत्सि महदन्तरम्।
क्व च स्वजनसंवासः क्व च नीचपराश्रयः १४

---

वहां खडे रहे ॥ ७ ॥ अग्निवर्ण रथपर चढा हुआ वह बलाढय रावणपुत्र इन्द्रजित कवच, खड्ग व ध्वजसे युक्त वहां दीखने लगा ॥ ८ ॥ तब महातेजस्वी लक्ष्मण उस पुलस्त्य वंशजसे बोले "संग्राममें मैं तुम्हें आह्वान करता हूं तुम मेरे साथ सुन्दर युद्ध करो" ॥ ९ ॥ इस प्रकार लक्ष्मणके कहनेपर महातेजस्वी व विचारी रावणपुत्र विभीषणको वहां देख कठोर शब्दसे उसे बोला ॥ १० ॥ हे राक्षस ! हमारे इस राक्षसकुलमें जन्म लेकर हमारे पिताके सहोदर भाई और हमारे चाचा होकर पुत्रतुल्य मुझसे किस कारण विरोध करते हो ? ॥ ११ ॥ हे धर्मदूषक; जात्यभिमान, प्रेम, जाति, सहोदरत्व और धर्म इनमेंसे एक भी तुम्हारे लिये बाधक नहीं बनता ॥ १२ ॥ स्वजनोंको त्यागकर तुम दूसरोंके दास बननेके कारण शोचनीय हो गये हो और हे दुर्बुद्धे साधुके लिये निंदा-पात्र बन गये हो ॥ १३ ॥

स्वजनके साथ निवास करना और शत्रुके आश्रयमें नीच बनकर रहना ? इसका महदंतर तुम्हारी ओछी बुद्धिके कारण तुम्हें समझमें नहीं आता ॥ १४ ॥

गुणवान्वा परजनः स्वजनो निर्गुणोऽपि वा।
निर्गुणः स्वजनः श्रेयान्यः परः पर एव सः १५
यः स्वपक्षं परित्यज्य परपक्षं निषेवते।
स स्वपक्षे क्षयं याते पश्चात्तैरेव हन्यते १६
निरनुक्रोशता चेयं यादृशी ते निशाचर।
स्वजनेन त्वया शक्यं पौरुषं रावणानुज १७
इत्युक्तो भ्रातृपुत्रेण प्रत्युवाच विभीषणः।
अजानन्निव मच्छीलं किं राक्षस विकत्थसे १८
राक्षसेन्द्रसुतासाधो पारुष्यं त्यज गौरवात् १९
कुले यद्यप्यहं जातो रक्षसां क्रूरकर्मणाम्।
गुणो यः प्रथमो नृणां तन्मे शीलमराक्षसम् २०
न रमे दारुणेनाहं न चाधर्मेण वै रमे।
भ्रात्रा विषमशीलोऽपि कथं भ्राता निरस्यते २१

दूसरे यदि गुणी हो और स्वजन यदि अगुण भी हो तो स्वजन ही श्रेष्ठ; परन्तु जो दूसरा है वह दूसरा ही रहता है ॥ १५ ॥ जो स्वपक्षको त्यागकर परपक्षका आश्रय करता है वह स्वपक्षका क्षय हो जानेपर परपक्षीय लोगसे भी वध पाता है ॥ १६ ॥

हे राक्षस! जिस प्रकारका यह तुम्हारा निर्दयपना हमगोचर हुआ है उस प्रकारका निर्दयपना हे रावणानुज ( इस प्रकारका कर्म स्वजनोंसे होना हो तो ) एक तुम्हीसे हो सकता है ॥१७॥ इस प्रकार भ्रातृपुत्र इन्द्रजितके बोलने पर विभीषण उससे बोला "मेरे शीलको न समझकर हे राक्षस तुम क्यों आत्मप्रशंसा करते हो? ॥१८॥ हे दुष्ट राक्षसराजपुत्र, मेरे बडेपनके सम्बन्धको लक्ष्यमें लाकर भी तो इस कठोर भाषणको छोड दे ॥ १९॥ यद्यपि क्रूरकर्मी राक्षसोंके कुलमें मैं जन्मा हूं तथापि मनुष्योंमें जो उत्कृष्ट सत्वगुण है वह मेरेमें है उसे राक्षस नहीं जान सकता ॥ २० ॥ अधर्मसे अथवा क्रूरकर्ममें मैं कभी आनन्द नहीं मानता; परन्तु हे इन्द्रजित यदि एक भाईका स्वभाव भला हो तो उसको सहोदर भाई कैसे दूर कर सकता

धर्मात्प्रच्युतशीलं हि पुरुषं पापनिश्चयम् ।
त्यक्त्वा सुखमवाप्नोति हस्तादाशीविषं यथा २२
परस्वहरणे युक्तं परदाराभिमर्शकम् ।
त्याज्यमाहुर्दुरात्मानं वेश्म प्रज्वलितं यथा २३
परस्वानां च हरणं परदाराभिमर्शनम् ।
सुहृदामतिशङ्का च त्रयो दोषाः क्षयावहाः २४
महर्षीणां वधो घोरः सर्वदेवैश्च विग्रहः ।
अभिमानश्च रोषश्च वैरत्वं प्रतिकूलता २५
एते दोषा मम भ्रातुर्जीवितैश्वर्यनाशनाः ।
गुणान्प्रच्छादयामासुः पर्वतानिव तोयदाः २६
दोषैरेतैः परित्यक्तो मया भ्राता पिता तव ।
नेयमस्ति पुरी लङ्का न च त्वं न च ते पिता २७

---

है ? (यह योग्य है क्या ?) ॥ २१ ॥ हाथसे सर्प पकडनेके बाद छोड देनेपर जिस प्रकार मानवको सुख मिलता है उसी प्रकार धर्मभ्रष्ट व पापबुद्धि मानवका त्याग करनेपर मानवको सुख मिलता है ॥ २२ ॥

जलता हुआ घर जिस प्रकार त्याज्य माना गया है उसी प्रकार परद्रव्यका अपहार करनेवाले और परस्त्रीपर हाथ उठानेवाले दुरात्माका त्याग करना चाहिये ऐसा विचारी लोगोंका कहना है ॥ २३ ॥ परद्रव्यका अपहार करना, परस्त्रीपर हाथ उठाना और मित्रोंके सम्बन्धमें अत्यन्त अविश्वास करना ये तीनों दोष नाश करनेका कारण हैं ॥ २४ ॥ महर्षियोंका घोर वध, सब देवोंसे कलह, अभिमान, रोष, वैरत्व व प्रतिकूलता ॥ २५ ॥ ये मेरे भाईमें सब दोष जीवन व ऐश्वर्यका नाश करनेवाला है; जिस प्रकार पर्वतोंको मेघ आच्छादित करता है उसी प्रकार इन दोषोंसे उनका गुण आच्छादित है ॥ २६ ॥

इसीलिये हमने अपने भाई याने तुम्हारे पिताका त्याग किया है । यह लंकानगरी, तुम व तुम्हारे पिता सबका नाश होनेवाला है ऐसा तू समझ

अतिमानश्च बालश्च दुर्विनीतश्च राक्षस ।
बद्धस्त्वं कालपाशेन ब्रूहि मां यद्यदिच्छसि १८
अद्येह व्यसनं प्राप्तं यन्मां परुषमुक्तवान् ।
प्रवेष्टुं न त्वया शक्यं न्यग्रोधं राक्षसाधम १९
धर्षयित्वा च काकुत्स्थं न शक्यं जीवितुं त्वया ।
युध्यस्व नरदेवेन लक्ष्मणेन रणे सह ॥
हतस्त्वं देवताकार्यं करिष्यसि यमक्षयम् ३०
निदर्शयस्वात्मबलं समुद्यतं कुरुष्व सर्वायुधसायकव्ययम् ।
न लक्ष्मणस्यैत्य हि बाणगोचरं त्वमद्य जीवन्सबलो गमिष्यसि ३१
इत्यार्षे श्रीमद्रा॰ वाल्मी॰ आदि॰ युद्धकाण्डे सप्ताशीतितमः सर्गः ॥८७॥ [३८८२]

॥ अष्टाशीतितमः सर्गः ॥

विभीषणवचः श्रुत्वा रावणिः क्रोधमूर्छितः ।
अब्रवीत्परुषं वाक्यं क्रोधेनाभ्युत्पपात च १
उद्यतायुधनिस्त्रिंशो रथे सुसमलंकृते ।

॥ १७ ॥ अतिमानी, दुष्ट शिक्षण मिला हुआ व मूर्ख ऐसा तू कालपाशसे बद्ध हो गये हो, इसलिये हे राक्षस जो तुम्हें इच्छा हो वह बोलो ॥ १८ ॥ मुझसे तुमने कठोर भाषण किया इसलिये वह संकट आज तुम्हें उपस्थित हुआ है। हे राक्षसाधम अब तुम्हें वटवृक्षके समीप जाना अशक्य है ॥१९॥ ककुत्स्थकुलोत्पन्न रामका अपराध करके तुम जीवित नहीं रह सकते। पुरुषश्रेष्ठ लक्ष्मणके साथ तू अब युद्ध कर और वध होकर यमसदनको जा जिससे देवोंको सन्तोष होगा ॥ ३० ॥ सबला हुआ अपना बल दिखाकर सब आयुधोंका व सब बाणोंका खुशीसे प्रयोग करो किन्तु लक्ष्मणके बाणका निशाना हो जानेपर तुम आज सैन्यसहित जीवित नहीं रहोगे ॥ ३१ ॥

॥ यहां ८७ सर्ग समाप्त हुआ ॥

विभीषणका वचन श्रवण कर क्रोधसे व्याप्त हुये रावणपुत्रने भी उनके साथ कठोर भाषण किया और गुस्से गुस्सेमें वहांसे चल दिया ॥ १ ॥ कृष्णवर्ण का घोडा जोडा हुआ व उत्कृष्ट तरहसे शृंगारित किया हुआ बडे रथपर चढ

कालाश्वयुक्ते महति स्थितः कालान्तकोपमः २
महाप्रमाणमुद्यम्य विपुलं वेगवद्दृढम् ।
धनुर्भीमबलो भीमं शरांश्चामित्रनाशनान् ३
तं ददर्श महेष्वासो रथस्थः समलंकृतः ।
अलंकृतममित्रघ्नो रावणस्यात्मजो बली ४
हनूमत्पृष्ठमारूढमुदयस्थरविप्रभम् ।
उवाचैनं सुसंरब्धः सौमित्रिं सविभीषणम् ५
तांश्च वानरशार्दूलान्पश्यध्वं मे पराक्रमम् ६
अद्य मत्कार्मुकोत्सृष्टं शरवर्षं दुरासदम् ।
मुक्तवर्षमिवाकाशे धारयिष्यथ संयुगे ७
अद्य वो मामका बाणा महाकार्मुकनिःसृताः ।
विधमिष्यन्ति गात्राणि तूलराशिमिवानलः ८
तीक्ष्णसायकनिर्भिन्नाञ्शूलशक्त्यृष्टिसायकैः ।
अद्य वो गमयिष्यामि सर्वानेव यमक्षयम् ९

---

कर वह इन्द्रजित आयुध व खड्ग सुसज्जित करते हुवे काल व अन्तकके समान दीखने लगा ॥ २ ॥ वेगयुक्त; दृढ, लंबा व चौडा ऐसा भयंकर धनुष्य और शत्रुनाशक बाण लेकर ॥ ३ ॥ अलंकृत, रथारूढ, महाधनुर्धारी, शत्रु-नाशक व बलाढ्य रावणपुत्रने उस अलंकृत हुवे लक्ष्मणको देखा ॥ ४ ॥ और उदयाचलपर सूर्यके समान कांतिवाले हनुमानके पृष्ठपर चढे हुवे विभीषणके साथ लक्ष्मणसे ( वानरश्रेष्ठको अनुलक्षित करके ) इन्द्रजित बोला 'मेरा पराक्रम अब तुम देखो' ॥ ५-६ ॥ और आकाशसे होनेवाली अनियन्त्रित मेघवृष्टिके सदृश मेरे धनुष्यसे छोडी हुवी बाणोंकी दुःसह वृष्टिको आज तुम सहन करो ॥ ७ ॥

अग्नि जिस प्रकार रुईकी राशिको उडा देती है उसी प्रकार मेरे प्रचंड धनुषसे छोडा हुवा बाण तेरे शरीरको उडा देगा ॥ ८ ॥ शूल, शक्ति, ऋष्टि, बाण और इतर तीक्ष्ण शरके योगसे तुम सबको नष्ट करके मैं आज यमसदन

सृजतः शरवर्षाणि क्षिप्रहस्तस्य संयुगे ।
जीमूतस्येव नदतः कः स्थास्यति ममाग्रतः १०
रात्रियुद्धे तदा पूर्वं वज्राशनिसमैः शरैः ।
शायितौ तौ मया भूयो विसंज्ञौ सपुरःसरौ ११
स्मृतिर्न तेऽस्ति वा मन्ये व्यक्तं यातो यमक्षयम् ।
आशीविषसमं क्रुद्धं यन्मां योद्धुमुपस्थितः १२
तच्छ्रुत्वा राक्षसेन्द्रस्य गर्जितं राघवस्तदा ।
अभीतवदनः क्रुद्धो रावणिं वाक्यमब्रवीत् १३
उक्तश्च दुर्गमः पारः कार्याणां राक्षस त्वया ।
कार्याणां कर्मणा पारं यो गच्छति स बुद्धिमान् १४
स त्वमर्थस्य हीनार्थो दुरवापस्य केनचित् ।
वाचा व्याहृत्य जानीषे कृतार्थोऽस्मीति दुर्मते १५
अन्तर्धानगतेनाजौ यत्त्वया चरितस्तदा ।
तस्कराचरितो मार्गो नैष वीरनिषेवितः १६

को पहुंचाऊँगा ॥ ९ ॥ हस्तलाघवसे युक्त संग्राममें मेरी बाण वर्षासे तथा मेघके समान गर्जनसे मेरे सामने कौन खड़ा रहनेवाला है ॥ १० ॥ गत रात्रिके युद्धमें वज्र व पत्थरके सदृश बाणोंसे तुम दोनों भाईयोंको मैंने मूर्छित किया था ॥ ११ ॥ ऐसा मालूम पड़ता है कि यह तुम्हें स्मरण नहीं है अस्तु । यदि चोट खाये सर्पके समान क्रोधित होकर मेरेसे युद्ध करनेको तैयार हुए हो तो निश्चय ही आज तुम यमसदनको जाओगे ऐसा मैं समझता हूं ॥१२॥ राक्षसाधिपति इन्द्रजितकी यह गर्जना सुनकर निर्भयमुद्रासे युक्त व क्रुद्ध हुये रघुनन्दन उससे बोले ॥ १३ ॥

" हे राक्षस तुमने अपने कार्योंका बहुत विस्तारसे वर्णन किया है; किन्तु जो वल्गना न करते हुये अन्ततक अपना कार्य करता रहता है वही बुद्धिमान है ॥ १४ ॥ कार्यको पार न लगानेवाले किसके हाथ सिद्धि है यह न जानते हुये केवल बोलकर ही तुम अपनेको कृतार्थ समझते हो ॥ १५ ॥ संग्राममें अदृश्य होकर जो आचरण तुमने किया वह वीरोंसे सेवित मार्ग नहीं है वह

यथा वाणपथं प्राप्य स्थितोऽस्मि तव राक्षस ।
दर्शयस्वाद्य तत्तेजो वाचा त्वं किं विकत्थसे १७
एवमुक्तो धनुर्भीमं परामृश्य महाबलः ।
ससर्ज निशितान्बाणानिन्द्रजित्समितिंजयः १८
तेन सृष्टा महावेगाः शराः सर्पविषोपमाः ।
संप्राप्य लक्ष्मणं पेतुः श्वसन्त इव पन्नगाः १९
शरैरतिमहावेगैर्वेगवान्रावणात्मजः ।
सौमित्रिमिन्द्रजिद्युद्धे विव्याध शुभलक्षणम् २०
स शरैरतिविद्धाङ्गो रुधिरेण समुक्षितः ।
शुशुभे लक्ष्मणः श्रीमान्विधूम इव पावकः २१
इन्द्रजित्त्वात्मनः कर्म प्रसमीक्ष्याभिगम्य च ।
विनद्य सुमहानादमिदं वचनमब्रवीत् २२
पत्रिणः शितधारास्ते शरा मत्कार्मुकच्युताः ।
आदास्यन्तेऽद्य सौमित्रे जीवितं जीवितान्तकाः २३

---

तो चोरोंका मार्ग है ॥ १६ ॥ आज मैं तुम्हारे बाण पथपर खड़ा हूं, तुम अपना तेज बताओ, केवल आत्मप्रशंसा क्यों करते हो ? ॥ १७ ॥ इस प्रकार लक्ष्मणको इन्द्रजितसे कहनेपर महाबलाढ्य समर विजयी इन्द्रजितने धनुष्य हाथमें लेकर तीक्ष्ण बाण छोड़ा ॥ १८ ॥ और उससे छोड़े हुये वे सर्पविष-तुल्य व महावेगवान बाण फुफकार करते हुये सूर्य सदृश लक्ष्मणके समीप गिरे ॥ १९ ॥ इस प्रकार बहुत बड़े वेगसे युक्त बाणोंसे वेगवान इन्द्रजितने शुभलक्षणसे युक्त लक्ष्मणको संग्राममें वींध दिया ॥ २० ॥ बाणोंसे शरीर बिलकुल ही विंध जानेपर रक्तसे लथपथ हुआ वैभवशाली लक्ष्मण धूमरहित अग्निके समान दीखने लगा ॥ २१ ॥ अस्तु । अपना कर्म देखकर इन्द्रजित लक्ष्मणके समीप गया और उच्च स्वरसे गर्जना करके बोला ॥ २२ ॥

" हे लक्ष्मण पंख व तीक्ष्णधारसे युक्त मेरे धनुषसे छोड़ा हुआ प्राण-नाशक बाण आज तुम्हारा जीवन हरण करेगा ॥ २३ ॥ हे लक्ष्मण गीदड़

अद्य गोमायुसङ्घाश्च श्येनसङ्घाश्च लक्ष्मण ।
गृध्राश्च निपतन्तु त्वां गतासुं निहतं मया ॥ २४
क्षत्रबन्धुं सदानार्यं रामः परमदुर्मतिः ।
भक्तं भ्रातरमद्यैव त्वां द्रक्ष्यति हतं मया ॥ २५
विध्वस्तकवचं भूमौ व्यपविद्धशरासनम् ।
हृतोत्तमाङ्गं सौमित्रे त्वामद्य निहतं मया ॥ २६
इति ब्रुवाणं संक्रुद्धः परुषं रावणात्मजम् ।
हेतुमद्वाक्यमर्थज्ञो लक्ष्मणः प्रत्युवाच ह ॥ २७
वाग्बलं त्यज दुर्बुद्धे क्रूरकर्मन्हि राक्षस ।
अथ कस्माद्वदस्येतत्संपादय सुकर्मणा ॥ २८
अकृत्वा कत्थसे कर्म किमर्थमिह राक्षस ।
कुरु तत्कर्म येनाहं श्रद्दध्यां तव कत्थनम् ॥ २९
अनुक्त्वा परुषं वाक्यं किंचिदप्यनवक्षिपन् ।
अविकत्थन्वधिष्यामि त्वां पश्य पुरुषादन ॥ ३०

---

व श्येन समुदाय और गृध्र आज मेरे हाथसे वध होनेपर तुमपर हमला करेंगे ॥ २४ ॥ अत्यंत दुर्बुद्धि राम क्षत्रियाधम, सदा अनार्य किन्तु भ्रातृप्रेममें अनुरक्त तुमको मेरे हाथसे वध हुआ देखेगा ॥ २५ ॥ अर्थात् हे लक्ष्मण ! जिसका कवच छिन्नभिन्न हो गया है, जिसका धनुष टुकडे टुकडे हो गया है और जिसका मस्तक टूट गया है ऐसे तुमको मेरे हाथसे वध हुआ राम देखेगा" ॥ २६ ॥

इस प्रकार रावणपुत्र इन्द्रजित्के कठोर भाषण करनेपर अर्थवेत्ता लक्ष्मण अत्यन्त क्रोधित होकर उत्तर देने लगे ॥ २७ ॥ ( वे बोले ) "हे क्रूर कर्म करनेवाले दुर्बुद्धि राक्षस ! अपने वाग्बलको त्याग, व्यर्थ बडबड क्यों करते हो ? कर्म करके दिखाओ ॥ २८ ॥ हे राक्षस ! कर्म किये बगैर क्यों केवल बढगाना करते हो; तुम वैसा कर्म करके दिखाओ जिसे मैं श्रद्धासे मान लूं ॥ २९ ॥ हे मनुष्यभक्षक, कठोर भाषण किये विना, किसीकी निंदा किये विना व व्यर्थ बढगाना किये विना ही देख कि आज मैं तुम्हारा वध करता

इत्युक्त्वा पञ्च नाराचानाकर्णापूरिताञ्शरान्।
विजघान महावेगाल्लँक्ष्मणो राक्षसोरसि ३१
सुपत्रवाजिता बाणा ज्वलिता इव पन्नगाः।
नैर्ऋतोरस्यभासन्त सवितू रश्मयो यथा ३२
स शरैराहतस्तेन सरोषो रावणात्मजः।
सुप्रयुक्तैस्त्रिभिर्बाणैः प्रतिविव्याध लक्ष्मणम् ३३
स बभूव महाभीमो नरराक्षससिंहयोः।
विमर्दस्तुमुलो युद्धे परस्परजयैषिणोः ३४
विक्रान्तौ बलसंपन्नावुभौ विक्रमशालिनौ।
उभौ परमदुर्जयावतुल्यबलतेजसौ ३५
युयुधाते तदा वीरौ ग्रहाविव नभोगतौ।
बलवृत्राविव हि तौ युधि वै दुष्प्रधर्षणौ ३६
युयुधाते महात्मानौ तदा केसरिणाविव।
बहूनवसृजन्तौ हि मार्गणौघानवस्थितौ॥
नरराक्षसमुख्यौ तौ प्रहृष्टावभ्ययुध्यताम् ३७

---

हूँ ॥ ३० ॥ ऐसा बोलकर लक्ष्मण कानतक धनुष तानकर महावेगवान पांच नाराच बाण उस राक्षसके वक्षःस्थलपर मारे ॥ ३१ ॥ सुन्दर पंखसे युक्त वेगवान व भुजंगके सदृश देदीप्यमान हुआ बाण सूर्यकिरणके समान उस राक्षसके वक्षःस्थलपर झलकने लगा ॥ ३२ ॥

इस प्रकार उस बाणसे आहत होनेपर क्रोधित होकर अच्छी रीतिसे तीन बाणसे उसने भी लक्ष्मणको वेध दिया ॥ ३३ ॥ परस्पर जयकी इच्छा करनेवाले राक्षसश्रेष्ठ व पुरुषश्रेष्ठ दोनोंमें भयंकर तुमुल युद्ध होने लगा ॥ ३४ ॥ वे दोनों पराक्रमी व महाबलवान थे; अपने पराक्रमपर दोनोंको पूर्ण अभिमान था; इसलिये बल व तेज दोनोंमें अनुपम था ॥ ३५ ॥ संग्राममें हारनेसे अशक्य हुए वे दोनों वीर नभोगत ग्रहके समान युद्ध करने लगे व वृत्रके समान शोभा देने लगे ॥ ३६ ॥ वे दोनों वीर सिंहके सदृश परस्पर युद्ध करने लगे व असंख्य बाणसमुदाय एक दूसरेपर छोडने लगे ॥ ३७ ॥

ततः शरान्दाशरथिः संधायामित्रकर्षणः।
ससर्ज राक्षसेन्द्राय क्रुद्धः सर्प इव श्वसन् ३८
तस्य ज्यातलनिर्घोषं स श्रुत्वा राक्षसाधिपः।
विवर्णवदनो भूत्वा लक्ष्मणं समुदैक्षत ३९
विषण्णवदनं दृष्ट्वा राक्षसं रावणात्मजम्।
सौमित्रिं युद्धसंयुक्तं प्रत्युवाच विभीषणः ४०
निमित्तान्युपपश्यामि यान्यस्मिन्रावणात्मजे।
त्वर तेन महाबाहो भग्न एष न संशयः ४१
ततः संधाय सौमित्रिः शरानाशीविषोपमान्।
मुमोच विशिखांस्तस्मिन्सर्पानिव विषोल्बणान् ४२
शक्राशनिसमस्पर्शैर्लक्ष्मणेनाहतः शरैः।
मुहूर्तमभवन्मूढः सर्वसंक्षुभितेन्द्रियः ४३
ददर्शावस्थितं वीरमाजौ दशरथात्मजम्।
सोऽभिचक्राम सौमित्रिं रोषात्संरक्तलोचनः ४४
अब्रवीच्चैनमासाद्य पुनः स परुषं वचः।
किं न स्मरसि तद्युद्धे प्रथमे मत्पराक्रमम् ४५

---

तब क्रोधित सर्पके तुल्य सांस लेते हुए लक्ष्मणने धनुषपर बाण चढ़ा मेघनादपर छोड़े ॥ ३८ ॥ लक्ष्मणके धनुषकी प्रत्यंचाका शब्द सुन इन्द्रजित विवर्ण वदन हो लक्ष्मणकी ओर देखने लगा ॥ ३९ ॥ इन्द्रजित् विवर्ण मुख और लक्ष्मणको युद्धानुरागी देख विभीषण लक्ष्मणसे बोला ॥ ४० ॥ रावणात्मजके सब निमित्त पराजयके हेतु दीखते हैं इससे आपके मारनेमें शीघ्रता कीजिये ॥ ४१ ॥ यह सुन लक्ष्मणने विषधर सर्पतुल्य बाण उसपर छोड़े ॥ ४२ ॥ इन्द्रवज्रतुल्य लक्ष्मणके बाण लगनेसे घननाद एक मुहूर्तभरतक मूर्छित रहा ॥ ४३ ॥ तत्पश्चात् सुस्थिर चित्त हो वीर लक्ष्मणको सन्मुख देख लाल नेत्र कर लक्ष्मणसे बोला ॥ ४४ ॥ क्या मेरे प्रथम युद्धके पराक्रम का स्मरण नहीं है जब मैंने भाईसहित तुमको बंधनमें किया था महायुद्धमें

निबद्धस्त्वं सह भ्रात्रा यदा युधि विचेष्टसे ४६
युवां खलु महायुद्धे वज्राशनिसमैः शरैः ।
शायितौ प्रथमं भूमौ विसंज्ञौ सपुरःसरौ ४७
स्मृतिर्वा नास्ति ते मन्ये व्यक्तं वा यमसादनम् ।
गन्तुमिच्छसि यन्मां त्वमाधर्षयितुमिच्छसि ४८
यदि ते प्रथमे युद्धे न दृष्टो मत्पराक्रमः ।
अद्य त्वां दर्शयिष्यामि तिष्ठेदानीं व्यवस्थितः ४९
इत्युक्त्वा सप्तभिर्बाणैरभिविव्याध लक्ष्मणम् ।
दशभिस्तु हनूमन्तं तीक्ष्णधारैः शरोत्तमैः ५०
ततः शरशतेनैव सुप्रयुक्तेन वीर्यवान् ।
क्रोधाद्द्विगुणसंरब्धो निर्बिभेद विभीषणम् ५१
तदृष्ट्वेन्द्रजिता कर्म कृतं रामानुजस्तदा ।
अचिन्तयित्वा प्रहसन्नैतत्किंचिदिति ब्रुवन् ५२
मुमोच च शरान्घोरान्संगृह्य नरपुङ्गवः ।
अभीतवदनः क्रुद्धो रावणिं लक्ष्मणो युधि ५३
नैवं रणगताः शूराः प्रहरन्ति निशाचर ।
लघवश्चाल्पवीर्याश्च शरा हीमे सुखास्तव ५४

---

वज्रतुल्य उसका स्मरण नहीं है या यमालयको जाना चाहते हो नहीं तो मेरे साथ युद्धेच्छुक न होते ॥ ४५-४७ ॥ यदि प्रथम युद्धमें तुमने मेरा पराक्रम नहीं देखा है तो अब यहां खडे रहो अभी दिखाता हूं ॥ ४८ ॥

यह कह सात बाण लक्ष्मणके और दश बाण हनूमान्के मारे ॥ ४९ ॥ तथा द्विगुण क्रोध कर १०० बाणसे विभीषणको वेधा ॥ ५० ॥ लक्ष्मण इन्द्रजित् कृत इस कर्मको देख हंसते हुए निडर वदन धनुष चढा क्रोधमें भर इन्द्रजीतके ऊपर घोर बाण चलाकर बोले ॥ ५१-५२ ॥ हे निशाचर ! रणप्रवर्तित शूर इस प्रकार तुच्छ प्रहार नहीं करते तुम्हारे ये अल्पवीर्य लघु बाण तो मुझको सुखप्रद ही है ॥ ५३ ॥ युद्धाभिलाषी शूर इस प्रकार तुच्छ युद्ध नहीं करते ऐसा कह लक्ष्मणने मेघनादपर वर्षा की ॥ ५४ ॥

नैवं शूरास्तु युध्यन्ते समरे युद्धकाङ्क्षिणः ।
इत्येवं तं ब्रुवन्धन्वी शरैरभिववर्ष ह　　५५
तस्य बाणैः सुविध्वस्तं कवचं काञ्चनं महत् ।
व्यशीर्यत रथोपस्थे ताराजालमिवाम्बरात्　　५६
विधूतवर्मा नाराचैर्बभूव स कृतव्रणः ।
इन्द्रजित्समरे वीरः प्रत्यूषे भानुमानिव　　५७
ततः शरसहस्रेण संक्रुद्धो रावणात्मजः ।
बिभेद समरे वीरो लक्ष्मणं भीमविक्रमः　　५८
व्यशीर्यत महद्दिव्यं कवचं लक्ष्मणस्य तु ।
कृतप्रतिकृतान्योन्यं बभूवतुरभिद्रुतौ　　५९
अभीक्ष्णं निःश्वसन्तौ वै युध्येतां तुमुलौ युधि ।
शरसंकृत्तसर्वाङ्गौ सर्वतो रुधिरोक्षितौ　　६०
सुदीर्घकालं तौ वीरावन्योन्यं निशितैः शरैः ।
ततक्षतुर्महात्मानौ रणकर्मविशारदौ ॥
बभूवतुश्चात्मजये यत्तौ भीमपराक्रमौ　　६१
तौ शरौघैस्तथाकीर्णौ निकृत्तकवचध्वजौ ।

---

उन बाणोंसे वेधित मेघनादका स्वर्ण कवच आकाशसे च्युत तारागण सदृश रथपर गिर गया ॥ ५५ ॥ बाणोंसे कवच कट जानेसे अंगोंमें घाव हो जानेसे मेघनाद समरमें अरुण बाल सूर्यवत् शोभित हुआ ॥ ५६ ॥ बड़ा क्रोध कर भीम पराक्रमी वीर मेघनादने एक सहस्र बाणोंसे समरमें लक्ष्मणको वेधा ॥ ५७ ॥ उनके लगनेसे लक्ष्मणका दिव्य कवच खंडित होकर भूमिपर गिर पड़ा ॥ ५८ ॥ बाण वेधित दोनों वीर सांस लेते तुमुल युद्ध करने लगे बाणोंसे दोनोंके सर्वाङ्ग कट गये जिससे दोनों रुधिरसे भीग गये ॥५९॥

युद्ध कर्ममें दक्ष भीम पराक्रमवाले दोनों वीर बड़ी देरतक तीक्ष्ण बाणोंसे युद्ध करते रहे ॥ ६० ॥ दोनोंके कवच कट गये थे दोनोंके शरीरसे रुधिर झरनेके सदृश चूता था दोनों घोर बाण वर्षा करते हुए व भीमनाद

सृजन्तौ रुधिरं चोष्णं जलं प्रस्रवणाविव ६२
शरवर्षं ततो घोरं मुञ्चतोर्भीमनिःस्वनम् ।
सासारयोरिवाकाशे नीलयोः कालमेघयोः ६३
तयोरथ महान्कालो व्यतीयाद्युध्यमानयोः ।
न च तौ युद्धवैमुख्यं क्लमं चाप्युपजग्मतुः ६४
अस्त्राण्यस्त्रविदां श्रेष्ठौ दर्शयन्तौ पुनः पुनः ।
शरानुच्चावचाकारानन्तरिक्षे ववन्धतुः ६५
व्यपेतदोषमस्यन्तौ लघु चित्रं च सुष्ठु च ।
उभौ तु तुमुलं घोरं चक्रतुर्नरराक्षसौ ६६
तयोः पृथक्पृथग्भीमः शुश्रुवे तुमुलः स्वनः ।
स कम्पं जनयामास निर्घात इव दारुणः ६७
तयोः स भ्राजते शब्दस्तथा समरयत्तयोः ।
सुघोरयोर्निःस्वनतोर्गगने मेघयोरिव ६८
सुवर्णपुङ्खैर्नाराचैर्बलन्तौ कृतव्रणौ ।
प्रसुस्रवाते रुधिरं कीर्तिमन्तौ जये धृतौ ६९

---

करते हुए प्रलयकालीन मेघतुल्य शोभित हुए ॥ ६१-६२ ॥ इस प्रकार युद्धमें प्रवर्तित दोनों वीरोंको युद्ध करते बहुत देर हो गई परन्तु क्लान्त हो किसीने मुख नहीं मोडा ॥ ६३ ॥ अस्त्र विद्यामें निपुण दोनों वीर परस्पर एक दूसरेको शरोंकी प्रबलता दिखाते थे यहां तक कि आकाश बाणोंसे पूर्ण हो गया ॥ ६४ ॥ दोनों शीघ्रताके साथ तुमुल युद्ध करते थे ॥ ६५ ॥ दोनों का भीमनाद पृथक् २ वज्रतुल्य शब्द सुनकर लोग कम्पित होते थे ॥ ६६ ॥ समरोन्मत्त दोनोंका शब्द आकाशमें घोर शब्द करनेवाले बादलोंके शब्दके तुल्य सुनाई देता था ॥ ६७ ॥

सुवर्ण फोंक लगे बाणोंसे वेधित बलवान् कीर्तिमान् विजयव्रती दोनों वीर मानो युद्धमें रुधिर प्रसारित करते थे ॥ ६८ ॥ स्वर्ण फोंकवाले रुधिर लगे दोनोंके शरीरसे निकले बाण गिरकर पृथ्वीमें धस गये ॥ ६९ ॥ कितने

ते गात्रयोर्निपतिता रुक्मपुङ्खाः शरा युधि ।
असृग्दिग्धा विनिष्पेतुर्विविशुर्धरणीतलम् ७०
अन्ये सुनिशितैः शस्त्रैराकाशे संजघट्टिरे ।
बभञ्जुश्चिच्छिदुश्चैव तयोर्बाणाः सहस्रशः ७१
स बभूव रणे घोरस्तयोर्बाणमयश्चयः ।
अग्निभ्यामिव दीप्ताभ्यः सत्रे कुशामयश्चयः ७२
तयोः कृतव्रणौ देहौ शुशुभाते महात्मनोः ।
सुपुष्पाविव निष्पत्रौ वने किंशुकशाल्मली ७३
चक्रतुस्तुमुलं घोरं संनिपातं मुहुर्मुहुः ।
इन्द्रजिल्लक्ष्मणश्चैव परस्परजयैषिणौ ७४
लक्ष्मणो रावणिं युद्धे रावणिश्चापि लक्ष्मणम् ।
अन्योन्यं तावभिघ्नन्तौ न श्रमं प्रतिपद्यताम् ७५
बाणजालैः शरीरस्थैरवगाढैस्तरस्विनौ ।
शुशुभाते महावीर्यौ प्ररूढाविव पर्वतौ ७६
तयो रुधिरसिक्तानि संवृतानि शरैर्भृशम् ।
बभ्राजुः सर्वगात्राणि ज्वलन्त इव पावकाः ७७

ही बाण आकाशमें एक दूसरेके बाणोंसे लड़कर कट गये ॥ ७० ॥ इस तरह दोनोंका घोर बाणयुद्ध हुआ जैसे यज्ञमें प्रज्वलित दो अग्नियोंके किनारे २ कुशाका ढेर लग जाता है ॥ ७१ ॥ दोनोंके शरीर घावोंसे ऐसे शोभित होते थे जैसे बनमें पत्तेरहित पलास व सेमरके वृक्ष ॥ ७२ ॥

जयेच्छुक मेघनाद व लक्ष्मण परस्पर अति घोर युद्ध करते थे ॥ ७३ ॥ परस्पर एक दूसरेसे बार २ ताडित लक्ष्मण व मेघनाद दोनोंमेंसे कोई भी युद्धमें श्रम नहीं मानते थे ॥ ७४ ॥ महावीर्यवान् उभय वीर शरीरमें विधे बाणोंसे वृक्षसहित पर्वततुल्य शोभा देते थे ॥ ७५ ॥ बाण वेधित रुधिर बहते हुए दोनोंके शरीर प्रज्वलित अनलतुल्य भ्राजते थे ॥ ७६ ॥ इस प्रकार युद्ध करते उनको बहुत समय बीत गया परन्तु उनमेंसे न कोई थका

तयोरथ महान्कालो व्यतीयाद्युध्यमानयोः ।
न च तौ युद्धवैमुख्यं श्रमं चाप्यभिजग्मतुः ७८
अथ समरपरिश्रमं निहन्तुं समरमुखेष्वजितस्य लक्ष्मणस्य ।
प्रियहितमुपपादयन्महात्मा समरमुपेत्य विभीषणोऽवतस्थे ७९
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदिकाव्ये युद्धकाण्डेऽष्टाशीतितमः सर्गः ॥८८॥ [३९६१]

॥ एकोननवतितमः सर्गः ॥

युध्यमानौ ततो दृष्ट्वा प्रसक्तौ नरराक्षसौ ।
प्रभिन्नाविव मातङ्गौ परस्परजयैषिणौ १
तयोर्युद्धं द्रष्टुकामो वरचापधरो बली ।
शूरः स रावणभ्राता तस्थौ सङ्ग्राममूर्धनि २
ततो विस्फारयामास महद्धनुरवस्थितः ।
उत्ससर्ज च तीक्ष्णाग्रान्राक्षसेषु महाशरान् ३
ते शराः शिखिसंस्पर्शा निपतन्तः समाहिताः ।
राक्षसान्दारयामासुर्वज्रा इव महागिरीन् ४
विभीषणस्यानुचरास्तेऽपि शूलासिपट्टिशैः ।
चिच्छिदुः समरे वीरान्राक्षसान्राक्षसोत्तमाः ५
राक्षसैस्तैः परिवृतः स तदा तु विभीषणः ।

---

और न रणसे विमुख हुआ ॥ ७७ ॥ उसी समय विभीषण लक्ष्मणका श्रम दूर करनेके अर्थ व हितसाधनार्थ उनके पास उपस्थित हुए ॥ ७८-७९ ॥

॥ यहां ८८ सर्ग समाप्त हुआ ॥

दो मदान्ध हाथियोंके तुल्य युद्ध करनेमें प्रवृत्त मनुष्य श्रेष्ठ व राक्षस श्रेष्ठको युद्ध करते देख ॥ १ ॥ परस्पर लडते हुये देखनेकी अभिलाषासे रावणके भाई विभीषण आकर रणमें खडे हुए ॥ २ ॥ अच्छी प्रकार सँभल अपने धनुषपर उन्होंने टङ्कोर दिया और राक्षसोंके ऊपर बाण चलाने लगे ॥ ३ ॥ विभीषणके बाण राक्षसोंको इस प्रकार विदीर्ण करने लगे जैसे वज्र पर्वतोंको ॥ ४ ॥ विभीषणके चारों अनुचर भी शूल खड्ग पट्टिश आदि शस्त्रोंसे युद्धमें राक्षसोंको मारने लगे ॥ ५ ॥ अपने चारों मन्त्रियोंके बीच

बभौ मध्ये प्रघृष्टानां कलभानामिव द्विपः ६
ततः संचोद्यमानो वै हरीन्रक्षोवधप्रियान् ।
उवाच वचनं काले कालज्ञो रक्षसांवरः ७
एकोऽयं राक्षसेन्द्रस्य परायणमवास्थितः ।
एतच्छेषं बलं तस्य किं तिष्ठत हरीश्वराः ८
तस्मिन्श्च निहते पापे राक्षसे रणमूर्धनि ।
रावणं वर्जयित्वा तु शेषमस्य बलं हतम् ९
प्रहस्तो निहतो वीरो निकुम्भश्च महाबलः ।
कुम्भकर्णश्च कुम्भश्च धूम्राक्षश्च निशाचरः १०
जम्बुमाली महामाली तीक्ष्णवेगोऽशनिप्रभः ।
सुप्तघ्नो यज्ञकोपश्च वज्रदंष्ट्रश्च राक्षसः ११
संह्रादी विकटोऽरिघ्नस्तपनो मन्द एव च ।
प्रघास प्रघसश्चैव प्रजङ्घो जङ्घ एव च १२
अग्निकेतुश्च दुर्धर्षो रश्मिकेतुश्च वीर्यवान् ।
विद्युज्जिह्वो द्विजिह्वश्च सूर्यशत्रुश्च राक्षसः १३
अकम्पनः सुपार्श्वश्च चक्रमाली च राक्षसः ।
कम्पनः सत्ववन्तश्च देवान्तकनरान्तकौ १४

---

विभीषण अपने वशोंके बीचमें खडे महागजके तुल्य शोभा देने लगे ॥६॥ वानरोंको प्रेरित करते हुए विभीषण उस समयके अनुकूल वचन बोले ॥ ७ ॥ कि लक्ष्मण अकेले इस इन्द्रजित्से युद्ध कर रहे हैं और यह राक्षसोंकी शेष सेना तो खाली खडी है सो हे वानर ! तुम लोग क्यों खडे हो ॥ ८ ॥ पापी मेघनादके मारे जानेपर फिर इसकी इतनी सेना रह जायगी या रावण रह जायगा और कोई शेष ही न रहेगा ॥ ९ ॥ वीर प्रहस्त निकुम्भ कुम्भकर्ण कुम्भधूम्राक्ष मारे गये ॥ १० ॥ जम्बुमाली महामाली तीक्ष्णवेग अशनिप्रभ सुप्तघ्न यज्ञकोप व वज्रदंष्ट्र नाम राक्षस ॥ ११ ॥ संह्रादि विकट अरिघ्न तपन मन्द प्रघास प्रघस प्रजंघ व जंघ ॥ १२ ॥ महादुर्दर्ष अग्निकेतु व रश्मिकेतु विद्युज्जिह्व वह्निजिह्व व सूर्यशत्रु राक्षस ॥ १३ ॥ अकम्पन सुपार्श्व चक्रमाली कम्पन व देवान्तक व नरान्तक ॥ १४ ॥ निशा

एतान्निहत्यातिबलान्बहून्राक्षससत्तमान्।
बाहुभ्यां सागरं तीर्त्वा लङ्घयतां गोष्पदं लघु १५
एतावदेव शेषं वो जेतव्यमिति वानराः।
हताः सर्वे समागम्य राक्षसा बलदर्पिताः १६
अयुक्तं निधनं कर्तुं पुत्रस्य जनितुर्मम।
घृणामपास्य रामार्थे निहन्यां भ्रातुरात्मजम् १७
हन्तुकामस्य मे बाष्पं चक्षुश्चैव निरुध्यति।
तमेवैष महाबाहुर्लक्ष्मणः शमयिष्यति १८
वानरा घ्नत संभूय भृत्यानस्य समीपगान् १९
इति तेनातियशसा राक्षसेनाभिचोदिताः।
वानरेन्द्रा जहर्षिरे लङ्गूलानि च विव्यधुः २०
ततस्तु कपिशार्दूलाः क्ष्वेडन्तश्च पुनः पुनः।
मुमुचुर्विविधान्नादान्मेघान्दृष्ट्वेव बर्हिणः २१
जाम्बवानपि तैः सर्वैः स्वयूथ्यैरभिसंवृतः।
तेऽश्मभिस्ताडयामासुर्नखैर्दन्तैश्च राक्षसान् २२

---

चर प्रमुख तो मारे ही जाचुके हैं अब बाहोंसे समुद्र उतर इस गढेमें भरे जलके उतरनेमें क्या देर करते हो ?॥ १५ ॥

हे वानर ! अब तो इतनी ही सेना जीतनेको शेष रह गई है ॥१६॥ मेघनादके चर्चा होनेसे उसका वध करना मेरे लिये अनुचित है तौभी रामके लिये मैं अपने भतीजेको भी मारनेको तैयार हूं ॥ १७ ॥ किन्तु जब इच्छा करता हूं तो आंसुओंके कारण नेत्र बन्द हो जाते हैं मारा नहीं जाता सो उसको लक्ष्मण मार डालेंगे ॥ १८ ॥ परन्तु इसके साथके राक्षसोंको तो तुम लोग मार डालो एवं विभीषणके कहनेपर ॥ १९ ॥ सब वानर बहुत प्रसन्न हुये और बारबार नाद करने लगे ॥ २० ॥ जाम्बवान् भी अपने ऋक्षोंको संग ले राक्षसोंको मारने लगे ॥ २१ ॥ जाम्बवान्को नाना शस्त्र लिये हुए राक्षसोंने आच्छादित कर लिया ॥ २२ ॥

निघ्नन्तमृक्षाधिपतिं राक्षसास्ते महाबलाः ।
परिभत्स्य भयं त्यक्त्वा तमनेकविधायुधाः २३
शरैः परशुभिस्तीक्ष्णैः पट्टिशैर्यष्टितोमरैः ।
जाम्बवन्तं मृधे जघ्नुर्निघ्नन्तं राक्षसीं चमूम् २४
स संप्रहारस्तुमुलः संजज्ञे कपिरक्षसाम् ।
देवासुराणां क्रुद्धानां यथा भीमो महास्वनः २५
हनूमानपि संक्रुद्धः सानुमुत्पाट्य पर्वतात् ।
स लक्ष्मणं स्वयं पृष्ठादवरोप्य महामनाः २६
स दृष्ट्वा तुमुलं युद्धं पितृव्यस्येन्द्रजिद्बली ।
लक्ष्मणं परवीरघ्नः पुनरेवाभ्यधावत २७
तौ प्रयुद्धौ तदा वीरौ मृधे लक्ष्मणराक्षसौ ।
शरौघानभिवर्षन्तौ जघ्नतुस्तौ परस्परम् २८
अभीक्ष्णमन्तर्दधतुः शरजालैर्महाबलौ ।
चन्द्रादित्याविवोष्णान्ते यथा मेघैस्तरस्विनौ २९
न ह्यादानं न संधानं धनुषो वा परिग्रहः ।
न विप्रमोक्षो बाणानां न विकर्षो न विग्रहः ३०
न मुष्टिप्रतिसंधानं न लक्ष्यप्रतिपादनम् ।
अदृश्यत तयोस्तत्र युध्यतोः पाणिलाघवात् ३१

---

राक्षसी सेनाको मारते हुये जाम्बवान्‌को सब राक्षस युद्धमें मारने लगे ॥ २३ ॥ राक्षसों व वानरोंका यह महान् युद्ध हुआ ॥ २४ ॥ एवं युद्ध होता देख हनुमान्‌ने भी पर्वतका एक बड़ा भारी शिखर उखाड़ लिया और ॥ २५ ॥ सहस्रों राक्षसोंको जानसे मार डाला मेघनाद विभीषणसे युद्ध कर ॥ २६ ॥ फिर लक्ष्मणके आगे दौड़ा सब रथमें वीर इन्द्रजित् ॥ २७ ॥ और लक्ष्मण बाण बरसाते हुये परस्पर मारने लगे ॥ २८ ॥ दोनोंको न कोई बाण लेते देखता न चढ़ाते, बाणोंसे वे दोनों वर्षातके मेघमें सूर्य व चन्द्रकी भांति छिप जाते थे ॥२९॥ बाण छोड़ते धनुष खींचते शर तरकससे निकालते दूसरेके ऊपर चलाते दिखाई नहीं देते थे ॥ ३० ॥

धनुषसे छूटे बाणोंसे चारों ओर सब लोग अदृश्य हो रहे थे ॥ ३१ ॥

चापवेगप्रयुक्तैश्च बाणजालैः समन्ततः ।
अन्तरिक्षेऽभिसंपन्ने न रूपाणि चकाशिरे ३२
लक्ष्मणो रावणिं प्राप्य रावणिश्चापि लक्ष्मणम् ।
अव्यवस्था भवत्युग्रा ताभ्यामन्योन्यविग्रहे ३३
ताभ्यामुभाभ्यां तरसा प्रसृष्टैर्विशिखैः शितैः ।
निरन्तरमिवाकाशं बभूव तमसा वृतम् ३४
तैः पतद्भिश्च बहुभिस्तयोः शरशतैः शितैः ।
दिशश्च प्रदिशश्चैव बभूवुः शरसंकुलाः ३५
तमसा पिहितं सर्वमासीत्प्रतिभयं महत् ३६
अस्तं गते सहस्रांशौ संवृते तमसा च वै ।
रुधिरौघा महानद्यः प्रावर्तन्त सहस्रशः ३७
क्रव्यादा दारुणा वाग्भिश्चिक्षिपुर्भीमनिःस्वनान् ।
न तदानीं ववौ वायुर्न च जज्वाल पावकः ३८
स्वस्त्यस्तु लोकेभ्य इति जजल्पुस्ते महर्षयः ।
संपेतुश्चात्र संतप्ता गन्धर्वाः सह चारणैः ३९
अथ राक्षससिंहस्य कृष्णान्कनकभूषणान् ।
शरैश्चतुर्भिः सौमित्रिर्विव्याध चतुरो हयान् ४०

---

आकाश बाणोंसे आच्छादित हो गया था लक्ष्मण मेघनादको व इन्द्रजित लक्ष्मणको पा ॥ ३२ ॥ ऐसा युद्ध करते थे कि उनको क्षणमात्रका भी समय नहीं मिलता था ॥३३॥ दोनोंके छोडे हुए बाणोंसे आकाशमें अन्धेरा छा गया ॥ ३४ ॥ बाणोंके चलनेसे समस्त दिशा पूर्ण अन्धकारसे आच्छादित हो डरावनी ज्ञात होती थीं ॥३५॥ ऐसा अन्धकार हो गया था कि सूर्य छिप गया था ॥ ३६ ॥ मांसाशी पक्षी भयङ्कर ध्वनि करने लगे व वायुका चलना बन्द हो गया सब अग्नि बुझ गई थी ॥ ३७ ॥

महर्षिगण कहने लगे कि संसारके लिये स्वस्ति उच्चारण और गन्धर्वगण स्वस्तिवाचन करने लगे ॥ ३८ ॥ लक्ष्मणने इन्द्रजित्के चारों घोडोंको बाणोंसे मारा ॥ ३९ ॥ एक वज्रतुल्य पैने सुन्दर फोंक लगे हुए सोना

ततोपरेण भल्लेन पीतेन निशितेन च ।
संपूर्णायतमुक्तेन सुपत्रेण सुवर्चसा ४१
महेन्द्राशनिकल्पेन सूतस्य विचरिष्यतः ।
स तेन बाणाशनिना तलशब्दानुनादिना ४२
लाघवाद्राघवः श्रीमाञ्छिरः कायादपाहरत् ।
स यन्तरि महातेजा हते मन्दोदरीसुतः ४३
स्वयं सारथ्यमकरोत्पुनश्च धनुरस्पृशत् ।
तदद्भुतमभूत्तत्र सारथ्यं पश्यतां युधि ४४
हयेषु व्यग्रहस्तं तं विव्याध निशितैः शरैः ।
धनुष्यथ पुनर्व्यग्रं हयेषु मुमुचे शरान् ४५
छिद्रेषु तेषु बाणौघैर्विचरन्तमभीतवत् ।
अर्दयामास समरे सौमित्रिः शीघ्रकृत्तमः ४६
निहतं सारथिं दृष्ट्वा समरे रावणात्मजः ।
प्रजहौ समरोद्धर्षं विषण्णः स बभूव ह ४७
विषण्णवदनं दृष्ट्वा राक्षसं हरियूथपाः ।
ततः परमसंहृष्टा लक्ष्मणं चाभ्यपूजयन् ४८

---

लगा रहनेसे चमकदार ॥ ४० ॥ इन्द्रके वज्रके तुल्य बाणसे इन्द्रजित्के रथके सारथिका ॥ ४१ ॥ शिर बड़ी शीघ्रताके साथ काटकर फेंक दिया जब सारथि मारा गया तो मेघनाद ॥ ४२ ॥ स्वयं सारथिका काम करने लगा और शीघ्र धनुषबाण ले मारने लगा ॥ ४३ ॥ जब वह रथ हांकता तब लक्ष्मण बाणोंसे उसको मारते और जब वह धनुष उठाता तब अश्वोंको मारते थे ॥ ४४ ॥ एवं जब अवकाश मिला तो लक्ष्मण बाणोंसे मेघनादको मारने लगे ॥ ४५ ॥

सारथिको मरा हुआ देख इन्द्रजित् उदास हो गया ॥ ४६ ॥ उसको उदास देख वानरगण लक्ष्मणकी बड़ाई करने लगे ॥ ४७ ॥ इसी समय प्रमाथी रभस शरभ और गन्धमादन इन चार वानरोंने बड़ा वेग किया

ततः प्रमाथी रभसः शरभो गन्धमादनः ।
अमृष्यमाणाश्चत्वारश्चक्रुर्वेगं हरीश्वराः ४९
ते चास्य हयमुख्येषु तूर्णमुत्पत्य वानराः ।
चतुर्षु सुमहावीर्या निपेतुर्भीमविक्रमाः ५०
तेषामधिष्ठितानां तैर्वानरैः पर्वतोपमैः ।
मुखेभ्यो रुधिरं व्यक्तं हयानां समवर्तत ॥
ते हया मथिता भग्ना व्यसवो धरणीं गताः ५१
ते निहत्य हयांस्तस्य प्रमथ्य च महारथम् ।
पुनरुत्पत्य वेगेन तस्थुर्लक्ष्मणपार्श्वतः ५२
स हताश्वादवप्लुत्य रथान्मथितसारथिः ।
शरवर्षेण सौमित्रिमभ्यधावत रावणिः ५३
ततो महेन्द्रप्रतिमः स लक्ष्मणः पदातिनं तं निहतैर्हयोत्तमैः ।
सृजन्तमाजौ निशिताञ्छरोत्तमान्भृशं तदा बाणगतैर्व्यदारयत् ५४

इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे एकोननवतितमः सर्गः ॥८९॥[४०१५]

॥ नवतितमः सर्गः ॥

स हताश्वो महातेजा भूमौ तिष्ठन्निशाचरः ।
इन्द्रजित्परमक्रुद्धः संप्रजज्वाल तेजसा १

---

॥ ४८ ॥ वानर बडे वेगसे ऊपरको उछल कर उसके चारों घोडोंके ऊपर कूद पडे ॥ ४९ ॥ उन वानरोंके घोडोंके शिरपर कूदनेपर घोडे ॥ ५० ॥ चूर्ण व निर्जीव हो पृथ्वीपर गिर पडे एवं घोडोंको मार और रथको तोड ॥५१॥ चारों वानर फिर लक्ष्मणके पास चले आये ॥ ५२ ॥ इसके बाद सारथी व जोडे हुए घोडे जिसके नष्ट हो गये हैं ऐसा इन्द्रजित् बाणोंकी वर्षा करता करता लक्ष्मणपर दौडा ॥ ५३ ॥ इसके बाद उत्कृष्ट अश्वोंका वध हो जानेसे पैदल ही इन्द्रजित तीक्ष्ण व उत्कृष्ट बाण संग्राममें छोडने लगा; तब महेन्द्रतुल्य लक्ष्मणने बाणोंसे उसके अंगोंके भाग विदीर्ण कर दिये ॥५४॥

॥ यहां ८९ सर्ग समाप्त हुआ ॥

अश्व मर जानेपर भूमिपर खडे हुए उस इन्द्रजितने प्रज्वलित हो बडा

तौ धन्विनौ जिघांसन्तावन्योन्यमिषुभिर्भृशम् ।
विजयेनाभिनिष्क्रान्तौ वने गजवृषाविव २
निबर्हयन्तश्चान्योन्यं ते राक्षसवनौकसः ।
भर्तारं न जहुर्युद्धे संपतन्तस्ततस्ततः ३
ततस्तान्राक्षसान्सर्वान्हर्षयन्रावणात्मजः ।
स्तुन्वानो हर्षमाणश्च इदं वचनमब्रवीत् [illegible]
तमसा बहुलेनेमाः संसक्ताः सर्वतो दिशः ।
नेह विज्ञायते स्वो वा परो वा राक्षसोत्तमाः ५
धृष्टं भवन्तो युध्यन्तु हरीणां मोहनाय वै ।
अहं तु रथमास्थाय आगमिष्यामि संयुगे ६
तथा भवन्तः कुर्वन्तु यथेमे हि वनौकसः ।
न युध्येयुर्महात्मनः प्रविष्टे नगरं मयि ७
इत्युक्त्वा रावणसुतो वञ्चयित्वा वनौकसः ।
प्रविवेश पुरीं लङ्कां रथहेतोररिमहा ८
स रथं भूषयित्वाथ रुचिरं हेमभूषितम् ।
प्रासासिशरसंयुक्तं युक्तं परमवाजिभिः ९
अधिष्ठितं हयज्ञेन सूतेनाप्तोपदेशिना ।

---

रोध किया ॥ १ ॥ दोनों एक दूसरेको मारते वनमें गजश्रेष्ठोंके समान शोभा देने लगे ॥ २ ॥ राक्षस व वानर लोग कष्ट सहते हुए भी अपने अपने स्वामीको छोड़ नहीं लौटे ॥ ३ ॥ सब राक्षसोंको हर्षाता मेघनाद हर्षित हो बोला ॥ ४ ॥ कि हे राक्षसो ! अन्धकारीके कारण सब दिशाओंमें अन्धकार छाया हुआ है इससे अपना पराया नहीं सूझता ॥ ५ ॥ इसलिए आप लोग वानरोंसे युद्ध करते रहना तबतक मैं रथपर चढ़ आ जाऊंगा ॥ ६ ॥ आप लोग ऐसा उपाय करें कि जबतक मैं न लौटूं तबतक ये युद्ध ही न करें ॥ ७ ॥

यह कह मेघनाद रथ लेनेके लिये लङ्काको चला गया ॥ ८ ॥ वहां पहुंच रथको भूषित करा घोड़े जोत [illegible] ९ ॥ अति चतुर सारथिको ले वह

आरुरोह महातेजा रावणिः समितिञ्जयः १०
स राक्षसगणैर्मुख्यैर्वृतो मन्दोदरीसुतः।
निर्ययौ नगराद्वीरः कृतान्तबलचोदितः ११
सोऽभिनिष्क्रम्य नगरादिन्द्रजित्परमौजसा।
अभ्यया(ज्)ज्जवनैरश्वैर्लक्ष्मणं सविभीषणम् १२
ततो रथस्थमालोक्य सौमित्री रावणात्मजम्।
वानराश्च महावीर्या राक्षसश्च विभीषणः १३
विस्मयं परमं जग्मुर्लाघवात्तस्य धीमतः १४
रावणिश्चापि संक्रुद्धो रणे वानरयूथपान्।
पातयामास बाणौघैः शतशोऽथ सहस्रशः १५
स मण्डलीकृतधनू रावणिः समितिञ्जयः।
हरीनभ्यहनत्क्रुद्धः परं लाघवमास्थितः १६
ते वध्यमाना हरयो नाराचैर्भीमविक्रमैः।
सौमित्रिं शरणं प्राप्ताः प्रजापतिमिव प्रजाः १७
ततः समरकोपेन ज्वलितो रघुनन्दनः।
चिच्छेद कार्मुकं तस्य दर्शयन्पाणिलाघवम् १८
सोऽन्यत्कार्मुकमादाय सज्जं चक्रे त्वरन्निव।
तदप्यस्य त्रिभिर्बाणैर्लक्ष्मणो निरकृन्तत १९

---

मेघनाद रथपर चढा ॥ १० ॥ राक्षसोंको सङ्ग ले मेघनाद बडी शीघ्रताके साथ लङ्कासे निकला ॥ ११ ॥ मेघनाद नगरसे निकल रथपर सवार लक्ष्मण विभीषणके आगे आ पहुंचा ॥ १२ ॥ रथपर चढे मेघनादको देख लक्ष्मण व सब वानर ॥ १३ ॥ मेघनादकी बुद्धिमत्तासे बहुत विस्मित ॥ १४ ॥ हुये मेघनाद भी समरमें वानरोंके सैकडों हजारों यूथपोंको बाणोंसे मारने लगा ॥ १५ ॥ बडी जल्दीके साथ धनुषपर बाण चढा वानरोंको नष्ट करने लगा ॥ १६ ॥

व्याकुल हो सब वानर लक्ष्मणकी शरणको गए ॥ १७ ॥ कोपसे लक्ष्मणने उसका धनुष बाणोंसे काट डाला ॥ १८ ॥ तब उसने दूसरा धनुष ले उसपर रोदा चढाया परन्तु उसे भी लक्ष्मणने काट डाला ॥ १९ ॥ धनुष

अथैनं छिन्नधन्वानमाशीविषविषोपमैः ।
बिभेदाथोरसि सौमित्री रावणिं पञ्चभिः शरैः २०
ते तस्य कायं निर्भिद्य महाकार्मुकनिःसृताः ।
निपेतुर्धरणीं बाणा रक्ता इव महोरगाः २१
स छिन्नधन्वा रुधिरं वमन्वक्त्रेण रावणिः ।
जग्राह कार्मुकश्रेष्ठं दृढज्यं बलवत्तरम् २२
स लक्ष्मणं समुद्दिश्य परं लाघवमास्थितः ।
ववर्ष शरवर्षाणि वर्षाणीव पुरन्दरः २३
मुक्तमिन्द्रजिता तत्तु शरवर्षमरिन्दमः ।
अवारयदसंभ्रान्तो लक्ष्मणः सुदुरासदम् २४
संदर्शयामास तदा रावणिं रघुनन्दनः ।
असंभ्रान्तो महातेजास्तदद्भुतमिवाभवत् २५
ततस्तान्राक्षसान्सर्वांस्त्रिभिरेकैकमाहवे ।
अविध्यत्परमक्रुद्धः शीघ्रास्त्रं संप्रदर्शयन् ॥
राक्षसेन्द्रस्तु तं चापि बाणौघैः समताडयत् २६
सोऽतिविद्धो बलवता शत्रुणा शत्रुघातिना ।
असक्तं प्रेषयामास लक्ष्मणाय बहूञ्शरान् २७
तानप्राप्ताञ्शितैर्बाणैश्चिच्छेद परवीरहा ।

कटनेपर मेघनादकी छातीमें लक्ष्मणने जोरसे पांच बाण मारे ॥ २० ॥ वे बाण उसके शरीरको भेद भूमिमें आ गिरे ॥ २१ ॥ इन बाणोंके लगनेसे मेघनादने दूसरा धनुष धारण किया ॥ २२ ॥ और बडी शीघ्रताके साथ लक्ष्मणके ऊपर बाणोंकी वर्षा करने लगा ॥ २३ ॥

लक्ष्मणने बिना प्रयत्न उसका निवारण कर दिया ॥ २४ ॥ बडी सावधानीके साथ लक्ष्मणने इन्द्रजितको अपना अद्भुत पराक्रम दिखाया ॥ २५ ॥ उन्होंने सब राक्षसोंके एक ही साथ तीन तीन बाण मारे और मेघनादको बाणोंसे ढक दिया ॥ २६ ॥ लक्ष्मणके बाणोंके लगनेसे आसक्त हो रावणपुत्रने अनेक बाण लक्ष्मणके ऊपर चलाये ॥ २७ ॥ वे बाण पहुंचनेके पूर्व ही

सारथेरस्य च रणे रथिनो रथसत्तमः २८
शिरो जहार धर्मात्मा भल्लेनानतपर्वणा २९
असूतास्ते हयास्तत्र रथमूहुरविक्लवाः।
मण्डलान्यभिधावन्ति तदद्भुतमिवाभवत् ३०
अमर्षवशमापन्नः सौमित्रिर्दृढविक्रमः।
प्रत्यविध्यद्धयांस्तस्य शरैर्विंत्रासयन्रणे ३१
अमर्षमाणस्तत्कर्म रावणस्य सुतो रणे।
विव्याध दशभिर्बाणैः सौमित्रिं रोमहर्षणम् ३२
ते तस्य वज्रप्रतिमाः शराः सर्पविषोपमाः।
विलयं जग्मुरागत्य कवचं काञ्चनप्रभम् ३३
अभेद्यकवचं मत्वा लक्ष्मणं रावणात्मजः।
ललाटे लक्ष्मणं बाणैः सुपुङ्खैस्त्रिभिरिन्द्रजित् ३४
अविध्यत्परमक्रुद्धः शीघ्रमस्त्रं प्रदर्शयन्।
तैः पृषत्कैर्ललाटस्थैः शुशुभे रघुनन्दनः ३५
रणाग्रे समरश्लाघी त्रिशृङ्ग इव पर्वतः।
स तथाप्यर्दितो बाणै राक्षसेन तदा मृधे ३६
तमाशु प्रतिविव्याध लक्ष्मणः पञ्चभिः शरैः।
विकृष्येन्द्रजितो युद्धे वदने शुभकुण्डले ३७

---

लक्ष्मणने नष्ट कर डाले तथा उसके रथवान्‌का ॥ २८ ॥ शिर बडे भारी बरछेसे काट लियां ॥ २९ ॥ विना सारथिके घोडे इतस्ततः रथ लेकर भागने लगे ॥ ३० ॥ इस विचित्र घटनाके पीछे लक्ष्मणने क्रोधमें भर उसके रथके घोडे भी मार डाले ॥ ३१ ॥ इस बातको न सह कर मेघनादने लक्ष्मणको दश बाण मारे ॥ ३२ ॥ वे बाण सुवर्णसम प्रकाशित लक्ष्मणके कवचमें लगकर विलीन हो गए ॥ ३३ ॥ तब उनका अभेद्य कवच देख इन्द्रजित्‌के तीनों बाणोंके मस्तकमें लगनेसे ऐसी शोभा हुई ॥ ३४ ॥ मानो लक्ष्मण तीन शृंगके गिरिके तुल्य शोभित हुए बाणोंसे विद्ध हो कर ॥ ३५ ॥

लक्ष्मणने शीघ्र ही पांच बाण इन्द्रजित्‌को मारे ये बाण मेघनादके मुखमें

लक्ष्मणेन्द्रजितौ वीरौ महाबलशरासनौ ।
अन्योन्यं जघ्नतुर्वीरौ विशिखैर्भीमविक्रमौ ३८
ततः शोणितदिग्धाङ्गौ लक्ष्मणेन्द्रजितावुभौ ।
रणे तौ रेजतुर्वीरौ पुष्पिताविव किंशुकौ ३९
तौ परस्परमभ्येत्य सर्वगात्रेषु धन्विनौ ।
घोरैर्विव्यधतुर्बाणैः कृतभावावुभौ जये ४०
ततः समरकोपेन संयुतो रावणात्मजः ।
विभीषणं त्रिभिर्बाणैर्विव्याध वदने शुभे ४१
अयोमुखैस्त्रिभिर्विद्ध्वा राक्षसेन्द्रं विभीषणम् ।
एकैकेनाभिविव्याध तान्सर्वान्हरियूथपान् ४२
तस्मै दृढतरं क्रुद्धो जघान गदया हयान् ।
विभीषणोमहातेजा रावणेः स दुरात्मनः ४३
स हताश्वादवप्लुत्य रथान्मथितसारथिः ।
अथ शक्तिं महातेजाः पितृव्याय मुमोच ह ४४
तामापतन्तीं संप्रेक्ष्य सुमित्रानन्दवर्धनः ।
चिच्छेद निशितैर्बाणैर्दशधापातयद्भुवि ४५
तस्मै दृढधनुः क्रुद्धो हताश्वाय विभीषणः ।
वज्रस्पर्शसमान्पञ्च ससर्जोरसि मार्गणान् ४६

लगे एवं वीर लक्ष्मण व मेघनाद परस्पर एक दूसरेको बाणोंसे बींधते रहे ॥ ३६-३८ ॥ इससे लक्ष्मण व इन्द्रजित् दोनों रक्त बहनेसे पुष्पित पलाशके ही वृक्षोंके समान शोभित हुये ॥ ३९ ॥ उन दोनोंने जीतकी इच्छासे समीप जा तीक्ष्ण बाण एक दूसरेको मारे ॥ ४० ॥ क्रोधित मेघनादने विभीषणके मुखमें तीन बाण मारे ॥४१॥ फिर उसने सब वानर यूथपोंको एक एक बाण मारा ॥४२ ॥ तब तेजस्वी विभीषणनें उस मेघनादके अश्वोंको गदासे मारा ॥ ४३ ॥

रथसे उतर इन्द्रजितने विभीषणके ऊपर शक्ति चलाई ॥ ४४ ॥ शक्तिको विभीषणपर आती देख लक्ष्मणने बाणोंसे काट डाली ॥ ४५ ॥ अति क्रोधकर विभीषणने इन्द्रजितपर पांच बाण छोडे ॥४६॥ वे बाण उसकी

ते तस्य कायं भित्त्वा तु रुक्मपुङ्खा निमित्तगाः ।
बभूवुर्लोहिता दिग्धा रक्ता इव महोरगाः ४७
स पितृव्यस्य संक्रुद्ध इन्द्रजिच्छरमाददे ।
उत्तमो रक्षसां मध्ये यमदत्तं महाबलम् ४८
तं समीक्ष्य महातेजा महेषुं तेन संधितम् ।
लक्ष्मणोऽप्याददे बाणमन्यद्भीमपराक्रमः ४९
कुबेरेण स्वयं स्वप्ने यद्दत्तममितात्मना ।
दुर्जयं दुर्विषहं च सेन्द्रैरपि सुरासुरैः ५०
तयोस्तु धनुषी श्रेष्ठे बाहुभिः परिघोपमैः ।
विकृष्यमाणे बलवत्क्रौञ्चाविव चुकूजतुः ५१
ताभ्यां तु धनुषि श्रेष्ठे संहितौ सायकोत्तमौ ।
विकृष्यमाणौ वीराभ्यां भृशं जज्वलतुः श्रिया ५२
तौ भासयन्तावाकाशं धनुर्भ्यां विशिखौ च्युतौ ।
मुखेन मुखमाहत्य संनिपेततुरोजसा ५३
संनिपातस्तयोश्चासीच्छरयोर्घोररूपयोः ।
सधूमविस्फुलिङ्गश्च तेजोऽग्निर्दारुणोऽभवत् ५४
तौ महाग्रहसंकाशावन्योन्यं संनिपत्य च ।
सङ्ग्रामे शतधायातौ मेदिन्यां चैव पेततुः ५५
शरौ प्रतिहतौ दृष्ट्वा तावुभौ रणमूर्धनि ।

---

छातीमें लगनेसे रक्त भर जानेसे लाल सर्पोंके तुल्य हो गये ॥ ४७ ॥ तब विभीषणके ऊपर क्रोधकर रावणपुत्रने यमराजका दिया हुआ उत्तम बाण लिया ॥ ४८ ॥ यह देख तेजस्वी लक्ष्मणने क्रोधकर और बाण उठाया ॥ ४९ जो कुबेरने आप आकर स्वप्नमें लक्ष्मणको दिया था ॥ ५० ॥

जब दोनोंने अपने अपने बाण धनुपर चढा खींचे तो धनुष क्रौंच पक्षीके तुल्य शब्द करने लगे ॥ ५१ ॥ दोनों श्रेष्ठ धनुषोंपर चढे वे दोनों उत्तम बाण खींचने पर शोभासे प्रज्वलित हुए ॥ ५२ ॥ धनुषोंसे छूटे हुए दोनों बाण आपसमें टकरा कर गिर पडे इन दोनों बाणोंके टकरानेसे दारुण अग्नि उत्पन्न हुआ वे दोनों बाण परस्पर टक्कर खाकर सौ सौ खंड हो गिर पडे ॥ ५३-५५ ॥ अपने अपने बाण टूटकर गिरे देख लक्ष्मण व

पीडितौ जातरोषौ च लक्ष्मणेन्द्रजितौ तदा ५६
स संरब्धस्तु सौमित्रिरस्त्रं वारुणमाददे ।
रौद्रं महेन्द्रजिद्युद्धेऽप्यसृजद्युद्धविष्ठितः ॥
तेन ताडितं शस्त्रं वारुणं परमाद्भुतम् ५७
ततः क्रुद्धो महातेजा इन्द्रजित्समितिंजयः ।
आग्नेयं सन्दधे दीप्तं स लोकं संक्षिपन्निव ५८
सौर्येणास्त्रेण तं वीरो लक्ष्मणः पर्यवारयत् ।
अस्त्रं निवारितं दृष्ट्वा रावणिः क्रोधमूर्छितः ५९
आददे निशितं बाणमासुरं शत्रुदारणम् ।
तस्माञ्चापाद्विनिष्पेतुर्भास्वराः कूटमुद्गराः ६०
शूलानि भुशुण्ड्यश्च गदाः खड्गाः परश्वधाः ।
तदृष्ट्वा लक्ष्मणः संख्ये घोरमस्त्रं सुदारुणम् ६१
अवार्यं सर्वभूतानां सर्वशस्त्रविदारणम् ।
माहेश्वरेण द्युतिमांस्तदस्त्रं प्रत्यवारयत् ६२
तयोः समभवद्युद्धमद्भुतं रोमहर्षणम् ।
गगनस्थानि भूतानि लक्ष्मणं पर्यवारयन् ६३
भैरवाभिरुते भीमे युद्धे वानरराक्षसाम् ।

---

इन्द्रजित् दोनों लज्जित हुए ॥ ५६ ॥ क्रोधकर लक्ष्मणने वरुणास्त्र इन्द्रजित्ने रुद्रास्त्र लेकर एक दूसरेके ऊपर छोडा ॥ ५७ ॥ अपने शस्त्रको वरुणास्त्रसे नष्ट देख मेघनादने क्रोधकर आग्नेय बाण चलाया ॥ ५८ ॥

लक्ष्मणने सौर्यास्त्रसे उसको निवारण कर दिया ॥ ५९ ॥ इसपर उसने आसुरबाण लिया ॥ ६० ॥ उस अस्त्रको देख लक्ष्मणने बडा घोर ॥ ६१ ॥ सब प्राणियोंके न रोक सकनेयोग्य माहेश्वरास्त्र लेकर इन्द्रजित् प्रेरित आसुरास्त्रका निवारण कर दिया ॥ ६२ ॥ एवं दोनोंका रोमहर्षण युद्ध हुआ ॥ ६३ ॥ इस प्रकारका वानरों और राक्षसोंका घोर युद्ध देखनेके लिये

भूतैर्बहुभिराकाशं विस्मितैरावृतं बभौ ६४
ऋषयः पितरो देवा गन्धर्वगरुडोरगाः ।
शतक्रतुं पुरस्कृत्य ररक्षुर्लक्ष्मणं रणे ६५
अथान्यं मार्गणश्रेष्ठं संदधे राघवानुजः ।
हुताशनसमस्पर्शं रावणात्मजदारुणम् ६६
सुपत्रमनुवृत्ताङ्गं सुपर्वाणं सुसंस्थितम् ।
सुवर्णविकृतं वीरः शरीरान्तकरं शरम् ६७
दुरावारं दुर्विषमं राक्षसानां भयावहम् ।
आशीविषविषप्रख्यं देवसङ्घैः समर्चितम् ६८
येन शक्रो महातेजा दानवानजयत्प्रभुः ।
पुरा देवासुरे युद्धे वीर्यवान्हरिवाहनः ६९
अथैन्द्रमस्त्रं सौमित्रिः संयुगेष्वपराजितम् ।
शरश्रेष्ठं धनुःश्रेष्ठे विकर्षन्निदमब्रवीत् ७०
लक्ष्मीवाँल्लक्ष्मणो वाक्यमर्थसाधकमात्मनः ।
धर्मात्मा सत्यसन्धश्च रामो दाशरथिर्यदि ७१
पौरुषे चाप्रतिद्वन्द्वस्तदेनं जहि रावणिम् ।
इत्युक्त्वा बाणमाकर्णं विकृष्य तमजिह्मगम् ७२

---

बहुत प्राणी विस्मित हो आकाशमें आये ॥ ६४ ॥ ऋषि, पितर, देवता, गन्धर्व गरुड, नागादि इन्द्रको आगे कर युद्धमें आये लक्ष्मणकी रक्षा करने लगे ॥ ६५ ॥ तब लक्ष्मणने मेघनादके लिए दारुण बाण धनुष पर चढाया ॥ ६६ ॥

सुन्दर पंख लगा पैना सुवर्णभूषित लगनेवालेके शरीरको नष्ट करने हारा ॥ ६७ ॥ बडे दुःखसे सहने योग्य राक्षसोंको भय पहुंचानेवाला देवता लोगोंसे सर्वदा पूजित ॥ ६८ ॥ हरि वाहन इन्द्रको पूर्वकालमें दैत्योंपर विजय देनेवाला ॥ ६९ ॥ युद्धमें कभी पराजित न हुआ ऐसा श्रेष्ठ शर अपने श्रेष्ठ धनुष पर चढा ॥ ७० ॥ लक्ष्मणने अर्थसाधक वचन कहा कि हे बाण! जो राम धर्मात्मा व सत्यप्रतिज्ञ हों तो तुम इस इन्द्रजित्-को मार डालो ॥ ७१ ॥ यह कह बाणको कानतक खींच लक्ष्मणने मेघनादके

लक्ष्मणः समरे वीरः ससर्जेन्द्राजितं प्रति ।
ऐन्द्रास्त्रेण समायुज्य लक्ष्मणः परवीरहा ७३
तच्छिरः सशिरस्त्राणं श्रीमज्ज्वलितकुण्डलम् ।
प्रमथ्येन्द्रजितः कायात्पातयामास भूतले ७४
तद्राक्षसतनूजस्य भिन्नस्कन्धं शिरो महत् ।
तपनीयनिभं भूमौ ददृशे रुधिरोक्षितम् ७५
हतः स निपपाताथ धरण्यां रावणात्मजः ।
कवची सशिरस्त्राणो विप्रविद्धशरासनः ७६
चुक्रुशुस्ते ततः सर्वे वानराः सविभीषणाः ।
हृष्यन्ते निहते तस्मिन्देवा वृत्रवधे यथा ७७
अथान्तरिक्षे भूतानामृषीणां च महात्मनाम् ।
जज्ञेऽथ जयसंनादो गन्धर्वाप्सरसामपि ७८
पतितं समभिज्ञाय राक्षसी सा महाचमूः ।
वध्यमाना दिशो भेजे हरिभिर्जितकाशिभिः ७९
वानरैर्वध्यमानास्ते शस्त्राण्युत्सृज्य राक्षसाः ।
लङ्कामभिमुखाः सम्भ्रान्तसंज्ञाः प्रधाविताः ८०

---

ऊपर छोड़ा ॥ ७२ ॥ छोड़नेके समय लक्ष्मणने उस अस्त्रको भी ऐन्द्रास्त्रसे युक्त किया ॥ ७३ ॥ फिर उस अस्त्रने कुण्डल सहित इन्द्रजित्का शिर काटकर भूमिमें गिरा दिया ॥ ७४ ॥

वह कटा हुआ शिर रुधिर भीगा तपाये सुवर्णके तुल्य भूमिमें दृष्टिगत होने लगा ॥ ७५ ॥ शिर कट जानेके पीछे धनुष हाथमें लिये मेघनाद भूमिपर गिर पड़ा ॥ ७६ ॥ मेघनादके मारे जानेपर सब वानर हर्षित हुये और नाद करने लगे ॥ ७७ ॥ इसके पश्चात् ऋषि, गन्धर्व, अप्सराओंको बड़ा भारी आनन्द हुआ ॥ ७८ ॥ मेघनादको मरा देख वानरोंसे पीड़ित राक्षससेना इधर उधर भाग गई ॥ ७९ ॥ वानरोंकी मारसे राक्षस अपने आयुध छोड़ लङ्काकी ओरको भागे ॥ ८० ॥

दुद्रुवुर्बहुधा भीता राक्षसाः शतशो दिशः ।
त्यक्त्वा प्रहरणान्सर्वे पट्टिशासिपरश्वधान् ८१
केचिल्लङ्कां परित्रस्ताः प्रविष्टा वानरार्दिताः ।
समुद्रे पतिताः केचित्केचित्पर्वतमाश्रिताः ८२
हतमिन्द्रजितं दृष्ट्वा शयानं च रणाक्षितौ ।
राक्षसानां सहस्रेषु न कश्चित्प्रत्यदृश्यत ८३
यथास्तं गत आदित्ये नावतिष्ठन्ति रश्मयः ।
तथा तस्मिन्निपतिते राक्षसास्ते गता दिशः ८४
शान्तरश्मिरिवादित्यो निर्वाण इव पावकः ।
बभूव स महाबाहुर्व्यपास्तगतजीवितः ८५
प्रशान्तपीडाबहुलो विनष्टारिः प्रहर्षवान् ।
बभूव लोकः पतिते राक्षसेन्द्रसुते तदा ८६
हर्षं च शक्रो भगवान्सह सर्वैर्महर्षिभिः ।
जगाम निहते तस्मिन्राक्षसे पापकर्मणि ८७

---

अनेक प्रकारसे भयभीत हुआ सब राक्षस पट्टा, खड्ग और परशु शस्त्रोंको छोडकर सैकडों दिशाओंमें भाग गये ॥ ८१ ॥ वानरोंसे पिडित होनेके कारण कुछ राक्षस लंकाको गये, कुछ समुद्रमें गिर गये और कुछ पर्वतके आश्रित हो गये ॥ ८२ ॥ रणभूमिपर इन्द्रजितको वध होकर पडा देख हजारों राक्षसमेंसे एक भी दृगोचर न हुआ ॥ ८३ ॥ सूर्यास्त होनेपर जैसे किरण दीखाई नहीं देता उसी प्रकार इन्द्रजितका वध होते ही सब राक्षसगण इधर उधर भाग गये ॥ ८४ ॥ उस महापराक्रमी इन्द्रजितको गतप्राण होनेपर किरणरहित सूर्य अथवा बुझा हुआ अग्नि सदृश दीखने लगा ॥ ८५ ॥ रावणके पुत्र इन्द्रजितका वध होनेसे जगत्की पीडा नष्ट हो गई, जगत्का शत्रु नष्ट हो गया ऐसा समझकर सबको हर्ष होने लगा ॥ ८६ ॥

उस दुष्कर्मा राक्षसका वध होनेसे सब महर्षि तथा इन्द्रको आनन्द होने

आकाशे चापि देवानां शुश्रुवे दुन्दुभिस्वनः।
नृत्यद्भिरप्सरोभिश्च गन्धर्वैश्च महात्मभिः ८८
ववर्षुः पुष्पवर्षाणि तदद्भुतमिवाभवत्।
प्रशशाम हते तस्मिन्राक्षसे क्रूरकर्मणि ८९
शुद्धा आपो नभश्चैव जहृषुर्दैवदानवाः।
आजग्मुः पतिते तस्मिन्सर्वलोकभयावहे ९०
ऊचुश्च सहितास्तुष्टा देवगन्धर्वदानवाः।
विज्वराः शान्तकलुषा ब्राह्मणा विचरन्त्विति ९१
ततोऽभ्यनन्दन्संहृष्टाः समरे हरियूथपाः।
तमप्रतिबलं दृष्ट्वा हतं नैर्ऋतपुङ्गवम् ९२
विभीषणो हनूमांश्च जाम्बवांश्चर्क्षयूथपः।
विजयेनाभिनन्दन्तस्तुष्टुवुश्चापि लक्ष्मणम् ९३
क्ष्वेडन्तश्च प्लवन्तश्च गर्जन्तश्च प्लवङ्गमाः।
लब्धलक्षा रघुसुतं परिवार्योपतस्थिरे ९४

लगा ॥ ८७ ॥ आकाशमें देवदुन्दुभि सुनाई देने लगा और महात्मा, गन्धर्व व अप्सराओंके नृत्य शुरु हो गया ॥ ८८ ॥ उस क्रूरकर्मी राक्षसका वध होतेहोते दिशा निर्मल हो गया और पुष्पवृष्टिके कारण लोगोंको आश्चर्य होने लगा ॥ ८९ ॥ सब लोगोंको भयावह उस राक्षसका वध होनेसे जल निर्मल हो गया; आकाश स्वच्छ हो गया तथा देवदानवोंको हर्ष होने लगा और वे भी वहां आगये ॥ ९० ॥ इसके बाद देव, गन्धर्व व दानव ये सब सन्तुष्ट होकर एकत्रित हुए और बोले " अब निश्चिंत व निर्भय होकर ब्राह्मण विचरण करें " ॥ ९१ ॥ जिससे बलमें बरोबरी करनेवाला कोई नहीं ऐसे उस राक्षसश्रेष्ठको संग्राममें वध हुआ देखकर हर्षसे युक्त श्रेष्ठ श्रेष्ठ वानर लक्ष्मणको अभिनन्दन करने लगे ॥ ९२ ॥ और विभीषण, हनुमान व ऋक्षसेनाधिपति जांबवान विजयी होनेके कारण लक्ष्मणको अभिनन्दनपूर्वक स्तुति करने लगे ॥ ९३ ॥

हर्षका समय प्राप्त होनेसे जयघोष, उड्डाण व गर्जना करते हुवे वानरगण लक्ष्मणको घेरकर खडे होगये ॥ ९४ ॥ पूँछ पटक पटककर वानर ताल

लाङ्गूलानि प्रविध्यन्तः स्फोटयन्तश्च वानराः ।
लक्ष्मणो जयतीत्येव वाक्यं विश्रावयंस्तदा ९५
अन्योन्यं च समाश्लिष्य हरयो हृष्टमानसाः ।
चक्रुरुच्चावचगुणा राघवाश्रयसत्कथाः ९६
तदसुकरमथाभिवीक्ष्य हृष्टाः प्रियसुहृदो युधि लक्ष्मणस्य कर्म ।
परमसुपलभन्मनःप्रहर्षं विनिहतमिन्द्ररिपुं निशम्य देवाः ९७
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदिकाव्ये युद्धकाण्डे नवतितमः सर्गः ॥९०॥ [४११२]

॥ एकनवतितमः सर्गः ॥

रुधिरक्लिन्नगात्रस्तु लक्ष्मणः शुभलक्षणः ।
बभूव हृष्टस्तं हत्वा शत्रुजेतारमाहवे १
ततः स जाम्बवन्तं च हनूमन्तं च वीर्यवान् ।
संनिपत्य महातेजास्तांश्च सर्वान्वनौकसः २
आजगाम ततः शीघ्रं यत्र सुग्रीवराघवौ ।
विभीषणमवष्टभ्य हनूमन्तं स लक्ष्मणः ३
ततो राममभिक्रम्य सौमित्रिरभिवाद्य च ।

---

ठोकने लगे और ' लक्ष्मणकी जय हो ' यही शब्द सबको सुनाई देने· लगा ॥ ९५ ॥ आनंदित हुये वानर एक दूसरेके साथ लक्ष्मण सम्बन्धि अल्पस्वल्प गुणोंसे युक्त वचन बोलने लगे ॥ ९६ ॥ इन्द्रजितका वध सुनकर और सुहृदप्रिय लक्ष्मणका दुर्घट कर्म देखकर देवोंके मनमें अत्यन्त आनन्द हुआ ॥ ९७ ॥

॥ यहां ९० सर्ग समाप्त हुआ ॥

रक्तसे जिसका शरीर भर गया है ऐसा शुभ लक्षणसम्पन्न लक्ष्मण उस शत्रुविजयी इन्द्रजित्का संग्राममें वध करके बडा आनन्दित हुआ ॥ १ ॥ और इसके बाद वह महातेजस्वी व वीर्यवान् लक्ष्मण, जाम्बवान्, हनुमान व सभी वानरोंको लेकर ॥ २ ॥ सुग्रीव व राम जिधर थे उधर हनुमान् व विभीषण कंधेपर हाथ रखकर शीघ्रतासे गये ॥ ३ ॥ तदनंतर लक्ष्मण रामको प्रदक्षिणा करके व अभिवादन करके इन्द्रके समीप खडे रहनेवाले वामनके

तस्थौ भ्रातृसमीपस्थः शक्रस्येन्द्रानुजो यथा ४
निष्टनन्निव चागत्य राघवाय महात्मने ।
आचचक्षे तदा वीरो घोरमिन्द्रजितो वधम् ५
रावणेस्तु शिरश्छिन्नं लक्ष्मणेन महात्मना ।
न्यवेदयत रामाय तदा हृष्टो विभीषणः ६
श्रुत्वैव तु महावीर्यो लक्ष्मणेनेन्द्रजिद्वधम् ।
प्रहर्षमतुलं लेभे वाक्यं चेदमुवाच ह ७
साधु लक्ष्मण तुष्टोऽस्मि कर्म चासुकरं कृतम् ।
रावणेर्हि विनाशेन जितमित्युपधारय ८
स तं शिरस्युपाघ्राय लक्ष्मणं कीर्तिवर्धनम् ।
लज्जमानं बलात्स्नेहादङ्कमारोप्य वीर्यवान् ९
उपवेश्य तमुत्सङ्गे परिष्वज्यावपीडितम् ।
भ्रातरं लक्ष्मणं स्निग्धं पुनः पुनरुदैक्षत १०
शल्यसंपीडितं शस्तं निःश्वसन्तं तु लक्ष्मणम् ।
रामस्तु दुःखसंतप्तं तं तु निःश्वासपीडितम् ११

सहसा अपने भाईके नजदीक खडे हो गये ॥ ४ ॥ इतनेमें अपने हावभावसे ही हुवे विषयको जनानेवाले वीर विभीषण महात्मा रामके समीप आये; और इन्द्रजितके वधका वृत्तान्त रामको सुनाने लगे ॥ ५ ॥

तात्पर्य, आनन्दित होकर बिभीषणने ' इन्द्रजित्का शिरच्छेद लक्ष्मणने किया ' ऐसा रामसे कहा ॥ ६ ॥ ' इन्द्रजितका वध लक्ष्मणने किया ' यह सुनते ही महावीर्यवान् रामको अनुपम आनन्द हुआ और वह बोला ॥७॥ " हे लक्ष्मण, शाबास, मैं खूब सन्तुष्ट हुआ हूं क्योंकि तुमने बडा दुर्घट काम किया है व रावणपुत्र इन्द्रजित्का वध होनेसे इस युद्धमें अपना जय होगा ही " ॥ ८ ॥ तदनंतर वीर्यवान् रामने यशको बढानेवाले लक्ष्मणको शिर सूंघकर प्रेमसे अपने अङ्कमें ले लिया ॥ ९ ॥ लक्ष्मणको अपने अंकमें लेकर राम सप्रेम दृष्टिसे उसकी तरफ बारबार देखने लगे ॥ १० ॥ उस समय बाणोंके लगनेसे जगह जगहपर लक्ष्मणका शरीर फट गया था और वह उसासें ले रहा था; परन्तु दुःखसन्तप्त व उर्ध्वसांससे व्याकुल लक्ष्म-

मूर्ध्नि चैनमुपाघ्राय भूयः संस्पृश्य च त्वरन्।
उवाच लक्ष्मणं वाक्यमाश्वास्य पुरुषर्षभः १२
कृतं परमकल्याणं कर्म दुष्करकर्मणा।
अद्य मन्ये हते पुत्रे रावणं निहतं युधि १३
अद्याहं विजयी शत्रौ हते तस्मिन्दुरात्मनि।
रावणस्य नृशंसस्य दिष्ट्या वीर त्वया रणे १४
छिन्नो हि दक्षिणो बाहुः स हि तस्य व्यपाश्रयः।
विभीषणहनूमद्भ्यां कृतं कर्म महद्रणे १५
अहोरात्रैस्त्रिभिर्वीरः कथंचिद्विनिपातितः।
निरमित्रः कृतोऽस्म्यद्य निर्यास्यति हि रावणः १६
बलव्यूहेन महता निर्यास्यति हि रावणः।
बलव्यूहेन महता श्रुत्वा पुत्रं निपातितम् १७
तं पुत्रवधसंतप्तं निर्यान्तं राक्षसाधिपम्।
बलेनावृत्य महता निहनिष्यामि दुर्जयम् १८

---

णका शिर सूंघकर तथा बारम्बार शरीरपर हाथ फेरते हुवे राम उनसे धैर्य देनेवाली बात कहने लगे ॥ ११–१२ ॥ परम कल्याणकारक दुष्कर कर्म करनेवाले तेरे हाथसे आज रावणपुत्रका वध हुआ है इससे मैं समझता हूं आजके युद्धमें रावणका वध निश्चित होगा हो ॥ १३ ॥ उस दुरात्मा व शत्रुका वध होनेसे आज मैं विजयी हुआ हूं। हे वीर ! संग्राममें तुमने रावणका दाहिना हाथ तोड डाला क्योंकि इन्द्रजितका उसे बडा गर्व था; विभीषण तथा हनुमानने भी संग्राममें बडे पराक्रम किये हैं ॥ १४–१५ ॥ तीन अहोरात्रतक किसी भी तरह उसका वध हो जानेसे आज मैं शत्रुरहित हुआ हूं; और अब रावण सामने आयगा ॥ १६ ॥

प्रचंड सैन्यसमुदायके साथ अपने पुत्रका वध देखकर रावण बडे सेना-समूहको साथ लेकर आयगा ॥ १७ ॥ पुत्रवधसे सन्तप्त हुआ रावणके बडे सेनासमूहके साथ सामने आते ही मैं उसका वध करूंगा ॥ १८ ॥ हे

त्वया लक्ष्मण नाथेन सीता च पृथिवी च मे।
न दुष्प्रापा हते तस्मिञ्शक्रजेतरि चाहवे ॥ १९
स तं भ्रातरमाश्वास्य परिष्वज्य च राघवः।
रामः सुषेणं मुदितः समाभाष्येदमब्रवीत् ॥ २०
विशल्योऽयं महाप्राज्ञः सौमित्रिर्मित्रवत्सलः।
यथा भवति सुस्वस्थस्तथा त्वं समुदाचर ॥ २१
विशल्यः क्रियतां क्षिप्रं सौमित्रिर्मित्रवत्सलः।
ऋक्षवानरसैन्यानां शूराणां द्रुमयोधिनाम् ॥ २२
ये चाप्यन्येऽत्र युध्यन्ति सशल्या व्रणिनस्तथा।
तेऽपि सर्वे प्रयत्नेन क्रियतां सुखिनस्त्वया ॥ २३
एवमुक्तः स रामेण महात्मा हरियूथपः।
लक्ष्मणाय ददौ नस्तः सुषेणः परमौषधम् ॥ २४
स तस्य गन्धमाघ्राय विशल्यः समपद्यत।
तदा निर्वेदनश्चैव संरूढव्रण एव च ॥ २५

लक्ष्मण! जब तुमने इन्द्रजितका वध किया तो अब तुम्हारे स्वामित्वमें मुझे सीता व पृथिवी प्राप्ति होना कुछ भी दुर्लभ नहीं है ॥ १९ ॥ इस प्रकार भाईको आश्वासन तथा आलिङ्गन देकर आनन्दित होकर राम सुषेणको पुकारकर बोले ॥ २० ॥ यह मित्रवत्सल व महाबुद्धिवान लक्ष्मण जिस प्रकार शल्यरहित तथा स्वस्थचित्त होवें वैसी औषधिका उपचार करो ॥ २१ ॥ मित्रवत्सल सुमित्रापुत्र लक्ष्मणको शीघ्र शल्यरहित करो और उसी प्रकार वृक्ष व शस्त्रधारी ऋक्ष, वानर शूर वीरोंको भी ॥ २२ ॥ इस कारण जो दूसरे कोई भी शल्ययुक्त व व्रणयुक्त होते हुये युद्ध कर रहे हैं उन सबको तुम शीघ्र सुखी करो ॥ २३ ॥

इस प्रकार रामको उस वानरसेनापति सुषेणसे कहनेपर उसने लक्ष्मणको एक उत्तम औषध सूघनेको दिया ॥ २४ ॥ तब उसके सूघनेसे लक्ष्मण शल्यरहित हो गया और सब वेदना नष्ट हो गई ॥ २५ ॥ इसके बाद

विभीषणमुखानां च सुहृदां राघवाज्ञया।
सर्ववानरमुख्यानां चिकित्सामकरोत्तदा २६
ततः प्रकृतिमापन्नो हृतशल्यो गतक्लमः।
सौमित्रिर्मुमुदे तत्र क्षणेन विगतज्वरः २७
तदैव रामः प्लवगाधिपस्तथा विभीषणश्चर्क्षपतिश्च वीर्यवान्।
अवेक्ष्य सौमित्रिमरोगमुत्थितं मुदा ससैन्याः सुचिरं जहर्षिरे २८
अपूजयत्कर्म स लक्ष्मणस्य सुदुष्करं दाशरथिर्महात्मा।
बभूव हृष्टो युधि वानरेन्द्रो निशम्य तं शक्रजितं निपातितम् २९
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे एकनवतितमः सर्गः ॥९१॥ [४१४१]

॥ द्विनवतितमः सर्गः ॥

ततः पौलस्त्यसचिवाः श्रुत्वा चेन्द्रजितो वधम्।
आचचक्षुरभिज्ञाय दशग्रीवाय सत्वराः १
युद्धे हतो महाराज लक्ष्मणेन तवात्मजः।
विभीषणसहायेन मिषतां नो महाद्युतिः २
शूरः शूरेण संगम्य संयुगेष्वपराजितः।
लक्ष्मणेन हतः शूरः पुत्रस्ते विबुधेन्द्रजित्॥

रामके कथनानुसार विभीषण प्रभृति मित्रोंको और मुख्य मुख्य वानरोंको उसने औषध दिया ॥ २६ ॥ इस प्रकार एक ही क्षणमें लक्ष्मण शल्यरहित श्रमरहित व विगतज्वर होकर पूर्ववत् स्वस्थचित्त होकर आनन्दित हुये ॥२७॥ तब सुमित्रापुत्र लक्ष्मणको आरोग्यसंपन्न हो उठते देखकर राम, वानराधिपति सुग्रीव, विभीषण और वीर्यवान ऋक्षाधिपति जांबवान ये सबके सब आनन्दसे बहुत देरतक हँसते रहे ॥ २८ ॥ महात्मा दशरथपुत्र रामने लक्ष्मणके उस अतिदुर्घट कर्मकी प्रशंसा की और इन्द्रजितका वध हुआ ऐसा सुनकर वानराधिपति सुग्रीवको बड़ा हर्ष हुआ ॥ २९ ॥

॥ यहां ९१ सर्ग समाप्त हुआ ॥

मेघनादके वधको रावणके सचिवोंने सुन रावणसे जाकर कहा ॥ १ ॥ हे महाराज! विभीषणकी मददसे लक्ष्मणने युद्धमें आपके पुत्रको मार डाला ॥ २ ॥ शूर धीमान् मेघनाद युद्धमें पराजित नहीं हुआ था पर

गतः स परमाल्लोकाञ्शरैः संतर्प्य लक्ष्मणम्- ३
स तं प्रतिभयं श्रुत्वा वधं पुत्रस्य दारुणम्।
घोरमिन्द्रजितः सङ्ख्ये कश्मलं प्राविशन्महत् ४
उपलभ्य चिरात्संज्ञां राजा राक्षसपुङ्गवः।
पुत्रशोकाकुलो दीनो विललापाकुलेन्द्रियः ५
हा राक्षसचमूमुख्य मम वत्स महाबल।
जित्वेन्द्रं कथमद्य त्वं लक्ष्मणस्य वशंगतः ६
ननु त्वामिषुभिः क्रुद्धो भिन्द्याः कालान्तकावपि।
मन्दरस्यापि शृङ्गाणि किं पुनर्लक्ष्मणं युधि ७
अद्य वैवस्वतो राजा भूयो बहुमतो मम।
येनाद्य त्वं महाबाहो संयुक्तः कालधर्मणा ८
एष पन्थाः सुयोधानां सर्वामरगणेष्वपि।
यः कृते हन्यते भर्तुः स पुमान्स्वर्गमृच्छति ९
अद्य देवगणाः सर्वे लोकपाला महर्षयः।
हतमिन्द्रजितं दृष्ट्वा सुखं स्वप्स्यन्ति निर्भयाः १०
अद्य लोकास्त्रयः कृत्स्ना पृथिवी च सकानना।
एकेनेन्द्रजिता हीना शून्येव प्रतिभाति मे ११

---

लक्ष्मणके हाथ मारा गया ॥ ३ ॥ वीर लक्ष्मणको छकाकर वह स्वर्गको सिधार गया। मेघनादका वध सुन ॥ ४ ॥ रावण मूर्छित हो गया फिर संज्ञा प्राप्त होनेपर रावण ॥ ५ ॥ पुत्रशोकसे व्याकुल हो विलाप करने और कहने लगा हा महारथी वत्स ! युद्धमें इन्द्रको जीतकर आज लक्ष्मणके हाथसे कैसे मरे ? ॥ ६-७ ॥

मन्दराचलके भी शिखर भिन्न करनेको समर्थ थे युद्धमें लक्ष्मणको मार डालनेमें क्या था मैंने आज जाना कि यमराज भी कोई हैं ॥ ८ ॥ जो अपने स्वामीके अर्थ युद्धमें मारा जाता है वह स्वर्गमें जाता है ॥ ९ ॥ आज मेघनादको युद्धमें मरा देख सब देवगण लोकपाल व महर्षिगण निर्भय हो सुखकी नींद सोवेंगे ॥ १० ॥ केवल मेघनादके न रहनेसे सब पृथ्वी मुझको

अद्य नैर्ऋतकन्यानां श्रोष्याम्यन्तःपुरे रवम्।
करेणुसङ्घस्य यथा निनादं गिरिगह्वरे १२
यौवराज्यं च लङ्कां च रक्षांसि च परन्तप।
मातरं मां च भार्यांश्च क्व गतोऽसि विहाय नः १३
मम नाम त्वया वीर गतस्य यमसादनम्।
प्रेतकार्याणि कार्याणि विपरीते हि वर्तसे १४
स त्वं जीवति सुग्रीवे लक्ष्मणेन च राघवे।
मम शल्यमनुद्धृत्य क्व गतोऽसि विहाय नः १५
एवमादिविलापार्तं रावणं राक्षसाधिपम्।
आविवेश महान्कोपः पुत्रव्यसनसंभवः १६
प्रकृत्या कोपनं ह्येनं पुत्रस्य पुनराधयः।
दीप्तं संदीपयामासुर्घर्मेऽर्कमिव रश्मयः १७
कोपाद्विजृम्भमाणस्य वक्त्राद्व्यक्तमिव ज्वलन्।
उत्पपात स धूमाग्निर्वृत्रस्य वदनादिव १८
स पुत्रवधसंतप्तः शूरः क्रोधवशं गतः।
समीक्ष्य रावणो बुद्ध्या वैदेह्या रोचयद्वधम् १९

---

शून्य दिखाई देती है ॥ ११ ॥ आज अन्तःपुरमें राक्षसोंकी कन्याओंका रोदन मैं सुनूंगा ॥ १२ ॥

हे युवराज ! लङ्का राक्षसों व माता तथा मुझको व अपनी भार्याको छोड़ कहां चले गये ? ॥१३॥ हे वीर ! मेरे मरनेपर तुमको चाहिये था कि मेरे सब प्रेत कार्य करते पर तुमने उसके विपरीत किया ॥ १४ ॥ तुम सुग्रीव लक्ष्मण व रामके जीते जी ही इन लोगोंको विना मारे मुझे छोड़ कहां चले गये ॥ १५ ॥ एवं विलाप करते रावणको पुत्रशोकसे उत्पन्न बड़ा रोष हुआ ॥ १६ ॥ स्वभाव ही से क्रोधी रावणको पुत्रके सन्तापसे उत्पन्न मानसिक व्यथाओंने और भी अधिक जला दिया ॥ १७ ॥ क्रोधसे जँभाई लेते रावणके मुखसे प्रज्वलित सधूम ज्वाला ऊपरको निकली ॥ १८ ॥ पुत्रके वधसे संतप्त रावणने अपनी बुद्धिसे मेघनादकी मृत्युका कारण सीताको ही जान उसका वध करना ही उचित समझा ॥ १९ ॥

तस्य प्रकृत्या रक्ते च रक्ते क्रोधाग्निनापि च ।
रावणस्य महाघोरे दीप्ते नेत्रे बभूवतुः　　२०
घोरं प्रकृत्या रूपं तत्तस्य क्रोधाग्निमूर्च्छितम् ।
बभूव रूपं क्रुद्धस्य रुद्रस्येव व्यवस्थितम्　　२१
तस्य क्रुद्धस्य नेत्राभ्यां प्रापतन्नश्रुबिन्दवः ।
दीपाभ्यामिव दीप्ताभ्यां सार्चिषः स्नेहबिन्दवः　　२२
दन्तान्विदशतस्तस्य श्रूयते दशनस्वनः ।
यन्त्रस्याकृष्यमाणस्य मथ्नतो दानवैरिव　　२३
समन्तकमिव क्रुद्धं चराचरचिखादिषुम् ।
वीक्षमाणं दिशः सर्वा राक्षसा नोपचक्रमुः　　२४
ततः परमसंक्रुद्धो रावणो राक्षसाधिपः ।
अब्रवीद्रक्षसां मध्ये संस्तम्भयिषुराहवे　　२५
मया वर्षसहस्राणि चरित्वा परमं तपः ।
तेषु तेष्ववकाशेषु स्वयम्भूः परितोषितः　　२६
तस्यैव तपसो व्युष्ट्या प्रसादाच्च स्वयम्भुवः ।
नासुरेभ्यो न देवेभ्यो भयं मम कदाचन　　२७
कवचं ब्रह्मदत्तं मे यदादित्यसमप्रभम् ।
देवासुरविमर्देषु न छिन्नं वज्रमुष्टिभिः　　२८

---

रावणके नेत्र स्वभावही से लाल थे वे क्रोधाग्निसे और भी लाल हो गये ॥ २० ॥ उसका रूप भयङ्कर था क्रोधाग्निसे रुद्र भगवान्‌के रूपके तुल्य हो गया ॥ २१ ॥ क्रोध किये हुये रावणके नयनोंसे आंसुओंके बिन्दु गिरने लगे ॥ २२ ॥ समुद्र मथते हुवे दानवोंके खींचनेसे मन्दराचलके शब्दके तुल्य कटकटाते रावणके दांतोंका शब्द सुनाई दिया ॥ २३ ॥

क्रोधयुक्त यमराजके तुल्य सब दिशाओंकी ओर देखते रावणके पास उस समय कोई भी राक्षस न आसका ॥ २४ ॥ तदनु परमक्रुद्ध रावण राक्षसोंको युद्धमें स्थित करनेके लिये बोला ॥ २५ ॥ कि जब मैंने सहस्रों वर्षतक परम तप किया तब ब्रह्माको प्रसन्न किया ॥ २६ ॥ उस तपके फलसे मुझको दैत्यों व देवताओंसे भय नहीं है ॥ २७-२८ ॥ आज जब मैं

तेन मामद्य संयुक्तं रथस्थमिह संयुगे।
प्रतीयात्कोऽद्य मामाजौ साक्षादपि पुरन्दरः २९
यत्तदाभिप्रसन्नेन सशरं कार्मुकं महत्।
देवासुरविमर्देषु मम दत्तं स्वयम्भुवा ३०
अद्य तूर्यशतैर्भीमं धनुरुत्थाप्यतां मम।
रामलक्ष्मणयोरेव वधाय परमाहवे ३१
स पुत्रवधसंतप्तः क्रूरः क्रोधवशं गतः।
समीक्ष्य रावणो बुद्ध्या सीतां हन्तुं व्यवस्यत ३२
प्रत्यवेक्ष्य तु ताम्राक्षः सुघोरो घोरदर्शनः।
दीनो दीनस्वरान्सर्वांस्तानुवाच निशाचरान् ३३
मायया मम वत्सेन वञ्चनार्थं वनौकसाम्।
किंचिदेव हतं तत्र सीतेयमिति दर्शितम् ३४
तदिदं तथ्यमेवाहं करिष्ये प्रियमात्मनः।
वैदेहीं नाशयिष्यामि क्षत्रबन्धुमनुव्रताम् ३५
इत्येवमुक्त्वा सचिवान्खड्गमाशु परामृशत्।
उत्प्लुत्य गुणसंपन्नं विमलाम्बरवर्चसम् ३६

---

रथपर चढकर युद्धमें जाऊंगा तो मेरे सामने कौन आवेगा ॥ २९ ॥ जो धनुषबाण देवताओं व दैत्योंके साथ हमको लडते देख प्रसन्न होकर ब्रह्माने दिया है ॥ ३० ॥

आज राम लक्ष्मणको मारनेके लिये आप लोग उसे उठा लावें ॥ ३१ ॥ इतना कह रावण क्रोधको प्राप्त सीताको ही पुत्रादिके वधका कारण जानके मारनेका विचार करने लगा ॥ ३२ ॥ रावणने राक्षसोंकी ओर देखा और दुःखित हो उनसे बोला ॥ ३३ ॥ कि मेरे पुत्रने मायासे वानरोंके मोहनेके लिये किसी वस्तुको मार डाला था और उसीको सीता बना उनको दिखा दिया था ॥ ३४ ॥ सो वह प्रिय बात मैं सत्यही करूंगा राम ही में आसक्त सीताको मार डालूंगा ॥ ३५ ॥ धुले हुए वस्त्रके समान उज्वल खड्ग म्यानसे निकाल अपनी भार्या व मन्त्रियोंको साथ ले वहांसे उठ खडा

निष्पपात स वेगेन समार्यः सचिवैर्वृतः।
रावणः पुत्रशोकेन भृशमाकुलचेतनः ३७
संक्रुद्धः खड्गमादाय सहसा यत्र मैथिली।
व्रजन्तं राक्षसं प्रेक्ष्य सिंहनादं विचुक्रुशुः ३८
ऊचुश्चान्योन्यमालिङ्ग्य संक्रुद्धं प्रेक्ष्य राक्षसम्।
अद्यैनं तावुभौ दृष्ट्वा भ्रातरौ प्रव्यथिष्यतः ३९
लोकपाला हि चत्वारः क्रुद्धेनानेन निर्जिताः।
बहवः शत्रवश्चान्ये संयुगेष्वभिपातिताः ४०
त्रिषु लोकेषु रत्नानि भुङ्क्ते आहृत्य रावणः।
विक्रमे च बले चैव नास्त्यस्य सदृशो भुवि ४१
तेषां संजल्पमानानामशोकवनिकां गताम्।
अभिदुद्राव वैदेहीं रावणः क्रोधमूर्छितः ४२
वार्यमाणः सुसंक्रुद्धः सुहृद्भिर्हितबुद्धिभिः।
अभ्यधावत संक्रुद्धः खे ग्रहो रोहिणीमिव ४३
मैथिली रक्षमाणा तु राक्षसीभिरनिन्दिता।
ददर्श राक्षसं क्रुद्धं निस्त्रिंशवरधारिणम् ४४

---

हुआ ॥ ३६ ॥ पुत्रके शोकसे व्याकुल खड्ग हाथमें ले रावण सीताके पास चला ॥ ३७ ॥

रावणको एवं क्रोध किये जाते देख राक्षस लोग सिंहनाद कर एक दूसरेसे कहने लगे ॥ ३८ ॥ आज इनको देख रामलक्ष्मण दोनों भाई बहुत व्यथित होंगे ॥ ३९ ॥ क्योंकि यह क्रोधित अवस्थामें चारलोकपालोंको नाश किया है और इतर अनेक शत्रुओंको भी संग्राममें पराजय किया है ॥ ४० ॥ पृथ्वीमें विक्रम और बलमें इनके समान और कोई दूसरा नहीं है ॥ ४१ ॥ राक्षस यह कहते चले ही थे कि क्रोधसे रावण अशोकवनिकामें बैठी हुई सीताकी ओर दौड़ा ॥ ४२ ॥

यद्यपि सुहृदोंने उसे रोका भी पर वह चलाही गया ॥ ४३ ॥ राक्षसियोंसे रक्षित सीताने भी तलवार हाथमें लिये रावणको आते देखा ॥ ४४ ॥ यह

तं निशम्य सनिस्त्रिंशं व्यथिता जनकात्मजा ।
निवार्यमाणं बहुशः सुहृद्भिरनिवर्तिनम् ४५
सीता दुःखसमाविष्टा विलपन्तीदमब्रवीत् ४६
यथायं मामभिक्रुद्धः समभिद्रवति स्वयम् ।
वधिष्यति सनाथां मामनाथामिव दुर्मतिः ४७
बहुशश्चोदयामास भर्तारं मामनुव्रताम् ।
भार्या मम भवस्वेति प्रत्याख्यातो ध्रुवं मया ४८
सोऽयं मामनुपस्थाने व्यक्तं नैराश्यमागतः ।
क्रोधमोहसमाविष्टो व्यक्तं मां हन्तुमुद्यतः ४९
अथवा तौ नरव्याघ्रौ भ्रातरौ रामलक्ष्मणौ ।
मन्निमित्तमनार्येण समरेऽद्य निपातितौ ५०
भैरवो हि महान्नादो राक्षसानां श्रुतो मया ।
बहूनामिह हृष्टानां तथा विक्रोशतां प्रियम् ५१
अहो धिङ्मन्निमित्तोऽयं विनाशो राजपुत्रयोः ।
अथवा पुत्रशोकेन अहत्वा रामलक्ष्मणौ ५२
विधमिष्यति मां रौद्रो राक्षसः पापनिश्चयः ।

---

सुन रोकनेपर भी रावण नहीं लौटा सीता अति व्यथित हुई ॥ ४५ ॥ राम वियोगसे दुःखित सीता और अधिक दुःखित हो विलाप करती बोली ॥४६॥ जिस वेगसे यह दौडा आता है इससे यही ज्ञात होता है कि यह दुष्ट मुझे मार डालेगा ॥ ४७ ॥ मुझसे बहुत बार इसने अपनी भार्या होनेको कहा पर मैं इसके वचन नहीं माने ॥ ४८ ॥ मेरे अङ्गीकार न करनेसे यह निराश हो आज मुझको मारने आया है ॥ ४९ ॥

अथवा रामलक्ष्मणको मेरे निमित्त इस दुष्टने आज मार डाला होगा ॥५०॥ क्योंकि नाद करते हुए राक्षसोंका बडा भयङ्कर नाद मैंने सुना था ॥ ५१ ॥ मेरे निमित्त इन दोनोंका विनाश हुआ तो मुझे धिक्कार है यदि इस दुष्टने राम लक्ष्मणको न मार पाया होगा ॥५२॥ तो यह भयंकर राक्षस

हनूमतस्तु तद्वाक्यं न कृतं क्षुद्रया मया ५३
यद्यहं तस्य पृष्ठेन तदायासमनिर्जिता ।
नाद्यैवमनुशोचेयं भर्तुरङ्कगता सती ५४
मन्ये तु हृदयं तस्याः कौसल्यायाः फलिष्यति ।
एकपुत्रा तदा पुत्रं विनष्टं श्रोष्यते युधि ५५
सा हि जन्म च बाल्यं च यौवनं च महात्मनः ।
धर्मकार्याणि रूपं च रुदती संस्मरिष्यति ५६
निराशा निहते पुत्रे दत्त्वा श्राद्धमचेतना ।
अग्निमावेक्ष्यते नूनमपो वापि प्रवेक्ष्यति ५७
धिगस्तु कुब्जामसतीं मन्थरां पापनिश्चयाम् ।
यन्निमित्तमिमं शोकं कौसल्या प्रतिपत्स्यते ५८
इत्येवं मैथिलीं दृष्ट्वा विलपन्तीं तपस्विनीम् ।
रोहिणीमिव चन्द्रेण विनाग्रहवशागताम् ५९
एतस्मिन्नन्तरे तस्य अमात्यः शीलवाञ्छुचिः ।
सुपार्श्वो नाम मेधावी रावणं रक्षसां वरम् ॥
निवार्यमाणः सचिवैरिदं वचनमब्रवीत् ६०

---

मुझको मार डालेगा ॥ ५३ ॥ यदि मैं हनुमानकी पीठपर चढ़कर चली-गई होती तो आज अपने पतिकी गोदमें बैठी हुई न सोच करती ॥ ५४ ॥ जैसे ही कौसल्या अपने पुत्रका वध सुनेगी वैसे ही उसका हृदय फट जायेगा ॥ ५५ ॥

वह रोदन करनेके समय इन महात्मा अपने पुत्रके जन्म बालपन, यौवन तथा धर्मके कार्य और रूपका स्मरण करेगी ॥ ५६ ॥ पुत्रके मारे जानेपर निराश हो उनके लिये श्राद्धादि कर आप याती अग्निमें गिरकर अथवा जलमें गिरकर मर जायेगी ॥ ५७ ॥ दुष्टा पापिनी कुबरी मन्थराको धिक्कार है, जिसके निमित्त कौसल्याको ऐसा शोक होगा ॥ ५८ ॥ विलाप करती हुई तपस्विनी जानकीको इस तरह देख ॥ ५९ ॥ पवित्र चित्त सुपार्श्व नामक रावणका मन्त्री रावणसे बोला ॥ ६० ॥

कथं नाम दशग्रीव साक्षाद्वैश्रवणानुज।
हन्तुमिच्छसि वैदेहीं क्रोधाद्धर्ममपास्य च ६१
वेदविद्याव्रतस्नातः स्वकर्मनिरतस्तथा।
स्त्रियः कस्माद्वधं वीर मन्यसे राक्षसेश्वर ६२
मैथिलीं रूपसंपन्नां प्रत्यवेक्षस्व पार्थिव।
तस्मिन्नेव सहास्माभिराहवे क्रोधमुत्सृज ६३
अभ्युत्थानं त्वमद्यैव कृष्णपक्षचतुर्दशी।
कृत्वा निर्याह्यमावास्यां विजयाय बलैर्वृतः ६४
शूरो धीमान्रथी खड्गी रथप्रवरमास्थितः।
हत्वा दाशरथिं भीमं भवान्प्राप्स्यति मैथिलीम् ६५
स तद्दुरात्मा सुहृदा निवेदितं वचः सुधर्म्यं प्रतिगृह्य रावणः।
गृहं जगामाथ ततश्च वीर्यवान्पुनः सभां च प्रययौ सुहृद्वृतः ६६

इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे द्विनवतितमः सर्गः ॥९२॥ [४२०७]

॥ त्रिनवतितमः सर्गः ॥

स प्रविश्य सभां राजा दीनः परमदुःखितः।
निषसादासने मुख्ये सिंहः क्रुद्ध इव श्वसन् १

---

हे रावण आप साक्षात् कुबेरके छोटे भाई हो, धर्मको छोड सीताको कैसे मारना चाहते हो ॥ ६१ ॥ वीर आप वेदके पारंगत हो, स्त्री का वध कैसे अच्छा समझते हो ? ॥ ६२ ॥ हे पार्थिव ! मेरी समझमें तो सीताको प्रतिदिन देखा करो और यह अपना क्रोध उन्ही राम पर छोडो ॥ ६३ ॥ आज कृष्णपक्षकी चतुर्दशी है इससे आज तैयारी कीजिये और कलही हम लोगोंके साथ विजयके लिये यात्रा कीजिये ॥ ६४ ॥

जानकीको मार डालनेसे क्या मिलेगा इससे रथपर सवार हो समरमें जाकर रामलक्ष्मणको मार सीताको ग्रहण कीजिये ॥ ६५ ॥ रावण-मन्त्री के वचन सुनकर अपने घरको चला गया और फिर सभामें पहुंचा ॥ ६६ ॥

॥ यहां ९२ सर्ग समाप्त हुआ ॥

परम दुःखित रावण सभामें सिंहके समान ऊर्ध्वश्वासें लेता हुआ आसन

अब्रवींच्च स तान्सर्वान्बलमुख्यान्महाबलः ।
रावणः प्राञ्जलिर्वाक्यं पुत्रव्यसनकर्शितः २
सर्वे भवन्तः सर्वेण हस्त्यश्वेन समावृताः ।
निर्यान्तु रथसङ्घैश्च हस्त्यश्वैश्चोपशोभिताः ३
एकं रामं परिक्षिप्य समरे हन्तुमर्हथ ।
प्रहृष्टाः शरवर्षाणि प्रावृट्काल इवाम्बुदाः ४
अथवाहं शरैस्तीक्ष्णैर्भिन्नगात्रं महाहवे ।
भवद्भिः श्वो निहन्तास्मि रामं लोकस्य पश्यतः ५
इत्येतद्वाक्यमादाय राक्षसेन्द्रस्य राक्षसाः ।
निर्ययुस्ते रथैः शीघ्रैर्नानानीकैश्च संयुताः ६
परिघान्पट्टिशांश्चैव शरखड्गपरश्वधान् ।
शरीरान्तकरान्सर्वे चिक्षिपुर्वानरान्प्रति ७
वानराश्च द्रुमाञ्शैलान्राक्षसान्प्रति चिक्षिपुः ८
स सङ्ग्रामो महाभीमः सूर्यस्योदयनं प्रति ।
रक्षसां वानराणां च तुमुलः समपद्यत ९
ते गदाभिश्च चित्राभिः प्रासैः खड्गैः परश्वधैः ।
अन्योन्यं समरे जघ्नुस्तदा वानरराक्षसाः १०

---

पर जा बैठा ॥ १॥ पुत्रके दुःखसे दुःखित हो महाबली रावण अपने सेनापतियोंसे बोला ॥ २ ॥ कि आप सब लोग चतुरङ्गिणी सेना साथ ले जल्द ही जाइये ॥ ३ ॥ और हर्षित हो बाणोंकी वर्षासे रामको घेरकर मार डालिये ॥४॥ यदि आज तुम लोग उनको न मार सके तो उनको प्रातः मैं ही मार डालूंगा ॥ ५ ॥

रावणके ऐसे वचन सुनकर वे नाना सेनाओंसमेत रथोंपर चढकर चले ॥ ६ ॥ समरमें पहुंचतेही शरीर नाशनेवाले शस्त्र वानरोंके ऊपर छोडने लगे ॥ ७ ॥ वानरगण राक्षसोंपर वृक्ष गिरिशृंग उखाड उखाड फेंकने लगे ॥ ८ ॥ वह भयकर युद्ध सूर्यदय होते होते राक्षसों वानरोंका होने लगा ॥ ९ ॥ राक्षस और वानर खड्गादिसे एक दूसरेको मारने

*

एवं प्रवृत्ते सङ्ग्रामे ह्यद्भुतं सुमहद्रजः।
रक्षसां वानराणां च शान्तं शोणितविस्रवैः ११
मातङ्गरथकूलाश्च शरमत्स्या ध्वजद्रुमाः।
शरीरसंघाटवहाः प्रसस्रुः शोणितापगाः १२
ततस्ते वानराः सर्वे शोणितौघपरिप्लुताः।
ध्वजवर्मरथानश्वान्नानाप्रहरणानि च ॥
आप्लुत्याप्लुत्य समरे वानरेन्द्रा बभञ्जिरे १३
केशान्कर्णललाटं च नासिकाश्च प्लवङ्गमाः।
रक्षसां दशनैस्तीक्ष्णैर्नखैश्चापि व्यकर्तयन् १४
एकैकं राक्षसं सङ्ख्ये शतं वानरपुङ्गवाः।
अभ्यधावन्त पतितं वृक्षं शकुनयो यथा १५
तदा गदाभिर्गुर्वीभिः प्रासैः खड्गैः परश्वधैः।
निर्जघ्नुर्वानरान्घोरान्राक्षसाः पर्वतोपमाः १६
राक्षसैर्वध्यमानानां वानराणां महाचमूः।
शरण्यं शरणं याता रामं दशरथात्मजम् १७
ततो रामो महातेजा धनुरादाय वीर्यवान्।
प्रविश्य राक्षसं सैन्यं शरवर्षं ववर्ष च १८

---

लगे ॥ ९-१० ॥ इस प्रकारका संग्राम होने लगा कि धूल रक्तसे भीगकर शान्त होगई ॥ ११ ॥ और रुधिरकी नदियां बहने लगी ॥ १२ ॥ तदनु-सब वानर रक्तसे आर्द्र होकर ध्वजा, रथ, अश्व, और नाना शस्त्र युद्धमें कूद कूद तोडने फोडने लगे ॥ १३ ॥

वानरगण अपने दांतों नखोंसे राक्षसोंके कान, मस्तक, नाक आदि चीरने फाडने लगे ॥ १४ ॥ एक एक राक्षसके ऊपर सौ सौ दौडते थे ॥ १५ ॥ ततः फिर राक्षस वानरोंको गदाओं भालों और परशुधिसे मारने लगे ॥ १६ ॥ तब राक्षसोंसे पीडित वानर-सेना रामकी शरण हो गई ॥ १७ ॥ तब राम राक्षस सेनाके मध्यमें आ बाणवर्षा करने लगा ॥ १८ ॥ बाणोंकी अग्निसे

प्रविष्टे तु तदा रामे मेघाः सूर्यमिवाम्बरे।
नाधिजग्मुर्महाघोरा निर्दहन्तं शराग्निना १९
कृतान्येव सुघोराणि रामेण रजनीचराः।
रणे रामस्य ददृशुः कर्माण्यसुकराणि ते २०
चालयन्तं महासैन्यं विधमन्तं महारथान्।
ददृशुस्ते न वै रामं वातं वनगतं यथा २१
छिन्नं भिन्नं शरैर्दग्धं प्रभग्नं शस्त्रपीडितम्।
बलं रामेण ददृशुर्न रामं शीघ्रकारिणम् २२
प्रहरन्तं शरीरेषु न ते पश्यन्ति राघवम्।
इन्द्रियार्थेषु तिष्ठन्तं भूतात्मानमिव प्रजाः २३
एष हन्ति गजानीकमेष हन्ति महारथान्।
एष हन्ति शरैस्तीक्ष्णैः पदातीन्वाजिभिः सह २४
इति ते राक्षसाः सर्वे रामस्य सदृशान्रणे।
अन्योन्यं कुपिता जघ्नुः सादृश्याद्राघवस्य तु २५
न ते ददृशिरे रामं दहन्तमपि वाहिनीम्।
मोहिताः परमास्त्रेण गान्धर्वेण महात्मना २६
ते तु रामसहस्राणि रणे पश्यन्ति राक्षसाः।
पुनः पश्यन्ति काकुत्स्थमेकमेव महाहवे २७

---

जलाते हुये रामके आगे राक्षस लोग न जासके ॥ १९ ॥ रामके किये हुये अति कठोर कार्य राक्षसोंने युद्धमें देखे ॥ २० ॥ बाणोंको चलाते हुये सारथियोंको मारते रामको राक्षसोंने न देख पाया ॥ २१ ॥

बाणों और शस्त्रोंसे पीडित राक्षस सेना तो नजरमें पड़ती थी पर उन रामका रूप राक्षस नहीं देखते थे ॥ २२ ॥ मारते हुये रामको राक्षसगण नहीं देखते थे ॥ २३ ॥ ये राम सेना व महारथों, अश्वों व पैदलोंको घोर बाणोंसे मारते हैं ॥ २४ ॥ ऐसा कह वे राक्षस आपसहीमें राक्षसोंको राम मानकर मारने लगे ॥ २५ ॥ परन्तु सेनाको मारते हुये भी रामको उन गन्धर्वास्त्रसे मोहित राक्षसोंने न देखा ॥ २६ ॥ इससे राक्षस गण युद्धमें सहस्रों राम देखने लगे ॥ २७ ॥ घूमती हुई रामके धनुष

भ्रमन्तीं काञ्चनीं कोटिं कार्मुकस्य महात्मनः।
अलातचक्रप्रतिमां ददृशुस्ते न राघवम् २८
शरीरनाभिसत्त्वार्चिः शरीरं नेमिकार्मुकम्।
ज्याघोषतलनिर्घोषं तेजोबुद्धिगुणप्रभम् २९
दिव्यास्त्रगुणपर्यन्तं निघ्नन्तं युधि राक्षसान्।
ददृशू रामचक्रं तत्कालचक्रमिव प्रजाः ३०
अनीकं दशसाहस्रं रथानां वातरंहसाम्।
अष्टादश सहस्राणि कुञ्जराणां तरस्विनाम् ३१
चतुर्दश सहस्राणि सारोहाणां च वाजिनाम्।
पूर्णे शतसहस्रे द्वे राक्षसानां पदातिनाम् ३२
दिवसस्याष्टभागेन शरैरग्निशिखोपमैः।
हतान्येकेन रामेण रक्षसां कामरूपिणाम् ३३
ते हताश्वा हतरथाः शान्ताः विमथितध्वजाः।
अभिपेतुः पुरीं लङ्कां हतशेषा निशाचराः ३४
हतैर्गजपदात्यश्वैस्तद्बभूव रणाजिरम्।
आक्रीडभूमिः क्रुद्धस्य रुद्रस्येव महात्मनः ३५
ततो देवाः सगन्धर्वाः सिद्धाश्च परमर्षयः।

---

की सुवर्णमयी कोटि देखते थे किन्तु रामको नहीं देखपाते थे ॥२८॥ रामका शरीर मानो नाभि है जिसके आरा गज मानो बाण हैं व प्रत्यञ्चा और तल का शब्द ही मानो तेज है तथा बुद्धि ही मानो गुणोदय है ॥ २९ ॥

दिव्यास्त्र ही मानो प्रत्यञ्चाके अन्त एवं रामरूप चक्र राक्षसोंने देखा ॥३०॥ दश सहस्र रथोंकी अनी व अठारह सहस्र हाथियोंकी अनी ॥ ३१ ॥ चौदह सहस्र अश्वा रोहियोंकी व दो लाख पैदल राक्षसोंकी अनी ॥ ३२ ॥ इतनी राक्षससेना पौनेचार ही घडीमें अकेले रामने मार डाली ॥ ३ ॥ तब घोड़े रथ पताकादि नष्ट हो जानेपर हतशेष राक्षस लंकाको भाग गये ॥३४॥ मरा हुआ हाथी, पदाति व अश्व इन सबोंसे रणाङ्गण क्रुद्ध हुये रुद्रकी क्रीडाभूमि सदृश दीखने लगा ॥३५॥ तदनंतर गंधर्वसहित देव, सिद्ध और

साधु साध्विति रामस्य तत्कर्म समपूजयन् ३६
अब्रवीच्च तदा रामः सुग्रीवं प्रत्यनन्तरम् ।
विभीषणं च धर्मात्मा हनूमन्तं च वानरम् ३७
जाम्बवन्तं हरिश्रेष्ठं मैन्दं द्विविदमेव च ।
एतदस्त्रबलं भीमं मम वा त्र्यम्बकस्य वा ३८
निहत्य तां राक्षसराजवाहिनीं रामस्तदा शक्रसमो महात्मा ।
अस्त्रेषु शस्त्रेषु जितक्लमश्च संस्तूयते देवगणैः प्रहृष्टैः ३९
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकांडे त्रिनवतितमः सर्गः ॥९३॥ [४२४६]

॥ चतुर्नवतितमः सर्गः ॥

तानि नागसहस्राणि सारोहाणि च वाजिनाम् ।
रथानां त्वग्निवर्णानां सध्वजानां सहस्रशः १
राक्षसानां सहस्राणि गदापरिघयोधिनाम् ।
काञ्चनध्वजचित्राणां शूराणां कामरूपिणाम् २
निहतानि शरैर्दीप्तैस्तप्तकाञ्चनभूषणैः ।
रावणेन प्रयुक्तानि रामेणाक्लिष्टकर्मणा ३
दृष्ट्वा श्रुत्वा च संभ्रान्ता हतशेषा निशाचराः ।

---

महर्षि "साधु साधु" बोलकर रामके उन कर्मोंकी प्रशंसा करने लगे ॥ ३६ ॥ तब समीप बैठा हुआ सुग्रीव, बिभीषण, हनुमान् वानर, वानरश्रेष्ठ जांबवान, मैंद व द्विविद इनसे राम बोले 'ये भयंकर अस्त्र सामर्थ्य मुझमें है या शंकरमें है ॥ ३७-३८ ॥ अस्त्रयुद्धमें व शस्त्रयुद्धमें न थकनेवाले रावणकी सेनाका वध करनेपर आनन्दित हो देवगण रामकी स्तुति करने लगे ॥ ३९ ॥

॥ यहां ९३ सर्ग समाप्त हुआ ॥

असंख्य हाथी व अश्व तथा पताकासहित अग्निसम प्रकाशित असंख्य रथ सवारों सहित ॥ १ ॥ व गदा परिघोंसे लडनेवाले सहस्रों राक्षस व सुवर्णके ध्वजावाले अन्यान्य असंख्य महावीर राक्षस जो रावणने भेजे थे ॥ २ ॥ उन सबको रामने बाणोंसे मार डाला ॥ ३ ॥ उन सबको मार

राक्षस्यश्च समागम्य दीनाश्चिन्तापरिप्लुताः ४
विधवा हतपुत्राश्च क्रोशन्त्यो हतबान्धवाः।
राक्षस्यः सह संगम्य दुःखार्ताः पर्यदेवयन् ५
कथं शूर्पणखा वृद्धा कराला निर्णतोदरी।
आससाद वने रामं कन्दर्पसमरूपिणम् ६
सुकुमारं महासत्त्वं सर्वभूतहिते रतम्।
तं दृष्ट्वा लोकवध्या सा हीनरूपा प्रकामिता ७
कथं सर्वगुणैर्हीना गुणवन्तं महौजसम्।
सुमुखं दुर्मुखी रामं कामयामास राक्षसी ८
जनस्थानस्याल्पभाग्यत्वाद्वलिनी श्वेतमूर्धजा।
अकार्यमुपहास्यं च सर्वलोकविगर्हितम् ९
राक्षसानां विनाशाय दूषणस्य खरस्य च।
चकाराप्रतिरूपा सा राघवस्य प्रधर्षणम् १०
तन्निमित्तमिदं वैरं रावणेन कृतं महत्।
वधाय सीता सा नीता दशग्रीवेण रक्षसा ११

---

हुये देखकर हतशेष राक्षस व राक्षसियां दुःखित हो कर चिन्तासे व्याकुल हो गईं ॥ ४ ॥ उनमें अनेक विधवा होगई थीं व बहुतोंके पुत्र बहुतोंके भाई बन्धु मारे गये थे वे सब कहती थीं ॥ ५ ॥ कि महावृद्धा शूर्पणखा काम-सम रूपवाले रामके पास कैसे प्राप्त हुई ॥ ६ ॥

सुकुमार प्राणियोंके हितमें रत रामको देखकर हीनरूप शूर्पणखाने कैसे उनकी भार्या बनना चाहा ॥ ७ ॥ महापराक्रमी रामसे सब गुणोंसे हीन दुष्टमुखी शूर्पणखा कैसे कह सकी कि तुम मुझे भार्या रूपसे वरण करो ॥ ८ ॥ लङ्का निवासियोंके अल्प भाग्यसे महावृद्धा शूर्पणखाने रामसे ऐसा अकार्य करनेको कहा ॥ ९ ॥ सब राक्षसोंके व खरदूषणके विनाश ही के लिये उसने यह किया ॥ १० ॥ उसीके निमित्त रावण रामसे यह वैर कर अपना नाश करनेके लिये सीताको यहां लाया ॥ ११ ॥

न च सीतां दशग्रीवः प्राप्नोति जनकात्मजाम् ।
बद्धं बलवता वैरमक्षय्यं राघवेण च ११
वैदेहीं प्रार्थयानं तं विराधं प्रेक्ष्य राक्षसम् ।
हतमेकेन रामेण पर्याप्तं तन्निदर्शनम् १२
चतुर्दश सहस्राणि रक्षसां भीमकर्मणाम् ।
निहतानि जनस्थाने शरैरग्निशिखोपमैः १३
खरश्च निहतः सङ्ख्ये दूषणस्त्रिशिरास्तथा ।
शरैरादित्यसंकाशैः पर्याप्तं तन्निदर्शनम् १५
हतो योजनबाहुश्च कबन्धो रुधिराशनः ।
क्रोधार्तोऽद्य नदन्सोऽथ पर्याप्तं तन्निदर्शनम् १६
जघान बलिनं रामः सहस्रनयनात्मजम् ।
वालिनं मेघसंकाशं पर्याप्तं तन्निदर्शनम् १७
ऋष्यमूके वसंश्चैव दीनो भग्नमनोरथः ।
सुग्रीवः प्रापितो राज्यं पर्याप्तं तन्निदर्शनम् १८
धर्मार्थसहितं वाक्यं सर्वेषां रक्षसां हितम् ।
युक्तं बिभीषणेनोक्तं मोहात्तस्य न रोचते १९
बिभीषणवचः कुर्याद्यदि स्म धनदानुजः ।
श्मशानभूता दुःखार्ता नेयं लङ्का भविष्यति २०

सीताको रावण नहीं पासका, स्वयं बलवान् रामसे बैर होगया ॥ ११ ॥ सीताके लेनेकी इच्छासे विराध वहां गया व उसको भी रामने एकही बाण से मार डाला ॥ १२ ॥ जनस्थानमें चौदह सहस्र राक्षसोंको बाणोंसे अकेले ही रामने मार डाला ॥ १४ ॥ समरमें खरदूषण और त्रिशिराको मार डाला ॥ १५ ॥ योजन भर लम्बी बाहोंवाले रुधिराशन कबन्ध को भी उन्होंने मार डाला ॥ १६ ॥ बलवान् इन्द्रके पुत्र बालीको रामने मार डाला ॥ १७ ॥ भग्न मनोरथ हो सुग्रीव ऋष्यमूक पर बस रहे थे । उन्हे राज्य दिला दिया; अब ॥ १८ ॥ सब राक्षसोंके हितवचन बिभीषणने कहे थे पर रावणने एक न माना, रावण बिभीषणके वचन मानता तो दुःखसे पीडित लङ्का श्मशान तुल्य न हो जाती ॥ २० ॥

कुम्भकर्णं हतं श्रुत्वा राघवेण महाबलम् ।
अतिकायं च दुर्मर्षं लक्ष्मणेन हतं तदा २१
प्रियं चेन्द्रजितं पुत्रं रावणो नावबुध्यते २२
मम पुत्रो मम भ्राता मम भर्ता रणे हतः ।
इत्येव श्रूयते शब्दो राक्षसीनां कुले कुले २३
रथाश्वनागाश्च हतास्तत्र तत्र सहस्रशः ।
रणे रामेण शूरेण हताश्चापि पदातयः २४
रुद्रो वा यदि वा विष्णुर्महेन्द्रो वा शतक्रतुः ।
हन्ति नो रामरूपेण यदि वा स्वयमन्तकः २५
हतप्रवीरा रामेण निराशा जीविते वयम् ।
अपश्यन्तो भयस्यान्तमनाथा विलपामहे २६
रामहस्ताद्दशग्रीवः शूरो दत्तमहावरः ।
इदं भयं महाघोरं समुत्पन्नं न बुध्यते २७
तं न देवा न गन्धर्वा न पिशाचा न राक्षसाः ।
उपसृष्टं परित्रातुं शक्ता रामेण संयुगे २८

कुम्भकर्णको रामसे व लक्ष्मणसे अति दुर्धर्ष अतिकायको और परमप्रियपुत्र इन्द्रजितको मरा सुनकर भी रावण नहीं समझता ॥२१-२२॥ मेरा पुत्र मेरा भ्राता मेरा पति भी रणमें मारा गया एवं सब राक्षसियोंका शब्द उस समूहमें सुनाई देने लगा ॥ २३ ॥ हजारों रथ, अश्व व गज और पैदल शूरोंका रणमें रामने वध किया है ॥ २४ ॥ अरे, रामरूपी रुद्र, विष्णु, शतक्रतु, महेन्द्र अथवा स्वतः मृत्युही हम सबोंका वध कर रहा है ॥ २५ ॥ रामसे हमारे वीरोंका वध होनेके कारण हम सबको जीनेकी आशा नहीं रही व आपत्तिका अन्त न देखनेसे हम सब विलाप कर रहे हैं ॥ २६ ॥ ब्रह्मदेवके महावर देनेपर भी इस क्रूर रावणका रामके हाथसे घोरभय उत्पन्न होनेका कारण समझ नहीं पडता ॥ २७ ॥

संग्राममें रामने जिसका वध करना निश्चित कर लिया है उस रावणकी देव, गंधर्व, पिशाच और राक्षस कोई भी रक्षा नहीं कर सकते ॥ २८ ॥ प्रत्येक

उत्पाताश्चापि दृश्यन्ते रावणस्य रणे रणे ।
कथयन्ति हि रामेण रावणस्य निबर्हणम् ॥ २९ ॥
पितामहेन प्रीतेन देवदानवराक्षसैः ।
रावणस्याभयं दत्तं मनुष्येभ्यो न याचितम् ॥ ३० ॥
तदिदं मानुषं मन्ये प्राप्तं निःसंशयं भयम् ।
जीवितान्तकरं घोरं रक्षसां रावणस्य च ॥ ३१ ॥
पीड्यमानास्तु बलिना वरदानेन रक्षसा ।
दीप्तैस्तपोभिर्विबुधाः पितामहमपूजयन् ॥ ३२ ॥
देवतानां हितार्थाय महात्मा वै पितामहः ।
उवाच देवतास्तुष्ट इदं सर्वा महद्वचः ॥ ३३ ॥
अद्यप्रभृति लोकांस्त्रीन्सर्वे दानवराक्षसाः ।
भयेन प्रावृता नित्यं विचरिष्यन्ति शाश्वतम् ॥ ३४ ॥
दैवतैस्तु समागम्य सर्वैश्चेन्द्रपुरोगमैः ।
वृषध्वजस्त्रिपुरहा महादेवः प्रसादितः ॥ ३५ ॥
प्रसन्नस्तु महादेवो देवानेतद्वचोऽब्रवीत् ।

रणमें रावणका उत्पात होता पडता है और यही उत्पात रामके हाथसे रावणनाशकी सूचना दे रहा है ॥ २९ ॥ ब्रह्माने प्रसन्न होकर रावणको देव, दानव, और राक्षससे अभय कर दिया; किन्तु मानवसे अभय करनेकी याचना रावणने नहीं की ( और ब्रह्माने दी भी नहीं ) ॥ ३० ॥ इसलिये राक्षस और रावणका अन्त करनेके लिये ये घोर मानव भयरूपही प्रगट हुमे हैं ऐसा मालूम पडता है ॥ ३१ ॥ वरप्रदानके कारण महाबलवान रावणराक्षस देवोंको पीडा देने लगा तब देवगणोंने उज्ज्वल तपश्चर्या करके ब्रह्मदेवको सन्तुष्ट किया ॥ ३२ ॥ और सन्तुष्ट होकर महात्मा पितामह सब देवोंके हितके लिये देवोंको उद्देशकर भाषण देने लगे ॥ ३३ ॥

" आजसे सब दानव और राक्षस हमेशा भययुक्त होकर ही त्रैलोक्यमें संचार करेंगे " ॥ ३४ ॥ इन्द्र प्रमुति सब देवोंने एकत्रित होकर वृषध्वज त्रिपुरनाशक महादेवको सन्तुष्ट किया ॥ ३५ ॥ तब महादेवने प्रसन्न होकर

उत्पत्स्यति हितार्थं वो नारी रक्षःक्षयावहा ३६
एवा देवैः प्रयुक्ता तु क्षुद्यथा दानवान्पुरा ।
भक्षयिष्यति नः सर्वान्राक्षसघ्नी सरावणान् ३७
रावणस्यापनीतेन दुर्विनीतस्य दुर्मतेः ।
अयं निष्टानको घोरः शोकेन समभिप्लुतः ३८
तं न पश्यामहे लोके यो नः शरणदो भवेत् ।
राघवेणोपसृष्टानां कालेनेव युगक्षये ३९
नास्ति नः शरणं किंचिद्भये महति तिष्ठताम् ।
दावाग्निवेष्टितानां हि करेणूनां यथा वने ४०
प्राप्तकालं कृतं तेन पौलस्त्येन महात्मना ।
यत एव भयं दृष्टं तमेव शरणं गतः ४१
इतीव सर्वा रजनीचरस्त्रियः परस्परं संपरिरभ्य बाहुभिः ।
विषेदुरार्तातिभयाभिपीडिता विनेदुरुच्चैश्च तदा सुदारुणम् ४२
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे चतुर्नवतितमः सर्गः ॥८७॥ [३८८२]

देवोंसे ऐसा कहा कि "आपके हितके लिये राक्षसोंका नाश करनेवाली एक स्त्री उत्पन्न होगी ॥ ३६ ॥ इसलिये देवोंसे छोडी गई भूखने जिस प्रकार पहले दानवोंका भक्षण किया था उस प्रकार रावण सहित हम सबको राक्षस घातकी सीता भक्षण करेगी ॥ ३७ ॥ दुष्ट व दुर्बुद्धि रावणके अपराधके कारण शोकसहित से घोर हानि प्राप्त हुई है ॥ ३८ ॥ युगान्त समय कालके पंजेमें पडनेवाली प्रजाकेसमान रामके पंजेमें पडे हुवे हम सबका रक्षण करनेवाला हमें इस संसारमें कोई दिखाई नहीं देता ॥ ३९ ॥ जंगलकी दावाग्निमें फंसी हुवी हथिनियोंका जिस प्रकार कोई भी आश्रय नहीं रहता उस प्रकार बहुत बडे भयमें फंसी हुई हम सबका कोई आश्रय नहीं है ॥ ४० ॥ सचमुच महात्मा पुलस्त्यपुत्र बिभीषणने समयानुकूल ही व्यवहार किया है; क्योंकि जिससे उसे भय प्रतीत हुआ उसीके शरणमें वह गया है ॥ ४१ ॥ इस प्रकार सभी राक्षस स्त्रियां आर्त एवं अतिशय भयसे व्याकुल होनेके कारण हाथसे एक दूसरेको भींचकर दुःख मनाने लगी और बडे जोरजोरसे आक्रोश करने लगी ॥ ४२ ॥

॥ यहां ९४ सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ पञ्चनवतितमः सर्गः ॥

आर्तानां राक्षसीनां तु लङ्कायां वै कुले कुले ।
रावणः करुणं शब्दं शुश्राव परिदेवितम् १
स तु दीर्घं विनिःश्वस्य मुहूर्तं ध्यानमास्थितः ।
बभूव परमक्रुद्धो रावणो भीमदर्शनः २
संदश्य दशनैरोष्ठं क्रोधसंरक्तलोचनः ।
राक्षसैरपि दुर्दर्शः कालाग्निरिव मूर्तिमान् ३
उवाच च समीपस्थान्राक्षसान्राक्षसेश्वरः ।
क्रोधाव्यक्तकथस्तत्र निर्दहन्निव चक्षुषा ४
महोदरं महापार्श्वं विरूपाक्षं च राक्षसम् ।
शीघ्रं वदत सैन्यानि निर्यातेति ममाज्ञया ५
तस्य तद्वचनं श्रुत्वा राक्षसास्ते भयार्दिताः ।
चोदयामासुरव्यग्रान्राक्षसांस्तान्नृपाज्ञया ६
ते तु सर्वे तथेत्युक्त्वा राक्षसा भीमदर्शनाः ।
कृतस्वस्त्ययनाः सर्वे ते रणाभिमुखा ययुः ७
प्रतिपूज्य यथान्याय रावणं ते महारथाः ।
तस्थुः प्राञ्जलयः सर्वे भर्तुर्विजयकाङ्क्षिणः रावणने

१ इस प्रकार दुःखित राक्षसियोंका रोदन लङ्कामें प्रत्येक घ अतिक्रुद्ध
सुना ॥ १ ॥ तब दीर्घनिःश्वास ले मुहूर्तभर विचार आ राक्षसोंसे
हुआ ॥ २ ॥ क्रोधसे लाल नेत्र कर दांतोंसे होठ चबा नेत्रोंसे जलता
दुराधर्ष कालाग्निके तुल्य दिखाई देने लगा ॥ ३ ॥ हमारी आज्ञासे
हुआ पास बैठे हुए राक्षसोंसे बोला ॥ ४ ॥ कि तुं कि सेनासमेत शीघ्र
जाकर महोदर महापार्श्व व विरूपाक्षसे हो ने यह आज्ञा महोदरादि
जावें ॥ ५ ॥ उसके वचन सुनकर सर्व राक्ष ले आज्ञा पाकर उसके पालन
राक्षसोंको सुनाई ॥ ६ ॥ ये सब राक्षस ण
करनेकी प्रतिज्ञा कर युद्धार्थ रवाना हुये ॥ ॥ कर स्वामीको विजयकी इच्छा
सब महारथी रावणके पास आ प्रणाम

ततोवाच प्रहस्यैतान्रावणः क्रोधमूर्च्छितः।
महोदरमहापार्श्वौ विरूपाक्षं च राक्षसम् ९
अद्य बाणैर्धनुर्मुक्तैर्युगान्तादित्यसंनिभैः।
राघवं लक्ष्मणं चैव नेष्यामि यमसादनम् १०
खरस्य कुम्भकर्णस्य प्रहस्तेन्द्रजितोस्तथा।
करिष्यामि प्रतीकारमद्य शत्रुवधादहम् ११
नैवान्तरिक्षं न दिशो न च द्यौर्नापि सागराः।
प्रकाशत्वं गमिष्यन्ति मद्बाणजलदावृताः १२
अद्य वानरमुख्यानां तानि यूथानि भागशः।
धनुषा शरजालेन वधिष्यामि पतत्रिणा १३
अद्य वानरसैन्यानि रथेन पवनौजसा।
धनुः समुद्रादुद्भूतैर्मथिष्यामि शरोर्मिभिः १४
व्याकोशपद्मवक्त्राणि पद्मकेसरवर्चसाम्।
अद्य यूथतटाकानि गजवत्प्रमथाम्यहम् १५
सशरैरद्य वदनैः सङ्ख्ये वानरयूथपाः।

---

किये खड़े हो गये ॥ ८ ॥ महोदर, महापार्श्व, विरूपाक्षसे रावण हंसकर बोला ॥ ९ ॥ कि आज धनुषसे छूटे हुये बाणोंसे रामलक्ष्मणको यमपुरको भेजूंगा ॥ १० ॥ शत्रुके मार डालनेसे आज खर, कुम्भकर्ण, प्रहस्त व मेघनादादिकोंके मारनेका बदला लूंगा ॥ ११ ॥ आज बाणसे आच्छादित होनेके कारण अन्तरिक्ष, दिशा, आकाश व सातों समुद्र प्रकाशित न होंगे ॥ १२ ॥ आज अपने धनुषसे चलाये हुये बाणोंसे वानर-मुख्योंको मार डालूंगा ॥ १३ ॥

आज पवन समान वेगवाले रथपर सवार होकर धनुष रूप समुद्रसे उठी हुई बाणरूप लहरोंसे वानर सेनाओंको मार डालूंगा ॥ १४ ॥ विकसित कमलरूप मुखयुक्त कमलके धूलिके रंगवाले वानरोंके यूथपोंके तड़ागोंको मैं हाथीके तुल्य मथ डालूंगा ॥ १५ ॥ युद्धमें बाणयुक्त मुखोंसे वानर

मण्डयिष्यन्ति वसुधां सनालैरिव पङ्कजैः १६
अद्य यूथप्रचण्डानां हरीणां द्रुमयोधिनाम् ।
मुक्तेनैकेषुणा युद्धे भेत्स्यामि च शतं शतम् १७
हतो भ्राता च येषां वै येषां च तनयो हतः ।
वधेनाद्य रिपोस्तेषां करोम्यश्रुप्रमार्जनम् १८
अद्य मद्बाणनिर्भिन्नैः प्रस्तीर्णैर्गतचेतनैः ।
करोमि वानरैर्युद्धे यत्नावेक्ष्य तलां महीम् १९
अद्य काकाश्च गृध्राश्च ये च मांसाशिनोऽपरे ।
सर्वांस्तांस्तर्पयिष्यामि शत्रुमांसैः शराहतैः २०
कल्प्यतां मे रथः शीघ्रं क्षिप्रमानीयतां धनुः ।
अनुप्रयान्तु मां युद्धे येऽत्र शिष्टा निशाचराः २१
तस्य तद्वचनं श्रुत्वा महापार्श्वोऽब्रवीद्वचः ।
बलाध्यक्षान्स्थितांस्तत्र बलं संत्वर्यतामिति २२
बलाध्यक्षास्तु संयुक्ता राक्षसांस्तान्गृहे गृहे ।
चोदयन्तः परिययुर्लङ्कां लघुपराक्रमाः २३
ततो मुहूर्तान्निष्पेतु राक्षसा भीमदर्शनाः ।
नदन्तो भीमवदना नानाप्रहरणैर्भुजैः २४

---

यूथप भूमिको भूषित करेंगे ॥ १६ ॥ बडे प्रचण्ड वानरोंको मैं एक एक बाणसे सौ सौ को मारूंगा ॥ १७ ॥ जिनका भाई मारा गया है जिनके पुत्र मारे गये हैं आज उनके अश्रु पोंछूंगा ॥ १८ ॥

बाणोंसे छिन्नभिन्न होकर मृतक वानरोंसे पृथ्वी बडे यत्नसे देखने योग्य हो जावेगी ॥ १९ ॥ काक व गृध्रोंको व अन्य मांसभक्षियोंको भी शत्रुके मांसोंसे तृप्त करूंगा ॥ २० ॥ रथ शीघ्रही तैयार करो और धनुष शीघ्र लाओ सब अच्छे अच्छे राक्षस पीछे पीछे चलें ॥ २१ ॥ रावणके वचन सुन महापार्श्व सेनाध्यक्षोंसे बोला कि सब सेना शीघ्रही प्रस्तुत करो ॥ २२ ॥

सेनाध्यक्षोंने बडी शीघ्रताके साथ प्रत्येक घरोंमें जा जा कर सब लङ्का-निवासियोंको प्रेरणा की ॥ २३ ॥ एक मुहूर्तमें सब राक्षसगण नाद करते

असिभिः पट्टिशैः शूलैर्गदाभिर्मुसलैर्हलैः ।
शक्तिभिस्तीक्ष्णधाराभिर्महद्भिः कूटमुद्गरैः २५
यष्टिभिर्विविधैश्चक्रैर्निशितैश्च परश्वधैः ।
भिन्दिपालैः शतघ्नीभिरन्यैश्चापि वरायुधैः २६
अथानयन्बलाध्यक्षाश्चत्वारो रावणाज्ञया ।
रथानां नियुतं साग्रं नागानां नियुतत्रयम् २७
अश्वानां षष्टिकोटयस्तु खरोष्ट्राणां तथैव च ।
पदातयस्त्वसंख्याता जग्मुस्ते राजशासनात् २८
बलाध्यक्षाश्च संस्थाप्य राज्ञः सेनां पुरःस्थिताम् ।
एतस्मिन्नन्तरे सूतः स्थापयामास तं रथम् २९
दिव्यास्त्रवरसंपन्नं नानालंकारभूषितम् ।
नानायुधसमाकीर्णं किङ्किणीजालसंयुतम् ३०
नानारत्नपरिक्षिप्तं रत्नस्तम्भैर्विराजितम् ।
जाम्बूनदमयैश्चैव सहस्रकलशैर्वृतम् ३१
तं दृष्ट्वा राक्षसाः सर्वे विस्मयं परमं गताः ।
तं दृष्ट्वा सहसोत्थाय रावणो राक्षसेश्वरः ३२

---

हुये आपहुंचे ॥२४॥ सब खड्ग, पट्टिश, शूल, गदा, मुसल, हल, तीक्ष्णधार-वाली शक्ति व बडे बडे कूट मुद्गरादि हाथोंमें लिये ॥ २५ ॥ विविध लट्ट व चक्र व पैने परिघ भिन्दिपाल शतघ्नी आदि आयुध लिये थे उन राक्षसोंको ॥ २६ ॥ वे चारों सेनाध्यक्ष लेकर उपस्थित हुये और दस लाख रथ व तीस लाख हाथी ॥ २७ ॥ साठ करोड घोडे व असंख्य गधे, ऊंट, पियादे, राजज्ञासे चले ॥ २८ ॥

सेनाध्यक्ष लोगोंने लङ्कापुरीकी सेना एकत्रित की इसी बीचमें सारथि रावणका रथ लेकर आया ॥ २९ ॥ जो श्रेष्ठ अस्त्रोंसे संयुक्त विविध अल-ङ्कारोंसे भूषित नाना शस्त्रोंसे भरा ॥ ३० ॥ अनेक प्रकारके रत्नोंसे युक्त सुवर्णमयी एक सहस्र कलशियोंसे युक्त था ॥ ३१ ॥ उस रथको देखकर राक्षस विस्मित हुये और रावण उसे देख उठखडा हुआ ॥ ३२ ॥ अग्निसम प्रकाशित

कोटिसूर्यप्रतीकाशं ज्वलन्तमिव पावकम्।
द्रुतं सूतसमायुक्तं युक्ताष्टतुरगं रथम्।
आरुरोह तदा भीमं दीप्यमानं स्वतेजसा ३३
ततः प्रयातः सहसा राक्षसैर्बहुभिर्वृतः।
रावणः सत्त्वगाम्भीर्याद्दारयन्निव मेदिनीम् ३४
ततश्चासीन्महानादस्तूर्याणां च ततस्ततः।
मृदङ्गैः पटहैः शङ्खैः कलहैः सह रक्षसाम् ३५
आगतो रक्षसां राजा छत्रचामरसंयुतः।
सीतापहारी दुर्वृत्तो ब्रह्मघ्नो देवकण्टकः ३६
योद्धुं रघुवरेणेति शुश्रुवे कलहध्वनिः ३७
तेन नादेन महता पृथिवी समकम्पत।
तं शब्दं सहसा श्रुत्वा वानरा दुद्रुवुर्भयात् ३८
रावणस्तु महाबाहुः सचिवैः परिवारितः।
आजगाम महातेजा जयाय विजयं प्रति ३९
रावणेनाभ्यनुज्ञातौ महापार्श्वमहोदरौ।
विरूपाक्षश्च दुर्धर्षो रथानारुरुहुस्तदा ४०
ते तु हृष्टाभिनर्दन्तो भिन्दन्त इव मेदिनीम्।

---

आठ आठ घोड़े जुते हुये थे उस रथपर रावण चढ़ा ॥ ३३ ॥ और बहुत राक्षसोंको अपने साथ ले रवाना हुआ ॥ ३४ ॥ उसके चलनेपर सर्वत्र नगारे, मृदङ्ग, पटह, शंखोंका शब्द तथा राक्षसोंका नाद हुआ ॥ ३५ ॥

चमर छत्र धारण किये दुराचारी देव कंटक रावण रामसे युद्ध करनेको आया इस कोलाहलका शब्द सुनाई देने लगा ॥ ३६-३७ ॥ जिसके दीर्घ शब्दसे पृथ्वी कांपने लगी और वानर डरकर भाग खड़े हुये ॥ ३८ ॥ महाबाहु रावण अपने मन्त्रियों सहित अपनी विजयके लिये चला ॥ ३९ ॥ इसके बाद रावणके आज्ञानुसार महापार्श्व, महोदर और विरूपाक्ष रथारूढ हो गये ॥ ४० ॥ और आनन्दसे भयंकर गर्जना करके दिशाओंको शब्दसे भरते हुये व

नादं घोरं विमुञ्चन्तो निर्ययुर्जयकाङ्क्षिणः ४१
ततो युद्धाय तेजस्वी रक्षोगणबलैर्वृतः।
निर्ययावुद्यतधनुः कालान्तकयमोपमः ४२
ततः प्रजविताश्वेन रथेन स महारथः।
द्वारेण निर्ययौ तेन यत्र तौ रामलक्ष्मणौ ४३
ततो नष्टप्रभः सूर्यो दिशश्च तिमिरावृताः।
द्विजाश्च नेदुर्घोराश्च संचचाल च मेदिनी ४४
ववर्ष रुधिरं देवश्चस्खलुश्च तुरङ्गमाः।
ध्वजाग्रे न्यपतद्गृध्रो विनेदुश्चाशिवाः शिवाः ४५
नयनं चास्फुरद्वामं वामो बाहुरकम्पत।
विवर्णवदनश्चासीत्किंचिदभ्रश्यत स्वनः ४६
ततो निष्पततो युद्धे दशग्रीवस्य रक्षसः।
रणे निधनशंसीनि रूपाण्येतानि जज्ञिरे ४७
अन्तरिक्षात्पपातोल्का निर्घातसमनिःस्वना।
विनेदुरशिवा गृध्रा वायसैरभिमिश्रिताः ४८

पृथ्वीको कंपितकर जयकी इच्छासे वे सब निकल पडे ॥४१॥ तदनंतर राक्षस सैन्योंसे परिवेष्टित हुआ और काल, अंतक व यमके ही सदृश वह तेजस्वी रावण धनुष तानकर युद्धके लिये निकल पडा ॥ ४२॥ और वेगवान अश्वसे युक्त रथपर चढकर महारथी रावण जिस तरफ राम लक्ष्मण खडे थे उसी द्वारसे निकला ॥ ४३ ॥

तदनंतर सूर्यकी प्रभा नष्ट हुई, चारों दिशा अन्धकारसे व्याप्त हो गये, पक्षीयोंका शब्द होने लगा, पृथ्वी हिलने लगी ॥ ४४॥ रक्तकी वर्षा होने लगी; घोडे ठेसने लगे; ध्वजाके अग्रभागमें गृध्र बैठने लगे, भालू अमंगल शब्द करने लगे ॥ ४५॥ रावणका बायां आँख फरकने लगा, बायां बाहु फरकने लगा, मुख निस्तेज हो गया और उसका आवाज भी भ्रष्ट हो गया ॥ ४६ ॥ इतना ही नहीं किन्तु रावणको युद्धके लिये बाहर निकलनेपर रणभूमिमें मृत्युसूचक चिन्ह भी दिखाई देया ॥ ४७ ॥ आकाशसे ध्वनियुक्त उल्कापात हुआ और अमंगल सूचक शब्द काक तथा गृध्रपक्षी करने लगे

एतानचिन्तयन्घोरानुत्पातान्समवस्थितान् ।
निर्ययौ रावणो मोहाद्वधार्थं कालचोदितः ४९
तेषां तु रथघोषेण राक्षसानां महात्मनाम् ।
वानराणामपि चमूर्युद्धायैवाभ्यवर्तत ॥
अन्योन्यमाह्वयानानां क्रुद्धानां जयमिच्छताम् ५०
ततः क्रुद्धो दशग्रीवः शरैः काञ्चनभूषणैः ।
वानराणामनीकेषु चकार कदनं महत् ५१
निकृत्तशिरसः केचिद्रावणेन वलीमुखाः ।
केचिद्विच्छिन्नहृदयाः केचिच्छ्रोत्रविवर्जिताः ५२
निरुच्छ्वासा हताः केचित्केचित्पार्श्वेषु दारिताः ।
केचिद्विभिन्नशिरसः केचिच्चक्षुर्विनाकृताः ५३
दशाननः क्रोधविवृत्तनेत्रो यतो यतोऽभ्येति रथेन सङ्ख्ये ।
ततस्ततस्तस्य शरप्रवेगं सोढुं न शेकुर्हरियूथपास्ते ५४

इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे एकनवतितमः सर्गः ॥९५॥ [४३४२]

॥ षण्णवतितमः सर्गः ॥

तथा तैः कृत्तगात्रैस्तु दशग्रीवेण मार्गणैः ।
बभूव वसुधा तत्र प्रकीर्णा हरिभिस्तदा १

---

॥ ४८ ॥ तथापि कालकी प्रेरणासे वह रावण इन घोर उत्पातोंकी परवाह किये बिना ही अपने वधके लिये मोहमें निकल पड़ा ॥ ४९ ॥

क्योंकि घोर शब्दोंसे राक्षसों और वानरोंकी सेना युद्ध करनेके लिये तैयार हो गई ॥ ५० ॥ तब रावणने क्रोध कर बाणोंसे वानरोंकी बहुत सेनाको मार डाला ॥ ५१ ॥ किन्हीं वानरोंके सिर कट गये और किन्हींके हृदय फट गये ॥ ५२ ॥ कोई वानर रावणकी ऊर्ध्वश्वास ही से मर गये किसीकी बगलें नोच लीं गईं किन्हींके शिर कट गये और किसीके नेत्र फूट गये और ॥ ५३ ॥ क्रोधित नेत्र किये रथपर सवार रावण जहां पहुंचा वहां ही उसके बाणोंको सहन करनेमें वानर समर्थ नहीं हुए ॥ ५४ ॥

॥ यहां ९५ सर्ग समाप्त हुआ ॥

एव रावणके बाणोंसे आहत वानरोंसे वहांकी पृथ्वी व्याप्त हो गई ॥ १ ॥

रावणस्याप्रसह्यं तं शरसंपातमेकतः।
न शेकुः सहितुं दीप्तं पतङ्गा ज्वलनं यथा २
तैर्दिता निशितैर्बाणैः क्रोशन्तो विप्रदुद्रुवुः।
पावकार्चिः समाविष्टा दह्यमाना यथा गजाः ३
प्लवङ्गानामनीकानि महाभ्राणीव मारुतः।
संययौ समरे तस्मिन्विधमन्रावणः शरैः ४
कदनं तरसा कृत्वा राक्षसेन्द्रो वनौकसाम्।
आससाद ततो युद्धे त्वरितं राघवं रणे ५
सुग्रीवस्तान्कपीन्दृष्ट्वा भग्नान्विद्रावितान्रणे।
गुल्मे सुषेणं निक्षिप्य चक्रे युद्धे द्रुतं मनः ६
आत्मनः सदृशं वीरं स तं निक्षिप्य वानरम्।
सुग्रीवोऽभिमुखं शत्रुं प्रतस्थे पादपायुधः ७
पार्श्वतः पृष्ठतश्चास्य सर्वे वानरयूथपाः।
अनुजग्मुर्महाशैलान्विविधांश्च वनस्पतीन् ८
ननर्द युधि सुग्रीवः स्वरेण महता महान्।
पोथयन्विविधांश्चान्यान्ममन्थोत्तमराक्षसान् ९

---

रावणके बाणोंका असह्य सम्पात वानर लोग न सह सके ॥२॥ तीक्ष्ण बाणोंसे पीडित हो चिल्लाते हुये वानर भागने लगे ॥ ३ ॥ बाणोंसे मारता हुआ रावण वानरोंकी सेनामें ऐसे पहुंचा जैसे बादलोंमें पवन पहुंचता है ॥ ४ ॥ बडी शीघ्रताके साथ सब वानरोंको मार रावण समरमें रामके पास पहुंचा ॥ ५ ॥

इसी बीचमें वानरोंको भागते देख सुग्रीवने सुषेणको अपने स्थानपर नियत कर स्वयं युद्ध करनेकी इच्छा की ॥ ६ ॥ सुषेणको वहां नियुक्त कर वृक्ष हाथमें ले सुग्रीव स्वयं युद्ध करनेको आगे बढा ॥ ७ ॥ उसके पीछे व बगलमें और वानर पुङ्गव चले ॥ ८ ॥ वहां पहुंचते ही सुग्रीवने उच्चस्वरके साथ बडा नाद किया और बहुतसे राक्षसोंको मारने लगा ॥ ९ ॥ सुग्रीवने

ममर्द च महाकायो राक्षसान्वानरेश्वरः ।
युगान्तसमये वायुः प्रवृद्धानगमानिव १०
राक्षसानामनीकेषु शैलवर्षं ववर्ष ह ।
अश्मवर्षं यथा मेघः पक्षिसङ्घेषु कानने ११
कपिराजविमुक्तैस्तैः शैलवर्षैस्तु राक्षसाः ।
विकर्णशिरसः पेतुर्विकीर्णा इव पर्वताः १२
अथ संक्षीयमाणेषु राक्षसेषु समन्ततः ।
सुग्रीवेण प्रभग्नेषु नदत्सु च पतत्सु च १३
विरूपाक्षः स्वकं नाम धन्वी विश्राव्य राक्षसः ।
रथादाप्लुत्य दुर्धर्षो गजस्कन्धमुपारुहत् १४
स तं द्विपमथारुह्य विरूपाक्षो महाबलः ।
ननर्द भीमनिर्ह्रादं वानरानभ्यधावत १५
सुग्रीवे स शरान्घोरान्विससर्ज चमूमुखे ।
स्थापयामास चोद्विग्नान्राक्षसान्संप्रहर्षयन् १६
सोऽतिविद्धः शितैर्बाणैः कपीन्द्रस्तेन रक्षसा ।
चुक्रोश च महाक्रोधो वधं चास्य मनो दधे १७
ततः पादपमुद्धृत्य शूरः संप्रधनो हरिः ।

बहुत राक्षसोंको मारकर गिरा दिया ॥ १० ॥ राक्षस सेनापर वानरराजने ऐसे शिलाओंकी वर्षाकी जैसे मेघ वनमें पक्षियोंके ऊपर कभी कभी ओले बरसाते हैं ॥ ११ ॥

सुग्रीवके चलाये हुये पर्वतोंसे राक्षस पृथ्वी पर ऐसे गिरे जैसे इन्द्रवज्रसे पर्वत ॥ १२ ॥ सुग्रीवकी मारसे व्याकुल हो अनेक राक्षस गिर पड़े व अनेक हत हो गये ॥ १३ ॥ तब धनुष हाथमें ले विरूपाक्ष रथसे उतर हाथी पर तुरन्त सवार हुआ ॥ १४ ॥ और हाथीपर चढ़ महाबली विरूपाक्ष वानरोंकी ओर दौड़ा ॥ १५ ॥ सेनाके बीचमें स्थित वानरराज सुग्रीवके ऊपर वर्षा करने लगा ॥ १६ ॥ विरूपाक्षके बाणोंसे क्रोधित हो वानरराजने उसके मारनेका सङ्कल्प किया ॥ १७ ॥ एक पेड़ उखाड़ पास जाकर विरूपाक्षके

अभिपत्य जघानास्य प्रमुखे तं महागजम् १८
स तु प्रहाराभिहतः सुग्रीवेण महागजः।
अपासर्पद्धनुर्मात्रं निषसाद ननाद च १९
गजात्तु मथितात्तूर्णमपक्रम्य स वीर्यवान्।
राक्षसोऽभिमुखः शत्रुं प्रत्युद्गम्य ततः कपिम् २०
आर्षभं चर्म खड्गं च प्रगृह्य लघुविक्रमः।
भर्त्सयन्निव सुग्रीवमाससाद व्यवस्थितम् २१
स हि तस्यापि संगृह्य प्रगृह्य विपुलां शिलाम्।
विरूपाक्षस्य चिक्षेप सुग्रीवो जलदोपमाम् २२
स तां शिलामापतन्तीं दृष्ट्वा राक्षसपुङ्गवः।
अपक्रम्य सुविक्रान्तः खड्गेन प्राहरत्तदा २३
तेन खड्गप्रहारेण रक्षसा बलिना हतः।
मुहूर्तमभवद्भूमौ विसंज्ञ इव वानरः २४
सहसा स तदोत्पत्य राक्षसस्य महाहवे।
मुष्टिं संवर्त्य वेगेन पातयामास वक्षसि २५
मुष्टिप्रहाराभिहतो विरूपाक्षो निशाचरः।
तेन खड्गेन संक्रुद्धः सुग्रीवस्य चमूमुखे २६

हाथीके माथेमें मारा ॥ १८ ॥ जिसके लगनेसे वह महागज बडे जोरसे चिंघाड भूमि पर बैठ गया ॥ १९ ॥

हाथीको एवं ध्वस्त देख विरूपाक्ष झट हस्ती परसे कूद पडा और शत्रुके सामने आकर खडा हुआ ॥ २० ॥ ढाल तलवार हाथमें लिये महापराक्रमी विरूपाक्ष लडनेके लिये उपस्थित हुआ ॥ २१ ॥ उसके पहुंचते ही क्रोध कर सुग्रीवने एक बडीभारी शिला उठा विरूपाक्षके ऊपर फेंकी ॥ २२ ॥ उस शिलाको वह राक्षस कूदकर बचा गया और बडे बलसे सुग्रीवके एक खड्ग उसने मारा ॥ २३ ॥ उस खड्गके लगनेसे सुग्रीव व्यथित हो एक मुहूर्त्त भरतक मूर्च्छित हो गया ॥ २४॥ फिर शीघ्रतासे कूद एक मूका वेगसे उसकी छातीमें मारा ॥ २५ ॥ मूका लगनेपर विरूपाक्षने तलवारसे वानरराजको मारा ॥ २६ ॥

कवचं पातयामास पद्भ्यामभिहतोऽपतत्।
स समुत्थाय पतितः कपिस्तस्य व्यसर्जयत् २७
तलप्रहारमशनेः समानं भीमनिःस्वनम्।
तलप्रहारं तद्रक्षः सुग्रीवेण समुद्यतम् २८
नैपुण्यान्मोचयित्वैनं मुष्टिनोरसि ताडयत्।
ततस्तु संक्रुद्धतरः सुग्रीवो वानरेश्वरः २९
मोक्षितं चात्मनो दृष्ट्वा प्रहारं तेन रक्षसा।
स ददर्शान्तरं तस्य विरूपाक्षस्य वानरः ३०
ततोऽन्यं पातयत्क्रोधाच्छङ्खदेशे महातलम्।
महेन्द्राशनिकल्पेन तलेनाभिहतः क्षितौ ३१
पपात रुधिराक्लिन्नः शोणितं हि समुद्गिरन्।
स्रोतोऽभ्यस्तु विरूपाक्षो जलं प्रस्रवणादिव ३२
विवृत्तनयनं क्रोधात्सफेनं रुधिराप्लुतम्।
ददृशुस्ते विरूपाक्षं विरूपाक्षतरं कृतम् ३३
स्फुरन्तं परिवर्तन्तं पार्श्वेन रुधिरोक्षितम्।
करुणं च विनर्दन्तं ददृशुः कपयो रिपुम् ३४
तथा तु तौ संयति संप्रयुक्तौ तरस्विनौ वानरराक्षसानाम्।

सुग्रीवका कवच काटकर गिरपड़ा फिर उसने लातोंसे मार सुग्रीवको गिरा दिया सुग्रीवने फिर उठ उसकी छातीमें ॥ २७ ॥ एक लात बड़े बलसे मारी पर विरूपाक्ष सुग्रीवकी लातको बचा गया ॥ २८ ॥ और सुग्रीवकी छातीमें एक मूका मारा ॥ २९ ॥ सुग्रीवने देखा कि मेरा तलप्रहार यह राक्षस बचा गया है जिसपर उसने ॥ ३० ॥ विरूपाक्षके माथे पर और एक लात बड़े जोरसे मारी उस लातके लगनेसे वह राक्षस ॥ ३१ ॥ रक्तसे भीज व रक्त वमन करता हुआ गिरपड़ा ॥ ३२ ॥ गिरनेपर उसके नेत्र निकल आये मुखसे फेन सहित खून बहने लगा ॥ ३३ ॥ वानरोंने अच्छी प्रकारसे इधर उधर लौटने व तड़पते और करुण रोदन करते हुये विरूपाक्षको देखा ॥ ३४ ॥ अस्तु। उस संग्राममें वानर व राक्षसोंके बीच परस्पर युद्ध करनेवाले

बलार्णवौ सस्वनतुश्च भीमौ महार्णवौ द्वाविव भिन्नसेतू ३५
विनाशितं प्रेक्ष्य विरूपनेत्रं महाबलं तं हरिपार्थिवेन।
बलं समेतं कपिराक्षसानामुद्वृत्तगङ्गाप्रतिमं बभूव ३६

इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदिकाव्ये युद्धकाण्डे षण्णवतितमः सर्गः॥९६॥[४२७८]

॥ सप्तनवतितमः सर्गः ॥

हन्यमाने बले तूर्णमन्योन्यं ते महामृधे।
सरसीव महाघर्मे सूपक्षीणे बभूवतुः १
स्वबलस्य तु घातेन विरूपाक्षवधेन च।
बभूव द्विगुणं क्रुद्धो रावणो राक्षसाधिपः २
प्रक्षीणं स्वबलं दृष्ट्वा वध्यमानं वलीमुखैः।
बभूवास्य व्यथा युद्धे दृष्ट्वा दैवविपर्ययम् ३
उवाच च समीपस्थं महोदरमनन्तरम्।
अस्मिन्काले महाबाहो जयाशा त्वयि मे स्थिता ४
जहि शत्रुचमूं वीर दर्शयाद्य पराक्रमम्।
भर्तृपिण्डस्य कालोऽयं निर्वेष्टुं साधु युध्यताम् ५

---

भयंकर सेना मर्यादा उल्लंघन करके चलनेवाले महासागरके समान गर्जना करने लगे॥ ३५॥ और वानरराज सुग्रीवसे महाबलाक्ष विरूपाक्षका वध करते देखकर वानर व राक्षस सैन्य आनन्द व शोकके अनुक्रमसे अमर्याद बढी हुभी गंगाके समान दीखने लगे॥ ३६॥

॥ यहां ९६ सर्ग समाप्त हुआ॥

संग्राममें मारे जानेसे दोनों सेना ऐसी क्षीण हो गई जैसे गरमीमें दो तालाव सूख कर हो जाते हैं॥ १॥ अपनी सेना व विरूपाक्षके मारे जाने पर रावण दुगुना रोषित हुआ वानरों द्वारा मारे जानेसे अपनी सेनाको क्षीण देख रावण अतिव्यथित हुआ॥ २-३॥ और समीपस्थ महोदरसे बोला कि हे महावीर! अब इस समय में विजयकी आशा तुम्हींमें देखता हूं हे वीर! आज वैरीकी सेनाको मार अपना विक्रम दिखाओ॥ ४-५॥

एवमुक्तस्तथेत्युक्त्वा राक्षसेन्द्रो महोदरः ।
प्रविवेशारिसेनां स पतङ्ग इव पावकम् ६
ततः स कदनं चक्रे वानराणां महाबलः ।
भर्तृवाक्येन तेजस्वी स्वेन वीर्येण चोदितः ७
वानराश्च महासत्त्वाः प्रगृह्य विपुलाः शिलाः ।
प्रविश्यारिबलं भीमं जघ्नुस्ते सर्वराक्षसान् ८
महोदरः सुसंक्रुद्धः शरैः काञ्चनभूषणैः ।
चिच्छेद पाणिपादोरु वानराणां महाहवे ९
ततस्ते वानराः सर्वे राक्षसानां महामृधे ।
दिशो दश द्रुताः केचित्केचित्सुग्रीवमाश्रिताः १०
प्रभग्नं समरे दृष्ट्वा वानराणां महाबलम् ।
अभिदुद्राव सुग्रीवो महोदरमनन्तरम् ११
प्रगृह्य विपुलां घोरां महीधरसमां शिलाम् ।
चिक्षेप च महातेजास्तद्वधाय हरीश्वरः १२
तामापतन्तीं सहसा शिलां दृष्ट्वा महोदरः ।
असंभ्रान्तस्ततो बाणैर्निर्बिभेद ततः शिलाम् १३
रक्षसा तेन बाणौघैर्निकृत्ता सा सहस्रधा ।
निपपात तदा भूमौ गृध्रचक्रमिवाकुलम् १४

---

यह सुन महोदरने शत्रुकी महाप्रबल सेनामें प्रवेश किया ॥ ६ ॥ अपने मालिककी आज्ञासे तेजस्वी महोदरने वानरोंको अत्यन्त कदन किया ॥ ७ ॥ वानर गण भी राक्षस सेनामें घुस सब राक्षसोंको मारने लगे ॥ ८ ॥ महोदरने संग्राममें बाणोंसे वानरोंके हाथ पैर जांघ आदि काट डाले ॥ ९ ॥ वानर राक्षसोंसे पीडित हो भाग पड़े और कोई सुग्रीवके पीछे जा छिपे ॥ १० ॥ वानर सेनाको भागी हुई देख सुग्रीव महोदरकी ओर झपटा॥११॥ और बड़ी भारी शिला उठा सुग्रीवने महोदरके मार डालनेके लिये उसके ऊपर फेंकी ॥ १२ ॥ पर उस शिलाको महोदरने बाणोंसे खण्डित कर डाला ॥ १३ ॥ उस राक्षसके बाणोंसे हजारों टुकड़े हो वह शिला पृथ्वीपर गिर पड़ी ॥ १४ ॥

तां तु भिन्नां शिलां दृष्ट्वा सुग्रीवः क्रोधमूर्च्छितः ।
सालमुत्पाट्य चिक्षेप तं स चिच्छेद नैकधा १५
शरैश्च विददारैनं शूरः परबलार्दनः ।
स ददर्श ततः क्रुद्धः परिघं पतितं भुवि १६
आविध्य तु स तं दीप्तं परिघं तस्य दर्शयन् ।
परिघेणोग्रवेगेन जघानास्य हयोत्तमान् १७
तस्माद्धतहयाद्वीरः सोऽवप्लुत्य महारथात् ।
गदां जग्राह संक्रुद्धो राक्षसोऽथ महोदरः १८
गदापरिघहस्तौ तौ युधि वीरौ समीयतुः ।
नर्दन्तौ गोवृषप्रख्यौ घनाविव सविद्युतौ १९
ततः क्रुद्धो गदां तस्य चिक्षेप रजनीचरः ।
ज्वलन्तीं भास्कराभासां सुग्रीवाय महोदरः २०
गदां तां सुमहाघोरामापतन्तीं महाबलः ।
सुग्रीवो रोषताम्राक्षः समुद्यम्य महाहवे २१
आजघान गदां तस्य परिघेण हरीश्वरः ।
पपात तरसा भिन्नः परिघस्तस्य भूतले २२

---

उस शिलाको खण्डित देख सुग्रीवने एक सालवृक्ष उखाड उसके ऊपर फेंका पर उसने उसे भी काट कर गिरा दिया ॥ १५ ॥ और सुग्रीवको महोदरने बाणोंसे मारा तब सुग्रीवने पृथ्वी पर पडा एक परिघ देखा ॥ १६ ॥ उसे उठा उस परिघसे महोदरके घोडोंको मारा ॥ १७ ॥ उससे घोडे मर कर गिर पडे तब रथसे उतर महोदरने बडी भारी गदा ली ॥ १८ ॥ गदा और परिघ लिए दोनों वीर बिजुली युक्त दो मेघोंके तुल्य शोभा देने लगे ॥ १९ ॥ तब महोदरने प्रज्वलित गदा सुग्रीव पर चलाई ॥ २० ॥ उस गदाको अपने ऊपर गिरता देख सुग्रीवने अपना परिघ ॥ २१ ॥ उस गदासे मारा पर टूट कर गदा सहित भूमि पर गिर पडा ॥ २२ ॥

ततो जग्राह तेजस्वी सुग्रीवो वसुधातलात् ।
आयसं मुसलं घोरं सर्वतो हेमभूषितम् २३
स तमुद्यम्य चिक्षेप सोऽप्यस्य प्राक्षिपद्गदाम् ।
भिन्नावन्योन्यमासाद्य पेततुस्तौ महीतले २४
ततो भिन्नप्रहरणौ मुष्टिभ्यां तौ समीयतुः ।
तेजोबलसमाविष्टौ दीप्ताविव हुताशनौ २५
जघ्नतुस्तौ तदान्योन्यं नदन्तौ च पुनः पुनः ।
तलैश्चान्योन्यमासाद्य पेततुश्च महीतले २६
उत्पेततुस्तदा तूर्णं जघ्नतुश्च परस्परम् ।
भुजैश्चिक्षिपतुर्वीरावन्योन्यमपराजितौ २७
जग्मतुस्तौ श्रमं वीरौ बाहुयुद्धे परन्तपौ ।
जहार च तदा खड्गमदूरपरिवर्तिनम् २८
ततो रोषपरीताङ्गौ नदन्तावभ्यधावताम् ।
उद्यतासी रणे हृष्टौ युद्धे शस्त्रविशारदौ २९
दक्षिणं मण्डलं चोभौ सुतूर्णं संपरीयतुः ।
अन्योन्यमभिसंक्रुद्धौ जये प्रणिहितावुभौ ३०
स तु शूरो महावेगो वीर्यश्लाघी महोदरः ।
महावर्मणि तं खड्गं पातयामास दुर्मतिः ३१

---

तब सुग्रीवने लोहेका बडा मूशल भूमि परसे उठा कर ॥२३॥ महोदरके ऊपर चलाये महोदरने भी एक गदा उसके ऊपर फेंकी वे दोनों टूट कर गिर पडी ॥ २४॥ शस्त्र टूट जानेपर मूकोंसे दोनों परस्पर मारने लगे॥२५॥ दोनों बारबार नाद करते हुये लातोंसे एक दूसरेको मारते पृथ्वी पर गिर पडे ॥ २६ ॥ पुनः परस्पर मारने तथा हाथ चलाने लगे पर कोई नहीं पराजित हुआ ॥ २७ ॥ दोनों देरतक युद्ध करनेसे थक गये फिर दोनोंने पास पडे खड्गको उठा लिया ॥ २८ ॥

दोनों हर्षित हो खड्ग ले ले एक दूसरेकी ओर दौडे ॥ २९ ॥ दोनों परस्पर क्रोध किये हुए थे दोनों ही विजय चाहते थे ॥ ३० ॥ इसी बीचमें उस दुष्ट महोदरने खड्ग उठा सुग्रीवके कवच पर मारा ॥ ३१ ॥ पर ज्यूंही वह

लग्नमुत्कर्षतः खड्गं खड्गेन कपिकुञ्जरः ।
जहार सशिरस्त्राणं कुण्डलोपगतं शिरः ३२
निकृत्तशिरसस्तस्य पतितस्य महीतले ।
तद्बलं राक्षसेन्द्रस्य दृष्ट्वा तत्र न दृश्यते ३३
हत्वा तं वानरैः सार्धं ननाद मुदितो हरिः ।
चुक्रोध च दशग्रीवो बभौ हृष्टश्च राघवः ३४
विषण्णवदनाः सर्वे राक्षसा दीनचेतसः ।
विद्रवन्ति ततः सर्वे भयवित्रस्तचेतसः ३५
महोदरं तं विनिपात्य भूमौ महागिरेः कीर्णमिवैकदेशम् ।
सूर्यात्मजस्तत्र रराज लक्ष्म्या सूर्यः स्वतेजोभिरिवाप्रधृष्य ३६
अथ विजयमवाप्य वानरेन्द्रः समरमुखे सुरसिद्धयक्षसङ्घैः ।
अवनितलगतैश्च भूतसङ्घैर्हर्षसमाकुलितैर्निरीक्ष्यमाणः ३७

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि० युद्धकाण्डे सप्तनवतितमः सर्गः ॥९७॥ [४४१५]

---

कवचमें उलझे हुए खड्गको छुडाने लगा कि सुग्रीवने अपने खड्गसे उसका शिर काट डाला ॥ ३२ ॥ शिर कटकर गिरते ही राक्षससेना भाग पडी और वहां कोई न दिखाई दिया ॥ ३३ ॥ उस महोदरका वध करनेपर वानर सहित सुग्रीव आनन्दसे गर्जना करने लगे, रावण क्रुद्ध हुआ और राम हर्षित हुये ॥ ३४ ॥ तदनंतर दीन मुद्रासे युक्त अत्यन्त खिन्न मन होकर सब राक्षस भयभीत हो गया ॥ ३५ ॥ महापर्वतका एक भाग टूट पडनेके समान महोदरको पृथ्वीपर गिर जानेके बाद सूर्यपुत्र सुग्रीव अपने तेजसे किसीको पास न आने देनेवाले अपने तेजसे झलकने लगे ॥ ३६ ॥ अस्तु । इस प्रकार संग्राममें सुग्रीवको विजय प्राप्त होनेपर हर्षसे व्याप्त हुये देवगण सिद्धगण, यक्षगण, और पृथ्वीपरके सब प्राणी समुदाय सुग्रीवके तरफ देखने लगे ॥ ३७ ॥

॥ यहां ९७ सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ अष्टनवतितमः सर्गः ॥

महोदरे तु निहते महापार्श्वो महाबलः ।
सुग्रीवेण समीक्ष्याथ क्रोधात्संरक्तलोचनः १
अङ्गदस्य चमूं भीमां क्षोभयामास मार्गणैः २
स वानराणां मुख्यानामुत्तमाङ्गानि राक्षसः ।
पातयामास कायेभ्यः फलं वृन्तादिवानिलः ३
केषांचिदिषुभिर्बाहूंश्छिच्छेदाथ स राक्षसः ।
वानराणां सुसंरब्धः पार्श्वं केषांचिदाक्षिपत् ४
तेऽर्दिता बाणवर्षेण महापार्श्वेन वानराः ।
विषादविमुखाः सर्वे बभूवुर्गतचेतसः ५
निशम्य बलमुद्विग्नमङ्गदो राक्षसार्दितम् ।
वेगं चक्रे महावेगः समुद्र इव पर्वसु ६
आयसं परिघं गृह्य सूर्यरश्मिसमप्रभम् ।
समरे वानरश्रेष्ठो महापार्श्वे न्यपातयत् ७
स तु तेन प्रहारेण महापार्श्वो विचेतनः ।
स सूतस्यन्दनात्तस्माद्विसंज्ञश्चापतद्भुवि ८
तस्यर्क्षराजस्तेजस्वी नीलाञ्जनचयोपमः ।
निष्पत्य सुमहावीर्यः स्वयूथान्मेघसंनिभात् ९

---

महोदरके मरनेपर महापार्श्व सुग्रीवको देख बाणोंसे अङ्गदकी सेनाको क्षोभित करने और वानरोंके शिर ॥ १-२ ॥ देहोंसे अलग कर गिराने लगा उसके किसीके हाथ काटे ॥३॥ किसीके बगलोंमें बाण मारे महापार्श्वसे पीडित हो ॥ ४ ॥ सब वानर निस्तेज हो गये और हतचेत हो युद्ध करनेसे मुंह फाड लिया अङ्गदने निज सेनाको पीडित देख ॥ ५ ॥ सूर्यकी किरणोंके तुल्य प्रकाशित लोहेकी परिघ ले ॥ ६ ॥ महापार्श्व पर चलाई उसके लगनेसे महापार्श्व अचेत हो गया और गिरपडा ॥ ७ ॥

उसी बीचमें मेघसम काले रीछोंके यूथपोंमेंसे जाम्बवान्‌ने ॥ ८ ॥ आकर बडी भारी शिला ले बडी शीघ्रताके साथ उसके घोडोंको मार डाला और

प्रगृह्य गिरिशृङ्गाभां क्रुद्धः स विपुलां शिलाम्।
अश्वाञ्जघान तरसा बभञ्ज स्यन्दनं च तम् १०
मुहूर्ताल्लब्धसंज्ञस्तु महापार्श्वो महाबलः।
अङ्गदं बहुभिर्बाणैर्भूयस्तं प्रत्यविध्यत ११
जाम्बवन्तं त्रिभिर्बाणैराजघान स्तनान्तरे।
ऋक्षराजं गवाक्षं च जघान बहुभिः शरैः १२
गवाक्षं जाम्बवन्तं च स दृष्ट्वा शरपीडितौ।
जग्राह परिघं घोरमङ्गदः क्रोधमूर्च्छितः १३
तस्याङ्गदः सरोषाक्षो राक्षसस्य तमायसम्।
दूरस्थितस्य परिघं रविरश्मिसमप्रभम् १४
द्वाभ्यां भुजाभ्यां संगृह्य भ्रामयित्वा च वेगवत्।
महापार्श्वाय चिक्षेप वधार्थं वालिनः सुतः १५
स तु क्षिप्तो बलवता परिघस्तस्य रक्षसः।
धनुश्च सशरं हस्ताच्छिरस्त्राणं च पातयत् १६
तं समासाद्य वेगेन वालिपुत्रः प्रतापवान्।
तलेनाभ्यहनत्क्रुद्धः कर्णमूले सकुण्डले १७
स तु क्रुद्धो महावेगो महापार्श्वो महाद्युतिः।

---

रथको भी तोड डाला ॥ ९ ॥ दो घडी पीछे महापार्श्वकी मूर्च्छा जगी तब उसने अङ्गदके बहुतसे बाण मारे ॥ १० ॥ जाम्बवान्की छातीमें तीन बाण मारे और गवाक्षको भी बाणोंसे व्यथित किया ॥११॥ गवाक्ष जाम्बवान्को पीडित देख अङ्गदसे घोर परिघ ग्रहण की ॥ १२ ॥ और उसपर बडे सूर्यकी किरणवत् प्रकाशित लोहेका फरसा ॥ १३ ॥ दोनों हाथोंसे पकड बडे वेगसे घुमाकर वालि तनय अङ्गदने चलाई ॥ १४ ॥

उस परिघके लगनेसे उस राक्षसका एक हाथ और शिरस्त्राण गिर पडा ॥ १५ ॥ तब वालिपुत्रने उसके पास जा बडे जोरसे एक थप्पड मारा ॥ १६ ॥ तब परिघ शोभासम्पन्न महापार्श्वने एक हाथसे बडा भारी परिघ लिया ॥ १७ ॥ तेल लगा हुआ चमकता हुआ अतिपुष्ट परिघ महापार्श्वने

करेणैकेन जग्राह सुमहान्तं परश्वधम् १८
तं तैलधौतं विमलं शैलसारमयं दृढम् ।
राक्षसः परमक्रुद्धो वालिपुत्रे न्यपातयत् १९
तेन वामांसफलके भृशं प्रत्यवपातितम् ।
अङ्गदो मोक्षयामास सरोषः सपरश्वधम् २०
स वीरो वज्रसंकाशमङ्गदो मुष्टिमात्मनः ।
संवर्तयत्सुसंक्रुद्धः पितुस्तुल्यपराक्रमः २१
राक्षसस्य स्तनाभ्याशे मर्मज्ञो हृदयं प्रति ।
इन्द्राशनिसमस्पर्शं स मुष्टिं विन्यपातयत् २२
तेन तस्य निपातेन राक्षसस्य महामृधे ।
पफाल हृदयं चास्य स पपात हतो भुवि २३
तस्मिन्निहते भूमौ तत्सैन्यं सम्प्रचुक्षुभे ।
अभवच्च महान्क्रोधः समरे रावणस्य तु २४
वानराणां प्रहृष्टानां सिंहनादः सुपुष्कलः ।
स्फोटयन्निव शब्देन लङ्कां साट्टालगोपुराम् ॥
सहेन्द्रेणेव देवानां नादः समभवन्महान् २५

अङ्गदके ऊपर फेंका ॥ १८ ॥ और उसके बांये कन्धेपर मारा अङ्गद उसे बचा गये ॥ १९ ॥ और अपने पिताके तुल्य बली मर्मस्थल जाननेवाले अंगदके वज्र समान अपना मूका बांधा ॥ २० ॥ और इन्द्रके वज्रके समान वह मूका राक्षसके हृदयमें मारा ॥ २१ ॥ उसके लगनेसे महापार्श्वका हृदय फट गया और वह मरकर गिर पडा ॥ २२-२३ ॥ इस प्रकार उसे पृथ्वीपर पडा हुआ देखकर उसके सैन्य सब अत्यन्त क्षुब्ध हो गया और संग्राममें रावणको बहुत क्रोध हुआ ॥ २४ ॥ हर्षयुक्त हुये वानर अत्यन्त उच्चस्वरसे सिंहके समान गर्जना करने लगे और इन्द्रसहित देवताओंके गर्जनाके सदृश जोर जोरसे गरजकर सम्पूर्ण लंकाको विदीर्णसा करने लगे ॥ २५ ॥ तदनंतर

अथेन्द्रशत्रुस्त्रिदशालयानां वनौकसां चैवमहाप्रणादम्।
श्रुत्वा सरोषं युधि राक्षसेन्द्रः पुनश्च युद्धाभिमुखोऽवतस्थे २६

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि० युद्धकाण्डेऽष्टनवतितमः सर्गः ॥९८॥ [४४४१]

॥ नवनवतितमः सर्गः ॥

महोदरमहापार्श्वौ हतौ दृष्ट्वा स रावणः।
तस्मिंश्च निहते वीरे विरूपाक्षे महाबले १
आविवेश महान्क्रोधो रावणं तु महामृधे।
सूतं संचोदयामास वाक्यं चेदमुवाच ह २
निहतानाममात्यानां रुद्धस्य नगरस्य च।
दुःखमेवापनेष्यामि हत्वा तौ रामलक्ष्मणौ ३
रामवृक्षं रणे हन्मि सीतापुष्पफलप्रदम्।
प्रशाखा यस्य सुग्रीवो जाम्बवान्कुमुदो नलः ४
द्विविदश्चैव मैन्दश्च अङ्गदो गन्धमादनः।
हनूमांश्च सुषेणश्च सर्वे च हरियूथपाः ५
स दिशो दश घोषेण रथस्यातिरथो महान्।
नादयन्प्रययौ तूर्णं राघवं चाभ्यधावत ६
पूरिता तेन शब्देन सनदीगिरिकानना।
संचचाल मही सर्वा त्रस्तसिंहमृगद्विजा। ७

---

देव और वानरोंकी गर्जना सुनकर इन्द्रशत्रु रावण क्रोधसे पुनः संग्राममें युद्धके लिये तैयार हो गया। ॥ २६ ॥

॥ यहां ९८ सर्ग समाप्त हुआ ॥

महोदर और महापार्श्व तथा विरूपाक्षको मरा जान ॥ १ ॥ रावणको बड़ा क्रोध हुआ फिर सारथिसे यह बोला कि ॥२॥ मन्त्री आदिके मारे जाने तथा नगरके घिर जानेका दुःख राम लक्ष्मणको मैं अकेले ही मारकर दूर करूंगा ॥३॥ रामरूप पेडको जिसके फूल व फलरूप सीता हैं शाखा सुग्रीव, जाम्बवान् कुमुद, नल, ॥४॥ मैन्द, द्विपद, अङ्गद, गन्धमोदन, हनुमान्, सुषेण व सब अन्य वानरोंके यूथप हैं ॥ ५ ॥ मैं काट डालूंगा। अतिरथ रावण रथके शब्दसे दशो दिशाओंको नादित करता शीघ्र ही वहां पहुंच रामकी ओर दौडा ॥ ६ ॥ उस शब्दसे नदी, पर्वत, वन, पूर्ण हो गये ॥ ७ ॥

तामसं सुमहाघोरं चकारास्त्रं सुदारुणम् ।
निर्ददाह कपीन्सर्वांस्ते प्रपेतुः समन्ततः ८
उत्पपात रजो भूमौ तैर्भग्नैः संप्रधावितैः ।
न हि तत्सहितुं शेकुर्ब्रह्मणा निर्मितं स्वयम् ९
तान्यनीकान्यनेकानि रावणस्य शरोत्तमैः ।
दृष्ट्वा भग्नानि शतशो राघवः पर्यवस्थितः १०
ततो राक्षसशार्दूलो विद्राव्य हरिवाहिनीम् ।
स ददर्श ततो रामं तिष्ठन्तमपराजितम् ११
लक्ष्मणेन सह भ्रात्रा विष्णुना वासवं यथा ।
आलिखन्तमिवाकाशमवष्टभ्य महद्धनुः १२
पद्मपत्रविशालाक्षं दीर्घबाहुमरिन्दमम् ।
ततो रामो महातेजाः सौमित्रिसहितो बली १३
वानरांश्च रणे भग्नानापतन्तं च रावणम् ।
समीक्ष्य राघवो हृष्टो मध्ये जग्राह कार्मुकम् १४
विस्फारयितुमारेभे ततः स धनुरुत्तमम् ।
महावेगं महानादं निर्भिन्दन्निव मेदिनीम् १५
रावणस्य च बाणौघै रामविस्फारितेन च ।

---

रावणने तब अति दारुण अस्त्र छोड़ा जिससे सब वानर जलने लगे ॥ ८ ॥ व्याकुल वानरोंके उठ उठ भागनेसे बड़ी भयङ्कर धूलि उठी ॥ ९ ॥ वानरोंकी सेनाओंको रावणके उत्तम बाणोंसे भागी हुई देख राम आगे आये ॥ १० ॥ तब वानरी सेनाको भगाकर रावणने अपराजित रामको खड़े देखा ॥ ११ ॥ जो बड़ा भारी धनुष लिये मानो आकाशको स्पर्श किये हेते थे ॥ १२ ॥

लक्ष्मण सहित महातेजस्वी महाबली रामने ॥ १३ ॥ वानरोंको रणमें भागते और रावणको आते देख हर्षित हो हाथमें धनुष लिया ॥ १४ ॥ और उत्तम धनुषको टंकोरने लगे ॥ १५ ॥ रावणके बाणोंके चलनेसे और रामके

शब्देन राक्षसास्तेन पेतुश्च शतशस्तदा १६
तयोः शरपथं प्राप्य रावणो राजपुत्रयोः।
स बभौ च यथा राहुः समीपे शशिसूर्ययोः १७
तमिच्छन्प्रथमं योद्धुं लक्ष्मणो निशितैः शरैः।
मुमोच धनुरायम्य शरानग्निशिखोपमान् १८
तान्मुक्तमात्रानाकाशे लक्ष्मणेन धनुष्मता।
बाणान्बाणैर्महातेजा रावणः प्रत्यवारयत् १९
एकमेकेन बाणेन त्रिभिस्त्रीन्दशभिर्दश।
लक्ष्मणस्य प्रचिच्छेद दर्शयन्पाणिलाघवम् २०
अभ्यतिक्रम्य सौमित्रिं रावणः समितिञ्जयः।
आससाद रणे रामं स्थितं शैलमिवापरम् २१
स राघवं समासाद्य क्रोधसंरक्तलोचनः।
व्यसृजच्छरवर्षाणि रावणो राक्षसेश्वरः २२
शरधारास्ततो रामो रावणस्य धनुश्च्युताः।
दृष्ट्वैवापतिताः शीघ्रं भल्लान्जग्राह सत्वरम् २३
ताञ्छरौघांस्ततो भल्लैस्तीक्ष्णैश्चिच्छेद राघवः।
दीप्यमानान्महाघोराञ्छरानाशीविषोपमान् २४

धनुषकी टंकोरके शब्दसे सैकड़ों राक्षस गिर पड़े ॥ १६ ॥ उन दोनों राजकुमारोंके बाणोंके मार्गमें प्राप्त हो रावण चन्द्रमा और सूर्यके समीप स्थित राहुके तुल्य शोभा देने लगा ॥ १७ ॥ प्रथम लक्ष्मणने रावणसे युद्ध करनेकी इच्छासे पैने बाण छोड़े ॥ १८ ॥ पर लक्ष्मणके चलाये हुए बाण रावणने छूटते ही अपने बाणोंसे रोक दिये ॥ १९ ॥

रावणने एक बाणसे एक बाण तीनसे तीन तथा दशसे दश बाण काट डाले ॥ २० ॥ रावण लक्ष्मणको छोड़ अचल खड़े रामके आगे आया ॥२१॥ और क्रोधसे लाल नेत्रकर उनपर बाणोंकी वर्षा करने लगा ॥ २२ ॥ रावणके धनुषसे छूटी हुई बाणोंकी वर्षा अपने ऊपर गिरती देख रामने शीघ्र ही भाला ग्रहण किया ॥ २३ ॥ और उनसे प्रज्वलित घोर दारुण उन बाणोंको

राघवो रावणं तूर्णं रावणो राघवं तथा ।
अन्योन्यं विविधैस्तीक्ष्णैः शरवर्षैर्ववर्षतुः २५
चेरतुश्च चिरं चित्रं मण्डलं सव्यदक्षिणम् ।
बाणवेगात्समुत्क्षिप्तावन्योन्यमपराजितौ २६
तयोर्भूतानि वित्रेसुर्युगपत्संप्रयुध्यतोः ।
रौद्रयोः सायकमुचोर्यमान्तकनिकाशयोः २७
संततं विविधैर्बाणैर्बभूव गगनं तदा ।
घनैरिवातपापाये विद्युन्मालासमाकुलैः २८
गवाक्षितमिवाकाशं बभूव शरवृष्टिभिः ।
महावेगैः सुतीक्ष्णाग्रैर्गृध्रपत्रैः सुवाजितैः २९
शरान्धकारमाकाशं चक्रतुः प्रथमं तदा ।
गतेऽस्तं तपने चापि महामेघाविवोत्थितौ ३०
तयोरभून्महायुद्धमन्योन्यवधकाङ्क्षिणोः ।
अनासाद्यमचिन्त्यं च वृत्रवासवयोरिव ३१
उभौ हि परमेष्वासावुभौ युद्धविशारदौ ।
उभावस्त्रविदां मुख्यावुभौ युद्धे विचेरतुः ३२

मह कर डाला ॥ २४ ॥ वहीं जल्दीसे राम और राक्षसराज परस्पर नाना तीक्ष्ण बाणोंकी वर्षा करने लगे ॥ २५ ॥ एक दूसरेके ऊपर बाण छोडते बायें दायें चित्र विचित्र मण्डलोंमें दोनों घूमने लगे ॥ २६ ॥

जब भयङ्कररूप दोनों एक दूसरेपर बाणोंकी वर्षा करने लगे तो सब प्राणी भयभीत हुए ॥ २७ ॥ नानाप्रकारके दोनों ओरके बाणोंसे गगन बिल्कुल आच्छादित हो गया ॥ २८ ॥ महावेगवाली अति तीक्ष्ण अति वेगसे चली हुई बाणवृष्टिसे गगन मानो झांझर होगया ॥ २९ ॥ सूर्य अस्तसे पहले ही दोनोंने बाणोंसे आकाशमें अन्धकार कर दिया ॥ ३० ॥ परस्पर मार डालनेका विचार किए उन दोनोंका भयङ्कर अचिन्त्य महायुद्ध हुआ ॥ ३१ ॥ दोनों ही बाण चलानेमें अति निपुण और युद्ध करनेमें बडे प्रवीण थे ॥ ३२ ॥

*

उभौ हि येन व्रजतस्तेन तेन शरोर्मयः ।
ऊर्मयो वायुना विद्धा जग्मुः सागरयोरिव ३३
ततः संसक्तहस्तस्तु रावणो लोकरावणः ।
नाराचमालां रामस्य ललाटे प्रत्यमुञ्चत ३४
रौद्रचापप्रयुक्तां तां नीलोत्पलदलप्रभाम् ।
शिरसाधारयद्रामो न व्यथामभ्यपद्यत ३५
अथ मन्त्रानपि जपन्रौद्रमस्त्रमुदीरयन् ।
शरान्भूयः समादाय रामः क्रोधसमन्वितः ३६
मुमोच च महातेजाश्चापमायम्य वीर्यवान् ।
ताञ्शरान्राक्षसेन्द्राय चिक्षेपाच्छिन्नसायकः ३७
ते महामेघसंकाशे कवचे पातिताः शराः ।
अवध्ये राक्षसेन्द्रस्य न व्यथां जनयंस्तदा ३८
पुनरेवाथ तं रामो रथस्थं राक्षसाधिपम् ।
ललाटे परमास्त्रेण सर्वास्त्रकुशलोभिनत् ३९
ते भित्त्वा बाणरूपाणि पञ्चशीर्षा इवोरगाः ।
श्वसन्तो विविशुर्भूमिं रावणप्रतिकूलिताः ४०
निहत्य राघवस्यास्त्रं रावणः क्रोधमूर्च्छितः ।
आसुरं सुमहाघोरमन्यदस्त्रं चकार सः ४१

---

जिस जिस मार्गमें दोनों जाते थे उस उसमें उनके पीछे दायें बायें समुद्रोंकी लहरोंके तुल्य बाणोंकी लहरें चली जाती थीं ॥ ३३ ॥ बाण प्रयोगमें आसक्त रावणने रामके माथेमें बाण मारे ॥ ३४ ॥ अतिभयंकर धनुषसे छूटे बाणोंको रामने शिरपर धारण कर लिया और कुछ कष्ट न माना ॥ ३५ ॥ फिर रौद्रास्त्र चढाकर रामने क्रोधकर अन्य बाण ले ॥ ३६ ॥ धनुष झुकाकर बडे बलसे रावणपर चलाए ॥ ३७ ॥ वे बाण उसके अवध्य मेघाकार कवचमें लगे ॥ ३८ ॥ तब पुनः रामने रावणके माथेमें एक बडा भारी अस्त्र मारा ॥ ३९ ॥ उस अस्त्रके बाण रावणके लगे पर उसके रोकनेपर वे भूमिमें प्रवेश कर गए ॥ ४० ॥

रामके अस्त्रको विफलकर रावणने घोर आसुरास्त्र चलाया ॥ ४१ ॥ उस

सिंहव्याघ्रमुखांश्चापि कङ्ककोकमुखानपि ।
गृध्रश्येनमुखांश्चापि शृगालवदनांस्तथा ४२
ईहामृगमुखांश्चापि व्यादितास्यान्भयावहान् ।
पञ्चास्याँल्लेलिहानांश्च ससर्ज निशिताञ्शरान् ४३
शरान्खरमुखांश्चान्यान्वराहमुखसंश्रितान् ।
श्वानकुक्कुटवक्त्रांश्च मकराशीविषाननान् ४४
एतांश्चान्यांश्च मायाभिः ससर्ज निशिताञ्छरान् ।
रामं प्रति महातेजाः क्रुद्धः सर्प इव श्वसन् . ४५
आसुरेण समाविष्टः सोऽस्त्रेण रघुपुङ्गव ।
ससर्जास्त्रं महोत्साहं पावकं पावकोपमः ४६
अग्निदीप्तमुखान्बाणांस्तत्र सूर्यमुखानपि ।
ग्रहनक्षत्रवर्णांश्च महोल्कामुखसंस्थितान् ४७
विद्युज्जिह्वोपमांश्चापि ससर्ज विविधाञ्छरान् ।
ते रावणशरा घोरा राघवास्त्रसमाहताः ४८
विलयं जग्मुराकाशे जघ्नुश्चैव सहस्रशः ।
तदस्त्रं निहतं दृष्ट्वा रामेणाक्लिष्टकर्मणा ४९
हृष्टा नेदुस्ततः सर्वे कपयः कामरूपिणः ।
सुग्रीवाभिमुखा वीराः संपरिक्षिप्य राघवम् ५०

---

जबमें सिंह, व्याघ्र, कङ्क, कोक, गृध्र, बाजों, शृगालोंके मुखोंके तुल्य ॥ ४२ ॥ तथा वृकोंके समान मुहवाये अति भयङ्कर बाण थे ॥ ४३ ॥ गदहों सूवरों कुक्कुरों तथा सर्पोंके मुखोंके आकारवाले भी बाण चलाये ॥ ४४ ॥ और भी नानाप्रकारके बाण रावणने मायासे रामपर छोडे ॥ ४५ ॥ असुरास्त्र छूटा देख रामने बडे उत्साहसे आग्नेयास्त्र चलाया ॥ ४६ ॥ जिसमें आग्नेय सूर्य ग्रह नक्षत्र बडी भारी उल्काओंके समान बहुत बाण थे ॥ ४७ ॥

रामके बाणोंसे अति घोर रावणके बाण हत होकर ॥ ४८ ॥ आकाश ही में टूटकर नष्ट होगये राम द्वारा रावणका अस्त्र निहत देख ॥ ४९ ॥ वानर बहुत ही हर्षित हुए और मुख्य मुख्य वानर रामके पास आ आ उनसे

ततस्तदस्त्रं विनिहत्य राघवः प्रसह्य तद्रावणबाहुनिःसृतम्।
मुदान्वितो दाशरथिर्महात्मा विनेदुरुच्चैर्मुदिताः कपीश्वराः ५१
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे एकोनशततमः सर्गः ॥९९॥ [४४९२]

॥ शततमः सर्गः ॥

तस्मिन्प्रतिहतेऽस्त्रे तु रावणो राक्षसाधिपः।
क्रोधं च द्विगुणं चक्रे क्रोधाच्चास्त्रमनन्तरम् १
मयेन विहितं रौद्रमन्यदस्त्रं महाद्युतिः।
उत्स्रष्टुं रावणो भीमं राघवाय प्रचक्रमे २
ततः शूलानि निश्चेरुर्गदाश्च मुसलानि च।
कार्मुकाद्दीप्यमानानि वज्रसाराणि सर्वशः ३
मुद्गराः कूटपाशाश्च दीप्ताश्चाशनयस्तथा।
निष्पेतुर्विविधास्तीक्ष्णा वाता इव युगक्षये ४
तदस्त्रं राघवः श्रीमानुत्तमास्त्रविदां वरः।
जघान परमास्त्रेण गान्धर्वेण महाद्युतिः ५
तस्मिन्प्रतिहतेऽस्त्रे तु राघवेण महात्मना।
रावणः क्रोधताम्राक्षः सौरमस्त्रमुदीरयत् ६

---

मिल मिलकर आनन्दित हुए॥ ५०॥ अर्थात् रावणके हाथसे छूटा हुआ बाण एकदम नष्ट हो जानेपर राम बहुत खुश हुए और वानरगण उच्च स्वरसे गर्जना करने लगे ॥ ५१ ॥

॥ यहां ९९ सर्ग समाप्त हुआ ॥

उस अस्त्रके कट जानेपर रावणने दूना रोष किया और फिर ॥ १ ॥ मय-द्वारा निर्मित अति भयङ्कर अस्त्र ले रामपर चलाया ॥ २ ॥ उससे शूल गदा मूसल व और भी बहुतसे अस्त्र तथा ॥ ३ ॥ मुद्गर कूट पाश और प्रदीप्त अग्नि भी बड़े वेगसे प्रकट हुए ॥ ४ ॥ उस अस्त्रको रामने अपने गन्धर्वास्त्रसे नष्ट कर डाला ॥ ५ ॥

राम द्वारा उस अस्त्रके भी कट जानेपर रावणने सौर अस्त्र चलाया ॥ ६ ॥

ततश्चक्राणि निष्पेतुर्भास्वराणि महान्ति च।
कार्मुकाद्भीमवेगस्य दशग्रीवस्य धीमतः ७
तैरासीद्गगनं दीप्तं संपतद्भिः समन्ततः।
पतद्भिश्च दिशो दीप्तैश्चन्द्रसूर्यग्रहैरिव ८
तानि चिच्छेद बाणौघैश्चक्राणि तु स राघवः।
आयुधानि च चित्राणि रावणस्य चमूमुखे ९
तदस्त्रं तु हतं दृष्ट्वा रावणो राक्षसाधिपः।
विव्याध दशभिर्बाणै रामं सर्वेषु मर्मसु १०
स विद्धो दशभिर्बाणैर्महाकार्मुकनिःसृतैः।
रावणेन महातेजा न प्राकम्पत राघवः ११
ततो विव्याध गात्रेषु सर्वेषु समितिञ्जयः।
राघवस्तु सुसंक्रुद्धो रावणं बहुभिः शरैः १२
एतस्मिन्नन्तरे क्रुद्धो राघवस्यानुजो बली।
लक्ष्मणः सायकान्सप्त जग्राह परवीरहा १३
तैः सायकैर्महावेगै रावणस्य महाद्युतिः।
ध्वजं मनुष्यशीर्षं तु तस्य चिच्छेद नैकधा १४
सारथेश्चापि बाणेन शिरो ज्वलितकुण्डलम्।
जहार लक्ष्मणः श्रीमान्नैर्ऋतस्य महाबलः १५

उस समय रावणके धनुषसे बडे भारी हजारों लाखों चक्र निकलने लगे ॥ ७ ॥ उन प्रज्वलित चक्रोंसे सब आकाश प्रकाशित होगया रावणके चक्र तथा और भी अस्त्र रामने बाणोंसे काट डाले ॥ ८-९ ॥ उस अस्त्रके कट जानेपर रावणने रामके अङ्गोंमें दश बाण मारे ॥ १० ॥ रावणके उन बाणोंके लगनेसे राम कुछ व्यथित न हुये ॥ ११ ॥ फिर रामने बडा क्रोध-कर रावणके सर्वाङ्गोंमें अनेक बाण मारे ॥ १२ ॥

इसी बीचमें लक्ष्मणने बडा क्रोधकर सात बाण ग्रहण किये ॥ १३ ॥ और उन बाणोंसे लक्ष्मणने रावणका ध्वज कई स्थानमें काट डाला ॥ १४ ॥ और फिर बलवान् रावणके सारथिका शिर भी बाणसे उडा दिया ॥ १५ ॥

तस्य बाणैश्च चिच्छेद धनुर्गजकरोपमम्।
लक्ष्मणो राक्षसेन्द्रस्य पञ्चभिर्निशितैस्तदा १६
नीलमेघनिभांश्चास्य सदश्वान्पर्वतोपमान्।
जघानाप्लुत्य गदया रावणस्य विभीषणः १७
हताश्वात्तु तदा वेगादवप्लुत्य महारथात्।
कोपमाहारयत्तीव्रं भ्रातरं प्रति रावणः १८
ततः शक्तिं महाशक्तिः प्रदीप्तामशनीमिव।
विभीषणाय चिक्षेप राक्षसेन्द्रः प्रतापवान् १९
अप्राप्तामेव तां बाणैस्त्रिभिश्चिच्छेद लक्ष्मणः।
अथोदतिष्ठत्संनादो वानराणां महारणे २०
संपपात त्रिधा छिन्ना शक्तिः काञ्चनमालिनी।
सविस्फुलिङ्गा ज्वलिता महोल्केव दिवश्च्युता २१
ततः संभाविततरां कालेनापि दुरासदाम्।
जग्राह विपुलां शक्तिं दीप्यमानां स्वतेजसा २२
सा वेगिता बलवता रावणेन दुरात्मना।
जज्वाल सुमहातेजा दीप्ताशनिसमप्रभा २३
एतस्मिन्नन्तरे वीरो लक्ष्मणस्तं विभीषणम्।
प्राणसंशयमापन्नं तूर्णमभ्यवपद्यत २४

---

उसका धनुष भी बाणोंसे काट डाला लक्ष्मणने यह सब कार्य अपने पांच बाणोंसे किये ॥ १६ ॥ उसी अन्तरमें विभीषणने कूदकर रावणके रथके आठों घोडे अपनी गदासे मार डाले ॥ १७ ॥ तब रथपरसे उतर रावणने अपने भाई विभीषणपर बडा रोष किया ॥ १८ ॥ और प्रतापी रावणने प्रदीप्त वज्रके तुल्य महाशक्ति ले विभीषणपर छोडी ॥ १९ ॥ पर लक्ष्मणने बीच ही में बडे पैने तीन बाणोंसे उसे काट डाला ॥ २० ॥ वह सुवर्णकी मालासे भूषित शक्ति कटकर आकाशसे गिरी ॥ २१ ॥

तब रावणने असह्य अपने तेजसे दीप्यमान एक और शक्ति उठाई ॥२२॥ और दुरात्मा रावणने बडे वेगसे उसके चलानेकी इच्छा की ॥ २३ ॥ उसी अन्तरमें लक्ष्मणने संकटापन्न विभीषणको जल्दीसे बचा लिया ॥ २४ ॥

तं विमोक्षयितुं वीरश्चापमायम्य लक्ष्मणः ।
रावणं शक्तिहस्तं वै शरवर्षैरवाकिरत् २५
कीर्यमाणः शरौघेण विसृष्टेन महात्मना ।
स प्रहर्तुं मनश्चक्रे विमुखीकृतविक्रमः २६
मोक्षितं भ्रातरं दृष्ट्वा लक्ष्मणेन स रावणः ।
लक्ष्मणाभिमुखस्तिष्ठन्निदं वचनमब्रवीत् २७
मोक्षितस्ते बलश्लाघिन्यस्मादेवं विभीषणः ।
विमुच्य राक्षसं शक्तिस्त्वय्ययं विनिपात्यते २८
एषा ते हृदयं भित्त्वा शक्तिर्लोहितलक्षणा ।
मद्बाहुपरिघोत्सृष्टा प्राणानादाय यास्यति २९
इत्येवमुक्त्वा तां शक्तिमष्टघण्टां महास्वनाम् ।
मयेन मायाविहिताममोघां शत्रुघातिनीम् ३०
लक्ष्मणाय समुद्दिश्य ज्वलन्तीमिव तेजसा ।
रावणः परमक्रुद्धश्चिक्षेप च ननाद च ३१
सा क्षिप्ता भीमवेगेन वज्राशनिसमस्वना ।
शक्तिरभ्यपतद्वेगाल्लक्ष्मणं रणमूर्धनि ३२

---

अर्थात् विभीषणको पीछे कर रावणके ऊपर बड़े बलसे बाण चलाने लगे ॥ २५ ॥ लक्ष्मणके बाणोंसे रावण ऐसा व्यथित होगया कि विभीषणके ऊपर शक्ति न छोड़ सका ॥ २६ ॥ रावण विभीषणको लक्ष्मण द्वारा रक्षित देख बोला कि ॥ २७ ॥

हे लक्ष्मण जिससे तुमने विभीषणको बचा लिया है इससे अब यह शक्ति मैं तुम्हारे ही ऊपर गिराता हूं ॥ २८ ॥ शक्ति तुम्हारा हृदय विदीर्ण कर रक्तसे लाल हो तुम्हारे चरणोंको लेकर ही जायगी ॥ २९ ॥ यह कह रावणने मयकी मायासे निर्मित शत्रुओंका प्राणनाशक अमोघ ॥ ३० ॥ तेजसे दीप्यमान शक्ति लक्ष्मणपर छोड़ी ॥ ३१ ॥ अति भयङ्कर वेगसे चलाई हुई यह शक्ति बड़े बलसे लक्ष्मणपर चली ॥ ३२ ॥ रामने इस

तामनुव्याहरच्छक्तिमापतन्तीं स राघवः।
स्वस्त्यस्तु लक्ष्मणायेति मोघा भव हतोद्यमा ३३
रावणेन रणे शक्तिः क्रुद्धेनाशीविषोपमा।
मुक्ता शूरस्य भीतस्य लक्ष्मणस्य ममज्ज सा ३४
न्यपतत्सा महावेगा लक्ष्मणस्य महोरसि।
जिह्वेवोरगराजस्य दीप्यमाना महाद्युतिः ३५
ततो रावणवेगेन सुदूरमवगाढया।
शक्त्या विभिन्नहृदयः पपात भुवि लक्ष्मणः ३६
तदवस्थं समीपस्थो लक्ष्मणं प्रेक्ष्य राघवः।
भ्रातृस्नेहान्महातेजा विषण्णहृदयोऽभवत् ३७
स मुहूर्तमिव ध्यात्वा बाष्पपर्याकुलेक्षणः।
बभूव संरब्धतरो युगान्त इव पावकः ३८
न विषादस्य कालोऽयमिति संचिन्त्य राघवः।
चक्रे सुतुमुलं युद्धं रावणस्य वधे धृतः।
सर्वयत्नेन महता लक्ष्मणं परिवीक्ष्य च ३९

---

शक्तिको आता देख उस शक्तिके अधिष्ठातृ देवताके उद्देश्यसे कहा कि तुम्हारी हत शक्ति सफल न हो लक्ष्मणका कल्याण हो ॥ ३३ ॥ अति क्रोध किये हुए रावणकी चलाई हुई वह शक्ति लक्ष्मणके हृदयमें प्रवेश कर गई ॥ ३४ ॥

नागराजकी देदीप्यमान व महातेजस्वी जिह्वाके समान महावेगसे युक्त शक्ति लक्ष्मणके विशाल वक्षःस्थलपर गिरी ॥ ३५ ॥ तदनंतर रावणके अत्यन्त वेगके कारण विंधे हुये शक्तिसे हृदय विदीर्ण होकर लक्ष्मण पृथ्वीपर गिर पडे ॥ ३६ ॥ लक्ष्मणकी वह अवस्था देखकर महातेजस्वी राम भ्रातृवत्सलताके कारण अत्यन्त खिन्न हो गये ॥ ३७ ॥ उनकी आँख अश्रुसे व्याप्त हो गई थी और कुछ क्षण विचार करनेके बाद प्रलयकालकी अग्निके समान वे अत्यन्त खिन्न हो गये ॥ ३८ ॥ "खेद करनेका यह समय नहीं" ऐसा विचार करके और लक्ष्मणके तरफ देखकर रावणके वधके विषयमें निश्चित करके रावणसे तुमुल युद्ध करने लगे ॥ ३९ ॥ अनंतर

स ददर्श ततो रामः शक्त्या भिन्नं महाहवे ।
लक्ष्मणं रुधिरादिग्धं सपन्नगमिवाचलम् ४०
तामपि प्रहितां शक्तिं रावणेन बलीयसा ।
यत्नतस्ते हरिश्रेष्ठा न शेकुरवमर्दितुम् ४१
अर्दिताश्चैव बाणौघैस्ते प्रवेकेण रक्षसाम् ।
सौमित्रेः सा विनिर्भिद्य प्रविष्टा धरणीतलम् ४२
तां कराभ्यां परामृश्य रामः शक्तिं भयावहाम् ।
बभञ्ज समरे क्रुद्धो बलवान्विचकर्ष च ४३
तस्य निष्कर्षतः शक्तिं रावणेन बलीयसा ।
शराः सर्वेषु गात्रेषु पातिता मर्मभेदिनः ४४
अचिन्तयित्वा तान्बाणान्समाश्लिष्य च लक्ष्मणम् ।
अब्रवीच्च हनूमन्तं सुग्रीवं च महाकपिम् ४५
लक्ष्मणं परिवार्यैवं तिष्ठध्वं वानरोत्तमाः ।
पराक्रमस्य कालोऽयं संप्राप्तो मे चिरेप्सितः ४६

---

संग्राममें शक्तिसे हृदय विदीर्ण होकर और रक्तसे व्याप्त गिरा हुआ लक्ष्मण सर्पयुक्त पर्वतके समान दीखने लगा ॥ ४० ॥

बलाढ्य रावणसे फेंका हुआ वह शक्तिको लक्ष्मणके शरीरसे निकालनेके लिये बडे बडे वानरश्रेष्ठोंका प्रयत्न असफल रहा ॥ ४१ ॥ क्योंकि राक्षस-श्रेष्ठ रावणने बाणोंसे उन वानरोंको जर्जर कर दिया था । अस्तु । लक्ष्मणके हृदय फोडकर वह शक्ति पृथ्वीमें घुस गई ॥ ४२ ॥ तथापि इस भयंकर शक्तिको हाथमें पकडकर क्रोधित रामने निकाल लिये और तोड डाले ॥ ४३ ॥ राम शक्तिको जब निकालने लगे तब बलाढ्य रावणने उनके सम्पूर्ण अवयवोंको मर्मभेदक बाणसे बींध दिया ॥ ४४ ॥ तथापि उस बाणकी पर्वाह न करते हुए लक्ष्मणको अच्छे तरह समेटकर हनुमान व कपि-श्रेष्ठ सुग्रीवसे राम बोले ॥ ४५ ॥

हे वानरश्रेष्ठ ! इसी तरह तुम सब लक्ष्मणको घेरकर खडे रहो; चिर इच्छित मेरे मनका पराक्रमका समय आज प्राप्त हुआ है ॥ ४६ ॥ ग्रीष्म

पापात्मायं दशग्रीवो वध्यतां पापनिश्चयः।
काङ्क्षितं चातकस्येव घर्मान्ते मेघदर्शनम् ४७
अस्मिन्मुहूर्ते न चिरात्सत्यं प्रतिशृणोमि वः।
अरावणमरामं वा जगद्द्रक्ष्यथ वानराः ४८
राज्यनाशं वने वासं दण्डके परिधावनम्।
वैदेह्याश्च परामर्शो रक्षोभिश्च समागमम् ४९
प्राप्तं दुःखं महद्घोरं क्लेशश्च निरयोपमः।
अद्य सर्वमहं त्यक्ष्ये निहत्वा रावणं रणे ५०
यदर्थं वानरं सैन्यं समानीतमिदं मया।
सुग्रीवश्च कृतो राज्ये निहत्वा वालिनं रणे ५१
यदर्थं सागरः क्रान्तः सेतुर्बद्धश्च सागरे ५२
सोऽयमद्य रणे पापश्चक्षुर्विषयमागतः।
चक्षुर्विषयमागम्य नायं जीवितुमर्हति ५३
दृष्टिं दृष्टिविषस्येव सर्पस्य मम रावणः।

ऋतु समाप्त होनेपर मेघदर्शन होगा इसलिये जिस प्रकार चातक पक्षी आकांक्षित रहती है उसी प्रकार इस पापबुद्धि रावणका वध करना चाहिये ऐसा मेरा मन आकांक्षित था ॥ ४७ ॥ परन्तु अब शीघ्र ही इसी क्षण हे वानर इस जगतको रावणरहित अथवा रामरहित तुम सब देखोगे यह मैं प्रतिज्ञापूर्वक कहता हूं ॥ ४८ ॥ राज्यका नाश, वनवास, दंडकवनमें घूमना, सीताहरण, राक्षसोंके साथ समागम ॥ ४९ ॥ आदि अनेक कारणोंसे भयानक दुःख प्राप्त होकर नरकके सदृश क्लेश हुआ है; किन्तु उन सबोंको आज मैं संग्राममें रावणका वध करके त्याग करूंगा ॥ ५० ॥ जिस लिये मैं वानरसैन्यको यहां लाया; जिस कारण संग्राममें वालीका वध करके सुग्रीवको राज्य दिया ॥ ५१ ॥ जिस कारण समुद्रको लांघा और जिस कारण समुद्रमें पुल बांधा ॥ ५२ ॥ वही पापी संग्राममें आज मेरे सामने आया है, मेरे सामने आनेके बाद जीवित लौटना इसे योग्य नहीं ॥ ५३ ॥ अर्थात् जैसे गरुडके सामनेसे भुजंगका जीवित लौटना अशक्य है उसी प्रकार मेरे

यथा या वैनतेयस्य दृष्टिं प्राप्तो भुजङ्गमः ५४
सुखं पश्यथ दुर्धर्षा युद्धं वानरपुङ्गवाः।
आसीनाः पर्वताग्रेषु ममेदं रावणस्य च ५५
अद्य पश्यन्तु रामस्य रामत्वं मम संयुगे।
त्रयो लोकाः सगन्धर्वाः सिद्धगन्धर्वचारणाः ५६
अद्य कर्म करिष्यामि यल्लोकाः सचराचराः।
सदेवाः कथयिष्यन्ति यावद्भूमिर्धरिष्यति ५७
एवमुक्त्वा शितैर्बाणैस्तप्तकाञ्चनभूषणैः।
आजघान रणे रामो दशग्रीवं समाहितः ५८
तथा प्रदीप्तैर्नाराचैर्मुसलैश्चापि रावणः।
अभ्यवर्षत्तदा रामं धाराभिरिव तोयदः ५९
रामरावणमुक्तानामन्योन्यमभिनिघ्नताम्।
शराणां च शराणां च बभूव तुमुलः स्वनः ६०
विच्छिन्नाश्च विकीर्णाश्च रामरावणयोः शराः।
अन्तरिक्षात्प्रदीप्ताग्रा निपेतुर्धरणीतले ६१

सामनेसे रावणका जीवित छौटना अशक्य है ॥ ५४ ॥ हे वानरश्रेष्ठ ! पर्वत शिखरपर बैठकर तुम सब मेरे और रावणके युद्ध अच्छी तरह देखो ॥ ५५ ॥ गंधर्व, सिद्ध व चारण तथा त्रैलोक्यसहितको आज मेरा रामत्व संग्राममें दीख पडेगा ॥ ५६ ॥ चराचर प्राणी व देवसहित सब लोग इस पृथ्वीपर जिनकी प्रशंसा करते रहेंगे वैसा कर्म आज मैं करूंगा ॥ ५७ ॥ ऐसा बोलनेके बाद बिना घबराये हुवे, उज्ज्वल सुवर्णभूषित तीक्ष्ण बाणोंसे संग्राममें रामको वेध दिया ॥ ५८ ॥ जैसे मेघ धाराके योगसे वृष्टि करता है इसी प्रकार रावण तीक्ष्ण बाणोंके योगसे रामपर वृष्टि की ॥ ५९ ॥

एक दूसरेको वेध करनेवाला रामरावणसे छोडा हुवा श्रेष्ठ बाणोंका तुमुल ध्वनि होने लगा ॥ ६० ॥ छिन्नभिन्न होकर अस्तव्यस्त हुए व उज्ज्वल है अग्रभाग जिनका ऐसे रामरावणके बाण आकाशसे पृथ्वीपर गिरने

तयोर्ज्यातलनिर्घोषो रामरावणयोर्महान्।
त्रासनः सर्वभूतानां बभूवाद्भुतदर्शनः ६२
विकीर्यमाणः शरजालवृष्टिभिर्महात्मना दीप्तधनुष्मतार्दितः।
भयात्प्रदुद्राव समेत्य रावणो यथानिलेनाभिहतो बलाहकः ६३
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे शततमः सर्गः ॥ १०० ॥ [४५५५]

॥ एकशततमः सर्गः ॥

शक्त्या निपातितं दृष्ट्वा रावणेन बलीयसा।
लक्ष्मणं समरे शूरं शोणितौघपरिप्लुतम् १
स दत्त्वा तुमुलं युद्धं रावणस्य दुरात्मनः।
विसृजन्नेव बाणौघान्सुषेणमिदमब्रवीत् २
एष रावणवीर्येण लक्ष्मणः पतितो भुवि।
सर्पवच्चेष्टते वीरो मम शोकमुदीरयन् ३
शोणितार्द्रमिमं वीरं प्राणैः प्रियतरं मम।
पश्यतो मम का शक्तिर्योद्धुं पर्याकुलात्मनः ४
अयं स समरश्लाघी भ्राता मे शुभलक्षणः।

---

लगे ॥ ६१ ॥ उस रामरावणके प्रत्यंचाका घोर शब्द होने लगा और अद्भुत शब्दके कारण सब प्राणी त्रस्त होने लगे ॥ ६२ ॥ बाणोंकी जिसपर वृष्टि होती है इस कारण जो बाणोंसे व्याप्त हुआ है ऐसे रावणको उज्ज्वल धनुष्य धारण किये हुये महात्मा रामने पराभूत कर दिया ॥ ६३ ॥

॥ यहां १०० सर्ग समाप्त हुआ ॥

राम बलवान् रावणकी शक्तिके लगनेसे लक्ष्मणको रक्तसे डूबे हुए युद्ध स्थलमें पड़ा देख ॥ १ ॥ दुष्टात्मा रावणके साथ बड़ा युद्ध करते हुए बाणोंको छोडते हुए सुषेणसे बोले ॥ २ ॥ कि यह लक्ष्मण रावणके पराक्रमसे व्यथित हो भूमिपर पड़े सर्पके समान लोटते हुए मेरा शोक बढाते हैं ॥३॥ प्राणोंसे भी अधिक प्रिय लक्ष्मणको रक्तसे भीगा देख दुःखसे व्यथित मेरी ऐसी शक्ति कहां है जो युद्ध कर सकूं ॥ ४ ॥ यदि सब शुभ लक्षण युक्त

यदि पञ्चत्वमापन्नः प्राणैर्मे किं सुखेन वा ५
लज्जतीव हि मे वीर्यं भ्रश्यतीव करान्द्धनुः ।
सायका व्यवसीदन्ति दृष्टिर्बाष्पवशं गता ६
अवसीदन्ति गात्राणि स्वप्नयाने नृणामिव ।
चिन्ता मे वर्तते तीव्रा मुमूर्षापि च जायते ७
भ्रातरं निहतं दृष्ट्वा रावणेन दुरात्मना ।
विष्टनन्त तु दुःखार्तं मर्मण्यभिहतं भृशम् ८
परं विषादमापन्नो विललापाकुलेन्द्रियः ।
भ्रातरं निहतं दृष्ट्वा लक्ष्मणं रणपांसुषु ९
विजयोऽपि हि मे शूर न प्रियायोपकल्पते ।
अचक्षुर्विषयश्चन्द्रः कां प्रीतिं जनयिष्यति १०
किं मे युद्धेन किं प्राणैर्युद्धकार्यं न विद्यते ।
यत्रायं निहतः शेते रणमूर्धनि लक्ष्मणः ११
यथैव मां वनं यान्तमनुयाति महाद्युतिः ।
अहमप्यनुयास्यामि तथैवैनं यमक्षयम् १२
इष्टबन्धुजनो नित्यं मां स नित्यमनुव्रतः ।
इमामवस्थां गमितो राक्षसैः कूटयोधिभिः १३

---

मेरे ये भाई लक्ष्मण कहीं पञ्चत्वको प्राप्त हो गये तो मुझे फिर प्राणों और सुखसे क्या प्रयोजन ॥ ५ ॥ इनकी यह दशा देख मानो मेरा वीर्य लज्जित होता है हाथसे धनुषा गिर पड़ता है और ॥ ६ ॥ अङ्ग सब कांपते हैं मेरी चिन्ता बढ़ रही है ॥ ७ ॥

दुष्टात्मा रावणसे अपने भाईको मर्मस्थलमें ताड़ित होनेसे दुःखसूचक शब्द करते ॥ ८ ॥ तथा परम विषादित देख विलाप करने लगे और कहने लगे ॥ ९ ॥ हे शूर विजय भी मुझको प्यारी नहीं लगती ॥ १० ॥ अब युद्ध करना निष्प्रयोजन है क्योंकि जब लक्ष्मणही युद्धमें शयन कर रहे हैं तो इन सबका क्या होगा ? ॥ ११ ॥ वनको जाते हुए जैसे ये हमारे पीछे आये हैं वैसे ही मैं भी इनके पीछे पीछे यमपुरको जाऊंगा ॥ १२ ॥ हामेरे इष्ट बन्धुजन तथा नित्य मेरी आज्ञामें तत्पर लक्ष्मणको मायासे राक्षसोंने

देशेदेशे कलत्राणि देशेदेशे च बान्धवाः।
तं तु देशं न पश्यामि यत्र भ्राता सहोदरः १४
किं नु राज्येन दुर्धर्ष लक्ष्मणेन विना मम।
कथं वक्ष्याम्यहं त्वम्बां सुमित्रां पुत्रवत्सलाम् १५
उपालम्भं न शक्ष्यामि सोढुं दत्तं सुमित्रया।
किं नु वक्ष्यामि कौसल्यां मातरं किं नु कैकयीम् १६
भरतं किं नु वक्ष्यामि शत्रुघ्नं च महाबलम्।
सह तेन वनं यातो विना तेनागतः कथम् १७
इहैव मरणं श्रेयो न तु बन्धुविगर्हणम्।
किं मया दुष्कृतं कर्म कृतमन्यत्र जन्मनि १८
येन मे धार्मिको भ्राता निहतश्चाग्रतः स्थितः।
हा भ्रातर्मनुजश्रेष्ठ शूराणां प्रवर प्रभो १९
एकाकी किं नु मां त्यक्त्वा परलोकाय गच्छसि।
विलपन्तं च मां भ्रातः किमर्थं नावभाषसे॥
उत्तिष्ठ पश्य किं शेषे दीनं मां पश्य चक्षुषा २०

---

इस दशाको पहुंचा दिया॥ १३॥ पुरुष चाहे जिस देशको चला जाय स्त्रियां और बांधव मिल सकते हैं परन्तु मैं वह स्थान नहीं देखता जहां सहोदर मिलता हो॥ १४॥

लक्ष्मणके विना मुझको राज्यसे क्या है मैं वत्सला सुमित्रा मातासे जाकर क्या कहूंगा॥ १५॥ मैं सुमित्राकी की हुई निन्दा न सह सकूंगा फिर कौसल्या कैकेयीसे जाकर क्या कहूंगा?॥ १६॥ मैं भरत और शत्रुघ्नके पूंछनेपर क्या उत्तर दूंगा जब वे पूंछेंगे कि लक्ष्मणके साथ तो तुम वनको गये थे अब विना उनके कैसे आये॥ १७॥ इससे मैं यहीं मर जाना अच्छा समझता हूं॥ १८॥ कौन पापसे मेरा परम धार्मिक भाई आगे मरा पड़ा है हा भाई हा मनुष्यश्रेष्ठ हा शूर वीरोंमें श्रेष्ठ लक्ष्मण॥ १९॥ मुझको छोड़ अकेले सुरलोकको क्यों जाते हो॥ २०॥ उठो देखो क्यों

शोकार्तस्य प्रमत्तस्य पर्वतेषु वनेषु च ।
विषण्णस्य महाबाहो समाश्वासयिता मम　　२१
राममेवं ब्रुवाणं तु शोकव्याकुलितेन्द्रियम् ।
आश्वासयन्नुवाचेदं सुषेणः परमं वचः　　२२
त्यजेमां नरशार्दूल बुद्धिं वैक्लव्यकारिणीम् ।
शोकसंजननीं चिन्तां तुल्यां बाणैश्चमूमुखे　　२३
नैव पञ्चत्वमापन्नो लक्ष्मणो लक्ष्मिवर्धनः ।
न ह्यस्य विकृतं वक्त्रं न च श्यामत्वमागतम्　　२४
सुप्रभं च प्रसन्नं च मुखमस्य निरीक्ष्यताम् ।
पद्मपत्रतलौ हस्तौ सुप्रसन्ने च लोचने　　२५
नेदृशं दृश्यते रूपं गतासूनां विशाम्पते ।
विषादं मा कृथा वीर सप्राणोऽयमरिन्दम　　२६
आख्याति तु प्रसुप्तस्य स्रस्तगात्रस्य भूतले ।
सोच्छ्वासं हृदयं वीर कम्पमानं मुहुर्मुहुः　　२७
एवमुक्त्वा महाप्राज्ञः सुषेणो राघवं वचः ।
समीपस्थमुवाचेदं हनुमन्तं महाकपिम्　　२८

---

सोते हो नेत्रोंसे मुझ दुःखीको देखो अब मैं पर्वतोंपर घूमता हुआ ॥ २१ ॥ उदास होजाता था तो तुम मुझको समझाया करते [redacted] एवं विलाप करते रामको ॥ २२ ॥ समझाते हुए सुषेण बोले हे नृपशार्दूल युद्धमें बाणोंके लगनेसे दुःख उत्पन्न करानेवाली इस बुद्धिको छोड़ दीजिये ये लक्ष्मी बढ़ानेवाले लक्ष्मण मरे नहीं प्राप्त हुये ॥ २३-२४ ॥

क्योंकि इनके मुखमें कुछ विकार नहीं है वरन् इनका मुख सुन्दर प्रसन्न और प्रभायुक्त दिखाई देता है ॥ २५ ॥ हाथोंकी हथेली कमलपत्र समान बनी है नेत्र प्रसन्न निर्जीव प्राणियोंके रूप ऐसे नहीं दीख पड़ते ॥ २६ ॥ आप विषाद न कीजिये लक्ष्मण अभी जीते हैं ॥ २७ ॥ लक्ष्मणका श्वास सहित हृदय बारबार कांप रहा है रामसे ऐसा कह सुषेण ॥ २८ ॥ समी-

सौम्य शीघ्रमितो गत्वा पर्वतं हि महोदयम्।
पूर्वं तु कथितो योऽसौ वीर जाम्बवता तव २९
दक्षिणे शिखरे जातां महौषधिमिहानय।
विशल्यकरणीं नाम्ना सावर्ण्यकरणीं तथा ३०
संजीवकरणीं वीर संधानीं च महौषधीम्।
संजीवनार्थं वीरस्य लक्ष्मणस्य त्वमानय ३१
इत्येवमुक्तो हनुमान्गत्वा चौषधिपर्वतम्।
चिन्तामभ्यगमच्छ्रीमानजानंस्ता महौषधीः ३२
तस्य बुद्धिः समुत्पन्ना मारुतेरमितौजसः।
इदमेव गमिष्यामि गृहीत्वा शिखरं गिरेः ३३
अस्मिंस्तु शिखरे जातामोषधीं तां सुखावहाम्।
प्रतर्केणावगच्छामि सुषेणो ह्येवमब्रवीत् ३४
अगृह्य यदि गच्छामि विशल्यकरणीमहम्।
कालात्ययेन दोषः स्याद्वैक्लव्यं च महद्भवेत् ३५
इति संचिन्त्य हनुमान्गत्वा क्षिप्रं महाबलः।
आसाद्य पर्वतश्रेष्ठं त्रिः प्रकम्प्य गिरेस्तटम् ३६

फिर हनुमान्‌से बोले हे सौम्य ! जिस पर्वतको पूर्व समय जाम्बवान्‌ने तुमको बताया था अब वहां फिर जा उसके दक्षिण पूर्वको औषधियोंको ले आओ ॥ २९-३० ॥

हे वीर ! उनमें एक विशल्यकरणी दूसरी सावर्ण्यकरणी तीसरी जीवनी और चौथी संधानी है ॥ ३१ ॥ तुम उन्हें शीघ्र ले आओ यह सुन हनुमान् उस पहाड़पर गये पर उन महौषधियोंको न पहिचाननेसे बड़ी चिंता हुई ॥ ३२ ॥ उस समय हनुमान्‌ने यह सोचा कि मैं इस पर्वतका यह शिखर उखाड़ ले चलूं ॥ ३३ ॥ मैं अपनी बुद्धिसे जानता हूं कि ये महौषधियां इसी शिखरपर होंगी ॥ ३४ ॥ यदि विशल्यकरणी बिना लिए ही चला जाऊं और पुनः आऊं तो इसमें बहुत काल लगेगा ॥ ३५ ॥ यह सोच हनुमान् उस पर्वतपर गये और इसे तीन बार पकड़कर

फुल्लनानातरुगणं समुत्पाट्य महाबलः ।
गृहीत्वा हरिशार्दूलो हस्ताभ्यां समतोलयत् ३७
स नीलमिव जीमूतं तोयपूर्णं नभस्तलात् ।
उत्पपात गृहीत्वा तु हनूमाञ्छिखरं गिरेः ३८
समागम्य महावेगः संन्यस्य शिखरं गिरेः ।
विश्रम्य किंचिद्धनुमान्सुषेणमिदमब्रवीत् ३९
ओषधीर्नावगच्छामि ता अहं हरिपुङ्गव ।
तदिदं शिखरं कृत्स्नं गिरेस्तस्याहृतं मया ४०
एवं कथयमानं तु प्रशस्य पवनात्मजम् ।
सुषेणो वानरश्रेष्ठो जग्राहोत्पाट्य चौषधीः ४१
विस्मितास्तु बभूवुस्ते सर्वे वानरपुङ्गवाः ।
दृष्ट्वा तु हनुमत्कर्म सुरैरपि सुदुष्करम् ४२
ततः संक्षोदयित्वा तामोषधीं वानरोत्तमः ।
लक्ष्मणस्य ददौ नस्तः सुषेणः सुमहाद्युतिः ४३
सशल्यः स समाघ्राय लक्ष्मणः परवीरहा ।
विशल्यो विरुजः शीघ्रमुदतिष्ठन्महीतलात् ४४
तमुत्थितं तु हरयो भूतलात्प्रेक्ष्य लक्ष्मणम् ।

---

हिलाया ॥ ३६ ॥ नाना पुष्पित पादप लगे हुए उस शृंगको उखाड दोनों हाथोंसे तोला ॥ ३७ ॥ और गगनमार्गसे उस पर्वतके शृंगको ले हनुमान वहांसे उछले ॥ ३८ ॥ और झट लंकामें पहुंच पहाडका शृंग धरकर हनुमान् सुषेणसे बोले ॥ ३९ ॥

हे वानरश्रेष्ठ ! उन औषधियोंको न पहिचाननेसे पर्वतके शिखरको उठा लाया हूं ॥ ४० ॥ ऐसा कहते हुए उस हनुमान्की प्रशंसा कर सुषेणने उस परसे औषधियां उखाड़लीं ॥ ४१ ॥ देवताओं द्वारा भी दुःखसे करने योग्य हनुमान्का कर्म देख वानरगण बडे आश्चर्यमें हुए ॥ ४२ ॥ सुषेणने उस औषधका चूर्ण बनाकर लक्ष्मणकी नाकमें लगाया ॥४३॥ उसे सूंघते ही लक्ष्मण निश्शल्य तथा निरोग होगए ॥ ४४ ॥ लक्ष्मणको पृथ्वीपर उठा

साधु साध्विति सुप्रीता लक्ष्मणं प्रत्यपूजयन् ४५
एह्येहीत्यब्रवीद्रामो लक्ष्मणं परवीरहा।
सस्वजे गाढमालिङ्ग्य बाष्पपर्याकुलेक्षणः ४६
अब्रवीच्च परिष्वज्य सौमित्रिं राघवस्तदा।
दिष्ट्या त्वां वीर पश्यामि मरणात्पुनरागतम् ४७
न हि मे जीवितेनार्थः सीतया च जयेन वा।
को हि मे जीवितेनार्थस्त्वयि पञ्चत्वमागते ४८
इत्येवं ब्रुवतस्तस्य राघवस्य महात्मनः।
खिन्नः शिथिलया वाचा लक्ष्मणो वाक्यमब्रवीत् ४९
तां प्रतिज्ञां प्रतिज्ञाय पुरा सत्यपराक्रम।
लघुः कश्चिदिवासत्त्वो नैवं त्वं वक्तुमर्हसि ५०
न हि प्रतिज्ञां कुर्वन्ति वितथां सत्यवादिनः।
लक्षणं हि महत्त्वस्य प्रतिज्ञापरिपालनम् ५१
नैराश्यमुपगन्तुं च नालं ते मत्कृतेऽनघ।
वधेन रावणस्याद्य प्रतिज्ञामनुपालय ५२
न जीवन्यास्यते शत्रुस्तव बाणवशं गतः।

---

हुआ देख सब वानर बडे प्रसन्न हुये ॥ ४५ ॥ रामने कहा हे लक्ष्मण! यहां आओ ऐसा कह उनको प्रेमसे लिपटा अच्छी तरह आलिंगन कर यह बोले ॥ ४६ ॥

हे वीर! बडे भाग्य की बात है जो तुमको पुनः जीवित देखता हूं ॥४७॥ हे वीर तुम्हारे मर जानेपर जीनेसे मुझे कौन प्रयोजन था? ॥ ४८ ॥ ऐसा कहते हुए रामसे शिथिल वाणीसे लक्ष्मण बोले ॥ ४९ ॥ हे सत्य पराक्रम राक्षसहननकी प्रथम की हुई प्रतिज्ञाको कर सत्वरहित किसी लघु मनुष्यके तुल्य ऐसा कहने योग्य नहीं हैं ॥ ५० ॥ सत्यवादी लोग अपनी प्रतिज्ञाको मिथ्या नहीं करते ॥ ५१ ॥ हे पापरहित मेरे लिये तुमको निराश होना उचित नहीं है आज रावणको मार अपनी प्रतिज्ञा पूरी कीजिए ॥५२॥ तीक्ष्ण दांतोंसे युक्त गर्जना करते हुए सिंहके तावेमें आया हुआ महागज जैसे छूट

नर्दतस्तीक्ष्णदंष्ट्रस्य सिंहस्येव महागजः ५३
अहं तु वधमिच्छामि शीघ्रमस्य दुरात्मनः।
यावदस्तं न यात्येष कृतकर्मा दिवाकरः ५४
यदि वधमिच्छसि रावणस्य सङ्ख्ये
यदि च कृतां हि तवेच्छसि प्रतिज्ञाम्।
यदि तव राजसुताभिलाष आर्य
कुरु च वचो मम शीघ्रमद्य वीर ५५

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि०युद्धकाण्डे एकाधिकशततमः सर्गः॥१०१॥[४६१०]

॥ द्व्यधिकशततमः सर्गः ॥

लक्ष्मणेन तु तद्वाक्यमुक्तं श्रुत्वा स राघवः।
संदधे परवीरघ्नो धनुरादाय वीर्यवान् १
रावणाय शरान्घोरान्विससर्ज चमूमुखे।
अथान्यं रथमास्थाय रावणो राक्षसाधिपः २
अभ्यधावत काकुत्स्थं स्वर्भानुरिव भास्करम्।
दशग्रीवो रथस्थस्तु रामं वज्रोपमैः शरैः॥
आजघान महाशैलं धाराभिरिव तोयदः ३
दीप्तपावकसंकाशैः शरैः काञ्चनभूषणैः ४

---

नहीं सकता उसी प्रकार आपके बाणके तावेमें आया हुआ शत्रु जीवित लौट नहीं सकता ॥ ५३ ॥ लोगोंपर कृपा करके सूर्यास्त होनेके पहले इस दुरात्मा रावणका वध हो ऐसी मेरी इच्छा है ॥ ५४ ॥ अर्थात् संग्राममें यदि आपको रावणके वधकी इच्छा है, अपनी प्रतिज्ञा यदि पालन करनेकी इच्छा आपके मनमें है और उसी प्रकार राजकन्या सीताकी आपको यदि गरज है तो हे वीर आज मैं जो कहता हूँ वह शीघ्र करें ॥ ५५ ॥

॥ यहाँ १०१ सर्ग समाप्त हुआ ॥

शत्रुनाशक रामने लक्ष्मणके वे वाक्य सुन धनुष ग्रहण किया ॥ १ ॥ और रावणके ऊपर घोर बाण छोड़ा रावण भी अन्य रथ पर चढ ॥ २ ॥ रामके आगे दौड़ा रथपर चढा हुआ रावण बाण रामपर बरसाने लगा ॥ ३ ॥ रामने भी सावधान हो अग्निवत् प्रकाशित बाणोंकी वर्षा रावणपर की ॥४॥

अभ्यवर्षद्रणे रामो दशग्रीवं समाहितः।
भूमौ स्थितस्य रामस्य रथस्थस्य च रक्षसः ५
न समं युद्धमित्याहुर्देवगन्धर्वकिन्नराः।
ततो देववरः श्रीमाञ्छ्रुत्वा तेषां वचोऽमृतम् ६
आहूय मातलिं शक्रो वचनं चेदमब्रवीत्।
रथेन मम भूमिष्ठं शीघ्रं याहि रघूत्तमम् ७
आहूय भूतले यातः कुरु देवहितं महत्।
इत्युक्तो देवराजेन मातलिर्देवसारथिः ८
प्रणम्य शिरसा देवं ततो वचनमब्रवीत्।
शीघ्रं यास्यामि देवेन्द्र सारथ्यं च करोम्यहम् ९
ततो हयैश्च संयोज्य हरितैः स्यन्दनोत्तमम्।
ततः काञ्चनचित्राङ्गः किङ्किणीशतभूषितः १०
तरुणादित्यसंकाशो वैदूर्यमयकूबरः।
सदश्वैः काञ्चनापीडैर्युक्तः श्वेतप्रकीर्णकैः ११
हरिभिः सूर्यसंकाशैर्हेमजालविभूषितैः।
रुक्मवेणुध्वजः श्रीमान्देवराजरथो वरः १२

---

भूमिस्थ राम और रथारूढ रावणका ॥ ५ ॥ युद्ध देख देवता, गन्धर्व और किन्नर कहने लगे कि यह युद्ध समान नहीं है यह सुन श्रेष्ठ ॥ ६ ॥ इन्द्र अपने सारथी मातलिको बुला बोले हमारे रथपर सवार हो भूमिपर खडे रामके पास शीघ्र ही जाओ ॥ ७ ॥ और उनको रथपर चढा देवताओंका बडा कार्य करो मातलि यह सुन ॥ ८ ॥ शिर झुककर प्रणाम कर इन्द्रसे बोला हे देवेन्द्र ! मैं शीघ्र ही जाऊंगा और रामका सारथ्य करूंगा यह कह ॥ ९-१० ॥

प्रातः सूर्यके तुल्य प्रकाशित सुवर्ण ही के भूषणोंसे भूषित अच्छे घोडे जुता और श्वेत रङ्गके चमरादि धरे ॥ ११ ॥ हरे रङ्गके घोडे जुते सुवर्णके बांसमें लगी हुई ध्वजायुक्त इन्द्रका जो श्रेष्ठ रथ था ॥ १२ ॥ उसपर चढे

देवराजेन संदिष्टो रथमारुह्य मातलिः ।
अभ्यवर्तत काकुत्स्थमवतीर्य त्रिविष्टपात् १३
अब्रवीच्च तदा रामं सप्रतोदो रथे स्थितः ।
प्राञ्जलिर्मातलिर्वाक्यं सहस्राक्षस्य सारथिः १४
सहस्राक्षेण काकुत्स्थ रथोऽयं विजयाय ते ।
दत्तस्तव महासत्त्व श्रीमञ्शत्रुनिवर्हण १५
इदमैन्द्रं महच्चापं कवचं चाग्निसंनिभम् ।
शराश्चादित्यसंकाशाः शक्तिश्च विमला शिवा १६
आरुह्येमं रथं वीर राक्षसं जहि रावणम् ।
मया सारथिना देव महेन्द्र इव दानवान् १७
इत्युक्तः संपरिक्रम्य रथं तमभिवाद्य च ।
आरुरोह तदा रामो लोकाँल्लक्ष्म्या विराजयन् १८
तद्बभौ चाद्भुतं युद्धं द्वैरथं रोमहर्षणम् ।
रामस्य च महाबाहो रावणस्य च राक्षसः १९
स गान्धर्वेण गान्धर्वं दैवं दैवेन राघवः ।
अस्त्रं राक्षसराजस्य जघान परमास्त्रवित् २०
अस्त्रं तु परमं घोरं राक्षसं राक्षसाधिपः ।

---

मातलि रथ और आकाशसे उतर रामके पास आकर ॥ १३ ॥ चाबुक हाथमें लिये रथपर बैठा हुआ हाथ जोड बोला ॥ १४ ॥ हे महासत्त्वराम ! यह रथ आपकी विजयके लिये इन्द्रने आपको दिया है ॥ १५ ॥ यह इन्द्रका धनुष और प्रकाशित कवच बाण तथा अतितीक्ष्ण शक्ति ग्रहण कीजिये ॥ १६ ॥

हे वीर इस रथपर चढकर सारथि सहित रावणको मार डालिये ॥१७॥ यह सुन राम रथको प्रणाम कर अपनी शोभासे तीनों लोगोंको शोभित करते हुए रथपर चढे ॥ १८ ॥ तब रथस्थ रावण और रामका लोमहर्षण युद्ध बहुत शोभा देने लगा ॥ १९ ॥ रामने रावणका गन्धर्वास्त्र अपने गन्धर्वास्त्रसे दैवास्त्र दैवास्त्रसे काट डाला ॥ २० ॥ फिर रावणने परम घोर

ससर्ज परमक्रुद्धः पुनरेव निशाचरः २१
ते रावणधनुर्मुक्ताः शराः काञ्चनभूषणाः ।
अभ्यवर्तन्त काकुत्स्थं सर्पा भूत्वा महाविषाः २२
ते दीप्तवदना दीप्तं वमन्तो ज्वलनं मुखैः ।
राममेवाभ्यवर्तन्त व्यादितास्या भयानकाः २३
तैर्वासुकिसमस्पर्शैर्दीप्तभोगैर्महाविषैः ।
दिशश्च संतताः सर्वा विदिशश्च समावृताः २४
तान्दृष्ट्वा पन्नगान्रामः समापतत आहवे ।
अस्त्रं गारुत्मतं घोरं प्रादुश्चक्रे भयावहम् २५
ते राघवधनुर्मुक्ता रुक्मपुङ्खाः शिखिप्रभाः ।
सुपर्णाः काञ्चना भूत्वा विचेरुः सर्पशत्रवः २६
ते तान्सर्वाञ्शराञ्जघ्नुः सर्परूपान्महाजवान् ।
सुपर्णरूपा रामस्य विशिखाः कामरूपिणः २७
अस्त्रे प्रतिहते क्रुद्धो रावणो राक्षसाधिपः ।
अभ्यवर्षत्तदा रामं घोराभिः शरवृष्टिभिः २८
ततः शरसहस्रेण राममक्लिष्टकारिणम् ।
अर्दयित्वा शरौघेण मातलिं प्रत्यविध्यत २९

---

राक्षसास्त्र चलाया ॥ २१ ॥ इस अस्त्रसे रावणके धनुषसे जो बाण निकले सब रामके शरीरमें लगे ॥ २२ ॥

ये सब बाण अपने मुखोंसे अग्नि छोडते मुख फैला रामके सामने आ आ लिपटने लगे ॥ २३ ॥ उन वासुकि नागके समान स्पर्शवाले विषधर सर्पोंसे सब दिशा प्रदिशा पूर्ण हो गई ॥ २४ ॥ युद्धमें उन सर्पोंको अपने ऊपर आते देख रामने गरुडास्त्र चलाया ॥ २५ ॥ रामके धनुषसे छूटे हुए अग्नि-के समान प्रकाशित सुवर्णके गरुड रूप वे सर्पोंके नाश बाण चलने लगे ॥२६॥ रामके यथेच्छ रूपधारी बाण रावणके सर्परूप बाणोंको नष्ट करने लगे ॥ २७ ॥ जब रावणका राक्षसास्त्र रामके द्वारा नष्ट हो गया तो रावणने रामपर घोर बाणवर्षा की ॥ २८ ॥ और रामको असंख्य बाणोंसे पीडित कर सारथिको मारने लगे ॥ २९ ॥

चिच्छेद केतुमुद्दिश्य शरेणैकेन रावणः ।
पातयित्वा रथोपस्थे रथात्केतुं च काञ्चनम् ३०
ऐन्द्रानपि जघानाश्वाञ्शरजालेन रावणः ।
विषेदुर्देवगन्धर्वचारणा दानवैः सह ३१
राममार्तं तदा दृष्ट्वा सिद्धाश्च परमर्षयः ।
व्यथिता वानरेन्द्राश्च बभूवुः सविभीषणाः ३२
रामचन्द्रमसं दृष्ट्वा ग्रस्तं रावणराहुणा ।
प्राजापत्यं च नक्षत्रं रोहिणीं शशिनः प्रियाम् ३३
समाक्रम्य बुधस्तस्थौ प्रजानामहितावहः ।
सधूमपरिवृत्तोर्मिः प्रज्वलन्निव सागरः ३४
उत्पपात तदा क्रुद्धः स्पृशन्निव दिवाकरम् ३५
शस्त्रवर्णः सुपरुषो मन्दरश्मिर्दिवाकरः ।
अदृश्यत कबन्धाङ्कः संसक्तो धूमकेतुना ३६
कोसलानां च नक्षत्रं व्यक्तमिन्द्राग्निदैवतम् ।
आक्रम्याङ्गारकस्तस्थौ विशाखामपि चाम्बरे ३७
दशास्यो विंशतिभुजः प्रगृहीतशरासनः ।
अदृश्यत दशग्रीवो मैनाक इव पर्वतः ३८

---

एक बाणसे पताका काटकर रथपर गिरा दिया ॥ ३० ॥ फिर अनेक बाणोंसे इन्द्रके घोडोंको मारा ॥ ३१ ॥ रामको बाणोंसे व्यथित देख सिद्ध परमर्षि वानर विभीषण आदि सब अति कष्ट मानने लगे ॥ ३२ ॥ चन्द्ररूप रामचन्द्रजीको राहुरूप रावणसे ग्रस्त देख रोहिणी नक्षत्रपर ॥ ३३ ॥ बुध ग्रह शीघ्र पहुंच गया इस योगसे सब लोगोंको अशुभ होता है समुद्र ॥ ३४ ॥ क्रोधकर मानो सूर्यको छूनेहीके लिए ऊपरको उछला तथा सूर्य श्यामवर्ण हो अतिकठोर हो गया ॥ ३५ ॥ कवन्ध उनकी गोदमें दिखाई देने लगा इक्ष्वाकुवंशी राजाओंका विशाखा नक्षत्र ॥ ३६ ॥ उसपर आकाशमें मंगल ग्रह बैठ गया और रावण हाथमें धनुष लिये ॥ ३७ ॥ मैनाकपर्वतके समान दिखाई देने लगा रावण राक्षससे पीडित हो

निरस्यमानो रामस्तु दशग्रीवेण रक्षसा।
नाशक्नोदभिसंधातुं सायकान्रणमूर्धनि ३९
स कृत्वा भ्रुकुटिं क्रुद्धः किंचित्संरक्तलोचनः।
जगाम सुमहाक्रोधं निर्दहन्निव राक्षसान् ४०
तस्य क्रुद्धस्य वदनं दृष्ट्वा रामस्य धीमतः।
सर्वभूतानि वित्रेसुः प्राकम्पत च मेदिनी ४१
सिंहशार्दूलवाञ्छैलः संचचाल चलद्रुमः।
बभूव चापि क्षुभितः समुद्रः सरितां पतिः ४२
खराश्च खरनिर्घोषा गगने परुषा घनाः।
औत्पातिकाश्च नर्दन्तः समन्तात्परिचक्रमुः ४३
रामं दृष्ट्वा सुसंक्रुद्धमुत्पातांश्चैव दारुणान्।
वित्रेसुः सर्वभूतानि रावणस्याभवद्भयम् ४४
विमानस्थास्तदा देवा गन्धर्वाश्च महोरगाः।
ऋषिदानवदैत्याश्च गरुत्मन्तश्च खेचराः ४५
ददृशुस्ते तदा युद्धं लोकसंवर्तसंस्थितम्।
नानाप्रहरणैर्भीमैः शूरयोः संप्रयुध्यतोः ४६
ऊचुः सुरासुराः सर्वे तदा विग्रहमागताः।
प्रेक्षमाणा महायुद्धं वाक्यं भक्त्या प्रहृष्टवत् ४७

---

राम ॥ ३८ ॥ उसके बाणोंसे अपनेको न छुडा सके परन्तु कुछ भौंहें टेढीकर ॥ ३९ ॥ मानो राक्षसोंको जला ही देंगे उन रामका क्रोध युक्त मुख देख सब प्राणी डर गये व पृथ्वी काँप उठी ॥ ४०-४१ ॥ पर्वत चलायमान हो उठे सरितां पति सागर भी क्षोभित हो उठा ॥ ४२ ॥ गदहे कठोर शब्द करने लगे बादल गर्जने लगे ॥ ४३ ॥

रामको क्रोधित देख तथा दारुण उत्पात देख सब प्राणी डर उठे ॥४४॥ देवता, दानव, गन्धर्व, नाग, ऋषि, गरुड, व सब ग्रह नक्षत्रादि अपने अपने विमानोंपर चढ चढ ॥ ४५ ॥ युद्ध देखने लगे जो राम रावण परस्पर युद्ध करते थे ॥ ४६ ॥

देवता दैत्यादि विरोधी होनेपर वह युद्ध देख हर्षित हो आपसमें बडाई

दशग्रीवं जयेत्याहुरसुराः समवस्थिताः।
देवा राममथोचुस्ते त्वं जयेति पुनःपुनः　　४८
एतस्मिन्नन्तरे क्रोधाद्राघवस्य च रावणः।
प्रहर्तुकामो दुष्टात्मा स्पृशन्प्रहरणं महत्　　४९
वज्रसारं महानादं सर्वशत्रुनिबर्हणम्।
शैलशृङ्गनिभैः कूटैश्चित्तदृष्टिभयावहम्　　५०
सधूममिव तीक्ष्णाग्रं युगान्ताग्निचयोपमम्।
अतिरौद्रमनासाद्यं कालेनापि दुरासदम्　　५१
त्रासनं सर्वभूतानां दारणं भेदनं तथा।
प्रदीप्त इव रोषेण शूलं जग्राह रावणः　　५२
तच्छूलं परमक्रुद्धो जग्राह युधि वीर्यवान्।
अनीकैः समरे शूरैः राक्षसैः परिवारितः　　५३
समुद्यम्य महाकायो ननाद युधि भैरवम्।
संरक्तनयनो रोषात्स्वसैन्यमभिहर्षयन्　　५४
पृथिवीं चान्तरिक्षं च दिशश्च प्रदिशस्तथा।
प्राकम्पयत्तदा शब्दो राक्षसेन्द्रस्य दारुणः　　५५

---

करने लगे ॥ ४७ ॥ दैत्य भी रावणसे और देवता रामसे कहने लगे कि आप जीत्र जीतें ॥ ४८ ॥ इसी अवसरमें रामपर चोट करनेकी इच्छासे रावणने बड़ा भारी आयुध लिया ॥४९॥ वह बड़ा भारी शूल था जो सब शत्रुओंको नाश करनेवाला और चित्त और दृष्टिको भयप्रद था ॥ ५० ॥ प्रलय समयके अग्निके ढेरके तुल्य था तथा कालसे भी बड़े दुःखसे कहनेके योग्य ॥ ५१ ॥ सब प्राणियोंको क्षोभित करनेवाला था उस शूलको क्रोधसे रावणने हाथमें लिया ॥ ५२ ॥

राक्षसोंके बीचमें खड़े रावणने रोष कर उसे ग्रहण कर ॥ ५३ ॥ क्रोधसे लाल नेत्र कर शूलको ऊपर उठा बड़ा भयङ्कर नाद किया ॥ ५४ ॥ रावण के उस घोर नादने पृथ्वी अन्तरिक्ष दिशा प्रदिशा सबको चलायमान कर

अतिकायस्य नादेन तेन तस्य दुरात्मनः।
सर्वभूतानि वित्रेसुः सागरश्च प्रचुक्षुभे ५६
स गृहीत्वा महावीर्यः शूलं तद्रावणो महत्।
विनद्य सुमहानादं रामं परुषमब्रवीत् ५७
शूलोऽयं वज्रसारस्ते राम रोपान्मयोद्यतः।
तव भ्रातृसहायस्य सम्यक्प्राणान्हरिष्यति ५८
रक्षसामद्य शूराणां निहतानां चमूमुखे।
त्वां निहत्य रणश्लाघी करोमि तरसा समम् ५९
तिष्ठेदानीं निहन्मि त्वामेष शूलेन राघव।
एवमुक्त्वा स चिक्षेप तच्छूलं राक्षसाधिपः ६०
तद्रावणकरान्मुक्तं विद्युन्मालासमावृतम्।
अष्टघण्टं महानादं वियद्गतमशोभत ६१
तच्छूलं राघवो दृष्ट्वा ज्वलन्तं घोरदर्शनम्।
ससर्ज विशिखान्रामश्चापमायम्य वीर्यवान् ६२
आपतन्तं शरौघेण वारयामास राघवः।
उत्पतन्तं युगान्ताग्निं जलौघैरिव वासवः ६३
निर्ददाह स तान्बाणान्रामकार्मुकनिःसृतान्
रावणस्य महाञ्शूलः पतङ्गानिव पावकः ६४

---

दिया ॥ ५५ ॥ दुष्टात्मा रावणके उस नादसे सब प्राणी भयभीत हो गये ॥ ५६ ॥ वह रावण शूल उठा नादकर रामसे कठोर वचन बोला ॥५७॥ हे राम मैंने यह तुम्हारे मारनेको उठाया है सो तुम्हारे प्राण यह लगते ही निकाल लेगा ॥ ५८ ॥ आज तुमको मार समरमें मारे गये राक्षसोंके समान करूंगा ॥ ५९ ॥ हे राघव ! खडे रहो तुमको अभी मार डालता हूं यह कह रावणने रामपर शूल छोडा ॥ ६० ॥ रावणके हाथसे छूटा हुआ महानाद करता हुआ चमकता हुआ वह शूल गगनमें शोभा देने लगा ॥ ६१ ॥ वह घोर शूल देख धनुष झुकाकर रामने उसके खण्डनके लिये बाण चलाये ॥६२॥ और ऊपर गिरता देख बाणोंसे रोका ॥ ६३ ॥

परन्तु रावणके उस शूलने रामके सब बाणोंको भस्म कर दिया ॥ ६४ ॥

तान्दृष्ट्वा भस्मसाद्भूताञ्शूलसंस्पर्शचूर्णितान् ।
सायकानन्तरिक्षस्थान्राघवः क्रोधमूर्च्छितः ६५
स तां मातलिनानीतां शक्तिं वासवसंमताम् ।
जग्राह परमक्रुद्धो राघवो रघुनन्दनः ६६
सा तोलिता बलवता शक्तिर्घण्टाकृतस्वना ।
नभः प्रज्वालयामास युगान्तोल्केव सप्रभा ६७
सा क्षिप्ता राक्षसेन्द्रस्य तस्मिञ्शूले पपात ह ।
भिन्नः शक्त्या महाञ्शूलो निपपात गतद्युतिः ६८
निर्बिभेद ततो बाणैर्हयानस्य महाजवान् ।
रामः क्ष्वेडैर्महावेगैर्वज्रकल्पैरजिह्मगैः ६९
निर्बिभेदोरसि तदा रावणं निशितैः शरैः ।
राघवः परमायत्तो ललाटे पत्रिभिस्त्रिभिः ७०
स शरैर्भिन्नसर्वाङ्गो गात्रप्रस्रुतशोणितः ।
राक्षसेन्द्रसमूहस्थः फुल्लाशोक इवाबभौ ७१
स रामबाणैरतिविद्धगात्रो निशाचरेन्द्रः क्षतजार्द्रगात्रः ।
जगाम खेदं च समाजमध्ये क्रोधं च चक्रे सुभृशं तदानीम् ७२
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकांडे द्व्यधिकशततमः सर्गः॥१०२॥[४६८२]

---

अपने बाणोंको भस्म हुआ देख रामने बड़ा क्रोध किया॥ ६५ ॥ और इन्द्रकी परमप्रिय शक्ति बड़े क्रोधसे हाथमें ली ॥६६॥ उस शक्तिको रामने अजमाया तो उसने गगनको प्रकाशित कर दिया ॥ ६७ ॥ वह शक्ति रावणके उस शूलपर गिरी उसके लगनेसे वह शूल टूट गया ॥६८॥ तब रामने तीक्ष्ण बाणोंसे रावणके रथके सब अश्व मार डाले ॥६९॥ फिर रामने अनेक बाण रावणकी छातीमें और तीन बाण उसके सिरमें मारे ॥७०॥ तब सर्वाङ्ग भिन्न होजाने तथा जहाँसे रक्त बहनेसे रावण पुष्पित अशोकके तुल्य शोभा देने लगा ॥ ७१ ॥ अस्तु। रामके बाणसे रावणका शरीर विद्ध होकर रक्तसे भीग गई; राक्षसोंके मध्य उसे अत्यन्त खिन्नता हुई और अत्यन्त क्रोधयुक्त हो गया ॥ ७२ ॥

॥ यहाँ १०२ सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ त्र्यधिकशततमः सर्गः ॥

स तु तेन तदा क्रोधात्काकुत्स्थेनार्दितो भृशम्।
रावणः समरश्लाघी महाक्रोधमुपागमत् १
स दीप्तनयनोऽमर्षाच्चापमुद्यम्य वीर्यवान्।
अभ्यर्दयत्सुसंक्रुद्धो राघवं परमाहवे २
बाणधारासहस्रैस्तु स तोयद इवाम्बरात्।
राघवं रावणो बाणैस्तटाकमिव पूरयन् ३
पूरितः शरजालेन धनुर्मुक्तेन संयुगे।
महागिरिरिवाकम्प्यः काकुत्स्थो न प्रकम्पते ४
स शरैः शरजालानि वारयन्समरे स्थितः।
गभस्तीनिव सूर्यस्य प्रतिजग्राह वीर्यवान् ५
ततः शरसहस्राणि क्षिप्रहस्तो निशाचरः।
निजघानोरसि क्रुद्धो राघवस्य महात्मनः ६
स शोणितसमादिग्धः समरे लक्ष्मणाग्रजः।
दृष्टः फुल्ल इवारण्ये सुमहान्किंशुकद्रुमः ७
शराभिघातसंरब्धः सोऽभिजग्राह सायकान्।
काकुत्स्थः सुमहातेजा युगान्तादित्यवर्चसः ८
ततोऽन्योन्यं सुसंरब्धौ तावुभौ रामरावणौ।
शरान्धकारे समरे नोपलक्षयतां तदा ९

---

रामके प्रहारसे अर्दित हो रावणने बड़ा रोष किया ॥ १ ॥ क्रोधसे रावण धनुष उठा रामकी ओर दौड़ा ॥ २ ॥ बाणोंकी सहस्रों धाराओंसे रामको भर दिया ॥ ३ ॥ रावणके धनुषसे छूटे हुये बाणोंसे राम पूर्ण हो गये तथापि कुछ कम्पित न हुये ॥ ४ ॥ तब रामकी बाण वर्षा रोकनेके लिये रावणने प्रकाशित बाण लिये ॥ ५ ॥ और रामकी छातीमें असंख्य बाण बड़ी जल्दीके साथ मारे ॥ ६ ॥ रुधिर बहनेके कारण राम पुष्पित पलाशके तुल्य दिखाई दिये ॥ ७ ॥

बाणोंके लगनेसे क्रोधकर रामने भी प्रचण्ड बाण हाथमें लिये ॥ ८ ॥ राम रावणके बाणोंके कारण ऐसा अंधियारी छागई कि वे दिखाई नहीं देते

ततः क्रोधसमाविष्टो रामो दशरथात्मजः ।
उवाच रावणं वीरः प्रहस्य परुषं वचः ॥ १० ॥
मम भार्या जनस्थानादज्ञानाद्राक्षसाधम ।
हृता ते विवशा यस्मात्तस्मात्त्वं नासि वीर्यवान् ॥ ११ ॥
मया विरहितां दीनां वर्तमानां महावने ।
वैदेहीं प्रसभं हृत्वा शूरोऽहमिति मन्यसे ॥ १२ ॥
स्त्रीषु शूर विनाथासु परदाराभिमर्शनम् ।
कृत्वा कापुरुषं कर्म शूरोऽहमिति मन्यसे ॥ १३ ॥
भिन्नमर्याद निर्लज्ज चारित्रेष्वनवस्थित ।
दर्पान्मृत्युमुपादाय शूरोऽहमिति मन्यसे ॥ १४ ॥
शूरेण धनदभ्रात्रा बलैः समुदितेन च ।
श्लाघनीयं महत्कर्म यशस्यं च कृतं त्वया ॥ १५ ॥
उत्सेकेनाभिपन्नस्य गर्हितस्याहितस्य च ।
कर्मणः प्राप्नुहीदानीं तस्याद्य सुमहत्फलम् ॥ १६ ॥
शूरोऽहमिति चात्मानमवगच्छसि दुर्मते ।
नैव लज्जास्ति ते सीतां चोरवद्व्यपकर्षतः ॥ १७ ॥
यदि मत्संनिधौ सीता धर्षिता स्यात्त्वया बलात् ।

---

थे ॥ ९ ॥ तब राम हंसकर रावणसे कठोर वचन बोले ॥ १० ॥ हे राक्षसाधम मेरी अवज्ञा कर जनस्थानमें विवश भार्य्याको हर लाया है इससे तू वीर्यवान नहीं है ॥ ११ ॥ परोक्षमें एकान्तमें स्थित सीताको वनसे चुरा तू अपनेको वीर समझता है ॥ १२ ॥ हे अनाथ स्त्रियोंके शूर रावण तू कापुरुषों का कार्य करके अपनेको वीर मानता है ॥ १३ ॥

हे निर्लज्ज अहंकारसे अपनी मृत्युरूपा परस्त्री चुराकर अपनेको वीर मानता है ॥ १४ ॥ तुम कुबेरके भाई हो अवश्य तुमने बड़ी प्रशंसाके योग्य और बड़ी कीर्त्तिका यह कार्य किया है ॥ १५ ॥ अब इस निन्दित और अहित कर्म करनेका फल ग्रहण करो ॥ १६ ॥ रे दुष्टमति तू अपनेको वीर समझता है अरे चोरके समान सीताको लेकर भाग तुझे कुछ लज्जा न आई ॥ १७ ॥ यदि मेरे सामने ऐसा करता तो बाणोंसे हत होकर अवश्य

भ्रातरं तु खरं पश्येस्तदा मत्सायकैर्हतः १८
दिष्ट्यासि मम मन्दात्मंश्चक्षुर्विषयमागतः।
अद्य त्वां सायकैस्तीक्ष्णैर्नयामि यमसादनम् १९
अद्य ते मच्छरैश्छिन्नं शिरो ज्वलितकुण्डलम्।
क्रव्यादा व्यपकर्षन्तु विकीर्णं रणपांसुषु २०
निपत्योरसि गृध्रास्ते क्षितौ क्षिप्तस्य रावण।
पिबन्तु रुधिरं तर्षाद्बाणशल्यान्तरोत्थितम् २१
अद्य मद्बाणभिन्नस्य गतासोः पतितस्य ते।
कर्षन्त्वन्त्राणि पतगा गरुत्मन्त इवोरगान् २२
इत्येवं स वदन्वीरो रामः शत्रुनिबर्हणः।
राक्षसेन्द्रं समीपस्थं शरवर्षैरवाकिरत् २३
बभूव द्विगुणं वीर्यं बलं हर्षश्च संयुगे।
रामस्यास्त्रबलं चैव शत्रोर्निधनकाङ्क्षिणः २४
प्रादुर्बभूवुरस्त्राणि सर्वाणि विदितात्मनः।
प्रहर्षाच्च महातेजाः शीघ्रहस्ततरोऽभवत् २५
शुभान्येतानि चिह्नानि विज्ञायात्मगतानि सः।
भूय एवार्दयद्रामो रावणं राक्षसान्तकृत् २६

---

अपने भाई खरको देखता ॥ १८ ॥ अभी तुझको बाणोंसे मारकर यमालय-को भेजे देता हूं ॥ १९ ॥ आज तेरे बाणोंसे कटे हुए शिरको मांसभक्षी जीव धूलमें इधर उधर घसीटेंगे ॥ २० ॥ हे रावण आज तेरे मरकर पृथ्वी-पर गिरनेपर तेरी छातीपर गीध रुधिर बड़ी अभिलाषाके साथ पियेंगे ॥२१॥ आज मेरे बाणोंके प्रहारसे भूमिपर पड़े हुए तेरी आंतें पक्षी पकड़ पकड़कर खींचेंगे ॥ २२ ॥ ऐसा कहते हुए रामने समीपस्थित रावणके ऊपर बाण वर्षा की ॥ २३ ॥ शत्रुके मारनेकी इच्छा करते ही रामको दूना बल व हर्ष हो आया ॥ २४ ॥

रामके आगे सब अस्त्र स्वयं ही प्रकट हुए ॥२५॥ निज आत्मामें इतने शुभ चिन्होंका उदय देख राम फिर रावणको बाणोंसे व्यथित करने लगे ॥२६॥

हरीणां चाश्मनिकरैः शरवर्षैश्च राघवात् ।
हन्यमानो दशग्रीवो विघूर्णहृदयोऽभवत्  २७
यदा च शस्त्रं नारेभे न चकर्ष शरासनम् ।
नास्य प्रत्यकरोद्वीर्यं विक्लवनान्तरात्मना  २८
क्षिप्ताश्चाशु शरास्तेन शस्त्राणि विविधानि च ।
मरणार्थाय वर्तन्ते मृत्युकालोऽभ्यवर्तत  २९
सूतस्तु रथनेताऽस्य तदवस्थं निरीक्ष्य तम् ।
शनैर्युद्धादसंभ्रान्तो रथं तस्यापवाहयत्  ३०
रथं च तस्याथ जवेन सारथिर्निवार्य भीमं जलदस्वनं तदा ।
जगाम भीत्या समरान्महीपतिं निरस्तवीर्यं पतितं समीक्ष्य ३१
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे त्र्यधिकशततमः सर्गः॥ १०३॥[४७१३]

॥ चतुरधिकशततमः सर्गः ॥

स तु मोहात्सुसंक्रुद्धः कृतान्तबलचोदितः ।
क्रोधसंरक्तनयनो रावणः सूतमब्रवीत्  १

---

उस समय वानरोंके पत्थरों और रामके चलाये बाणोंसे रावणका हृदय घूम उठा ॥ २७ ॥ जब वह न शस्त्र उठा सका और न धनुष ही खींच सका तब रामने भी उसके ऊपर बाण चलाना बन्द कर दिया ॥ २८ ॥ परन्तु रावणको मूर्च्छा आनेके पहले रामसे छोड़ा हुआ बाण और नाना प्रकारके शस्त्र उसके मृत्युके कारण रूप दीखाई देने लगा; अर्थात् मृत्यु निकट आगई ॥ २९ ॥ रावणकी ऐसी अवस्था देखकर सारथिने युक्तिपूर्वक रथ समरांगणसे बाहर निकाल लिया ॥ ३० ॥ अर्थात् भूपति रावण हत-वीर्य होकर गिर गया है ऐसा देखकर सारथीने मेघके समान गर्जना करने-वाले रथको शीघ्रतासे लौटा लिया और भयभीत होकर समरांगणसे भाग गया ॥ ३१ ॥

॥ यहां १०३ सर्ग समाप्त हुआ ॥

जब रावण कुछ स्वस्थ हुआ तो क्रोधित हो अपने सारथिसे बोला

हीनवीर्यमिवाशक्तं पौरुषेण विवर्जितम्।
भीरुं लघुमिवासत्त्वं विहीनमिव तेजसा २
विमुक्तमिव मायाभिरस्त्रैरिव बहिष्कृतम्।
मामवज्ञाय दुर्बुद्धे स्वया बुद्धया विचेष्टसे ३
किमर्थं मामवज्ञाय मच्छन्दमनवेक्ष्य च।
त्वया शत्रुसमक्षं मे रथोऽयमपवाहितः ४
त्वयाद्य हि ममानार्य चिरकालमुपार्जितम्।
यशो वीर्यं च तेजश्च प्रत्ययश्च विनाशितः ५
शत्रोः प्रख्यातवीर्यस्य रञ्जनीयस्य विक्रमैः।
पश्यतो युद्धलुब्धोऽहं कृतः कापुरुषस्त्वया ६
यस्त्वं कथमिदं मोहान्न चेद्वहासि दुर्मते।
सत्योऽयं प्रतितर्को मे परेण त्वमुपस्कृतः ७
न हि तद्विद्यते कर्म सुहृदो हितकाङ्क्षिणः।
रिपूणां सदृशं त्वेतद्यत्त्वयैतदनुष्ठितम् ८
निवर्तय रथं शीघ्रं यावन्नापैति मे रिपुः।
यदि वाऽध्युषितोऽसि त्वं स्मर्यन्ते यदि मे गुणाः ९

कि ॥ १ ॥ वीर्यरहित सामर्थ्यरहित डरपोक सत्त्वहीन तेजहीन ॥ २ ॥ मायाबद्ध तथा अस्त्रोंके अनभिज्ञ मनुष्यके तुल्य मुझको जान हे दुर्बुद्धे! तू अपनी मतिके अनुकूल काम करता है ॥ ३ ॥ मेरे विचारका कुछ विचार न कर तूने शत्रुके सामनेसे मेरा रथ क्यों हटा कर रणसे बाहर कर दिया? ॥ ४ ॥ हे अनार्य बहुत दिनोंसे इकट्ठा किया मेरा यश वीर्य तेज तथा विश्वास सब तूने नष्ट कर दिया ॥ ५ ॥ क्योंकि अति विख्यात वीर्य शत्रुके सामनेसे मुझको तूने बाहर लाकर कायर बना दिया ॥ ६ ॥

हे दुर्मते! जिससे तू किसी प्रकारसे भी मेरा रथ अब नहीं ले चलता सो शत्रुकी ओरसे तेरा कुछ सत्कार हुआ ज्ञात होता है ॥ ७ ॥ तेरा यह कर्म शत्रुओंके ही कर्म के तुल्य है ॥ ८ ॥ तुम बहुत दिनोंसे हमारे यहां रहते हो इससे जबतक शत्रु लौट न जावे उसके पूर्व ही रथ लौटाकर वहां

एवं परुषमुक्तस्तु हितबुद्धिरबुद्धिना ।
अब्रवीद्रावणं सूतो हितं सानुनयं वचः १०
न भीतोऽस्मि न मूढोऽस्मि नोपजप्तोऽस्मि शत्रुभिः ।
न प्रमत्तो न निःस्नेहो विस्मृता न च सत्क्रिया ११
मया तु हितकामेन यशश्च परिरक्षता ।
स्नेहप्रसन्नमनसा हितमित्यप्रियं कृतम् १२
नास्मिन्नर्थे महाराज त्वं मां प्रियहिते रतम् ।
कश्चिल्लघुरिवानार्यो दोषतो गन्तुमर्हसि १३
श्रूयतां प्रतिदास्यामि यन्निमित्तं मया रथः ।
नदीवेग इवाम्भोभिः संयुगे विनिवर्तितः १४
श्रमं तवावगच्छामि महता रणकर्मणा ।
न हि ते वीर्यसौमुख्यं प्रकर्षं नोपधारये १५
रथोद्वहनखिन्नाश्च भग्ना मे रथवाजिनः ।
दीना घर्मपरिश्रान्ता गावो वर्षहता इव १६
निमित्तानि च भूयिष्ठं यानि प्रादुर्भवन्ति नः ।
तेषु तेष्वभिपन्नेषु लक्षयाम्यप्रदक्षिणम् १७

पहुंचाओ ॥ ९ ॥ जब रावणने अपने सूतसे ऐसे कुवचन कहे तो वह हित वचन बोला ॥ १० ॥ कि मैं न भयभीत हूं न मूढ हूं न शत्रुओंसे कुछ लेकर उनके पक्षमें हो गया हूं न आपकी सत्क्रियाओंको भूला हूं ॥ ११ ॥ किन्तु मैंने तो आपके यशकी रक्षा करनेके निमित्त स्नेहसे तुम्हारा हित किया है ॥ १२ ॥

हे महाराज ! तुम्हारे हित व प्रिय करनेमें युक्त मुझको दोष देनेके योग्य आप नहीं हो ॥ १३ ॥ जैसे जलके वेगसे नदीका वेग रोका जाता है उसी प्रकार मैंने रथ लौटाया है ॥ १४ ॥ मैंने यह जान कर कि बडा भारी रण करनेसे आपको बडा श्रम पडा है इससे अब इस समय वीर्य दिखानेका समय नहीं है इसके सिवाय ये घोडे भी श्रमित हो गये थे ॥ १५-१६ ॥ इसके अतिरिक्त जो जो कारण दिखाई देते हैं उन सबके सब अलग ही

देशकालौ च विज्ञेयौ लक्षणानीङ्गितानि च।
दैन्यं हर्षश्च खेदश्च रथिनश्च महाबल १८
स्थलनिम्नानि भूमेश्च समानि विषमाणि च।
युद्धकालश्च विज्ञेयः परस्यान्तरदर्शनम् १९
उपयानापयाने च स्थानं प्रत्यपसर्पणम्।
सर्वमेतद्रथस्थेन ज्ञेयं रथकुटुम्बिना २०
तव विश्रामहेतोऽस्तु तथैषां रथवाजिनाम्।
रौद्रं वर्जयता खेदं क्षमं कृतमिदं मया २१
स्वेच्छया न मया वीर रथोऽयमपवाहितः।
भर्तुः स्नेहपरीतेन मयेदं यत्कृतं प्रभो २२
आज्ञापय यथा तत्त्वं वक्ष्यस्यरिनिषूदन।
तत्करिष्याम्यहं वीर गतानृण्येन चेतसा २३
संतुष्टस्तेन वाक्येन रावणस्तस्य सारथेः।
प्रशस्यैनं बहुविधं युद्धलुब्धोऽब्रवीदिदम् २४
रथं शीघ्रमिमं सूत राघवाभिमुखं नय।
नाहत्वा समरे शत्रून्निवर्तिष्यति रावणः २५

---

दिखाई देता है ॥ १७ ॥ हे महाबल ! सारथिको चाहिये कि रथीका जिसमें हित हो वही काम करे ॥ १८ ॥

पृथ्वीकी समता विषमता पर ध्यान रक्खे युद्धका समय भी जाने और शत्रुके छिद्र भी देखता रहे ॥ १९ ॥ शत्रुके समीप रथ लेजाने और उससे दूर रखनेका भी विचार रक्खे तथा कब तक शत्रुके सामने रथ रखना चाहिये और कब तक शत्रुके पीछे खडे रहना चाहिये ये सब बातें सूतको जाननी चाहिये ॥ २० ॥ आपके सुस्ताने व घोडोंके सुस्तानेके लिये भी मैंने ऐसा कर्म किया है ॥ २१ ॥ हे स्वामिन् ! मैंने अपनी इच्छासे रथ नहीं हटाया वरन आपके स्नेहके कारण हटाया था ॥ २२ ॥ अब आप जो आज्ञा दीजियेगा वह मैं करूंगा ॥ २३ ॥ सूतकी ऐसी बात सुन रावण प्रसन्न हुआ और बोला ॥ २४ ॥ हे सूत यह रथ अब शीघ्र ही रामके आगे ले चलो, क्योंकि शत्रुओंको विना मारे रावण न लौटेगा ॥ २५ ॥ इस प्रकार रथपर

एवमुक्त्वा रथस्तस्य रावणो राक्षसेश्वरः।
ददौ तस्य शुभं ह्येकं हस्ताभरणमुत्तमम्॥
श्रुत्वा रावणवाक्यानि सारथिः संन्यवर्तत २६
ततो द्रुतं रावणवाक्यचोदितः प्रचोदयामास हयान्स सारथिः।
स राक्षसेन्द्रस्य ततो महारथः क्षणेन रामस्य रणाग्रतोऽभवत् २७
इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी० आदि०युद्धकाण्डे चतुरधिकशततमः सर्गः॥१०४॥[४७४०]

॥ पञ्चोत्तरशततमः सर्गः॥

ततो युद्धपरिश्रान्तं समरे चिन्तया स्थितम्।
रावणं चाग्रतो दृष्ट्वा युद्धाय समुपस्थितम् १
दैवतैश्च समागम्य द्रष्टुमभ्यागतो रणम्।
उपगम्याब्रवीद्राममगस्त्यो भगवांस्तदा २
राम राम महाबाहो शृणु गुह्यं सनातनम्।
येन सर्वानरीन्वत्स समरे विजयिष्यसे ३
आदित्यहृदयं पुण्यं सर्वशत्रुविनाशनम्।
जयावहं जपं नित्यमक्षयं परमं शिवम् ४

---

यथा हुआ वह सारथीको ऐसा कहकर रावणने उसको एक शुभ हस्त-भूषण दिया और रावणका भाषण सुनकर सारथी पीछे लौटा ॥ २६ ॥ तदनंतर रावणकी आज्ञा होनेपर सारथीने घोडेको इशारा किया और शीघ्र ही रावणका वह महारथ रामके आगे रणमें ले आया ॥ २७ ॥

॥ यहाँ १०४ सर्ग समाप्त हुआ ॥

तदनंतर समरांगणमें राम युद्धसे श्रान्त होकर चिंताक्रान्त व युद्धके लिये सज्ज है ऐसा देखकर ॥ १ ॥ देवता सहित रण देखनेके लिये आये हुये भगवान् अगस्त्य मुनि नजदीक आकर रामसे बोले ॥ २ ॥ "हे राम हे पराक्रमी राम! सनातन गुह्य आप श्रवण करें, हे वत्स इसके कारण आप संग्राममें सब शत्रुओंका पराजय करेंगे ॥ ३ ॥ यह आदित्य हृदयस्तोत्र पुण्यजनक, सर्वशत्रुनाशक, जयावह, नित्य, उत्कृष्ट, कल्याणकारक ॥४॥ सब

सर्वमङ्गलमाङ्गल्यं सर्वपापप्रणाशनम्।
चिन्ताशोकप्रशमनमायुर्वर्धनमुत्तमम् ५
रश्मिमन्तं समुद्यन्तं देवासुरनमस्कृतम्।
पूजयस्व विवस्वन्तं भास्करं भुवनेश्वरम् ६
सर्वदेवात्मको ह्येष तेजस्वी रश्मिभावनः।
एष देवासुरगणाँल्लोकान्पाति गभस्तिभिः ७
एष ब्रह्मा च विष्णुश्च शिवः स्कन्दः प्रजापतिः।
महेन्द्रो धनदः कालो यमः सोमो ह्यपाम्पतिः ८
पितरो वसवः साध्या अश्विनौ मरुतो मनुः।
वायुर्वह्निः प्रजाः प्राण ऋतुकर्ता प्रभाकरः ९
आदित्यः सविता सूर्यः खगः पूषा गभस्तिमान्।
सुवर्णसदृशो भानुर्हिरण्यरेता दिवाकरः १०
हरिदश्वः सहस्रार्चिः सप्तसप्तिर्मरीचिमान्।
तिमिरोन्मथनः शंभुस्त्वष्टा मार्तण्डकोंऽशुमान् ११

---

मगलोंके अपेक्षा मंगलप्रद, सर्वपापनाशक, चिंता व शोक इसके नाश करनेवाले, आयुष्यवृद्धि करनेवाले और अनुपम है ॥ ५ ॥ देवदैत्योंसे पूज्य रश्मिवान् और त्रैलोक्याधिपति जो प्रातःकाल उदित होते हैं ऐसे विवस्वान् सूर्यका आप पूजा करें ॥ ६ ॥ ये तेजस्वी सूर्य सब देवमय होते हुवे अपने किरणसे योगीयोंको ब्रह्मलोक प्राप्त करानेवाले हैं, और देवगण, दैत्यगण व मनुष्यादि लोक सबको इस किरणसे पालन करते हैं ॥ ७ ॥

ब्रह्मा, विष्णु, शिव, स्कंद, प्रजापति, महेंद्र, धनद, काल, यम, सोम व जलाधिपति यही होकर ॥ ८ ॥ पितर, वसु, साध्य, आश्विनीकुमार, मरुद्गण, मनु, वायु, अग्नि, प्रजा, प्राण, ऋतुकर्ता व प्रभाकर भी यही हैं ॥ ९ ॥ आदित्य, सविता, सूर्य, खग, पूषा, गभस्तिमान्, सुवर्णतुल्य, भानु, हिरण्यरेता, दिवाकर ॥ १० ॥ हरिदश्व, सहस्रार्चि, सप्तसप्ति, मरीचिमान्, तिमिरोन्मथन, शंभु, त्वष्टा, मार्तंडक, अंशुमान् ॥ ११ ॥ हिरण्यगर्भ, शिशिर,

हिरण्यगर्भः शिशिरस्तपनोऽहस्करो रविः।
अग्निगर्भो दितेः पुत्रः शङ्खः शिशिरनाशनः　१२
व्योमनाथस्तमोभेदी ऋग्यजुःसामपारगः।
घनवृष्टिरपां मित्रो विन्ध्यवीथीप्लवङ्गमः　१३
आतपी मण्डली मृत्युः पिङ्गलः सर्वतापनः।
कविर्विश्वो महातेजा रक्तः सर्वभवोद्भवः　१४
नक्षत्रग्रहताराणामधिपो विश्वभावनः।
तेजसामपि तेजस्वी द्वादशात्मन्नमोऽस्तु ते　१५
नमः पूर्वाय गिरये पश्चिमायाद्रये नमः।
ज्योतिर्गणानां पतये दिनाधिपतये नमः　१६
जयाय जयभद्राय हर्यश्वाय नमो नमः।
नमो नमः सहस्रांशो आदित्याय नमो नमः　१७
नम उग्राय वीराय सारङ्गाय नमो नमः।
नमः पद्मप्रबोधाय प्रचण्डाय नमोऽस्तु ते　१८

---

तपन, अहस्कर, रवि, अग्निगर्भ, दितिपुत्र, शंख, शिशिरनाशन ॥ १२ ॥ व्योमनाथ, तमोभेदी, ऋग्यजुः सामपारग, घनवृष्टि, जलमित्र, विन्ध्यवीथीप्लवंगम ॥ १३ ॥ आतपी, मंडली, मृत्यु, पिंगल, सर्वतापन, कवि, विश्व, महातेजस्वी, रक्त, सर्वभवोद्भव ॥ १४ ॥ नक्षत्रग्रहताराधिपति, विश्वभावन और तेजोंमें अत्यन्त तेज ऐसा है द्वादशात्मन् तुमको नमस्कार हो ॥ १५ ॥

पूर्व पर्वत धारण करनेवाले तुमको नमस्कार हो, पश्चिम पर्वतको नमस्कार हो, ज्योतिर्गणाधिपतिको नमस्कार हो; दिनाधिपतिको नमस्कार हो ॥१६॥ जयको नमस्कार हो; जयभद्रको नमस्कार हो; हर्यश्वको नमस्कार हो; हे सहस्रांश, नमोनमः तुम आदित्यको नमस्कार हो ॥ १७ ॥ उग्रको नमस्कार हो; वीरको नमस्कार हो; वीरको नमस्कार हो; सारंगको नमस्कार हो; पद्मप्रबोधको नमस्कार हो; प्रचंडको नमस्कार हो ॥ १८ ॥ ब्रह्मा, रुद्र व

ब्रह्मेशानाच्युतेशाय सूरायादित्यवर्चसे ।
भास्वते सर्वभक्षाय रौद्राय वपुषे नमः १९
तमोघ्नाय हिमघ्नाय शत्रुघ्नायामितात्मने ।
कृतघ्नघ्नाय देवाय ज्योतिषां पतये नमः २०
तप्तचामीकराभाय हरये विश्वकर्मणे ।
नमस्तमोऽभिनिघ्नाय रुचये लोकसाक्षिणे २१
नाशयत्येष वै भूतं तमेव सृजति प्रभुः ।
पायत्येष तपत्येष वर्षत्येष गभस्तिभिः २२
एष सुप्तेषु जागर्ति भूतेषु परिनिष्ठितः ।
एष चैवाग्निहोत्रं च फलं चैवाग्निहोत्रिणाम् २३
देवाश्च क्रतवश्चैव क्रतूनां फलमेव च ।
यानि कृत्यानि लोकेषु सर्वेषु परमप्रभुः २४
एनमापत्सु कृच्छ्रेषु कान्तारेषु भयेषु च ।
कीर्तयन्पुरुषः कश्चिन्नावसीदति राघव २५

विष्णु इनके अधिपतिको नमस्कार हो; तुम शूरोंको नमस्कार हो; आदित्यवर्चस, भास्वान् और रौद्रदेही ऐसा तुमको नमस्कार हो ॥ १९ ॥ तमोघ्न, हिमघ्न, शत्रुघ्न, कृतघ्नघातक, देव और ज्योतिर्गणोंके अधिपति ऐसा तुमको नमस्कार हो ॥ २० ॥ सुवर्ण तुल्य, हरी, विश्वकर्मा, तमोनाशक, रुचि और लोकसाक्षी ऐसा तुमको नमस्कार हो ॥ २१ ॥

प्रपंचोंका नाश और उत्पत्ति यही करते हैं, सभीका शोषण सभीका नाश और अपने किरणोंसे सभीकी उत्पत्ति भी यही करते हैं ॥ २२ ॥ प्राणियोंमें अन्तर्यामी रूपसे निद्रिस्थ इन्द्रियोंमें जागृत रूपसे स्थित रहते हैं, अग्निहोत्र यही है और अग्निहोत्रियोंको प्राप्त होनेवाले फलको भी देनेवाले यही हैं ॥ २३ ॥ देव, क्रतु, क्रतुफल और सम्पूर्ण संसारके कर्ममें यही प्रभु हैं ॥ २४ ॥ विपत्ति, संकट, वन और भयप्रद प्रसंग प्राप्त होनेपर हे राघव ! इनकी स्तुति करनेवाले पुरुषको कभी भी नाश नहीं होता॥२५॥

पूजयस्वैनमेकाग्रो देवदेवं जगत्पतिम् ।
एतत्त्रिगुणितं जप्त्वा युद्धेषु विजयिष्यति　　२६
अस्मिन्क्षणे महाबाहो रावणं त्वं जहिष्यसि ।
एवमुक्त्वा ततोऽगस्त्यो जगाम स यथागतम्　　२७
एतच्छ्रुत्वा महातेजा नष्टशोकोऽभवत्तदा ।
धारयामास सुप्रीतो राघवः प्रयतात्मवान्　　२८
आदित्यं प्रेक्ष्य जप्त्वेदं परं हर्षमवाप्तवान् ।
त्रिराचम्य शुचिर्भूत्वा धनुरादाय वीर्यवान्　　२९
रावणं प्रेक्ष्य हृष्टात्मा जयार्थं समुपागमत् ।
सर्वयत्नेन महता वृतस्तस्य वधेऽभवत्　　३०
अथ रविरवदन्निरीक्ष्य रामं मुदितमनाः परमं प्रहृष्यमाणः ।
निशिचरपतिसंक्षयं विदित्वा सुरगणमध्यगतो वचस्त्वरेति　　३१

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि० युद्धकाण्डे पञ्चोत्तरशततमः सर्गः ॥१०५॥[४७७१]

एकचित्त होकर इस जगदीश देवोंके देवको आप पूजन करें, यह स्तोत्र तीनवार जपनेसे युद्धमें अवश्य विजय प्राप्त होता है ॥ २६ ॥

हे महापराक्रमी राम! इसी समय आप रावणका वध करेंगे ऐसा कहकर अगस्त्यमुनि आये हुये मार्गसे लौट गये ॥ २७ ॥ यह सुनकर महातेजस्वी राम चिन्तारहित हो गये और सुप्रसन्न होकर उस स्तोत्रको हृदयमें धारण कर लिया ॥ २८ ॥ सूर्यके तरफ देखकर इस स्तोत्रका जप करनेके बाद वीर्यवान रामको अत्यन्त हर्ष हुआ, बादमें तीनवार आचमन करके शुचिर्भूत होकर धनुष धारण किये ॥ २९ ॥ रावणको देखनेके बाद मनमें सन्तुष्ट होकर जय प्राप्तिकी इच्छासे ईश्वरका ध्यान किया और रावणके वध करनेको तैयार हो गये ॥ ३० ॥ इसके बाद देवगणोंके मध्यमें स्थित सूर्य रामको देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुवे, और रावणका नाश होनेवाला है ऐसा समझकर 'जल्दी करो' ऐसा रामको उद्देश्य करके बोलने लगे ॥ ३१ ॥

॥ यहाँ १०५ सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ षडुत्तरशततमः सर्गः ॥

सारथिः स रथं हृष्टः परसैन्यप्रधर्षणम्।
गन्धर्वनगराकारं समुच्छ्रितपताकिनम् १
युक्तं परमसंपन्नैर्वाजिभिर्हेममालिभिः।
युद्धोपकरणैः पूर्णं पताकाध्वजमालिनम् २
ग्रसन्तमिव चाकाशं नादयन्तं वसुन्धराम् ३
प्रणाशं परसैन्यानां स्वसैन्यस्य प्रहर्षणम्।
रावणस्य रथं क्षिप्रं चोदयामास सारथिः ४
तमापतन्तं सहसा स्वनवन्तं महाध्वजम्
रथं राक्षसराजस्य नरराजो ददर्श ह ५
कृष्णवाजिसमायुक्तं युक्तं रौद्रेण वर्चसा।
दीप्यमानमिवाकाशे विमानं सूर्यवर्चसम् ६
तडित्पताकागहनं दर्शितेन्द्रायुधप्रभम्।
शरधारा विमुञ्चन्तं धाराधरमिवाम्बुदम् ७
स दृष्ट्वा मेघसंकाशमापतन्तं रथं रिपोः।
गिरेर्वज्राभिमृष्टस्य दीर्यतः सदृशस्वनम् ८
विस्फारयन्वै वेगेन बालचन्द्रानतं धनुः।
उवाच मातलिं रामः सहस्राक्षस्य सारथिम् ९

---

शत्रु सेनाको प्रधर्षित करनेवाला ऊंचा पताकायुक्त रथको देख रावणका सारथि बहुत प्रसन्न हुआ और ॥ १ ॥ फिर हेममाली घोडोंसे युक्त युद्धकी सामग्रीसे पूर्ण पताका ध्वजमालासे भूषित ॥ २ ॥ पृथ्वीको नादित करता हुआ अपनी सेनाओंको हर्षित करता हुआ ॥ ३ ॥ रावणका रथ सूतने जल्द ही रण क्षेत्रकी ओर चलाया ॥ ४ ॥ रावणको आता हुआ रथ रामने देखा उसमें काले घोडे जुते थे ॥ ५ ॥ जो आकाशमें सूर्यवत्प्रकाशित विमानके समान शोभित होता था ॥ ६ ॥

बाणोंकी धारा छोडते हुये मेघके तुल्य चला आता वैरीका रथ देख ॥ ७ ॥ शब्दित द्वितीयाके चन्द्रके तुल्य टेढा धनुष टङ्कोरते हुये ॥ ८ ॥ राम सारथि मातलिसे बोले कि देखो सामने शत्रुका रथ दौडता

मातले पश्य संरब्धमापतन्तं रथं रिपोः।
यथापसव्यं पतता वेगेन महता पुनः १०
समरे हन्तुमात्मानं तथाऽनेन कृता मतिः।
तदप्रमादमातिष्ठ प्रत्युद्गच्छ रथं रिपोः ११
विध्वंसयितुमिच्छामि वायुर्मेघमिवोत्थितम्।
अविक्लवमसंभ्रान्तमव्यग्रहृदयेक्षणम् १२
रश्मिसंचारनियतं प्रचोदय रथं द्रुतम्।
कामं न त्वं समाधेयः पुरन्दररथोचितः १३
युयुत्सुरहमेकाग्रः स्मारये त्वां न शिक्षये।
परितुष्टः स रामस्य तेन वाक्येन मातलिः १४
प्रचोदयामास रथं सुरसारथिसत्तमः।
अपसव्यं ततः कुर्वन्रावणस्य महारथम् १५
चक्रसंभूतरजसा रावणं व्यवधूनयत्।
ततः क्रुद्धो दशग्रीवस्ताम्रविस्फारितेक्षणः १६
रथप्रतिमुखं रामं सायकैरवधूनयत्।
धर्षणामर्षितो रामो धैर्यं रोषेण लम्भयन् १७
जग्राह सुमहावेगमैन्द्रं युधि शरासनम्।
शरांश्च सुमहावेगान्सूर्यरश्मिसमप्रभान् १८

चला आता है ॥ ९ ॥ और बाईं ओरको झुका रावण मुझको मारनेके सङ्कल्पसे चला आता है ॥ १० ॥ इससे अब तुम सावधान होजाओ और शत्रुके रथके सन्मुख रथ ले चलो ॥ ११ ॥ इससे निर्भय तथा हृदय व नेत्र सुस्थिर कर सावधान हो जल्दी रथ ले चलो ॥ १२ ॥

यद्यपि तुम इन्द्रजीके सारथि हो इससे भलीभांति सब क्रिया जानते हो तथापि तुमको स्मरण दिलाता हूं ॥१३॥ रामके वचनसे प्रसन्न होकर मातलिने रथको इस प्रकार चलाया ॥ १४ ॥ कि रावणकी बांई ओर पड गया ॥१५॥ तब रावण क्रोधसे रामके रथ पर बाण चलाने लगा ॥ १६ ॥ रावणकी इस ढिठाईको न सहकर रामने इन्द्रका धनुष उठाया ॥ १७ ॥ महा वेगवान् दोनों अपनी विजयकी इच्छासे उन्मत्त दो सिंहोंके तुल्य युद्धमें प्रवृत्त

तदुपोढं महद्युद्धमन्योन्यवधकाङ्क्षिणोः ।
परस्पराभिमुखयोर्दृप्तयोरिव सिंहयोः १९
ततो देवाः सगन्धर्वाः सिद्धाश्च परमर्षयः ।
समीयुर्द्वैरथं द्रष्टुं रावणक्षयकाङ्क्षिणः २०
समुत्पेतुरथोत्पाता दारुणा रोमहर्षणाः ।
रावणस्य विनाशाय राघवस्योदयाय च २१
ववर्ष रुधिरं देवो रावणस्य रथोपरि ।
वाता मण्डलिनस्तीव्रा व्यपसव्यं प्रचक्रमुः २२
महद्गृध्रकुलं चास्य भ्रममाणं नभःस्थले ।
येन येन रथो याति तेन तेन प्रधावति २३
संध्यया चावृता लङ्का जपापुष्पनिकाशया ।
दृश्यते संप्रदीप्तेव दिवसेऽपि वसुन्धरा २४
सनिर्घाता महोल्काश्च संप्रपेतुर्महास्वनाः ।
विषादयंस्ते रक्षांसि रावणश्च तदा हिताः २५

---

हुए ॥ १८ ॥ तब देवता, गन्धर्व सिद्ध परमर्षि आदि रामका युद्ध देखनेके लिये उपस्थित हुए ॥ १९ ॥

तदनंतर रावणके नाश होनेकी इच्छावाले गन्धर्व सहित देव, सिद्ध और महर्षि लोग इनके युद्ध देखनेके लिये वहां आये ॥ २० ॥ रावणका नाश और राघवके जयकी सूचनावाले और रोमांच करनेवाले भयंकर उत्पात होने लगा ॥ २१ ॥ रावणके रथपर रक्तोंकी वृष्टि होने लगी; और तीव्र वेगसे युक्त हवा चारों तरफसे उसके रथके समीप आने लगा ॥ २२ ॥

जिधर जिधर उसके रथ जाने लगे उधर उधर आकाशमें घूमते हुये गृध्रपक्षीयोंका झुंड दौडने लगे ॥ २३ ॥ जसवंतीके फूलके समान ऐसे संध्याकालीन प्रभासे लंकानगरी व्याप्त हो गई; और दिन रहनेपर भी पृथ्वी प्रदीप्त दीखने लगी ॥ २४ ॥ निर्घात शब्द व प्रचंड गर्जनासे युक्त बडे बडे उल्कापात आकाशसे होनेके कारण राक्षस सब खिन्न हो गये ॥ २५ ॥

रावणश्च यतस्तत्र प्रचचाल वसुन्धरा।
रक्षसां च प्रहरतां गृहीता इव बाहवः २६
ताम्राः पीताः सिताः श्वेताः पतिताः सूर्यरश्मयः।
दृश्यन्ते रावणस्याग्रे पर्वतस्येव धातवः २७
गृध्रैरनुगताश्चास्य वमन्त्यो ज्वलनं मुखैः।
प्रणेदुर्मुखमीक्षन्त्यः संरब्धमशिवं शिवाः २८
प्रतिकूलं ववौ वायू रणे पांसून्समुत्किरन्।
तस्य राक्षसराजस्य कुर्वन्दृष्टिविलोपनम् २९
निपेतुरिन्द्राशनयः सैन्ये चास्य समन्ततः।
दुर्विषह्यस्वरा घोरं विना जलधरोदयम् ३०
दिशश्च प्रदिशः सर्वा बभूवुस्तिमिरावृताः।
पांसुवर्षेण महता दुर्दर्शं च नभोऽभवत् ३१
कुर्वन्त्यः कलहं घोरं सारिकास्तद्रथं प्रति।
निपेतुः शतशस्तत्र दारुणा दारुणारुताः ३२

---

जिधर रावण था उधर भूकंप होने लगा; युद्ध करनेवाले राक्षसोंके हाथ मानो पकड़ लिया हो ऐसा स्तब्ध हो गया ॥ २६ ॥

पर्वतोंके ऊपर धातुके समान ताम्र, पीत, सित, श्वेतवर्णके सूर्यकिरण रावणको सामने दीखने लगा ॥ २७ ॥ गृद्धपक्षी जिसके पीछे पीछे हैं ऐसा रावणके मुखके तरफ देखते हुये और आग मुखसे ज्वाला छोड़ते छोड़ते व जोर जोरसे अमंगल सूचक शब्द करने लगे ॥ २८ ॥ संग्राममें धूल उड़ाती हुई हवा प्रतिकूल बहने लगी और राक्षसराज रावणको आंखके सामने धुंधलापन लाने लगा ॥ २९ ॥ प्रचंड मेघ आकाशमें आनेके शिवाय ही जिसकी ध्वनि अतिदुःसह है ऐसी बिजली रावणके सैन्योंके बीच जहां तहां गिरने लगी ॥ ३० ॥ धूल अत्यन्त उड़नेके कारण सम्पूर्ण दिशा व उपादिशा अन्धकारसे व्याप्त हो गई और आकाश भी अदृष्टप्राय हो गया ॥ ३१ ॥ भयंकर शब्द करनेवाली सैंकड़ों घोर सारिका भयंकर कलह करती हुयी

जघनेभ्यः स्फुलिङ्गाश्च नेत्रेभ्योऽश्रूणि सन्ततम्।
मुमुचुस्तस्य तुरगास्तुल्यमग्निं च वारि च ३३
एवं प्रकारा बहवः समुत्पाता भयावहाः।
रावणस्य विनाशाय दारुणाः संप्रजज्ञिरे ३४
रामस्यापि निमित्तानि सौम्यानि च शिवानि च।
बभूवुर्जयशंसीनि प्रादुर्भूतानि सर्वशः ३५
निमित्तानीह सौम्यानि राघवस्य जयाय वै।
दृष्ट्वा परमसंहृष्टो हतं मेने च रावणम् ३६
ततो निरीक्ष्यात्मगतानि राघवो रणे निमित्तानि निमित्तकोविदः।
जगाम हर्षं च परां च निर्वृतिं चकार युद्धे ह्यधिकं च विक्रमम् ३७

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि० युद्धकाण्डे षडुत्तरशततमः सर्गः॥१०६॥[४८०८]

॥ सप्तोत्तरशततमः सर्गः ॥

ततः प्रवृत्तं सुक्रूरं रामरावणयोस्तदा।
सुमहद्द्वैरथं युद्धं सर्वलोकभयावहम् १

---

रावणके रथपर बैठने लगी ॥ ३२ ॥ उसके घोडके आँखसे निरन्तर अश्रु और कुल्होंसे निरन्तर अग्नि पडने लगी; इस तरहके उसके वे अश्व अग्नि और जलका एक साथ वर्षा करने लगे ॥ ३३ ॥ और इसी प्रकारके भयंकर दारुण उत्पात रावणके नाशके लिये उत्पन्न होने लगा ॥ ३४ ॥

उसी तरह रामको सब तरफसे सौम्य, कल्याणकारक व जयसूचक शकुन होने लगे ॥ ३५ ॥ और इस प्रकारके रामको जयके लिये होते हुए शुभ चिन्हको देखते ही राम अत्यन्त सन्तुष्ट हुमे व हमारे हाथसे रावणका वध हो गया ऐसा समझने लगे ॥ ३६ ॥ अर्थात् संग्राममें अपना शुभ शकुन होते देखकर शकुन जाननेवाले उस रामको अत्यन्त हर्ष हुआ और युद्धमें अधिक पराक्रम करने लगे ॥ ३७ ॥

यहां १०६ सर्ग समाप्त हुआ

तदनन्तर राम और रावणका महाघोर युद्ध होने लगा ॥ १ ॥ उस समय

ततो राक्षससैन्यं च हरीणां च महद्बलम्।
प्रगृहीतप्रहरणं निश्चेष्टं समवर्तत　२
संप्रयुद्धौ तु तौ दृष्ट्वा बलवन्नरराक्षसौ।
व्याक्षिप्तहृदयाः सर्वे परं विस्मयमागताः　३
नानाप्रहरणैर्व्यग्रैर्भुजैर्विस्मितबुद्धयः।
तस्थुः प्रेक्ष्य च सर्वे ते नाभिजग्मुः परस्परम्　४
रक्षसां रावणं चापि वानराणां च राघवम्।
पश्यतां विस्मिताक्षाणां सैन्यं चित्रमिवाबभौ　५
तौ तु तत्र निमित्तानि दृष्ट्वा राघवरावणौ।
कृतबुद्धी स्थितामर्षौ युयुधाते ह्यभीतवत्　६
जेतव्यमिति काकुत्स्थो मर्तव्यमिति रावणः।
धृतौ स्ववीर्यसर्वस्वं युद्धेऽदर्शयतां तदा　७
ततः क्रोधाद्दशग्रीवः शरान्संधाय वीर्यवान्।
मुमोच ध्वजमुद्दिश्य राघवस्य रथे स्थितम्　८
ते शरास्तमनासाद्य पुरन्दररथध्वजम्।
रथशक्तिं परामृश्य निपेतुर्धरणीतले　९
ततो रामोऽपि संक्रुद्धश्चापमाकृष्य वीर्यवान्।
कृतप्रतिकृतं कर्तुं मनसा संप्रचक्रमे　१०

---

राक्षस व वानर सेना शस्त्रसज्जित होकर युद्ध करनेको उद्यत होने पर भी चेष्टारहित हो खड़ी रह गई ॥ २ ॥ राम रावणको युद्ध करते देख राक्षस और वानर बड़ा अचम्भा करने लगे ॥ ३ ॥ और विस्मित हो परस्पर युद्ध करना भूल जहांके तहां खड़े रह गये ॥ ४ ॥ रावणको देखते हुये राक्षस और रामको देखते हुये वानर चित्राङ्कितके तुल्य शोभा देने लगे ॥ ५ ॥

राम रावण पूर्वघटित शकुनोंको यादकर निर्भय हो युद्ध करने लगे ॥ ६ ॥ रामने तो अपने शुभ शकुनोंसे जय और रावणने मरण समझ लिया था इसलिये दोनों शूर वीर्य दिखाने लगे रावणने अनेक बाण रामकी ध्वजाके काटनेको चलाये ॥ ७-८ ॥ पर वे बाण रथमें लगकर उसका कुछ न बिगाड़ भूमि पर निष्फल होकर गिर पड़े ॥९॥ तब रामने भी बदला लेनेके विचारसे धनुष पर

रावणध्वजमुद्दिश्य मुमोच निशितं शरम् ।
महासर्पमिवासह्यं ज्वलन्तं स्वेन तेजसा ११
रामश्चिक्षेप तेजस्वी केतुमुद्दिश्य सायकम् ।
जगाम स महीं भित्त्वा दशग्रीवध्वजं शरः ।
स निकृत्तोऽपतद्भूमौ रावणस्यन्दनध्वजः १२
ध्वजस्योन्मथनं दृष्ट्वा रावणः स महाबलः ।
संप्रदीप्तोऽभवत्क्रोधादमर्षात्प्रदहन्निव १३
स रोषवशमापन्नः शरवर्षं ववर्ष ह ।
रामस्य तुरगान्दीप्तैः शरैर्विव्याध रावणः १४
ते दिव्या हरयस्तत्र नास्खलन्नापि बभ्रमुः ।
बभूवुः स्वस्थहृदयाः पद्मनालैरिवाहताः १५
तेषामसंभ्रमं दृष्ट्वा वाजिनां रावणस्तदा ।
भूय एव सुसंक्रुद्धः शरवर्षं मुमोच ह १६
गदाश्च परिघांश्चैव चक्राणि मुसलानि च ।
गिरिशृङ्गाणि वृक्षांश्च तथा शूलपरश्वधान् १७
मायाविहितमेतत्तु शस्त्रवर्षमपातयत् ।
सहस्रशस्तदा बाणानश्रान्तहृदयोद्यमः १८
तुमुलंत्रासजननं भीमं भीमप्रतिस्वनम् ।
तद्वर्षमभवद्युद्धेनैकशस्त्रमयं महत् १९

---

अनेक बाण चढाये ॥ १० ॥ और रावणके ध्वजापर एक तीक्ष्ण बाण छोडा ॥ ११ ॥ वह बाण रावणका ध्वज काटकर पृथ्वीमें घुस गया ॥१२॥ वह ध्वज कटकर पृथ्वी पर गिर पडा उसको कटा देख रावण ॥ १३ ॥ क्रोधसे प्रज्वलित हो राम पर बाण वर्षा करने लगा ॥ १४ ॥

प्रथम तो बाणोंसे रामके घोडोंको मारा पर वे अश्व दिव्य होनेसे कुछ विचलित न हुए ॥ १५ ॥ जैसे कमलोंकी मालाके लगनेसे कुछ तकलीफ नहीं होती वैसे ही वे दुःखित न हो स्वस्थ बने रहे उनको सावधान देख रावण ने ॥ १६ ॥ रोषमें बाण भर और गदा फरसा चक्र मूसल ॥ १७ ॥ पहाडों के शिखर वृक्ष आदि चलाये एवं सहस्रों बाण छोडे पर कुछ भी न थका ॥ १८ ॥ सबको भयदायक शस्त्रोंकी बडी भारी वर्षा हुई ॥ १९ ॥

विमुच्य राघवरथं समन्ताद्वानरे बले ।
सायकैरन्तरिक्षं च चकार सुनिरन्तरम् २०
मुमोच च दशग्रीवो निःसङ्गेनान्तरात्मना ।
व्यायच्छमानं तं दृष्ट्वा तत्परं रावणं रणे २१
प्रहसन्निव काकुत्स्थः संदधे निशिताञ्छरान् ।
स मुमोच ततो बाणाञ्छतशोऽथ सहस्रशः २२
तान्दृष्ट्वा रावणश्चक्रे स्वशरैः खं निरन्तरम् ।
ताभ्यां नियुक्तेन तदा शरवर्षेण भास्वता २३
शरबद्धमिवाभाति द्वितीयं भास्वदम्बरम् ।
नानिमित्तोऽभवद्बाणो नानिर्भेत्ता न निष्फलः २४
अन्योन्यमभिसंहत्य निपेतुर्धरणीतले ।
तथा विसृजतोर्बाणान्रामरावणयोर्मृधे २५
प्रायुध्येतामविच्छिन्नमस्यन्तौ सव्यदक्षिणम् ।
चक्रतुश्च शरैर्घोरैर्निरुच्छ्वासमिवाम्बरम् २६
रावणस्य हयान्रामो हयान्रामस्य रावणः ।
जघ्नतुस्तौ तदाऽन्योन्यं कृतानुकृतकारिणौ २७

---

रावण रामके रथको छोड बाण वर्षा वानरों पर करने लगा ॥ २० ॥ एवं रावणकी बाणवर्षा वानरों पर होती देख ॥ २१ ॥ रामने तीक्ष्ण बाण धनुष पर चढाये और असंख्य बाण छोडे ॥ २२ ॥ उन बाणोंको देख रावणने अपने बाणोंसे गगन आच्छादित कर दिया उस समय राम रावणके चलाये हुये बाणोंके ॥ २३ ॥ एक दूसरेमें मिलजानेके कारण एक नवीन आकाश दीख पडता था वे बाण निष्फल हुये ॥ २४ ॥ जो जिसके ऊपर चलाये गये उस पर अवश्य लगे और लग कर परस्पर एक दूसरेको तोड कर साथ ही पृथ्वी पर गिर पडे इस प्रकार बाण छोडते हुये राम रावणके ॥ २५ ॥ लगातार बायें दहिने ऐसे बाण चले कि मानो गगनका श्वास लेना ही बन्द हो गया और बाण ही बाण हो गये ॥ २६ ॥
राम रावणको एवं युद्धमें तत्पर देख सब प्राणी अचम्भा करने लगे ॥२७॥

चतुर्भिश्चतुरो दीप्तान्हयान्प्रत्यपसर्पयत् ।
स क्रोधवशमापन्नो हयानामपसर्पणे ३७
मुमोच निशितान्बाणान्राघवाय दशाननः ।
सोऽतिविद्धो बलवता दशग्रीवेण राघवः ३८
जगाम न विकारं च न चापि व्यथितोऽभवत् ।
चिक्षेप च पुनर्बाणान्वज्रसारसमस्वनान् ३९
सारथिं वज्रहस्तस्य समादिश्य दशाननः ।
मातलेस्तु महावेगाः शरीरे पातिताः शराः ४०
न सूक्ष्ममपि संमोहं व्यथां वा प्रददुर्युधि ।
तया धर्षणया क्रुद्धो मातलेर्न तथाऽऽत्मनः ४१
चकार शरजालेन राघवो विमुखं रिपुम् ।
विंशतिं त्रिंशतिं षष्टिं शतशोऽथ सहस्रशः ४२
मुमोच राघवो वीरः सायकान्स्यन्दने रिपोः ।
रावणोऽपि ततः क्रुद्धो रथस्थो राक्षसेश्वरः ४३
गदामुसलवर्षेण रामं प्रत्यर्दयद्रणे ।
तत्प्रवृत्तं पुनर्युद्धं तुमुलं रोमहर्षणम् ४४
गदानां मुसलानां च परिघाणां च निःस्वनैः ।

न तो कुछ विकार ही हुआ न वे कुछ व्यथित ही हुये फिर रावणने बाण ॥ ३७ ॥ इन्द्रके सारथि मातलि पर चलाये उन वेगयुक्त बाणों-से ॥ ३८ ॥ उसे कुछ विकलता न हुई तब रामजीने अपने शरीरमें बाणों के लगनेसे भी अधिक रोष मातलिके लगने पर किया ॥ ३९ ॥ और बाणवर्षासे रावणको विमुख कर दिया फिर रावणने भी अपने रथपर बैठे ही बैठे ॥ ४०-४१ ॥ गदा मूसलोंकी वर्षासे रामको अर्दित किया इससे फिर भयङ्कर युद्ध होने लगा ॥ ४२ ॥

गदा मूसल फरसाओंकी ध्वनि तथा छोडे हुए बाणोंकी वायुसे सातों सागर सन्तप्त हो गये ॥ ४३ ॥ सागरोंके क्षुब्ध होनेसे पातालनिवासी दानव पन्नगादि सब व्यथित हो गये ॥ ४४ ॥ पर्वत वनादि समेत समस्त

शराणां पुङ्खवातैश्च क्षुभिताः सप्त सागराः ४५
क्षुब्धानां सागराणां च पातालतलवासिनः।
व्यथिता दानवाः सर्वे पन्नगाश्च सहस्रशः ४६
चकम्पे मेदिनी कृत्स्ना सशैलवनकानना।
भास्करो निष्प्रभश्चासीन्न ववौ चापि मारुतः ४७
ततो देवाः सगन्धर्वाः सिद्धाश्च परमर्षयः।
चिन्तामापेदिरे सर्वे सकिंनरमहोरगाः ४८
स्वस्ति गोब्राह्मणेभ्यस्तु लोकास्तिष्ठन्तु शाश्वताः।
जयतां राघवः सङ्ख्ये रावणं राक्षसेश्वरम् ४९
एवं जपन्तोऽपश्यंस्ते देवाः सर्षिगणास्तदा।
रामरावणयोर्युद्धं सुघोरं रोमहर्षणम् ५०
गन्धर्वाप्सरसां सङ्घा दृष्ट्वा युद्धमनूपमम्।
सागरं चाम्बरप्रख्यमम्बरं सागरोपमम् ५१
रामरावणयोर्युद्धं रामरावणयोरिव।
एवं ब्रुवन्तो ददृशुस्तद्युद्धं रामरावणम् ५२
ततः क्रोधान्महाबाहू रघूणां कीर्तिवर्धनः।
संधाय धनुषा रामः शरमाशीविषोपमम् ५३

---

मेदिनी कांप उठी, सूर्य निष्प्रभ हो गया, पवनका बहना बन्द हो गया॥४५॥ तब देवता, गन्धर्व, किन्नर, व ऋषिगण बड़ी चिंता करने लगे ॥ ४६ ॥ गोब्राह्मणोंकी स्वस्ति हो सब लोक निरन्तर रहें युद्धमें राम रावणको जीतें ॥४७॥ इसको जपते हुये देवता ऋषिगण राम रावणका सुघोर रोमहर्षण युद्ध देखने लगे ॥ ४८ ॥ गन्धर्व और अप्सरागण अद्वितीय युद्ध देख यह कहने लगी कि आकाशको सागरसे सागरको गगनकी उपमा दे सकते हैं ॥ ४९ ॥ परन्तु राम रावणका युद्ध राम रावण ही का युद्ध है ॥ ५० ॥

ततः महाबाहु रामजीने क्रोधसे विषधरके तुल्य बाण धनुष पर चढाया ॥ ५१ ॥ और उससे रावणका शिर काटकर पृथ्वी पर गिरा दिया ॥ ५२ ॥ पर कटे हुये शिरके तुल्य दूसरा शिर रावणको उपज आया।

रावणस्य शिरोऽच्छिन्दच्छ्रीमज्ज्वलितकुण्डलम् ।
तच्छिरः पतितं भूमौ दृष्टं लोकैस्त्रिभिस्तदा ५४
तस्यैव सदृशं चान्यद्रावणस्योत्थितं शिरः ।
तत्क्षिप्रं क्षिप्रहस्तेन रामेण क्षिप्रकारिणा ५५
द्वितीयं रावणशिरश्छिन्नं संयति सायकैः ।
छिन्नमात्रं च तच्छीर्षं पुनरेव प्रदृश्यते ५६
तदप्यशनिसंकाशैश्छिन्नं रामस्य सायकैः ।
एवमेव शतं छिन्नं शिरसां तुल्यवर्चसाम् ५७
न चैव रावणस्यान्तो दृश्यते जीवितक्षये ।
ततः सर्वास्त्रविद्वीरः कौसल्यानन्दवर्धनः ५८
मार्गणैर्बहुभिर्युक्तश्चिन्तयामास राघवः ।
मारीचो निहतो यैस्तु खरो यैस्तु सदूषणः ५९
क्रौञ्चावटे विराधस्तु कबन्धो दण्डकावने ।
यैः साला गिरयो भग्ना वाली च क्षुभितोऽम्बुधिः ६०
त इमे सायकाः सर्वे युद्धे प्रात्ययिका मम ।
किं नु तत्कारणं येन रावणे मन्दतेजसः ६१

तब कुशल रामने ॥ ५३ ॥ अन्य बाण से दूसरा भी शिर काट डाला पर वैसा ही पुनः शिर रावणके धड़पर जमा दिखाई दिया ॥ ५४ ॥ उसे भी रामजीने काट डाला सौ बार तक रावणके शिर रामने काटे॥ ५५ ॥ रावणके शिरोंका व रावणके प्राणोंके नाशका अन्त न दिखाई दिया तब ॥ ५६ ॥ राम बड़ी चिंतामें पड़ विचारने लगे कि जिन बाणोंसे मैंने मारीच व खरदूषणको मारा ॥ ५७ ॥ जिनसे कबन्धको तथा विराधको मारा व जिनसे सात ताड़के पेड़ बींधे तथा वालिको मारा फिर समुद्रको व्याकुल कर दिया ॥ ५८ ॥ वे ही बाण विद्यमान हैं पर क्यों रावणके ऊपर वे मन्दतेज हो गये ॥ ५९ ॥ एवं चिंताकर रावणकी छाती पर बाण वर्षा करने लगे ॥ ६० ॥

रावण भी गदा मूसलादिकोंसे रामको मारने लगा ॥ ६१ ॥ इस बार

इति चिन्तापरश्चासीदप्रमत्तश्च संयुगे।
ववर्ष शरवर्षाणि राघवो रावणोरसि ६१
रावणोऽपि ततः क्रुद्धो रथस्थो राक्षसेश्वरः।
गदामुसलवर्षेण रामं प्रत्यर्दयद्रणे ६२
तत्प्रवृत्तं महद्युद्धं तुमुलं रोमहर्षणम्।
अन्तरिक्षे च भूमौ च पुनश्च गिरिमूर्धनि ६३
देवदानवयक्षाणां पिशाचोरगरक्षसाम्।
पश्यतां तन्महद्युद्धं सर्वरात्रमवर्तत ६५
नैव रात्रिं न दिवसं न मुहूर्तं न च क्षणम्।
रामरावणयोर्युद्धं विराममुपगच्छति ६६
दशरथसुतराक्षसेन्द्रयोस्तयोर्जयमनवेक्ष्य रणे स राघवस्य।
सुरवररथसारथिर्महात्मा रणरतराममुवाच वाक्यमाशु ६७

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे सप्तोत्तरशततमः सर्गः ॥१०७॥[४८७५]

॥ अष्टोत्तरशततमः सर्गः ॥

अथ संस्मारयामास मातली राघवं तदा।
अजानन्निव किं वीर त्वमेनमनुवर्तसे १

---

भी बड़ा रोमहर्षण युद्ध कभी अन्तरिक्ष कभी भूमि और कभी पर्वत पर हुआ ॥ ६२ ॥ देवता, यक्ष, पिशाच, नाग, राक्षस इन सबोंके आगे यह युद्ध सात रात तक होता रहा ॥ ६३ ॥ यह युद्ध रात्रिको दिनको मुहूर्तभर तथा क्षणभर भी बन्द न हुआ ॥ ६४ ॥ देव, दानव, यक्ष, पिशाच, उरग व राक्षस आदिका कितने रात्रि ऐसे प्रचंड युद्ध देखते हुये बीत गया ॥६५॥ रात्रि अथवा दिनका तो कहना ही क्या एक क्षणभर भी राम रावणका युद्ध राम बन्द न रहा ॥६६॥ दशरथ पुत्र और राक्षसाधिपति रावण इन दोनोंके युद्धकालमें रामका जय होनेका चिन्ह न दीखनेके कारण देवराज इन्द्रके सारथि महात्मा मातलि रणमें रत रामसे बोलने लगे ॥ ६७ ॥

॥ यहां १०७ सर्ग समाप्त हुआ ॥

मातलि रामको याद दिलाता हुआ बोला कि हे वीर! अजानकी

विसृजास्मै वधाय त्वमस्त्रं पैतामहं प्रभो ।
विनाशकालः कथितो यः सुरैः सोऽद्य वर्तते     २
ततः संस्मारितो रामस्तेन वाक्येन मातलेः ।
जग्राह स शरं दीप्तं निःश्वसन्तमिवोरगम्     ३
यं तस्मै प्रथमं प्रादादगस्त्यो भगवानृषिः ।
ब्रह्मदत्तं महद्बाणममोघं युधि वीर्यवान्     ४
ब्रह्मणा निर्मितं पूर्वमिन्द्रार्थममितौजसा ।
दत्तं सुरपतेः पूर्वं त्रिलोकजयकाङ्क्षिणः     ५
यस्य वाजेषु पवनः फले पावकभास्करौ ।
शरीरमाकाशमयं गौरवे मेरुमन्दरौ     ६
जाज्वल्यमानं वपुषा सुपुङ्खं हेमभूषितम् ।
तेजसा सर्वभूतानां कृतं भास्करवर्चसम्     ७
सधूममिव कालाग्निं दीप्तमाशीविषोपमम् ।
नरनागाश्ववृन्दानां भेदनं क्षिप्रकारिणम्     ८
द्वाराणां परिघाणां च गिरीणां चापि भेदनम् ।
नानारुधिरदिग्धाङ्गं मेदोदिग्धं सुदारुणम्     ९

---

तरह ऐसा युद्ध क्यों कर रहे हो ? ॥ १ ॥ रावणके मारनेके लिये ब्रह्मास्त्र चलाइये ॥ २ ॥ मातलिके याद दिलाने पर रामने सर्पवत् प्रकाशित बाण ग्रहण किया ॥ ३ ॥ यह बाण इनको अगस्त्यने और उनको ब्रह्माने दिया था ॥ ४ ॥ इसे ब्रह्माने इन्द्रके लिये बना उसको दिया था ॥ ५ ॥ जिस बाणके पङ्खों पर पवनकी गांसी पर अग्नि और सूर्यकी अन्य सब शरीर आकाशमय तथा भारमें सुमेरु और मन्दराचलके तुल्य निर्मित था ॥ ६ ॥ शरीरभर इस बाणका सुवर्णके सुन्दर पंखोंसे भूषित था इससे सूर्यवत् चमकता था ॥ ७ ॥

यह अग्निके तुल्य और काले सर्पके विषके तुल्य चमकता था ॥ ८ ॥ परिघों तथा पहाड़ोंको भी भेदनेवाला और चरबीके लगनेसे अति

वज्रसारं महानादं नानासमितिदारुणम्।
सर्ववित्रासनं भीमं श्वसन्तमिव पन्नगम् १०
कङ्कगृध्रबकानां च गोमायुगणरक्षसाम्।
नित्यभक्ष्यप्रदं युद्धे यमरूपं भयावहम् ११
नन्दनं वानरेन्द्राणां रक्षसामवसादनम्।
वाजितं विविधैर्वाजैश्चारुचित्रैर्गरुत्मतः १२
तमुत्तमेषु लोकानामिक्ष्वाकुभयनाशनम्।
द्विषतां कीर्तिहरणं प्रहर्षकरमात्मनः १३
अभिमन्त्र्य ततो रामस्तं महेषुं महाबलः।
वेदप्रोक्तेन विधिना संदधे कार्मुके बली १४
तस्मिन्संधीयमाने तु राघवेण शरोत्तमे।
सर्वभूतानि संत्रेसुश्चचाल च वसुन्धरा १५
स रावणाय संक्रुद्धो भृशमायम्य कार्मुकम्।
चिक्षेप परमायत्तः शरं मर्मविदारणम् १६
स वज्र इव दुर्धर्षो वज्रिबाहुविसर्जितः।
कृतान्त इव चावार्यो न्यपतद्रावणोरसि १७
स विसृष्टो महावेगः शरीरान्तकरः परः।

---

दारुण ॥ ९ ॥ वज्रके सारसे भी पुष्ट नाना तरहके संग्रामोंके लिये दारुण श्वास लेते हुए विषधर सर्पके तुल्य भयङ्कर ॥ १० ॥ युद्धमें नित्य ही गृध्र शृगाल और राक्षसोंको भोजन देनेवाला ॥ ११ ॥ राक्षसोंको मारनेवाला गरुडके चित्र विचित्र पंखोंसे युक्त ॥ १२ ॥ इक्ष्वाकुवंशियोंके भयका नाशक अपनेको हर्ष बढानेवाला ऐसे उत्तम बाणको ॥ १३ ॥ रामने मंत्रयुक्त कर वेदकी विधिसे धनुष पर आरोपित किया ॥ १४ ॥ जब रामने वह बाण धनुषपर चढाया तो सब प्राणी कांप उठे ॥ १५ ॥

रामने बडा क्रोध कर रावणके वधके लिये वह मर्मघाती बाण चलाया ॥ १६ ॥ इन्द्रके वज्रके तुल्य किसीके न रोकने योग्य वह बाण रावणकी छातीमें जाकर लगा ॥ १७ ॥ रामके छोड़े हुये शरीरांत करने

विभेद हृदयं तस्य रावणस्य दुरात्मनः १८
रुधिराक्तः स वेगेन शरीरान्तकरः शरः।
रावणस्य हरन्प्राणान्विवेश धरणीतलम् १९
स शरो रावणं हत्वा रुधिरार्द्रकृतच्छविः।
कृतकर्मा निभृतवत्स तूणीं पुनराविशत् २०
तस्य हस्ताद्धतस्याशु कार्मुकं चापि सायकम्।
निपपात सह प्राणैर्भ्रश्यमानस्य जीवितात् २१
गतासुर्भीमवेगस्तु नैर्ऋतेन्द्रो महाद्युतिः।
पपात स्यन्दनाद्भूमौ वृत्रो वज्रहतो यथा २२
तं दृष्ट्वा पतितं भूमौ हतशेषा निशाचराः।
हतनाथा भयत्रस्ताः सर्वतः संप्रदुद्रुवुः २३
सर्वतश्चाभिपेतुस्तान्वानरा द्रुमयोधिनः।
दशग्रीववधं दृष्ट्वा वानरा जितकाशिनः २४
अर्दिता वानरैर्भग्ना लङ्कामभ्यपतन्भयात्।
हताश्रयत्वात्करुणैर्बाष्पप्रस्रवणैर्मुखैः २५
ततो विनेदुः संहृष्टा वानरा जितकाशिनः।
वदन्तो राघवजयं रावणस्य च तद्वधम् २६
अथान्तरिक्षे व्यनदत्सौम्यस्त्रिदशदुन्दुभिः।
दिव्यगन्धवहस्तत्र मारुतः सुसुखो ववौ २७

चाले उस बाणने रावणका हृदय फाड डाला ॥ १८ ॥ शरीरांतक वह बाण रावणके प्राणोंको हरता हुआ भूमिमें प्रवेश कर गया ॥ १९ ॥ फिर वह रक्तसे भीगा अपने तरकसमें आगया ॥ २० ॥ रावणके जीवरहित हो जानेसे उसके हाथसे धनुषबाण गिर पडा ॥ २१ ॥ रावण प्राण रहित हो रथसे भूमि पर गिर पडा ॥ २२ ॥ निज स्वामीको भूमि पर पतित देख हतशेष राक्षस इधर उधर भागे ॥ २३ ॥ वानर उनके मारनेके लिये पीछे दौडे पर रामकी विजय देख ॥ २४ ॥ सब राक्षस अनाथ होजानेसे रोदन करते लङ्काको भाग गये ॥ २५ ॥

वानर गण रामकी विजय और रावणका वध कहते हुये नाद करने लगे ॥ २६ ॥ आकाशमें देवताओंकी दुन्दुभी बजने लगी ॥ २७ ॥ देवदा-

निपपातान्तरिक्षाच्च पुष्पवृष्टिस्तदा भुवि।
किरन्ती राघवरथं दुरावापा मनोहरा २८
राघवस्तवसंयुक्ता गगने च विशुश्रुवे।
साधुसाध्विति वागस्या देवतानां महात्मनाम् २९
आविवेश महान्हर्षो देवानां चारणैः सह।
रावणे निहते रौद्रे सर्वलोकभयङ्करे ३०
ततः सकामं सुग्रीवमङ्गदं च विभीषणम्।
चकार राघवः प्रीतो हत्वा राघवपुङ्गवम् ३१
ततः प्रजग्मुः प्रशमं मरुद्गणा दिशः प्रसेदुर्विमलं नभोऽभवत्।
मही चकम्पे न च मारुतो ववौ स्थिरप्रभश्चाप्यभवद्दिवाकरः ३२
ततस्तु सुग्रीवविभीषणाङ्गदाः सुहृद्विशिष्टाः सहलक्ष्मणास्तदा।
समेत्य हृष्टा विजयेन राघवं रणेऽभिरामं विधिनाभ्यपूजयन् ३३
स तु निहतरिपुः स्थिरप्रतिज्ञः स्वजनबलाभिवृतो रणे बभूव।
रघुकुलनृपनन्दनो महौजास्त्रिदशगणैरभिसंवृतो महेन्द्रः ३४
इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि०युद्धकाण्डेऽष्टोत्तरशततमः सर्गः ॥१०८॥ [४९०९]

---

ओंके हाथोंसे छूटी हुई पुष्पोंकी वृष्टि आकाशसे रामके रथपर गिरी ॥ २८ ॥ देवताओंके गगनसे रामकी स्तुतिमिश्रित बहुत अच्छा बहुत अच्छा ऐसे शब्द सुनाई देने लगे ॥ २९ ॥ सब लोगोंको भय उत्पन्न करनेवाले रावण का वध हो जानेसे चारणसहित देवोंको खूब हर्ष हुआ ॥ ३० ॥ और राक्षसश्रेष्ठ रावणका वध करनेके कारण राम, सुग्रीव, अंगद, विभीषण इन सभीके मनोरथ परिपूर्ण हो गये ॥ ३१ ॥ तदनंतर देवगण स्वस्थ हुये; दिशा स्वच्छ हुई; आकाश निर्मल हो गया; पृथ्वी अकंपित हो गई; भयंकर वायु वहनेसे रुक गया; और सूर्यकी प्रभा स्थिर हो गई ॥ ३२ ॥ तदनंतर सुग्रीव विभीषण अंगद लक्ष्मण व मित्रसहित एकत्रित हुये; और विजयी होनेके कारण रामकी पूजा की ॥ ३३ ॥ अस्तु। शत्रुके वधके कारण सत्यप्रतिज्ञ राम संग्राममें स्वजनोंसे परिवेष्टित हुये और रघुकुलके राजाओंको आनन्द देनेवाले महेंद्र भी देवगणोंसे परिवेष्टित हुये ॥ ३४ ॥

॥ यहां १०८ सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ नवाधिकशततमः सर्गः ॥

भ्रातरं निहतं दृष्ट्वा शयानं निर्जितं रणे।
शोकवेगपरीतात्मा विललाप विभीषणः   १
वीर विक्रान्त विख्यात प्रवीण नयकोविद ।
महार्हशयनोपेत किं शेषे निहतो भुवि   २
निक्षिप्य दीर्घौ निश्चेष्टौ भुजावङ्गदभूषितौ ।
मुकुटेनापवृत्तेन भास्कराकारवर्चसा   ३
तदिदं वीर संप्राप्तं यन्मया पूर्वमीरितम् ।
काममोहपरीतस्य यत्तन्न रुचितं तव   ४
यन्न दर्पात्प्रहस्तो वा नेन्द्रजिन्नापरे जनाः ।
न कुम्भकर्णोऽतिरथो नातिकायो नरान्तकः   ५
न स्वयं बहु मन्येथास्तस्योदर्कोऽयमागतः ।
गतः सेतुः सुनीतानां गतो धर्मस्य विग्रहः   ६
गतः सत्त्वस्य संक्षेपः सुहस्तानां गतिर्गता ।
आदित्यः पतितो भूमौ मग्नस्तमसि चन्द्रमाः   ७
चित्रभानुः प्रशान्तार्चिर्व्यवसायो निरुद्यमः ।
अस्मिन्निपतिते वीरे भूमौ शस्त्रभृतां वरे   ८

---

रामसे पराजित हो अपने भाई रावणको निहत देख व्याकुल हो विभीषण विलाप करने लगा ॥ १ ॥ हे वीर ! हे सुनीति जाननेवालोंमें चतुर ! तुम तो बहुमूल्य शय्या पर सोने योग्य थे अब भूमिपर क्यों सो रहे हो ? ॥ २ ॥ तुम्हारी भुजायें फैली पड़ी हैं मुकुट अलग पड़ा है ॥ ३ ॥ हे वीर ! मैंने जो बात पूर्व तुमसे कही थी वह मोहयुक्त तुमको अच्छी न लगी इसी हेतु इस दशाको पहुंचे ॥ ४ ॥ अहंकारके कारण मेरे वचन प्रहस्त मेघनाद कुम्भकर्ण अतिकाय नरान्तक ॥ ५ ॥ तथा तुमने भी नहीं माने थे जिससे तुम इस दशाको प्राप्त हुये ॥ ६ ॥ हा आज आपके मरनेसे सुनीति जाननेवालोंकी मर्यादा धर्मका शरीर तथा स्तुतियोंकी गति जाती रही ॥ ७ ॥ ऐसे आज महात्माके मारे जानेसे सूर्य पृथ्वीपर गिर पड़े चन्द्र अन्धकारमें डूब गया तथा वीरोंका उत्साह नष्ट हो गया ॥ ८ ॥

किं शेषमिह लोकस्य गतसत्त्वस्य संप्रति।
रणे राक्षसशार्दूले प्रसुप्त इव पांसुषु ९
धृतिप्रवालः प्रसभाग्र्यपुष्पस्तपोबलः शौर्यनिबद्धमूलः।
रणे महान्राक्षसराजवृक्षः संमर्दितो राघवमारुतेन १०
तेजोविषाणः कुलवंशवंशः कोपप्रसादापरगात्रहस्तः।
इक्ष्वाकुसिंहावगृहीतदेहः सुप्तः क्षितौ रावणगन्धहस्ती ११
पराक्रमोत्साहविजृम्भितार्चिर्निःश्वासधूमः स्वबलप्रतापः।
प्रतापवान्संयति राक्षसाग्निर्निर्वापितो रामपयोधरेण १२
सिंहर्क्षलाङ्गूलककुद्विषाणः पराभिजिद्गन्धनगन्धवाहः।
रक्षोवृषश्चापलकर्णचक्षुः क्षितीश्वरव्याघ्रहतोऽवसन्नः १३
वदन्तं हेतुमद्वाक्यं परिदृष्टार्थनिश्चयम्।
रामः शोकसमाविष्टमित्युवाच विभीषणम् १४
नायं विनष्टो निश्चेष्टः समरे चण्डविक्रमः।
अत्युन्नतमहोत्साहः पतितोऽयमशङ्कितः १५
नैवं विनष्टाः शोच्यन्ते क्षत्रधर्मव्यवस्थिताः।
वृद्धिमाशंसमाना ये निपतन्ति रणाजिरे १६

---

हे राक्षस पुङ्गव! तुम्हारे मारे जानेसे इस लङ्कामें क्या शेष रहा? ॥९॥ धैर्य ही जिसका प्रवाल है, हठ ही पुष्प है, तप ही बल है, शीघ्रता ही दृढता है ऐसा रावण रूप वृक्ष वायुरूप रामसे मर्दित हो गया ॥ १० ॥ मदान्ध हाथी रूप रावण सिंह रूप रामके वशमें पड अब भूमि पर सोरहा है ॥११॥ पराक्रम और वीररस ही अर्चि है क्रोधपूर्वक श्वास लेना ही धुवां हैं निज बल ही जिसकी दाहक शक्ति है ऐसा अग्नि रूप राक्षस मेघरूप रामसे बुझा डाला गया ॥ १२ ॥ राक्षसोंके ही पूंछकन्धा सींग किये शत्रुओंका जीतना ही जिसका मद है ऐसा राक्षसरूप बल रामने निहत कर दिया ॥ १३ ॥

इस तरह शोकयुक्त विभीषणसे राम यह कहने लगे ॥ १४ ॥ कि समर में प्रचण्ड विक्रमी यह रावण मरा नहीं किन्तु निश्चेष्ट हो गया है ॥ १५ ॥ ऐसे मरे हुये वीरोंका क्षत्रिय धर्ममें स्थित लोग शोक नहीं करते ॥ १६ ॥

येन सेन्द्रास्त्रयो लोकास्त्रासिता युधि धीमता ।
अस्मिन्कालसमायुक्ते न कालः परिशोचितुम् १७
नैकान्तविजयो युद्धे भूतपूर्वः कदाचन ।
परैर्वा हन्यते वीरः परान्वा हन्ति संयुगे १८
इयं हि पूर्वैः संदिष्टा गतिः क्षत्रियसंमता ।
क्षत्रियो निहतः संख्ये न शोच्य इति निश्चयः १९
तदेवं निश्चयं दृष्ट्वा तत्त्वमास्थाय विज्वरः ।
यदिहानन्तरं कार्यं कल्प्यं तदनुचिन्तय २०
तमुक्तवाक्यं विक्रान्तं राजपुत्रं विभीषणः ।
उवाच शोकसंतप्तो भ्रातुर्हितमनन्तरम् २१
योऽयं विमर्देष्वविभग्नपूर्वः सुरैः समस्तैरपि वासवेन ।
भवन्तमासाद्य रणे विभग्नो वेलामिवासाद्य यथा समुद्रः २२
अनेन दत्तानि वनीपकेषु भुक्ताश्च भोगा निभृताश्च भृत्याः ।
धनानि मित्रेषु समर्पितानि वैराण्यमित्रेषु निपातितानि २३
एषोऽहिताग्निश्च महातपाश्च वेदान्तगः कर्मसु चाग्र्यशूरः ।
एतस्य यत्प्रेतगतस्य कृत्यं तत्कर्तुमिच्छामि तव प्रसादात् २४

---

जिसने इन्द्रादि देवसहित तीनों लोक जीत लिये वह ऐसे मारे जानेपर शोक करने योग्य नहीं ॥ १७ ॥ सदा किसीकी विजय नहीं होती वीर समरमें या तो शत्रुको मार डालता है या स्वयं मारा जाता है ॥ १८ ॥ समरके मरणकी प्रशंसा मन्वादि करते चले आये हैं अतः रावण शोक करनेके योग्य नहीं है ॥ १९ ॥ इससे शोक छोड मरणके पीछे जो कृत्य करना चाहिये वह करो ॥ २० ॥

ऐसा कहते हुये रामसे शोक सन्तप्त विभीषण बोले ॥ २१ ॥ जो यह रावण युद्धमें आज तक कभी इन्द्रादिसे भी नहीं हारा था वही आज मृत्युको प्राप्त हुआ ॥ २२ ॥ इसने बहुत दान किये बहुत अभ्यागतों और देवताओंकी पूजा की नानाप्रकारके भोगविलास किये भृत्यवर्गोंका भरणपोषण भी किया ॥ २३ ॥ अग्निहोत्र तपस्या भी इसने बडी ही की है वेदान्त पठन तथा कर्मकाण्ड करनेमें भी बडा शूर था ॥२४॥ इस भांतिके विभीषणके

स तस्य वाक्यैः करुणैर्महात्मा संबोधितः साधु विभीषणेन ।
आज्ञापयामास नरेन्द्रसूनुः स्वर्गीयमाधानमदीनसत्त्वः २५
मरणान्तानि वैराणि निवृत्तं नः प्रयोजनम् ।
क्रियतामस्य संस्कारो ममाप्येष यथा तव २६

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि० युद्धकाण्डे नवाधिकशततमः सर्गः॥१०९॥[४९३५]

॥ दशाधिकशततमः सर्गः ॥

रावणं निहतं दृष्ट्वा राघवेण महात्मना ।
अन्तःपुराद्विनिष्पेतू राक्षस्यः शोककर्शिताः १
वार्यमाणाः सुबहुशो वेष्टन्त्यो रणपांसुषु ।
विमुक्तकेश्यः शोकार्ता गावो वत्सहता यथा २
उत्तरेण विनिष्क्रम्य द्वारेण सह राक्षसैः ।
प्रविश्यायोधनं घोरं विचिन्वन्त्यो हतं पतिम् ३
आर्यपुत्रेति वादिन्यो हा नाथेति च सर्वशः ।
परिपेतुः कबन्धाङ्कां महीं शोणितकर्दमाम् ४
ता बाष्पपरिपूर्णाक्ष्यो भर्तृशोकपराजिताः ।
करिण्य इव नर्दन्त्यः करेण्वो हतयूथपाः ५

---

वचन सुन रामने विभीषणको उसके प्रेतकर्म करनेकी आज्ञा दी ॥ २५ ॥ संसारमें वैर मनुष्यके जीवन तक रहता है शत्रुके मरने पर नहीं रहता इसको संस्कार करो क्योंकि अब तो जैसा यह आपका है वैसा ही मेरा भी है ॥ २६ ॥

॥ यहां १०९ सर्ग समाप्त हुआ ॥

राम द्वारा रावणको मरा सुन शोकसे मूर्च्छित रावणकी स्त्रियां युद्ध भूमिकी ओर चल दीं ॥ १ ॥ भूमिपर गिरती पडती बाल बिखेरे हुए वत्स विहीनी धेनुओंके तुल्य व्यथित ॥ २ ॥ राक्षसोंके साथ युद्ध भूमिमें आकर अपने हत पतिको ढूंढती हुई रावणकी स्त्रियां नीकली ॥ ३ ॥ हे आर्यपुत्र ! हे नाथ ! ऐसा कहती हुई रक्तसे कीचडयुक्त भूमिमें गिरती पडती पति शोकमें परायण यूथप मरजाने पर हथिनियोंके समान चिंघाडती हुई ॥४-५॥

ददृशुस्ता महाकायं महावीर्यं महाद्युतिम्।
रावणं निहतं भूमौ नीलाञ्जनचयोपमम् ६
ताः पतिं सहसा दृष्ट्वा शयानं रणपांसुषु।
निपेतुस्तस्य गात्रेषु छिन्ना वनलता इव ७
बहुमानात्परिष्वज्य काचिदेनं रुरोद ह।
चरणौ काचिदालम्ब्य काचित्कण्ठेऽवलम्ब्य च ८
उत्क्षिप्य च भुजौ काचिद्भूमौ सुपरिवर्तते।
हतस्य वदनं दृष्ट्वा काचिन्मोहमुपागतम् ९
काचिदङ्के शिरः कृत्वा रुरोद मुखमीक्षती।
स्नापयन्ती मुखं बाष्पैस्तुषारैरिव पङ्कजम् १०
एवमार्ताः पतिं दृष्ट्वा रावणं निहतं भुवि।
चुक्रुशुर्बहुधा शोकाद्भूयस्ताः पर्यदेवयन् ११
येन वित्रासितः शक्रो येन वित्रासितो यमः।
येन वैश्रवणो राजा पुष्पकेण वियोजितः १२
गन्धर्वाणामृषीणां च सुराणां च महात्मनाम्।
भयं येन रणे दत्तं सोऽयं शेते रणे हतः १३

---

इन सबोंने महाद्युतिमान् रावणको युद्धमें काले अञ्जनके ढेरके तुल्य मरा पड़ा देखा अपने पतिको मरा हुआ देख सबकी सब उसके अङ्गोंपर गिर पड़ीं ॥ ६-७ ॥ लिपट कर कोई रोदन करने लगी कोई चरण पकड़ कर कोई गले लिपट कर ॥ ८ ॥ कोई अपने हाथ फैला पृथ्वी ही पर लोटने लगी कोई मरे पतिका मुख देख मूर्च्छित हो गई ॥ ९ ॥

कोई अङ्कमें उसका शिर धरकर मुख देख देख रोने लगी ॥ १० ॥ एवं मरा हुआ देख शोकसे रोदन करने और चिंघाड़ने तथा गुण बखान कर विलखने लगी ॥ ११ ॥ कि जिसने इन्द्र तथा यमराजको वित्रासित किया कुबेरसे पुष्पकविमान छीना ॥ १२ ॥ गन्धर्वों ऋषियों देवताओंको बड़ा भय दिखाया वही तुम हत हो समरमें पड़े सोरहे हो ॥ १३ ॥ हा जो असुरों

अमुरेभ्यः सुरेभ्यो वा पन्नगेभ्योऽपि वा तथा।
भयं यो न विजानाति तस्येदं मानुषाद्भयम् १४
अवध्यो देवतानां यस्तथा दानवरक्षसाम्।
हतः सोऽयं रणे शेते मानुषेण पदातिना १५
यो न शक्यः सुरैर्हन्तुं न यक्षैर्नासुरैस्तथा।
सोऽयं कश्चिदिवासत्त्वो मृत्युं मर्त्येन लम्भितः १६
एवं वदन्त्यो रुरुदुस्तस्य ता दुःखिताः स्त्रियः।
भूय एव च दुःखार्ता विलेपुश्च पुनः पुनः १७
अशृण्वता तु सुहृदां सततं हितवादिनाम्।
मरणायाहृता सीता राक्षसाश्च निपातिताः।
एताः सममिदानीं ते वयमात्मा च पातितः १८
ब्रुवाणोऽपि हितं वाक्यमिष्टो भ्राता विभीषणः।
दृष्टं परुषितो मोहात्त्वयात्मवधकाङ्क्षिणा १९
यदि निर्यातिता ते स्यात्सीता रामाय मैथिली।
न नः स्याद्व्यसनं घोरमिदं मूलहरं महत् २०

---

देवताओं नागोंसे भी नहीं भय खाता था उसको मनुष्यसे भय उपस्थित हुआ ॥ १४ ॥ जो देव दानव राक्षसोंसे भी अवध्य था वह आज पैदल एक मनुष्यसे मारा जाकर भूमि पर सोता है।। १५ ॥ जिसे कोई देवता यक्ष असुर न मार सका वह रावण वीर्यहीन मनुष्यके समान मनुष्य से हत हो गया ॥ १६ ॥

एवं कहतीं हुईं उसकी सब भार्याएं दुःखसे पीडित हो विलाप करने लगीं ॥ १७ ॥ कि हितवादी मित्रोंके वाक्य सुनते हुये तुम अपने और राक्षसोंके मारनेके लिये सीताको यहां लाये ॥ १८ ॥ तुम्हारे भाई विभीषण हितवाक्य कहते थे पर तुमने अज्ञानके कारण उनको कठोर वचन कहे॥१९॥ जो तुम सीताको रामको लौटा देते तो हमको यह दुःख न प्राप्त होता ॥२०॥

वृत्तकामो भवेद्भ्राता रामो मित्रकुलं भवेत् ।
वयं चाविधवाः सर्वाः सकामा न च शत्रवः २१
त्वया पुनर्नृशंसेन सीतां संरुन्धता बलात् ।
राक्षसा वयमात्मा च त्रयं तुल्यं निपातितम् २२
न कामकारः कामं वा तव राक्षसपुङ्गव ।
दैवं चेष्टयते सर्वं हतं दैवेन हन्यते २३
वानराणां विनाशोऽयं राक्षसानां च ते रणे ।
तव चैव महाबाहो दैवयोगादुपागतः २४
नैवार्थेन च कामेन विक्रमेण न चाज्ञया ।
शक्या दैवगतिर्लोके निवर्तयितुमुद्यता २५
विलेपुरेवं दीनास्ता राक्षसाधिपयोषितः ।
कुरर्य इव दुःखार्ता बाष्पपर्याकुलेक्षणाः २६

इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे दशाधिकशततमः सर्गः॥ ११०॥[४५६१]

---

जो तुम विभीषणके वचन मान लेते तो राम तुम्हारे मित्रवर्गोंमेंसे हो जाते तथा हम सब विधवा न होतीं ॥ २१ ॥ तुमने बलात् सीता को अपने यहां रोक रक्खा इससे सबको एक ही सङ्ग मरना पड़ा ॥ २२ ॥

इस विषयमें तुम्हारा भी दोष नहीं दैवही ने तुमको ऐसी प्रेरणा की और मृत्युका मुंह दिखाया ॥ २३ ॥ हे महाबाहो ! युद्धमें वानरों तथा तुम्हारा नाश यह सब दैवयोगसे ही हुआ ॥ २४ ॥ द्रव्य, इच्छा, पराक्रम व आज्ञा इसमेंसे किसी भी साधनसे, दैवगति इस संसारमें किसीका भी टलना अशक्य है ॥ २५ ॥ इस प्रकार उस राक्षसाधिपति रावणकी स्त्री शोक करने लगी और दुःखाकुल कुररीके सदृश उसकी आँख दुःखाश्रुसे व्याकुल हो गई ॥ २६ ॥

॥ यहाँ ११० सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ एकादशाधिशततमः सर्गः ॥

तासां विलपमानानां तदा राक्षसयोषिताम्।
ज्येष्ठपत्नी प्रिया दीना भर्तारं समुदैक्षत १
दशग्रीवं हतं दृष्ट्वा रामेणाचिन्त्यकर्मणा।
पतिं मन्दोदरी तत्र कृपणा पर्यदेवयत् २
ननु नाम महाबाहो तव वैश्रवणानुज।
क्रुद्धस्य प्रमुखे स्थातुं त्रस्यत्यपि पुरन्दरः ३
ऋषयश्च महान्तोऽपि गन्धर्वाश्च यशस्विनः।
ननु नाम तवोद्वेगाच्चारणाश्च दिशो गताः ४
स त्वं मानुषमात्रेण रामेण युधि निर्जितः।
न व्यपत्रपसे राजन्किमिदं राक्षसेश्वर ५
कथं त्रैलोक्यमाक्रम्य श्रिया वीर्येण चान्वितम्।
अविषह्यं जघान त्वां मानुषो वनगोचरः ६
मानुषाणामविषये चरतः कामरूपिणः।
विनाशस्तव रामेण संयुगे नोपपद्यते ७
न चैतत्कर्म रामस्य श्रद्दधामि चमूमुखे।
सर्वतः समुपेतस्य तव तेनाभिमर्दनम् ८

---

एवं विलाप करती रावणकी भार्याओंमें ज्येष्ठपत्नी मन्दोदरी अपने पतिको दुःखित हो देखने लगी ॥ १॥ पतिको राम द्वारा हत पृथ्वीपर पड़ा देख मन्दोदरी विलाप करने लगी ॥ २ ॥ हे महाभुजावाले तुम्हारे रोष करनेपर तो युद्धमें इन्द्र भी डरते थे ॥ ३ ॥ तुम्हारे भयसे ऋषि गन्धर्व तथा चारणगण भी इधर उधर भाग जाते थे ॥ ४ ॥ वही तुम मनुष्य रामके हाथसे मारे गये हे राक्षसेन्द्र ! क्या इससे आप लज्जित नहीं होते ॥ ५ ॥ तीनों लोकोंके जीतनेवाले असह्य तुमको वनवासी रामने कैसे हत कर डाला ॥ ६ ॥ तुम्हारा वध युद्धमें रामसे होना असम्भव है ॥ ७ ॥ मैं तो विश्वास नहीं करती कि रामने ऐसा कर्म किया हो ॥ ८ ॥ अथवा तुम्हारी

अथवा रामरूपेण कृतान्तः स्वयमागतः ।
मायां तव विनाशाय विधायाप्रतितर्किताम् ९
अथवा वासवेन त्वं धर्षितोऽसि महाबल ।
वासवस्य नु का शक्तिस्त्वां द्रष्टुमपि संयुगे १०
महाबलं महावीर्यं देवशत्रुं महौजसम् ।
व्यक्तमेष महायोगी परमात्मा सनातनः ११
अनादिमध्यनिधनो महतः परमो महान् ।
तमसः परमो धाता शङ्खचक्रगदाधरः १२
श्रीवत्सवक्षा नित्यश्रीरजय्यः शाश्वतो ध्रुवः ।
मानुषं रूपमास्थाय विष्णुः सत्यपराक्रमः १३
सर्वैः परिवृतो देवैर्वानरत्वमुपागतैः ।
सर्वलोकेश्वरः श्रीमाँल्लोकानां हितकाम्यया १४
सराक्षसपरीवारं देवशत्रुं भयावहम् ।
इन्द्रियाणि पुरा जित्वा जितं त्रिभुवनं त्वया १५
स्मरद्भिरिव तद्वैरमिन्द्रियैरेव निर्जितः ।
यदैव हि जनस्थाने राक्षसैर्बहुभिर्वृतः १६
खरस्तु निहतो भ्राता तदा रामो न मानुषः ।

---

माया नष्ट करनेके लिये रामका रूप धर स्वयं कृतान्त ही आया हो ॥ ९ ॥

हे महाबल इन्द्रने आकर तुमको मारा हो पर इन्द्रको तो तुम्हारे देखनेकी शक्ति भी नहीं है ॥ १० ॥ महाबल महावीर्य देवशत्रु तुम्हारा सनातन परमात्मा हीने संहार किया ॥ ११ ॥ आदि मध्यहीन परममहान् स्रष्टा व शंख चक्र गदाधर ॥ १२ ॥ श्रीवत्सचिह्न युक्त अजेय सर्वत्र परिपूर्ण सत्य अतिसत्य पराक्रम विष्णु मनुष्यका रूप धरकर ॥ १३ ॥ वानरत्वको प्राप्त देवगणोंको संग ले सर्वलोकेश्वरने ॥ १४ ॥ राक्षसोंके परिवार सहित तुमको मार डाला ॥ १५ ॥

इस समय पूर्वका वैर याद कर तुमको तुम्हारी इन्द्रियोंने ही जीत लिया जब ॥ १६ ॥ खरको रामने मार डाला तो मैंने तभी जाना था कि राम

यदैव नगरीं लङ्कां दुष्प्रवेशां सुरैरपि १७
प्रविष्टो हनुमान्वीर्यात्तदैव व्यथिता वयम्।
क्रियतामविरोधश्च राघवेणेति यन्मया १८
उच्यमानं न गृह्णासि तस्येयं व्युष्टिरागता।
अकस्माच्चाभिकामोऽसि सीतां राक्षसपुङ्गव १९
ऐश्वर्यस्य विनाशाय देहस्य स्वजनस्य च।
अरुन्धत्या विशिष्टां तां रोहिण्याश्चापि दुर्मते २०
सीतां धर्षयता मान्यां त्वया ह्यसदृशं कृतम्।
वसुधाया हि वसुधां श्रियाः श्रीं भर्तृवत्सलाम् २१
सीतां सर्वानवद्याङ्गीमरण्ये विजने शुभाम्।
आनयित्वा तु तां दीनां छद्मनात्मस्वदूषणम् २२
अप्राप्य तं चैव कामं मैथिलीसंगमे कृतम्।
पतिव्रतायास्तपसा नूनं दग्धोऽसि मे प्रभो २३
तदैव यन्न दग्धस्त्वं धर्षयंस्तनुमध्यमाम्।
देवा बिभ्यति ते सर्वे सेन्द्राः साग्निपुरोगमाः २४
अवश्यमेव लभते फलं पापस्य कर्मणः।

---

साधारण मनुष्य नहीं हैं फिर लङ्कापुरी में ॥ १७ ॥ जब वीर हनुमान् निर्भय चला आया तभी मैं भयभीत हो गई थी मैंने कहा था कि रामसे वैर न ठानो ॥ १८ ॥ पर तुमने न माना एकाएक जो तुमने सीतामें इच्छा की ॥ १९ ॥ वह विनाश हीका कारण हुई हे दुर्मते! रोहिणीकी भी मान्य ॥ २० ॥ पृथ्वीको भी धारण करनेवाली भर्तृवत्सल सीताको जो तुम चुरा लाये वह वडा अनुचित कर्म किया ॥ २१ ॥

दोपरहित सीताको निर्जन वनसे चुराकर तुमने सपरिवार अपना विनाश किया ॥ २२ ॥ जिस विचारसे सीताको लाये वह भी सिद्ध न हुआ सीताकी तपस्यासे तुम स्वयं नष्ट हो गये ॥२३॥ यदि कहो कि जब हम लाये थे तभी क्यों न नष्ट हो गये तो जिस महात्मासे देवता व अग्न्यादि देव भी डरते थे उसी प्रभावसे उस समय नहीं नष्ट हुए ॥ २४ ॥ पापकर्मका फल अवश्य-

भर्तः पर्यागते काले कर्ता नास्त्यत्र संशयः २५
शुभकृच्छुभमाप्नोति पापकृत्पापमश्नुते ।
विभीषणः सुखं प्राप्तस्त्वं प्राप्तः पापमीदृशम् २६
सन्त्यन्याः प्रमदास्तुभ्यं रूपेणाभ्यधिकास्ततः ।
अनङ्गवशमापन्नस्त्वं तु मोहान्न बुध्यसे २७
न कुलेन न रूपेण न दाक्षिण्येन मैथिली ।
मयाधिका वा तुल्या वा त्वं तु मोहान्न बुध्यसे २८
सर्वदा सर्वभूतानां नास्ति मृत्युरलक्षणः ।
तव तावदयं मृत्युर्मैथिलीकृतलक्षणः २९
सीतानिमित्तजो मृत्युस्त्वया दूरादुपाहृतः ।
मैथिली सह रामेण विशोका विहरिष्यति ३०
अल्पपुण्याह्यहं घोरे पतिता शोकसागरे ।
कैलासे मन्दरे मेरौ तथा चैत्ररथे वने ३१
देवोद्यानेषु सर्वेषु विहृत्य सहिता त्वया ।
विमानेनानुरूपेण या याम्यतुलया श्रिया ३२
पश्यन्ती विविधान्देशांस्तांस्तांश्चित्रस्रगम्बरा ।
भ्रंशिता कामभोगेभ्यः साऽस्मि वीर वधात्तव ३३

मेव काल आजाने पर मिलता है ॥ २५ ॥ शुभ करनेवाला सुख पाता है पाप करनेवाला दुःख पाता है देखो विभीषणने पुण्य करके सुख और तुमने पाप करके मृत्युको पाया ॥ २६ ॥

सीतासे भी अधिक रूपवती तुम्हारी भार्या थी परन्तु अज्ञानसे तुम्हारी समझमें वह न आया ॥ २७ ॥ सीता रूप कुल दाक्षिण्यादिमें हमारे तुल्य भी नहीं है अज्ञानसे तुमने न समझा ॥ २८ ॥ प्राणियोंकी मृत्यु विनाकारण नहीं होती सो तुम्हारा मरण सीता हीके कारण हुआ है ॥ २९ ॥ सीता-रूप मृत्यु जो तुम बुला लाये इसीसे तुम्हारा दोष है ॥ ३० ॥ पर हत भाग्य हमी हैं जो घोर शोक सागरमें डूबती हैं हम जो ॥ ३१-३२ ॥ आपके साथ नाना प्रकारके देश देखती थी वीर अब तुम्हारे मारे जानेसे काम भोगोंसे नीचे गिरा दी गई ॥ ३३ ॥

सैवान्येवाऽस्मि संवृत्ता धिग्राज्ञां चञ्चलां श्रियम् ।
हा राजन्सुकुमारं ते सुभ्रु सुत्वक्समुन्नसम् ३४
कान्तिश्रीद्युतिभिस्तुल्यमिन्दुपद्मदिवाकरैः ।
किरीटकूटोज्ज्वलितं ताम्रास्यं दीप्तकुण्डलम् ३५
मदव्याकुललोलाक्षं भूत्वा यत्पानभूमिषु ।
विविधस्रग्धरं चारु वल्गुस्मितकथं शुभम् ३६
तदेवाद्य तवैवं हि वक्त्रं न भ्राजते प्रभो ।
रामसायकनिर्भिन्नं रक्तं रुधिरविस्रवैः ३७
विशीर्णमेदोमास्तिष्कं रूक्षं स्यन्दनरेणुभिः ।
हा पश्चिमा मे संप्राप्ता दशा वैधव्यदायिनी ३८
या मयासीन्न संबुद्धा कदाचिदपि मन्दया ।
पिता दानवराजो मे भर्ता मे राक्षसेश्वरः ३९
पुत्रो मे शक्रनिर्जेता इत्यहं गर्विता भृशम् ।
दृप्तारिमथनाः क्रूराः प्रख्यातबलपौरुषाः ४०
अकुतश्चिद्भया नाथा ममेत्यासीन्मतिर्ध्रुवा ।
तेषामेवंप्रभावाणां युष्माकं राक्षसर्षभाः ४१

---

अब मैं भी अन्य विधवा स्त्रियोंके तुल्य हो गई इससे राजाओंकी चंचल लक्ष्मीको धिक्कार है हे राजन् तुम्हारी सुन्दर भौंहे व ऊंची नाकवाला ॥३४॥ चन्द्रकमल व सूर्यके तुल्य शोभित और ॥ ३५ ॥ चंचल नेत्रयुक्त सुख भूमिमें तांबेके समान हो जाता था तथा नाना पुष्पमालाओंसे शोभित होता था ॥ ३६ ॥ हे स्वामिन् ! वही तुम्हारा मुख आज शोभा नहीं पाता ॥ ३७ ॥ मस्तक फट गया है इससे मस्तिष्क और चरबी रथकी धूल पडनेसे रूक्ष पड गई है ॥ ३८ ॥

दानवेश्वर मय तो मेरे पिता हैं राक्षसोंके राजा आप मेरे पति थे ॥३९॥ मेरा पुत्र मेघनाद इन्द्रको जीतनेवाला था इसीसे मुझे बडा घमण्ड था और यह मैं जानती थी कि ये सब शत्रुओंके मर्दन करनेवाले अति क्रूर व विख्यात बल पौरुषवाले हैं ॥ ४० ॥ तथा सब ओरसे भयरहित रहते हैं इस प्रकारके प्रभावशाली आप लोगोंको ॥ ४१ ॥ अज्ञात मनुष्यसे कैसे

कथं भयमसंबुद्धं मानुषादिदमागतम् ।
स्निग्धेन्द्रनीलनीलं तु प्रांशु शैलोपमं महत् ४२
केयूराङ्गदवैडूर्यमुक्ताहारस्रगुज्ज्वलम् ।
कान्तं विहारेष्वधिकं दीप्तं सङ्ग्रामभूमिषु ४३
भात्याभरणभाभिर्यद्विद्युद्भिरिव तोयदः ।
तदेवाद्य शरीरं ते तीक्ष्णैर्नैकशरैश्चितम् ४४
पुनर्दुर्लभसंस्पर्शं परिष्वक्तुं न शक्यते ।
श्वाविधः शललैर्युक्तं लग्नैर्बाणैर्निरन्तरम् ४५
स्वर्पितैर्मर्मसु भृशं संछिन्नस्नायुबन्धनम् ।
क्षितौ निपतितं राजञ्श्यामं वै रुधिरच्छवि ४६
वज्रप्रहारमभितो विकीर्ण इव पर्वतः ।
हा स्वप्नः सत्यमेवेदं त्वं रामेण कथं हतः ४७
त्वं मृत्योरपि मृत्युः स्याः कथं मृत्युवशं गतः ।
त्रैलोक्यवसुभोक्तारं त्रैलोक्योद्वेगदं महत् ४८
जेतारं लोकपालानां क्षेप्तारं शंकरस्य च ।
दृप्तानां निग्रहीतारमाविष्कृतपराक्रमम् ४९

---

भय उपस्थित हुआ। ऊँचे पर्वतके समान बड़ा ॥ ४२ ॥ वैडूर्यमणि मुक्ताओंके हार व मालासे उज्ज्वल संग्राम भूमिमें अधिक दीप्त ॥ ४३ ॥ भूषणोंकी आभासे तुम्हारा शरीर आज तीक्ष्ण बाणोंसे भिन्न हो जानेसे ॥ ४४ ॥ यद्यपि उसका पुनः मिलना दुर्लभ है तो भी मैं चिपटा नहीं सकती क्योंकि बाणोंके लगे होनेसे वह साहीके तुल्य है ॥ ४५ ॥

अन्य मर्मस्थलोंमें लगे और छिन्न भिन्न होनेसे नसोंसे बँधा श्याम शरीर रक्तकी शोभासे युक्त होकर ॥ ४६ ॥ वज्र प्रहारसे भिन्न गिरिवत् पृथ्वीपर गिर पड़ा है हा यह क्या स्वप्न है या सत्य ही है ॥ ४७ ॥ आप तो मृत्युके भी मृत्यु थे फिर कैसे मृत्युवश हुये ? हा बड़े खेदकी बात है जो तीनों लोकोंको भयके दाता ॥ ४८ ॥ लोकपालोंके जीतनेवाले महादेव को भी उठानेवाले तथा पराक्रम प्रकट करनेवाले ॥ ४९ ॥ नादसे प्राणियोंको

लोकक्षोभयितारं च साधुभूतविदारणम्।
ओजसा दसवाक्यानां वक्तारं रिपुसंनिधौ ५०
स्वयूथभृत्यगोप्तारं हन्तारं भीमकर्मणाम्।
हन्तारं दानवेन्द्राणां यक्षाणां च सहस्रशः ५१
निवातकवचानां तु निग्रहीतारमाहवे।
नैकयज्ञविलोप्तारं त्रातारं स्वजनस्य च ५२
धर्मव्यवस्थाभेत्तारं मायास्रष्टारमाहवे।
देवासुरनृकन्यानामाहर्तारं ततस्ततः ५३
शत्रुस्त्रीशोकदातारं नेतारं स्वजनस्य च।
लङ्काद्वीपस्य गोप्तारं कर्तारं भीमकर्मणाम् ५४
अस्माकं कामभोगानां दातारं रथिनां वरम्।
एवं प्रभावं भर्तारं दृष्ट्वा रामेण पातितम् ५५
स्थिरास्मि या देहमिमं धारयामि हतप्रिया।
शयनेषु महार्हेषु शयित्वा राक्षसेश्वर ५६
इह कस्मात्प्रसुप्तोऽसि धरण्यां रेणुगुण्ठितः।
यदा मे तनयः शस्तो लक्ष्मणेनेन्द्रजिद्युधि ५७
तदा त्वभिहता तीव्रमद्य त्वस्मि निपातिता।

---

विदारण करनेवाले शत्रुके आगे दर्पयुक्त वचन कहनेवाले ॥ ५० ॥ अपने सेवकोंकी रक्षा करनेवाले व शत्रुओंके हन्ता सहस्रों यज्ञोंके हन्ता ॥ ५१ ॥ अनेक यज्ञोंके विध्वंस करनेवाले अपने लोगोंकी रक्षा करनेवाले ॥ ५२ ॥ धर्म व्यवस्थाके तोड़नेवाले मायावी देवता दैत्य व मनुष्योंकी कन्याओंके हरनेवाले अपने जनोंको शिक्षा करनेवाले लङ्काके रक्षक भीम कर्मोंके करनेवाले ॥ ५३–५४ ॥ महारथियोंमें श्रेष्ठ थे हा एवं प्रभावशाली अपने पतिको रामसे मरा देखकर भी ॥ ५५ ॥ मैं अपना देह धारण किये हूं हे राक्षसेश्वर! बहुमूल्य विस्तरोंपर सोकर ॥ ५६ ॥ अब यहां क्यों शयन करते हो जब मेरे पुत्रको लक्ष्मणने मार डाला था ॥ ५७ ॥

मैं तो तभी मर गई थी अब तो तुम्हारे मारे जानेपर नितान्त ही मार

साहं बन्धुजनैर्हीना हीना नाथेन च त्वया ५८
विहीना कामभोगैश्च शोचिष्ये शाश्वतीः समाः।
प्रपन्नो दीर्घमध्वानं राजन्नद्य सुदुर्गमम् ५९
नय मामपि दुःखार्तां न वर्तिष्ये त्वया विना।
कस्मात्त्वं मां विहायेह कृपणां गन्तुमिच्छसि ६०
दीनां विलपतीं मन्दां किं च मां नाभिभाषसे।
दृष्ट्वा न खल्वभिक्रुद्धो मामिहानवगुण्ठिताम् ६१
निर्गतां नगरद्वारात्पद्भ्यामेवागतां प्रभो।
पश्येष्टदार दारांस्ते भ्रष्टलज्जावगुण्ठनान् ६२
बहिर्निष्पतितान्सर्वान्कथं दृष्ट्वा न कुप्यसि।
अयं क्रीडासहायस्तेऽनाथो लालप्यते जनः ६३
न चैनमाश्वासयसि किं वा न बहुमन्यसे।
यास्त्वया विधवा राजन्कृता नैकाः कुलस्त्रियः ६४
पतिव्रता धर्मरता गुरुशुश्रूषणे रताः।
ताभिः शोकाभितप्ताभिः शप्तः परवशं गतः ६५

---

डाली गई पर प्राण नहीं बाहर होते सो नितान्त तुमसे हीन ॥ ५८ ॥ काम-भोगोंसे रहित हो बहुत वर्षोंतक विलाप करती रहूंगी हे राजन् तुम तो बड़ी भारी गली पार कर गए ॥ ५९ ॥ अब पीड़ित मुझको भी सँग ले चलो अरे मुझ कृपण दीनको यहां छोड़ तुम कैसे जाना चाहते हो ? ॥ ६० ॥ अति विलाप करती हुई मुझसे क्यों नहीं बोलते मुझको पैदल यहां आया देख अब क्यों नहीं क्रोध करते ? ॥ ६१ ॥ अपनी स्त्रियोंको देखो जो सब लज्जा छोड़ यहां चली आई हैं ॥ ६२ ॥ इन सब बाहर आनेवालियोंपर रोष क्यों नहीं करते ? हे नाथ ! हमको देख प्रीति क्यों नहीं दर्शाते ॥ ६३ ॥ क्यों नहीं समझाते तथा बहुत क्यों नहीं मानते ? ॥ ६४ ॥

हे राजन् ! पतिव्रता धर्ममें रत सहस्रों कुलीन स्त्रियोंको जो तुमने विधवा कर डाला था उन्हींने तुमको शाप दिया था ॥ ६५ ॥ तुमसे दुःख पा उन्होंने

त्वया विप्रकृताभिश्च तदा शप्तस्तदागतम् ।
प्रवादः सत्यमेवायं त्वां प्रति प्रायशो नृप ६६
पतिव्रतानां नाकस्मात्पतन्त्यश्रूणि भूतले ।
कथं च नाम ते राजन्लोकानाक्रम्य तेजसा ६७
नारीचौर्यमिदं क्षुद्रं कृतं शौटीर्यमानिना ।
अपनीयाश्रमाद्रामं यन्मृगच्छद्मनां त्वया ६८
आनीता रामपत्नी सा अपनीय च लक्ष्मणम् ।
कातर्यं च न ते युद्धे कदाचित्संस्मराम्यहम् ६९
तत्तु भाग्यविपर्यासान्नूनं ते पक्वलक्षणम् ।
अतीतानागतार्थज्ञो वर्तमानविचक्षणः ७०
मैथिलीमाहृतां दृष्ट्वा ध्यात्वा निःश्वस्य चायतम् ।
सत्यवाक्स महाबाहो देवरो मे यदब्रवीत् ७१
अयं राक्षसमुख्यानां विनाशः प्रत्युपस्थितः ।
कामक्रोधसमुत्थेन व्यसनेन प्रसङ्गिना ७२
निवृत्तस्त्वत्कृते नार्थः सोऽयं मूलहरो महान् ।
त्वया कृतमिदं सर्वमनाथं राक्षसं कुलम् ७३

---

जो शाप दिया था उसीका फल आज यह प्राप्त हुआ है राजन् ! यह बात जो विख्यात है ॥ ६६ ॥ कि पतिव्रता स्त्रियोंके आंसू अकस्मात् भी भूमिपर न गिराने चाहिये सो ठीक ही हुई है राजन् ! ॥ ६७ ॥ शूरताके दर्पसे युक्त होकर भी यह परस्त्री हरण जो तुमने सुवर्ण मृगके बहाने रामको दूर कर ॥ ६८ ॥ पुनः लक्ष्मणके भी चले जानेपर उनकी स्त्रीको जो तुम लाये यह तुम्हारी कायरताका द्योतक है ॥ ६९ ॥ पर यह कायरता तुम्हारे नाशका हेतु हुई ॥ ७० ॥

सत्यवादी विभीषणने जब तुम सीताको हर लाये थे तब बहुत विचार कर जो कहा था कि ॥ ७१ ॥ इससे सब राक्षसोंका क्षय होगा यह तुमसे जो परस्त्रीहरण रूप दुःख प्राप्त हुआ ॥ ७२ ॥ उसीने तुम्हारे मूलवर्गका क्षय

न हि त्वं शोचितव्यो मे प्रख्यातबलपौरुषः।
स्त्रीस्वभावात्तु मे बुद्धिः कारुण्ये परिवर्तते ७४
सुकृतं दुष्कृतं च त्वं गृहीत्वा स्वां गतिं गतः।
आत्मानमनुशोचामि त्वद्विनाशेन दुःखिताम् ७५
सुहृदां हितकामानां न श्रुतं वचनं त्वया।
भ्रातृणां चैव कार्त्स्न्येन हितमुक्तं दशानन ७६
हेत्वर्थयुक्तं विधिवच्छ्रेयस्करमदारुणम्।
विभीषणेनाभिहितं न कृतं हेतुमत्त्वया ७७
मारीचकुम्भकर्णाभ्यां वाक्यं मम पितुस्तथा।
न कृतं वीर्यमत्तेन तस्येदं फलमीदृशम् ७८
नीलजीमूतसंकाश पीताम्बर शुभाङ्गद।
स्वगात्राणि विनिक्षिप्य किं शेषे रुधिराप्लुतः ७९
प्रसुप्त इव शोकार्तां किं मां न प्रतिभाषसे।
महावीर्यस्य दक्षस्य संयुगेष्वपलायिनः ८०
यातुधानस्य दौहित्रीं किं मां न प्रतिभाषसे।
उत्तिष्ठोत्तिष्ठ किं शेषे नवे परिभवे कृते ८१
अद्य वै निर्भया लङ्कां प्रविष्टाः सूर्यरश्मयः।

कर दिया ॥ ७३ ॥ यद्यपि तुम्हारा बलपौरुष शोक योग्य नहीं है तो भी स्त्री स्वभावसे मैं रोदन करती हूं ॥ ७४ ॥ तुमने जो किया वह ले तुम अपनी गतिको प्राप्त हुए अब दुःखित मैं अपनेको शोचती हूं ॥ ७५ ॥ हितकारी सुहृदों तथा अपने भाई आदिकोंकी बात भी तुमने न सुनी ॥ ७६ ॥ हेतु व अर्थयुक्त सब तरहसे कल्याणप्रद जो वचन विभीषणने कहे थे उनको भी तुमने न माना ॥ ७७ ॥ मारीच कुम्भकर्ण तथा हमारे पिताके वचन तुमने नहीं माने ॥ ७८ ॥ अब अपने अङ्ग इधर उधर फैला रक्तमें तर क्यों यहां पड़े हो ? ॥ ७९ ॥ तुम सब कामोंमें चतुर संग्रामसे कभी न लौटनेवाले सुमाली राक्षसकी प्रपौत्री मुझसे क्यों नहीं बोलते ? ॥ ८०-८१ ॥ आज निर्भय हो सूर्यकी किरणें लङ्कामें प्रवेश कर गई हैं सूर्यसम जिस

येन सूदयसे शत्रून्समरे सूर्यवर्चसा ८२
वज्रं वज्रधरस्येव सोऽयं ते सततार्चितः।
रणे बहुप्रहरणो हेमजालपरिष्कृतः ८३
परिघो व्यवकीर्णस्ते बाणैश्छिन्नः सहस्रधा।
प्रियामिवोपसंगृह्य किं शेषे रणमेदिनीम् ८४
अप्रियामिव कस्माच्च मां नेच्छस्यभिभाषितुम्।
धिगस्तु हृदयं यस्या ममेदं न सहस्रधा ८५
त्वयि पञ्चत्वमापन्ने फलते शोकपीडितम्।
इत्येवं विलपन्ती सा बाष्पपर्याकुलेक्षणा ८६
स्नेहोपस्कन्नहृदया तदा मोहमुपागमत्।
कश्मलाभिहता सन्ना बभौ सा रावणोरसि ८७
संध्यानुरक्ते जलदे दीप्ता विद्युदिवोज्ज्वला।
तथागतां समुत्थाप्य सपत्न्यस्तां भृशातुराः ८८
पर्यवस्थापयामासू रुदत्यो रुदतीं भृशम्।
किं ते न विदिता देवि लोकानां स्थितिरध्रुवा ८९
दशाविभागपर्याये राज्ञां वै चञ्चलाः श्रियः।
इत्येवमुच्यमाना सा सशब्दं प्ररुरोद ह ९०

फरसासे तुम वैरियोंको मारते थे ॥ ८२ ॥ वह निरन्तर तुमसे पूजित रामके बाणोंसे छिन्न भिन्न होकर समरमें पडा है इसको जान चिपटे हुये क्यों लेटे हो ॥ ८३–८४ ॥

मुझको अप्रियसी जान क्यों नहीं बोलना पसन्द करते।। ८५ ।। इस तरह विलाप करती हुई मन्दोदरी आंखोंमें आंसू भर।। ८६ ।। मूर्च्छित हो गई दुःखसे मोहित राक्षसेन्द्रकी छातीपर गिरकर ॥ ८७ ॥ मन्दोदरी सायंकालके मेघमें विद्युत्के समान शोभित हुई तब मन्दोदरीको उसकी सब सपत्नियोंने पकडकर उठाया ॥ ८८ ॥ और बोलीं हे देवि! पाप पुण्यके विभागमें लोकोंकी स्थिति थी क्या तुम नहीं जानतीं कि राजाओंकी स्थित नहीं होती ॥ ८९ ॥ जब एवं उन्होंने कहा तो फिर मन्दोदरी विलाप करने

अपश्यन्ती तदास्त्रेण स्तनौ वक्त्रं सुनिर्मलम्।
एतस्मिन्नन्तरे रामो विभीषणमुवाच ह ९१
संस्कारः क्रियतां भ्रातुः स्त्रीगणः परिसान्त्व्यताम्।
तमुवाच ततो धीमान्विभीषण इदं वचः ९२
विमृश्य प्रश्रितं बुद्ध्या धर्मार्थसहितं हितम्।
त्यक्तधर्मव्रतं क्रूरं नृशंसमनृतं तथा ९३
नाहमर्हामि संस्कर्तुं परदाराभिमर्शनम्।
भ्रातृरूपो हि मे शत्रुरेष सर्वाहिते रतः ९४
रावणो नार्हते पूजां पूज्योऽपि गुरुगौरवात्।
नृशंस इति मां राम वक्ष्यन्ति मनुजा भुवि ९५
श्रुत्वा तस्या गुणान्सर्वे वक्ष्यन्ति सुकृतं पुनः।
तच्छ्रुत्वा परमप्रीतो रामो धर्मभृतां वरः ९६
विभीषणमुवाचेदं वाक्यज्ञं वाक्यकोविदः।
तवापि मे प्रियं कार्यं त्वत्प्रभावान्मया जितम् ९७
अवश्यं तु क्षम वाच्यो मया त्वं राक्षसेश्वर।
अधर्मानृतसंयुक्तः काममेष निशाचरः ९८

लगीं ॥ ९० ॥ इसी बीचमें राम विभीषणसे बोले कि अब अपने भाई रावण का संस्कार करो और स्त्रियोंको समझाओ यह सुन विभीषण ॥ ९१-९२ ॥ उनके मनको जाननेके लिये बोले कि धर्मव्रतत्यागी क्रूर स्वभाववाले निर्लज्ज ॥ ९३ ॥ परस्त्रीगामी इस राक्षसराजका संस्कार मैं नहीं कर सकता ॥ ९४ ॥

इससे पिताके समान इससे पिताके तुल्य होनेपर भी उक्त हेतुओंसे मेरे लिये पूजित नहीं हो सकता है राम! लोग इस समय मुझको क्रूर कहेंगे ॥ ९५ ॥ पर इस दुष्टके सब गुण सुनकर पीछेसे मुझे पुण्यात्मा कहेंगे ॥ ९६ ॥ यह सुन राम प्रसन्न हो विभीषणसे बोले कि तुम्हारे सहारेसे मैंने रावणको जीता है इससे तुम्हारा भी प्रिय मुझे करना चाहिये ॥ ९७ ॥ सो राज्य तो तुमको देंगेही पर अधर्म व मिथ्यामें यह निशाचर तत्पर था॥९८॥

तेजस्वी बलवाञ्छूरः सङ्ग्रामेषु च नित्यशः।
शतक्रतुमुखैर्देवैः श्रूयते न पराजितः ९९
महात्मा बलसंपन्नो रावणो लोकरावणः।
मरणान्तानि वैराणि निर्वृत्तं नः प्रयोजनम् १००
क्रियतामस्य संस्कारो ममाप्येष यथा तव।
त्वत्सकाशान्महाबाहो संस्कारं विधिपूर्वकम् १०१
क्षिप्रमर्हति धर्मेण त्वं यशोभाग्भविष्यसि।
राघवस्य वचः श्रुत्वा त्वरमाणो विभीषणः १०२
संस्कारयितुमारेभे भ्रातरं रावणं हतम्।
स प्रविश्य पुरीं लङ्कां राक्षसेन्द्रो विभीषणः १०३
रावणस्याग्निहोत्रं तु निर्यापयति सत्वरम्।
शकटान्दारुरूपाणि अग्नीन्वै याजकांस्तथा १०४
तथा चन्दनकाष्ठानि काष्ठानि विविधानि च।
अगुरूणि सुगन्धीनि गन्धांश्च सुरभींस्तथा १०५
मणिमुक्ताप्रवालानि निर्यापयति राक्षसः।
आजगाम मुहूर्तेन राक्षसैः परिवारितः १०६
ततो माल्यवता सार्धं क्रियामेव चकार सः।

---

तौ भी यह बडा तेजस्वी बलवान् व संग्राममें सदा प्रबल रहा है ॥९९॥ यह महात्मा विक्रमी और लोकोंको रुलानेवाला था वैर मृत्यु पर्यंततक ही रहता है ॥१००॥

इससे इसका संस्कार करो अब तो यह जैसा तुम्हारा है वैसा हमारा भी है ॥१०१॥ तुम यशके भागी होगे; रामकी ऐसी बात सुन विभीषण बडी शीघ्रतासे ॥१०२॥ अपने भाई रावणका संस्कार करने लगा विभीषणने लङ्कामें जा ॥१०३॥ रावणके अग्निहोत्रको प्रज्वलित किया और गाडियों काष्ठोंके पात्र यज्ञाग्नि यज्ञ करानेवालों ॥१०४॥ चन्दन काष्ठ तथा और भी काष्ठ अगुरु आदि सुगन्धमय वस्तु ॥१०५॥ श्मशानभूमिको भेजी तथा सब राक्षसोंको सङ्ग ले आप भी जल्द लौटा ॥१०६॥ फिर माल्यवान्के साथ क्रिया करने

सौवर्णीं शिबिकां दिव्यामारोप्य क्षौमवाससम् १०७
रावणं राक्षसाधीशमश्रुपूर्णमुखा द्विजाः ।
तूर्यघोषैश्च विविधैस्तुवद्भिश्चाभिनन्दितम् १०८
पताकाभिश्च चित्राभिः सुमनोभिश्च चित्रिताम् ।
उत्क्षिप्य शिबिकां तां तु बिभीषणपुरोगमाः १०९
दक्षिणाभिमुखाः सर्वे गृह्य काष्ठानि भेजिरे ।
अग्नयो दीप्यमानास्ते तदाध्वर्युसमीरिताः ११०
शरणाभिगताः सर्वे पुरस्तात्तस्य ते ययुः ।
अन्तःपुराणि सर्वाणि रुदमानानि सत्वरम् १११
पृष्ठतोऽनुययुस्तानि प्लवमानानि सर्वतः ११२
रावणं प्रयते देशे स्थाप्य ते भृशदुःखिताः ।
चितां चन्दनकाष्ठैश्च पद्मकोशोरचन्दनैः ११३
ब्राह्मया संवर्तयामास राङ्कवास्तरणावृताम् ।
प्रचक्रू राक्षसेन्द्रस्य पितृमेधमनुत्तमम् ११४
वेदिं च दक्षिणाप्राच्यां यथास्थानं च पावकम् ।
पृषदाज्येन संपूर्णं स्रुवं स्कन्धे प्रचिक्षिपुः ११५

---

छपी शिबिकापर रेशमी वस्त्रोंसे ढक ॥ १०७ ॥ रावणको स्थापित कर रोते ब्राह्मण लोग और बाजा बजानेवाले तथा स्तुति करनेवाले बन्दीजन आगे आगे चले ॥ १०८ ॥

नाना प्रकारकी पताका तथा पुष्पोंसे सज्जित उस शिबिकाको उठाकर बिभीषणको आगे कर ॥ १०९ ॥ काष्ठ के दक्षिण दिशाको मुखकर चले अध्वर्युजनोंने आग जलाई ॥ ११० ॥ और सब रावणके साथ चले पीछेसे बार बार रोदन करती हुई रावणकी सब स्त्रियां चलीं ॥ १११-११२ ॥

राक्षसेन्द्रको एवं ले आकर अति दुःखित हो ॥ ११३ ॥ चन्दन आदि सुगन्धित पदार्थों व काष्ठोंसे चिता बना उसपर काले हरिणकी छाल वेदके मन्त्र पढ पढ बिछाई ॥ ११४ ॥ और रावणका पितृमेधयज्ञ करने लग प्रथम दक्षिणपूर्वके कोनेपर वेदी बना कर उसपर अग्नि स्थापित की ॥ ११५ ॥

पादयोः शकटं प्रापुरूर्वोश्चोलूखलं तदा।
दारुपात्राणि सर्वाणि अरणिं चोत्तराराणिम् ११६
दत्त्वा तु मुसलं चान्यं यथास्थानं विचक्रमुः।
शास्त्रदृष्टेन विधिना महर्षिविहितेन च ११७
तत्र मेध्यं पशुं हत्वा राक्षसेन्द्रस्य राक्षसाः।
परिस्तरणिकां राज्ञो घृताक्तां समवेशयन् ११८
गन्धैर्माल्यैरलंकृत्य रावणं दीनमानसाः।
विभीषणसहायास्ते वस्त्रैश्च विविधैरपि ११९
लाजैरवकिरन्ति स्म बाष्पपूर्णमुखास्तथा।
स ददौ पावकं तस्य विधियुक्तं विभीषणः १२०
स्नात्वा चैवार्द्रवस्त्रेण तिलान्दर्भाविमाश्रितान्।
उदकेन च संमिश्रान्प्रदाय विधिपूर्वकम् १२१
ताः स्त्रियोऽनुनयामास सान्त्वयित्वा पुनःपुनः।
गम्यतामिति ताः सर्वा विविशुर्नगरं ततः १२२
प्रविष्टासु पुरीं स्त्रीषु राक्षसेन्द्रो विभीषणः।
रामपार्श्वमुपागम्य समातिष्ठद्विनीतवत् १२३

---

फिर उसपर रावणका शिर धर दही व घी भर स्रुवासे कांधेपर छोडा व पांवोंपर शकट तथा जांघोंपर उलूखल छोडा ॥ ११६ ॥ सब पात्र अरणी व मूसल यथाशास्त्र जो जहां चाहिये स्थापित किया ॥ ११७ ॥ व शास्त्रका विधिसे रावणके लिए राक्षसोंने मेध्य पशुका हनन किया ॥ ११८ ॥

राक्षसराजके लिये घृतयुक्त परिस्तरणिका प्राप्त की और उसे गन्धमाला भूषणादिकों ॥११९॥ तथा नाना उत्तम उत्तम वस्त्रोंसे भी भूषित किया और रोते हुये सबोंने चावल और फूलोंकी वर्षा रावणपर की ॥ १२० ॥ तब विभीषणने उस चितामें अग्नि लगाई तदनु स्नात हो गीले वस्त्रधारे सबोंने कुश व तिल ॥ १२१ ॥ व उदककी तिलांजलि दी पश्चात् बारंबार समझा बुझा उन सब रावणकी पत्नियोंसे ॥ १२२ ॥ विभीषणने कहा कि अब घरको चलो यह सुन सब राक्षसियां नगरमें चली गईं तब विभीषण रामके पास

रामोऽपि सह सैन्येन ससुग्रीवः सलक्ष्मणः।
हर्षं लेभे रिपुं हत्वा वृत्रं वज्रधरो यथा　　१२४
ततो विमुक्त्वा सशरं शरासनं महेन्द्रदत्तं कवचं स तन्महत्।
विमुच्य रोषं रिपुनिग्रहात्ततो रामः स सौम्यत्वमुपागतोऽरिहा १२५
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्ध० एकादशाधिकशततमः सर्गः॥१११॥[५०८६]

॥ द्वादशाधिकशततमः सर्गः ॥

ते रावणवधं दृष्ट्वा देवगन्धर्वदानवाः।
जग्मुः स्वैः स्वैर्विमानैस्ते कथयन्तः शुभाः कथाः　　१
रावणस्य वधं घोरं राघवस्य पराक्रमम्।
सुयुद्धं वानराणां च सुग्रीवस्य च मन्त्रितम्　　२
अनुरागं च वीर्यं च मारुतेर्लक्ष्मणस्य च।
पतिव्रतात्वं सीताया हनूमति पराक्रमम्　　३
कथयन्तो महाभागा जग्मुर्हृष्टा यथागतम्　　४
राघवस्तु रथं दिव्यमिन्द्रदत्तं शिखिप्रभम्।

---

आये और नम्र होकर खड़े हुये ॥ १२३ ॥ और वृत्रके वध करनेके बाद जिस प्रकार वज्रपाणी इन्द्रको हर्ष हुआ उसी प्रकार सुग्रीव, लक्ष्मण व सैन्य सहित रामको भी शत्रुका वध करनेसे हर्ष हुआ ॥ १२४ ॥ अस्तु तदनंतर शत्रुका नाश होनेके कारण बाण सहित धनुष्य और वह इन्द्रसे दिया हुआ प्रचंड कवच रामने रख दिये और क्रोध भी त्याग दिये तथा रामने सौम्यरूप धारण किया ॥ १२५ ॥

॥ यहाँ १११ सर्ग समाप्त हुआ ॥

रावण का हनन देख देवता गन्धर्व दानव अपने अपने विमानों पर चढ शुभ कथा कहते हुये चले गये ॥ १ ॥ रावण का घोर वध राम का पराक्रम वानरों का सुयुद्ध सुग्रीव का मन्त्रीत्व ॥ २ ॥ मारुति व सौमित्रि का अनुराग व वीर्य और मैथिली का पातिव्रत ॥ ३ ॥ कथन करते हुये प्रसन्नतापूर्वक जैसे आये थे वैसे ही वे चले गये ॥ ४ ॥ रामने इन्द्रप्रदत्त अग्नि

अनुज्ञाप्य महाबाहुर्मातलिं प्रत्यपूजयत् ५
राघवेणाभ्यनुज्ञातो मातलिः शक्रसारथिः।
दिव्यं तं रथमास्थाय दिवमेवोत्पपात ह ६
तस्मिंस्तु दिवमारूढे सरथे रथिनां वरः।
राघवः परमप्रीतः सुग्रीवं परिषस्वजे ७
परिष्वज्य च सुग्रीवं लक्ष्मणेनाभिवादितः।
पूज्यमानो हरिगणैराजगाम बलालयम् ८
अथोवाच स काकुत्स्थः समीपपरिवर्तिनम्।
सौमित्रिं मित्रसंपन्नं लक्ष्मणं शुभलक्षणम् ९
विभीषणमिमं सौम्य लङ्कायामभिषेचय।
अनुरक्तं च भक्तं च तथा पूर्वोपकारिणम् १०
एष मे परमः कामो यदिमं रावणानुजम्।
लङ्कायां सौम्य पश्येयमभिषिक्तं विभीषणम् ११
एवमुक्तस्तु सौमित्री राघवेण महात्मना।
तथेत्युक्त्वा सुसंहृष्टः सौवर्णं घटमाददे १२
तं घटं वानरेन्द्राणां हस्ते दत्त्वा मनोजवान्।
व्यादिदेश महासत्त्वः समुद्रसलिलं तदा १३

---

तुल्य प्रकाशित रथ को मातलिको लेजाने की आज्ञा दी ॥ ५ ॥ आज्ञा पा मातलि उस रथ पर चढ स्वर्ग लोक को चला गया ॥ ६ ॥ तदनु प्रसन्न हो रामने सुग्रीवसे भेट की ॥ ७ ॥ फिर सौमित्रि तथा अन्य वानर यूथपों से पूजे जाकर जहां सेना पडी थी वहां गये ॥ ८ ॥ और समीप खडे हुये लक्ष्मणसे बोले ॥ ९ ॥ हे सौम्य ! मुझसें अनुरक्त व मेरा उपकार करने वाले इन विभीषणका लङ्कामें जा अभिषेक कर आओ ॥ १० ॥ इन विभीषणको लङ्कामें राजगद्दी पर बैठा देखनेको मेरी इच्छा है ॥ ११ ॥ जब रामने ऐसा कहा तो ऐसा ही करूंगा यह कह सौमित्रिने एक सुवर्णका कलश हाथमें लिया ॥ १२ ॥ और शीघ्रगामी वानरेन्द्रोंको दिया ॥ १३ ॥

अतिशीघ्रं ततो गत्वा वानरास्ते मनोजवाः ।
आगतास्तु जलं गृह्य समुद्राद्वानरोत्तमाः १४
ततस्त्वेकं घटं गृह्य संस्थाप्य परमासने ।
घटेन तेन सौमित्रिरभ्यषिञ्चद्विभीषणम् १५
लङ्कायां रक्षसां मध्ये राजानं रामशासनात् ।
विधिना मन्त्रदृष्टेन सुहृद्गणसमावृतः १६
अभ्यषिञ्चंस्तदा सर्वे राक्षसा वानरास्तथा ।
प्रहर्षमतुलं गत्वा तुष्टुवू राममेव हि १७
तस्यामात्या जहृषिरे भक्ता ये चास्य राक्षसाः ।
दृष्ट्वाभिषिक्तं लङ्कायां राक्षसेन्द्रं विभीषणम् १८
राघवः परमां प्रीतिं जगाम सहलक्ष्मणः ।
सान्त्वयित्वा प्रकृतयस्ततो राममुपागमत् १९
दध्यक्षतान्मोदकांश्च लाजाः सुमनसस्तथा ।
आजह्रुरथ संहृष्टाः पौरास्तस्मै निशाचराः २०
स तान्गृहीत्वा दुर्धर्षो राघवाय न्यवेदयत् ।
माङ्गल्यं मङ्गलं सर्वं लक्ष्मणाय च वीर्यवान् २१

---

और सागरसे जल लानेके लिये कहा वे वानर बडी जल्दीसे जा ॥ १४ ॥ सागरसे नीर ले आये, लाये हुये उन घडोंमेंसे एक घडेका पानी लेकर ॥ १५ ॥ लक्ष्मणने विभीषणका लङ्कामें जा अभिषेक किया ॥ १६ ॥

यथाविधि वेदमन्त्र पढ सम्पूर्ण वानर और राक्षसोंने विभीषणका राजतिलक किया ॥ १७ ॥ जब लक्ष्मणने विभीषणका राजतिलक कर दिया तो उसके मन्त्री व हितेच्छु राक्षस प्रसन्न हुये ॥ १८ ॥ विभीषणको लङ्कामें राज गद्दीपर बैठा देख राम बहुत प्रसन्न हुये ॥ १९ ॥ राज्य मिलनेपर विभीषण सब प्रजा आदिको समझा रामके समीप आये तब ॥ २० ॥ माङ्गलिक पदार्थ लङ्कामें रहनेवाले राक्षस विभीषणकी भेटके लिये लाये पर विभीषणने वे पदार्थ ले राम व लक्ष्मणको दे दिये ॥ २१ ॥ विभीषणके प्रिय करनेकी

कृतकार्यं समृद्धार्थं दृष्ट्वा रामो विभीषणम्।
प्रतिजग्राह तत्सर्वं तस्यैव प्रतिकाम्यया २२
ततः शैलोपमं वीरं प्राञ्जलिं प्रणतं स्थितम्।
उवाचेदं वचो रामो हनूमन्तं प्लवङ्गमम् २३
अनुज्ञाप्य महाराजमिमं सौम्य विभीषणम्।
प्रविश्य नगरीं लङ्कां कौशलं ब्रूहि मैथिलीम् २४
वैदेह्या मां च कुशलं सुग्रीवं च सलक्ष्मणम्।
आचक्ष्व वदतां श्रेष्ठ रावणं च हतं रणे २५
प्रियमेतदिहाख्याहि वैदेह्यास्त्वं हरीश्वर।
प्रतिगृह्य तु संदेशमुपावर्तितुमर्हसि २६

इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्धकाण्डे द्वादशाधिकशततमः सर्गः।११२।[५११२]

॥ त्रयोदशाधिकशततमः सर्गः ॥

इति प्रतिसमादिष्टो हनूमान्मारुतात्मजः।
प्रविवेश पुरीं लङ्कां पूज्यमानो निशाचरैः १
प्रविश्य च पुरीं लङ्कामनुज्ञाप्य विभीषणम्।
ततस्तेनाभ्यनुज्ञातो हनूमान्वृक्षवाटिकाम् २
संप्रविश्य यथान्यायं सीताया विदितो हरिः।
ददर्श मृजया हीनां सातङ्कां रोहिणीमिव ३

---

इच्छासे जो कुछ पदार्थ विभीषणने दिये रामने सहर्ष उन्हें ग्रहण कर लिया ॥ २२ ॥ तदनु आगे खड़े हुये हनुमान्को हाथ जोड़े देख राम बोले ॥ २३ ॥ हे सौम्य ! महाराज विभीषणकी आज्ञा ले सीताके पास जा हमारी विजय सुना ॥ २४ ॥ वैदेहीसे सुग्रीव लक्ष्मण समेत हमारी कुशल कहना ॥ २५ ॥ यह प्रिय हमारा सन्देशा सीतासे कह और उनका सन्देश ले जल्द लौट आओ ॥ २६ ॥

॥ यहां ११२ सर्ग समाप्त हुआ ॥

एवं आज्ञा पाकर मारुतात्मज हनुमान् राक्षसोंसे पूजित हो लङ्कामें प्रविष्ट हुआ ॥ १ ॥ लङ्कामें पहुंच विभीषणकी आज्ञा ले उसी अशोकवनिकामें पहुंचा ॥ २ ॥ वहां पहुंचते ही सीताने इनको पहचान लिया तथा ॥ ३ ॥ आनन्द

वृक्षमूले निरानन्दां राक्षसीभिः परीवृताम्।
निभृतः प्रणतः प्रह्वः सोऽभिगम्याभिवाद्य च   ४
दृष्ट्वा समागतं देवी हनूमन्तं महाजवम्।
तूष्णीमास्त तदा दृष्ट्वा स्मृत्वा हृष्टाभवत्तदा   ५
सौम्यं तस्या मुखं दृष्ट्वा हनूमान्प्लवगोत्तमः।
रामस्य वचनं सर्वमाख्यातुमुपचक्रमे   ६
वैदेहि कुशली रामः सुग्रीवः सहलक्ष्मणः।
कुशलंत्वाहसिद्धार्थो हतशत्रुरमित्रजित्   ७
विभीषणसहायेन रामेण हरिभिः सह।
निहतो रावणो देवि लक्ष्मणेन च वीर्यवान्   ८
प्रियमाख्यामि ते देवि भूयश्च त्वां सभाजये।
तव प्रभावाद्धर्मज्ञे महान्रामेण संयुगे   ९
लब्धोऽयं विजयः सीते स्वस्था भव गतज्वरा।
रावणश्च हतः शत्रुर्लङ्का चैव वशीकृता   १०
मयाह्यलब्धनिद्रेण धृतेन तव निर्जये।
प्रतिज्ञैषा विनिस्तीर्णा बद्ध्वा सेतुं महोदधौ   ११

---

रहित वृक्षके नीचे राक्षसियोंके मध्यमें बैठी हुई मैथिलीको मारुतिने भी देखा देखते ही शिर झुका प्रणाम कर सम्मुख आ खड़े हुए ॥ ४ ॥ हनुमान्को आया देख सीता चुप रही ॥५॥ सीताका सौम्यमुख देख रामका सब समाचार कहने लगे ॥ ६ ॥ हे सीता! सुग्रीव लक्ष्मण सहित राम शत्रुको मारकर तुमसे कुशल कहते हैं ॥ ७ ॥ विभीषणकी मददसे वानरों व लक्ष्मण समेत रामने रावणको हतकर डाला ॥ ८ ॥

हे देवि! यह प्रियवचन तुमसे मैं कहता हूं तथा तुम्हारी प्रशंसा करता हूं तुम्हारे प्रभावसे रामने ॥ ९ ॥ यह विजय पाई अब सब व्यथा दूर कर आप स्वस्थचित्त होइये ॥ १० ॥ रावणको मार लङ्का भी अधिकृत करली गई आपसे यह कह रामने कहा है कि जबसे रावण तुम्हें यहां लाया है तबसे मैं सोया नहीं अब समुद्रको पारकर रावणको मार राक्षसोंके हननका

संभ्रमश्च न कर्तव्यो वर्तन्त्या रावणालये।
विभीषणविधेयं हि लङ्कैश्वर्यमिदं कृतम् १२
तदाश्वसिहि विस्रब्धं स्वगृहे परिवर्तसे।
अयं चाभ्येति संहृष्टस्त्वद्दर्शनसमुत्सुकः १३
एवमुक्ता तु सा देवी सीता शशिनिभानना।
प्रहर्षेणावरुद्धा सा व्याहर्तुं न शशाक ह १४
ततोऽब्रवीद्धरिवरः सीतामप्रतिजल्पतीम्।
किं त्वं चिन्तयसे देवि किं च मां नाभिभाषसे १५
एवमुक्ता हनुमता सीता धर्मपथे स्थिता।
अब्रवीत्परमप्रीता बाष्पगद्गदया गिरा १६
प्रियमेतदुपश्रुत्य भर्तुर्विजयसंश्रितम्।
प्रहर्षवशमापन्ना निर्वाक्यास्मि क्षणान्तरम् १७
न हि पश्यामि सदृशं चिन्तयन्ती प्लवङ्गम।
आख्यानकस्य भवतो दातुं प्रत्यभिनन्दनम् १८
न च पश्यामि सदृशं पृथिव्यां तव किंचन।
सदृशं यत्प्रियाख्याने तव दत्त्वा भवेत्सुखम् १९

---

प्रण हमने पूरा कर दिया॥ ११ ॥ अब तुम भय न करना क्योंकि लङ्काका यह सब ऐश्वर्य हमने विभीषणको सौंप दिया है॥ १२॥ इससे प्रसन्न होओ विभीषण भी तुम्हारे देखनेको तुम्हारे पास बडी प्रसन्नतासे आना चाहते हैं॥ १३॥ जब हनुमान्ने ऐसा कहा तो सीताका हर्षसे कण्ठ रुक गया वह कुछ भी न बोल सकीं॥ १४॥ सीताको चुप देख हनुमान् बोले कि हे देवि! तुम किस बातका विचार कर मुझसे भाषण नहीं करती॥ १५॥

जब मारुतिने ऐसा कहा तो सीता गद्गदवाणी हो बोली॥ १६॥ स्वभर्त्ताकी विजय सुन हर्षसे मैं एक क्षणभर कुछ नहीं बोल सकी॥ १७॥ हे वानर! यह जो मुझसे प्रिय संदेश तुमने कथन किया है उसके बदलेमें मैं तुम्हारे देनेके योग्य कोई वस्तु नहीं देखती॥ १८॥ मैं पृथ्वीभरमें कोई ऐसा पदार्थ नहीं देखती जो तुम्हें दिया जाय॥ १९॥ तीनों लोकोंकी

हिरण्यं वा सुवर्णं वा रत्नानि विविधानि च ।
राज्यं वा त्रिषु लोकेषु पतन्नार्हति भाषितम् ॥ २० ॥
एवमुक्तस्तु वैदेह्या प्रत्युवाच प्लवङ्गमः ।
प्रगृहीताञ्जलिर्हर्षात्सीतायाः प्रमुखे स्थितः ॥ २१ ॥
भर्तुः प्रियहिते युक्ते भर्तुर्विजयकाङ्क्षिणि ।
स्निग्धमेवंविधं वाक्यं त्वमेवार्हस्यनिन्दिते ॥ २२ ॥
तस्य तद्वचनं श्रुत्वा मैथिली जनकात्मजा ।
ततः शुभतरं वाक्यमुवाच पवनात्मजम् ॥ २३ ॥
अतिलक्षणसंपन्नं माधुर्यगुणभूषणम् ।
बुद्ध्या ह्यष्टाङ्गया युक्तं त्वमेवार्हसि भाषितुम् ॥ २४ ॥
श्लाघनीयोऽनिलस्य त्वं सुतः परमधार्मिकः ।
बलं शौर्यं श्रुतं सत्त्वं विक्रमो दाक्ष्यमुत्तमम् ॥ २५ ॥
तेजः क्षमा धृतिः स्थैर्यं विनीतत्वं न संशयः ।
एते चान्ये च बहवो गुणास्त्वय्येव शोभनाः ॥ २६ ॥
अथोवाच पुनः सीतामसंभ्रान्तो विनीतवत् ।
प्रगृहीताञ्जलिर्हर्षात्सीतायाः प्रमुखे स्थितः ॥ २७ ॥
इमास्तु खलु राक्षस्यो यदि त्वमनुमन्यसे ।
हन्तुमिच्छामि ताः सर्वा याभिस्त्वं तर्जिता पुरा ॥ २८ ॥

राज्य भी इस संदेशके कुछ गिनतीमें नहीं ॥ २० ॥ यह सुन प्रांजलि हो सीताके आगे खडे हनुमान् बोले ॥ २१ ॥ हे निन्दारहित सीते ! इस तरहका स्निग्ध और मीठा वचन तुम्हीं कहनेके योग्य हो ॥ २२ ॥

मारुतिके ऐसे वचन सुन सीता उससे भी शुभतर वाक्य बोलीं ॥ २३ ॥ अति लक्षणसम्पन्न मधुरताके गुणसे भूषित बोलना तुम्हींको आता है ॥२४॥ तुम वायुके पुत्र हो इससे प्रशंसा करने योग्य हो तथा बल सत्त्व विक्रम ॥२५॥ तेज क्षमा धृति स्थिरता नम्रता आदि अन्य भी सब उत्तम उत्तम गुण तुममें वर्त्तमान हैं ॥ २६ ॥ यह सुन सीताके सामने खडे हाथ जोड हनुमान् बोले ॥ २७ ॥ इन सब राक्षसियोंको जिन्होंने तुमको पूर्व बहुत डराया था यदि आप आज्ञा दें तो मैं मार डालना चाहता हूं ॥ २८ ॥ क्योंकि मैंने सुना है

क्लिश्यन्तीं पतिदेवां त्वामशोकवनिकां गताम्।
घोररूपसमाचाराः क्रूराः क्रूरतरेक्षणाः २९
इह श्रुता मया देवि राक्षस्यो विकृताननाः।
असकृत्परुषैर्वाक्यैर्वदन्त्यो रावणाज्ञया ३०
विकृताविकृताकाराः क्रूराक्रूरकचेक्षणाः।
इच्छामि विविधैर्घातैर्हन्तुमेताः सुदारुणाः ३१
राक्षस्यो दारुणकथा वरमेतत्प्रयच्छ मे।
मुष्टिभिः पार्ष्णिघातैश्च विशालैश्चैव बाहुभिः ३२
जङ्घाजानुप्रहारैश्च दन्तानां चैव पीडनैः।
भक्षणैः कर्णनासानां केशानां लुञ्चनैस्तथा ३३
निपात्य हन्तुमिच्छामि तव विप्रियकारिणीः।
एवं प्रहारैर्बहुभिः संप्रहार्य यशस्विनि ३४
घातये तीव्ररूपाभिस्त्वं तर्जिता पुरा।
इत्युक्ता सा हनुमता कृपणा दीनवत्सला ३५
हनूमन्तमुवाचेदं चिन्तयित्वा विमृश्य च।
राजसंश्रयवश्यानां कुर्वतीनां पराज्ञया ३६
विधेयानां च दासीनां कः कुप्येद्वानरोत्तम।

कि घोर आचरणवाली दुष्टा व क्रूरतरेक्षण ॥ २९ ॥ विकृतानना राक्षसियां रावणकी आज्ञासे तुमको कठोर वचन कहा करती थीं ॥ ३० ॥ इससे मैं इन राक्षसियोंको नाना प्रकारके आघातोंसे मार डालना चाहता हूं ॥ ३१ ॥

दारुणवचन कहनेवाली उन सबको मुक्कों, लातों, पैरों, जांघोंके प्रहारोंसे नाक काटकर वथा वाल उखाडकर कूद कूदकर चरण प्रहार करके मार डालना चाहता हूं एवं और भी अन्य उपायोंसे इन दुष्टाओंको ॥ ३२-३४ ॥ जिन्होंने पूर्व तुम्हें कष्ट दिया है मार डालना चाहता हूं इन्होंने तुमको पहले बहुत दुःख दिया है यह सुन दीनवत्सला सीता ॥ ३५ ॥ धर्म सहित वचन कहने लगी हे हरिश्रेष्ठ! राजसेवाके वशीभूत होनेसे ॥ ३६ ॥ इन बेचारी दासियोंपर कौन पुरुष क्रोध करेगा यह सब कष्ट मैंने अपने

भाग्यवैषम्यदोषेण पुरस्ताद्दुष्कृतेन च ३७
मयैतत्प्राप्यते सर्वं स्वकृतं ह्युपभुज्यते।
नैवं वद महाबाहो दैवी ह्येषा परा गतिः ३८
प्राप्तव्यं तु दशायोगान्मयैतदिति निश्चितम्।
दासीनां रावणस्याहं मर्षयामीह दुर्बला ३९
आज्ञप्ता राक्षसेनेह राक्षस्यस्तर्जयन्ति माम्।
हते तस्मिन्न कुर्वन्ति तर्जनं मारुतात्मज ४०
अयं व्याघ्रसमीपे तु पुराणो धर्मसंहितः।
ऋक्षेण गीतः श्लोकोऽस्ति तं निबोध प्लवङ्गम ४१
न परः पापमादत्ते परेषां पापकर्मणाम्।
समयो रक्षितव्यस्तु संतश्चारित्रभूषणाः ४२
पापानां वा शुभानां वा वधार्हाणामथापि वा।
कार्यं कारुण्यमार्येण न कश्चिन्नापराध्यति ४३
लोकहिंसाविहाराणां क्रूराणां पापकर्मणाम्।
कुर्वतामपि पापानि नैक कार्यमशोभनम् ४४

---

भाग्यकी उलट फेर व पूर्वजन्मके पापसे ॥ ३७ ॥ पाया है प्राणी अपने किये हुये शुभ कर्म भोगते हैं ॥ ३८ ॥ मैंने यह बात निश्चय करली है कि मेरी कोई ऐसी ही दशा आई थी इसीसे यहां इन दासियोंके कुवाक्य सहने पड़े ॥ ३९ ॥ रावणकी आज्ञासे ये राक्षसियां मुझे डर दिखलाती थीं अब जबसे वह मारा गया है कुछ नहीं कहती ॥ ४० ॥

हे वानर! धर्मका अनुसरण करते हुये ऋक्षसे व्याघ्र समीप कहा हुआ यह श्लोक प्रसिद्ध है वह सुनो ॥ ४१ ॥ दूसरोंका अपकार करनेवाले पापकर्मियोंको प्राज्ञपुरुष बदलेमें अपकार नहीं करते; क्योंकि सदाचरण ही सज्जनोंका भूषण है अतः उसका रक्षण करना चाहिये ॥४२॥ पुरुष पुण्यकर्म करनेवाले हो, पाप कर्म करनेवाले हो अथवा वधके योग्य हो सज्जनको उसके ऊपर दया करना चाहिये क्योंकि अपराध सबसे होता ही है ॥ ४३ ॥ लोगोंका हिंसा करना ही जिसका स्वभाव है ऐसे क्रूर दुष्कर्मी पापियोंके साथ पापकर्म नहीं

एवमुक्तस्तु हनुमान्सीतया वाक्यकोविदः।
प्रत्युवाच ततः सीतां रामपत्नीमनिन्दिताम् ४५
युक्ता रामस्य भवती धर्मपत्नी गुणान्विता।
प्रतिसंदिश मां देवि गमिष्ये यत्र राघवः ४६
एवमुक्ता हनुमता वैदेही जनकात्मजा।
साब्रवीद्द्रष्टुमिच्छामि भर्तारं भक्तवत्सलम् ४७
तस्यास्तद्वचनं श्रुत्वा हनूमान्मारुतात्मजः।
हर्षयन्मैथिलीं वाक्यमुवाचेदं महामतिः ४८
पूर्णचन्द्रमुखं रामं द्रक्ष्यस्यद्य सलक्ष्मणम्।
स्थितमित्रं हतामित्रं शचीवेन्द्रं सुरेश्वरम् ४९
तामेवमुक्त्वा भ्राजन्तीं सीतां साक्षादिव श्रियम्।
आजगाम महातेजा हनूमान्यत्र राघवः ५०
सपदि हरिवरस्ततो हनूमान्प्रतिवचनं जनकेश्वरात्मजायाः।
कथितमकथयद्यथाक्रमेण त्रिदशवरप्रतिमाय राघवाय ५१

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी० आदि०युद्ध०त्रयोदशाधिकशततमः सर्गः॥११२॥[५१६३]

---

करना चाहिये ॥ ४४ ॥ ऐसा कहे जानेपर वाक्यविद् हनुमान् आनन्दित हो रामपत्नी सीतासे बोले ॥ ४५ ॥ रामकी धर्मपत्नी गुणान्वित आपको ऐसा कहना उचित ही है अब मुझको आज्ञा दीजिये तो मैं रामके पास जाऊं ॥ ४६ ॥ हनुमान द्वारा ऐसा कहे जानेपर सीता बोलीं कि मैं अपने स्वामीको देखना चाहती हूं ॥४७॥ उनके ऐसे वचन सुन मारुति बोले ॥४८॥ हे सीते! वैरियोंको मारकर मित्रोंके सङ्ग बैठे हुये राम व लक्ष्मणको बहुत शीघ्र देखोगी ॥ ४९ ॥ लक्ष्मीके तुल्य शोभित सीतासे ऐसा कह मारुति जहां राम थे वहां आगये ॥५०॥ तदनंतर वानरश्रेष्ठ हनुमान्ने सुरश्रेष्ठ तुल्य रामको सीतासे कहा हुआ संवाद क्रमिक सुनाया ॥ ५१ ॥

॥ यहाँ ११२ सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ चतुर्दशाधिकशततमः सर्गः ॥

तमुवाच महाप्राज्ञः सोऽभिवाद्य प्लवङ्गमः ।
रामं कमलपत्राक्षं वरं सर्वधनुष्मताम् १
यन्निमित्तोऽयमारम्भः कर्मणां यः फलोदयः ।
तां देवीं शोकसंतप्तां द्रष्टुमर्हसि मैथिलीम् २
सा हि शोकसमाविष्टा बाष्पपर्याकुलेक्षणा ।
मैथिली विजयं श्रुत्वा द्रष्टुं त्वामभिकाङ्क्षति ३
पूर्वकात्प्रत्ययाच्चाहमुक्तो विश्वस्तया तया ।
द्रष्टुमिच्छामि भर्तारमिति पर्याकुलेक्षणा ४
एवमुक्तो हनुमता रामो धर्मभृतां वरः ।
अगच्छत्सहसा ध्यानमीषद्बाष्पपरिप्लुतः ५
स दीर्घमभिनिःश्वस्य जगतीमवलोकयन् ।
उवाच मेघसंकाशं विभीषणमुपस्थितम् ६
दिव्याङ्गरागां वैदेहीं दिव्याभरणभूषिताम् ।
इह सीतां शिरःस्नातामुपस्थापय मा चिरम् ७
एवमुक्तस्तु रामेण त्वरमाणो विभीषणः ।
प्रविश्यान्तःपुरं सीतां स्त्रीभिः स्वाभिरचोदयत् ८

---

मारुति रामको प्रणामकर सब धनुर्धरोंमें श्रेष्ठ रामसे बोले॥ १॥ कि जिसके लिये युद्ध आरम्भ हुआ था उसमें सफलता भी हुई अब उस शोकसन्तप्त मैथिलीको देखिये ॥ २ ॥ वे शोकसे व्याकुल होनेपर आपकी विजय सुन हर्षित होगईं और अब आपके देखनेकी इच्छा कर रही हैं ॥ ३ ॥ उन्होंने आंखोंमें आंसू भरके कहा कि अपने स्वामी रामको मैं देखना चाहती हूं ॥ ४ ॥ मारुतिके ऐसे वचन सुन राम ध्यानधर मनमें विचार नेत्रोंमें आंसू ला ॥ ५ ॥ बडे जोरसे श्वास ले पृथ्वीकी ओर देखते हुये समीपस्थ विभीषणसे बोले ॥ ६ ॥ कि स्नान करा दिव्य उबटनादि मल भूषण पहिना कर सीताको यहां जल्दी लाओ ॥ ७ ॥

यह सुन विभीषणने अपने रनवासमें पहुंच स्त्रियोंसे सीताके पास चलनेको

ततः सीतां महाभागां दृष्ट्वोवाच विभीषणः।
मूर्ध्नि बद्धाञ्जलिः श्रीमान्विनीतो राक्षसेश्वरः ९
दिव्याङ्गरागा वैदेहि दिव्याभरणभूषिता।
यानमारोह भद्रं ते भर्ता त्वां द्रष्टुमिच्छति १०
एवमुक्ता तु वैदेही प्रत्युवाच विभीषणम्।
अस्नात्वा द्रष्टुमिच्छामि भर्तारं राक्षसेश्वर ११
तस्यास्तद्वचनं श्रुत्वा प्रत्युवाच विभीषणः।
यथाह रामो भर्ता ते तत्तथा कर्तुमर्हसि १२
तस्य तद्वचनं श्रुत्वा मैथिली पतिदेवता।
भर्तृभक्त्या वृता साध्वी तथेति प्रत्यभाषत १३
ततः सीतां शिरःस्नातां संयुक्तां प्रतिकर्मणा।
महार्हाभरणोपेतां महार्हाम्बरधारिणीम् १४
आरोप्य शिबिकां सीतां राक्षसैर्वहनोचितैः।
राक्षसैर्बहुभिर्गुप्तामाजहार विभीषणः १५
सोऽभिगम्य महात्मानं ज्ञात्वापि ध्यानमास्थितम्।
प्रणतश्च प्रहृष्टश्च प्राप्तां सीतां न्यवेदयत् १६

---

कहा ॥ ८ ॥ फिर सबको साथले सीताके पास पहुंच हाथ जोड नम्र हो सीतासे बोले ॥ ९ ॥ हे वैदेहि उवटन लगा व भूषण धार सवारीपर चढिये तुम्हारे पति तुमको देखना चाहते हैं ॥१०॥ यह सुन सीता विभीषणसे बोली कि हे राक्षसेश्वर मैं विना स्नान किये ही अपने पतिको देखना चाहती हूं ॥ ११ ॥ यह सुन विभीषण बोले कि जिस तरह रामने आज्ञा दी है आपको वैसा ही करना उचित है ॥ १२ ॥

यह सुन पति भक्तिपरायणा सीताने कहा बहुत अच्छा जैसी स्वामीकी आज्ञा है वैसा ही करूंगी ॥ १३ ॥ तदनु स्नान करा सीताको भूषणवस्त्रोंसे अलंकृत करा ॥ १४ ॥ बडे मोलकी शिबिकापर चढा विभीषण वहां ले आये ॥ १५ ॥ तथा रामके पास जा उनको यद्यपि ध्यानावस्थित देखा तौभी समागत सीताको नम्र होकर निवेदन किया ॥ १६ ॥ बहुत दिनोंतक राक्षस

तामागतामुपश्रुत्य रक्षोगृहचिरोषिताम्।
रोषं हर्षं च दैन्यं च राघवः प्राप शत्रुहा १७
ततो यानगतां सीतां सविमर्शो विचारयन्।
विभीषणमिदं वाक्यमहृष्टो राघवोऽब्रवीत् १८
राक्षसाधिपते सौम्य नित्यं मद्विजये रत।
वैदेही संनिकर्षं मे क्षिप्रं समभिगच्छतु १९
तस्य तद्वचनं श्रुत्वा राघवस्य विभीषणः।
तूर्णमुत्सारणं तत्र कारयामास धर्मवित् २०
कञ्चुकोष्णीषिणस्तत्र वेत्रझर्झरपाणयः।
उत्सारयन्तस्तान्योधान्समन्तात्परिचक्रमुः २१
ऋक्षाणां वानराणां च राक्षसानां च सर्वशः।
वृन्दान्युत्सार्यमाणानि दूरमुत्तस्थुरन्ततः २२
तेषामुत्सार्यमाणानां निःस्वनः सुमहानभूत्।
वायुनोद्धूयमानस्य सागरस्येव निःस्वनः २३
उत्सार्यमाणान्दृष्ट्वाथ जगत्यां जातसंभ्रमान्।
दाक्षिण्यात्तदमर्षाच्च वारयामास राघवः २४

---

गृहमें रही हुई सीताको आई देख राम रोष हर्ष तथा दीनताको प्राप्त हुये ॥ १७ ॥ फिर सीताको सवारीमें आई देख राम कुछ प्रसन्न हो विभीषणसे बोले ॥ १८ ॥

हे राक्षसाधिप सीता अति शीघ्र हमारे पास आवें ॥ १९ ॥ रामके वचन सुन विभीषणने बहुत शीघ्र वहांसे सब लोगोंके हटाना चाहा ॥ २० ॥ सोने तो वहां छड़ी बेत आदि लिये थे चारों ओर घूम घूम सब पुरुषोंको हटाने लगे ॥ २१ ॥ तब ऋक्षों वानरों और राक्षसोंके समूह अलग जाकर खड़े हो गये ॥२२॥ उन लोगोंके हटानेमें सागरके तुल्य बड़ा भारी शब्द हुआ ॥२३॥ उन सबको बलपूर्वक हटानेसे उदासीन देख उन सबका अनादर न सह

संरम्भाच्चाब्रवीद्रामश्चक्षुषा प्रदहन्निव।
विभीषणं महाप्राज्ञं सोपालम्भमिदं वचः २५
किमर्थं मामनादृत्य क्लिश्यतेऽयं त्वया जनः।
निवर्तयैनमुद्वेगं जनोऽयं स्वजनो मम २६
न गृहाणि न वस्त्राणि न प्राकारास्तिरस्क्रिया।
नेदृशा राजसत्कारा वृत्तमावरणं स्त्रियः २७
व्यसनेषु न कृच्छ्रेषु न युद्धेषु स्वयंवरे।
न क्रतौ नो विवाहे वा दर्शनं दुष्यते स्त्रियः २८
सैषा विपद्गता चैव कृच्छ्रेण च समन्विता।
दर्शने नास्ति दोषोऽस्या मत्समीपे विशेषतः २९
विसृज्य शिबिकां तस्मात्पद्भ्यामेवापसर्पतु।
समीपे मम वैदेहीं पश्यन्त्वेते वनौकसः ३०
एवमुक्तस्तु रामेण सविमर्शो विभीषणः।
रामस्योपानयत्सीतां संनिकर्षं विनीतवत् ३१
ततो लक्ष्मणसुग्रीवौ हनूमांश्च प्लवङ्गमः।
निशम्य वाक्यं रामस्य बभूवुर्व्यथिता भृशम् ३२

---

रामने रोका ॥ २४ ॥ और क्रोधसे राम कुछ निन्दा करते हुए विभीषणसे बोले ॥ २५ ॥

हे विभीषण ! हमारा अपमान कर इन लोगोंको क्यों क्लेश देते हो ॥२६॥ स्त्रियोंका परदा गृह वस्त्र तथा प्राकारादि नहीं है उनका पातिव्रत्य ही बडा भारी पर्दा है ॥ २७ ॥ दुःख विपत्ति युद्ध स्वयंवर यज्ञ तथा विवाहमें स्त्रियोंको सबके सामने निकलना अनुचित नहीं है ॥ २८ ॥ सो ये सीता एक तो विपत्तिमें पडी हैं दूसरे दुःखित हैं इससे देखनेमें कुछ दोष नहीं है तथाच मेरे समीप तो कभी इनमें कुछ दोष नहीं हो सकता ॥ २९ ॥ इससे शिबिकासे उत्तर पैदल ही सीता मेरे पास आवें ॥ ३० ॥

विभीषण रामके ऐसे वचन सुन सीताको पैदल ही रामके पास बुला लाये ॥ २१ ॥ परन्तु रामके ऐसे वचन सुन लक्ष्मण सुग्रीव हनुमान् बहुत

लज्जया त्ववलीयन्ती स्वेषु गात्रेषु मैथिली ।
बिभीषणेनानुगता भर्तारं साभ्यवर्तत ॥ ३३

विस्मयाच्च प्रहर्षाच्च स्नेहाच्च पतिदेवता ।
उदैक्षत मुखं भर्तुः सौम्यं सौम्यतरानना ॥ ३४

अथ समपनुदन्मनःक्लमं सा सुचिरमदृष्टमुदीक्ष्य वै प्रियस्य ।
वदनमुदितपूर्णचन्द्रकान्तं विमलशशाङ्कनिभानना तदासीत् ॥ ३५

इत्यार्षे श्रीमद्रा॰ वाल्मी॰ आदि॰ युद्ध॰ चतुर्दशाधिकशततमः सर्गः ॥ ११४ ॥ [५११८]

॥ पञ्चदशाधिकशततमः सर्गः ॥

तां तु पार्श्वे स्थितां प्रह्वां रामः संप्रेक्ष्य मैथिलीम् ।
हृदयान्तर्गतं भावं व्याहर्तुमुपचक्रमे ॥ १

एषाऽसि निर्जिता भद्रे शत्रुं जित्वा रणाजिरे ।
पौरुषाद्यदनुष्ठेयं मयैतदुपपादितम् ॥ २

गतोऽस्म्यन्तममर्षस्य धर्षणा संप्रमार्जिता ।
अवमानश्च शत्रुश्च युगपन्निहतौ मया ॥ ३

अद्य मे पौरुषं दृष्टमद्य मे सफलः श्रमः ।
अद्य तीर्णप्रतिज्ञोऽहं प्रभवाम्यद्य चात्मनः ॥ ४

---

दुःखी हुवे ॥ ३२ ॥ सीता लज्जासे मानो अपने अङ्गोंमें लीन होती हुई रामके पास पहुंची ॥ ३३ ॥ रामके क्रोधसे विस्मित सौम्यमुखी सीताने श्रीरामका सौम्य मुख देखा ॥ ३४ ॥ अर्थात् बहुत दिनसे अदृष्ट हुए और उदित पूर्ण चन्द्र तुल्य आल्हादकारक अपने स्वामीका मुख देखकर निर्मल चन्द्र सदृश मुख है जिसका ऐसी सीताजी प्रसन्न पूर्वक खडी रहीं ॥ ३५ ॥

यहां ११४ सर्ग समाप्त हुआ

पार्श्वमें स्थित सीताको देख राम अपने अन्तःकरणके भावोंको प्रकट करने लगे ॥ १ ॥ हे भद्रे ! मैंने समरमें शत्रुको जीत तुमको फिर प्राप्त कर लिया पराक्रमसे जो करने योग्य था वह मैंने कर दिखाया ॥ २ ॥ अब मेरा रोष नष्ट हुआ शत्रुने तुमको चुरा कर जो मेरा अनादर किया वह भी अब दूर हुआ ॥ ३ ॥ आज मेरा पराक्रम तुमने देखा आज मेरा श्रम सफल हुआ ॥ ४ ॥

या त्वं विरहिता नीता चलचित्तेन रक्षसा।
दैवसंपादितो दोषो मानुषेण मया जितः ५
संप्राप्तमवमानं यस्तेजसा न प्रमार्जति।
कस्तस्य पौरुषेणार्थो महताप्यल्पचेतसा ६
लङ्घनं च समुद्रस्य लङ्कायाश्चापि मर्दनम्।
सफलं तस्य च श्लाघ्यमद्य कर्म हनूमतः ७
युद्धे विक्रमतश्चैव हितं मन्त्रयतस्तथा।
सुग्रीवस्य ससैन्यस्य सफलोऽद्य परिश्रमः ८
विभीषणस्य च तथा सफलोऽद्य परिश्रमः।
विगुणं भ्रातरं त्यक्त्वा यो मां स्वयमुपस्थितः ९
इत्येवं वदतः श्रुत्वा सीता रामस्य तद्वचः।
मृगीवोत्फुल्लनयना बभूवाश्रुपरिप्लुता १०
पश्यतस्तां तु रामस्य समीपे हृदयप्रियाम्।
जनवादभयाद्राज्ञो बभूव हृदयं द्विधा ११
सीतामुत्पलपत्राक्षीं नीलकुञ्चितमूर्धजाम्।
अवदद्वै वरारोहां मध्ये वानररक्षसाम् १२

---

रावण जो तुमको हर लाया था वह दैव कृत दोष था पर मैंने उसको दूर कर दिया ॥ ५ ॥

जिस पुरुषका कहीं अपमान होजाय और वह निरादर करनेवालेका विध्वंस न करे तो उस पुरुषका पौरुष उचित नहीं ॥ ६ ॥ मारुतिका सागर लांघना लङ्काका मर्दन करना आज सफल तथा प्रशंसनीय हुआ ॥ ७ ॥ मुझको हित मंत्रणा देते हुये सुग्रीवका परिश्रम भी आज सफल हुआ ॥ ८ ॥ अपने भाईको निर्गुण जान उसे त्याग मेरे पास आये हुये विभीषणका भी आज परिश्रम सफल हुआ ॥ ९ ॥ ऐसे कहते हुये रामके वचन सुन सीताके आंखोंसे आंसू बहने लगे ॥ १० ॥ समीपस्थ सीताको देखते हुये रामका हृदय लोकापवादके भयसे भिन्न हो गया ॥ ११ ॥

अतः सीतासे राक्षसों व वानरोंके सामने राम बोले ॥ १२ ॥ कि शत्रुसे

यत्कर्तव्यं मनुष्येण धर्षणां प्रतिमार्जता।
तत्कृतं रावणं हत्वा मयेदं मानकाङ्क्षिणा ॥ १३
निर्जिता जीवलोकस्य तपसा भावितात्मना।
अगस्त्येन दुराधर्षा मुनिना दक्षिणेव दिक् ॥ १४
विदितश्चास्तु भद्रं ते योऽयं रणपरिश्रमः।
सुतीर्णः सुहृदां वीर्यान्न त्वदर्थं मया कृतः ॥ १५
रक्षता तु मया वृत्तमपवादं च सर्वतः।
प्रख्यातस्यात्मवंशस्य न्यङ्गं च परिमार्जता ॥ १६
प्राप्तचारित्रसंदेहा मम प्रतिमुखे स्थिता।
दीपो नेत्रातुरस्येव प्रतिकूलासि मे दृढा ॥ १७
तद्गच्छ त्वानुजानेऽद्य यथेष्टं जनकात्मजे।
एता दशदिशो भद्रे कार्यमस्ति न मे त्वया ॥ १८
कः पुमांस्तु कुले जातः स्त्रियं परगृहोषिताम्।
तेजस्वी पुनरादद्यात्सुहृल्लोभेन चेतसा ॥ १९
रावणाङ्कपरिक्लिष्टां दृष्टां दुष्टेन चक्षुषा।

---

किये हुये अपमानको मिटानेके लिये पुरुषको जो कुछ करना चाहिये वह रावणको मारकर पूर्ण किया ॥ १३ ॥ जैसे भावितात्मा अगस्त्यने इल्वल व वातापीके भयसे दुरादर्श दक्षिणदिशाको जीत लिया था ॥ १४ ॥ यह जो मैंने किया तथा इष्टमित्रोंकी मददसे समुद्रके पार भी पहुंचे वह केवल तुम्हारे ही कारण नहीं किया ॥ १५ ॥ किन्तु अपने अपवाद मिटाने तथा अपने कुलकी कीर्त्ति रखनेके लिये भी रावणको मारा है ॥ १६ ॥ रावणके यहां बहुत दिन रहनेसे मुझको तुम्हारे आचारमें संदेह है इससे जैसे नेत्रोंमें पीडा-वालेको दीपक नहीं अच्छा लगता वैसे ही तुम मुझको अच्छी नहीं लगती ॥ १७ ॥

इससे हे सीते ! जहां चाहो वहां चली जाओ तुमसे मेरा कुछ भी सम्बन्ध नहीं है ॥ १८ ॥ क्योंकि ऐसा कौन होगा जो उच्चकुलमें उत्पन्न होकर अन्यके घरमें रही हुई स्त्रीको फिर ग्रहण कर ले ॥ १९ ॥ इससे रावणके अङ्कमें बैठी

कथं त्वां पुनरादद्यां कुलं व्यपदिशन्महत् २०
यदर्थं निर्जिता मे त्वं सोऽयमासादितो मया।
नास्ति मे त्वय्यभिष्वङ्गो यथेष्टं गम्यतामिति २१
तदद्य व्याहृतं भद्रे मयैतत्कृतबुद्धिना।
लक्ष्मणे वाथ भरते कुरु बुद्धिं यथासुखम् २२
शत्रुघ्ने वाथ सुग्रीवे राक्षसे वा विभीषणे।
निवेशय मनः सीते यथा वा सुखमात्मनः २३
न हि त्वां रावणो दृष्ट्वा दिव्यरूपां मनोरमाम्।
मर्षयत्यचिरं सीते स्वगृहे पर्यवस्थिताम् २४
ततः प्रियार्हश्रवणा तदाप्रियं प्रियादुपश्रुत्य चिरस्य मानिनी।
मुमोच बाष्पं रुदती तदा भृशं गजेन्द्रहस्ताभिहतेव वल्लरी २५

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि०युद्ध० पञ्चदशाधिकशततमः सर्गः॥ ११५॥[५२२३]

॥ षोडशाधिकशततमः सर्गः ॥

एवमुक्ता तु वैदेही परुषं रोमहर्षणम्।
राघवेण सरोषेण श्रुत्वा प्रव्यथिताभवत् १
सा तदाश्रुतपूर्वं हि जने महति मैथिली।
श्रुत्वा भर्तुर्वचो घोरं लज्जयावनताभवत् २

---

हुई उसकी कुदृष्टिसे देखी हुई तुमको मैं फिर कैसे ग्रहण कर लूं॥ २०॥ जिसके लिये मैंने तुमको जीता वह कार्य होगया अब तुम्हारा हमारा संग नहीं है॥ २१॥ इससे हे भद्रे मैंने बहुत विचारके साथ यह कहा है इस विषयमें तुम लक्ष्मण और भरतसे भी पूंछ लो॥ २२॥

शत्रुघ्न सुग्रीव तथा विभीषणसे भी पूंछो जिसमें अपना सुख देखो वही करो॥२३॥ दिव्यरूप तुमको देख रावणको जो अभीष्ट हुआ होगा वह किया होगा क्योंकि उसके घरमें तुम रहती ही थी॥ २४॥ प्रियवचन सुननेकी आकांक्षा किये हुये जानकी एवं अप्रिय वचन सुन रुदन करने लगी॥ २५॥

॥ यहां ११५ सर्ग समाप्त हुआ॥

रोषयुक्त रामके ऐसे कठोर वाक्य सुन सीता व्याकुल होगई॥ १॥ सबके सामने अति रूक्ष वचन अपने भर्ताके मुखसे सुन लाजसे बिल्कुल

प्रविशन्तीव गात्राणि स्वानि सा जनकात्मजा।
वाक्शरैस्तैः सशल्येव भृशमश्रूण्यवर्तयत् ३
ततो बाष्पपरिक्लिष्टं प्रमार्जन्ती स्वमाननम्।
शनैर्गद्गदया वाचा भर्तारमिदमब्रवीत् ४
किं मामसदृशं वाक्यमीदृशं श्रोत्रदारुणम्।
रूक्षं श्रावयसे वीर प्राकृतः प्राकृतामिव ५
न तथाऽस्मि महाबाहो यथा मामवगच्छसि।
प्रत्ययं गच्छ मे स्वेन चारित्रेणैव ते शपे ६
पृथक्स्त्रीणां प्रचारेण जातिं त्वं परिशङ्कसे।
परित्यजैनां शङ्कां तु यदि तेऽहं परीक्षिता ७
यदहं गात्रसंस्पर्शं गताऽस्मि विवशा प्रभो।
कामकारो न मे तत्र दैवं तत्रापराध्यति ८
मदधीनं तु यत्तन्मे हृदयं त्वयि वर्तते।
पराधीनेषु गात्रेषु किं करिष्याम्यनीश्वरी ९
सह संवृद्धभावेन संसर्गेण च मानद।
यदि तेऽहं न विज्ञाता हता तेनाऽस्मि शाश्वतम् १०

---

झुक गई ॥ २ ॥ और लाजसे सिकुडी जाती हुई सीता अतिरोदन करने लगी ॥ ३ ॥ तत्पश्चात् आंसुओंसे भीगा हुआ निज मुख पोंछती हुई धीरेसे बोली ॥ ४ ॥ हे वीर ! जैसे कोई प्राकृतजन प्राकृत आदमीसे कहता है एवं अयोग्य सुननेमें अतिकठोर रूखावचन मुझसे आप क्यों कहते हो ! ॥ ५ ॥

हे महाराज जैसी तुम मुझको समझते हो मैं वैसी नहीं हूं ॥ ६ ॥ कुछ स्त्रियोंके दूषित चरित्रसे जो तुम सब स्त्रियोंके चरित्रमें शंका करते हो यह उचित नहीं ॥ ७ ॥ जो मैंने परवश हो राक्षसके अङ्गोंका स्पर्श किया इसमें मेरा कुछ दोष नहीं ॥ ८ ॥ मेरे आधीन जो मेरा मन है सो तो आप ही में लगा रहा ॥ ९ ॥ हे मानद मेरे भावको जो आपने अबतक न जान पाया तो मैं सदाके लिये मृतक होगई ॥ १० ॥ जब आपने मेरे देखनेके

प्रेषितस्ते महावीरो हनुमानवलोककः ।
लङ्कास्थाहं त्वया राजन्किं तदा न विसर्जिता ११
प्रत्यक्षं वानरस्यास्य तद्वाक्यसमनन्तरम् ।
त्वया संत्यक्तया वीर त्यक्तं स्याज्जीवितं मया १२
न वृथा ते श्रमोऽयं स्यात्संशये न्यस्य जीवितम् ।
सुहृज्जनपरिक्लेशो न चायं विफलस्तव १३
त्वया तु नृपशार्दूल रोषमेवानुवर्तता ।
लघुनेव मनुष्येण स्त्रीत्वमेव पुरस्कृतम् १४
अपदेशो मे जनकान्नोत्पत्तिर्वसुधातलात् ।
मम वृत्तं च वृत्तज्ञ बहु तं न पुरस्कृतम् १५
न प्रमाणीकृतः पाणिर्बाल्ये मम निपीडितः ।
मम भक्तिश्च शीलं च सर्वं ते पृष्ठतः कृतम् १६
इति ब्रुवन्ती रुदती बाष्पगद्गदभाषिणी ।
उवाच लक्ष्मणं सीता दीनं ध्यानपरायणम् १७
चितां मे कुरु सौमित्रे व्यसनस्यास्य भेषजम् ।
मिथ्यापवादोपहता नाहं जीवितुमुत्सहे १८

---

लिये हनुमान्को भेजा था तभी मैं परित्यागके विषयमें क्यों न कहला भेजा ॥ ११ ॥ यदि मैं यह उस समय सुन लेती तो हनुमान्के आगे ही तुमसे त्यागी हुई अपना जीवन छोड देती ॥ १२ ॥ और आपको यह युद्ध करनेका परिश्रम तथा तुम्हारे इन सब मित्रोंको क्लेश भी न होता ॥ १३ ॥

हे नरशार्दूल आपने क्रोधके वश हो साधारण नारियोंके तुल्य मुझको भी समझ लिया ॥ १४ ॥ तुमने मेरे पिताका धर्म तथा पृथ्वीसे मेरी उत्पत्तिका कुछ भी ध्यान न किया इसीसे मेरे आचरणको आपने तुच्छ समझा ॥ १५ ॥ बाल्यावस्थामें जो मेरा आपने पाणिग्रहण किया था उसका भी कुछ प्रमाण न किया ॥ १६ ॥ ऐसा कहती रोती आंसू बहनेसे कण्ठावरोधनके कारण गद्गद्वाणीसे सीता लक्ष्मणजीसे बोली ॥ १७ ॥ हे लक्ष्मण ! चिता बनाओ क्योंकि इस दुःखकी यही औषधि है ॥ १८ ॥ मेरे गुणोंसे

अप्रीतेन गुणैर्भर्त्रा त्यक्ताया जनसंसदि।
या क्षमा मे गतिर्गन्तुं प्रवेक्ष्ये हव्यवाहनम् १९
एवमुक्तस्तु वैदेह्या लक्ष्मणः परवीरहा।
अमर्षवशमापन्नो राघवं समुदैक्षत २०
स विज्ञाय मनश्छन्दं रामस्याकारसूचितम्।
चितां चकार सौमित्रिर्मते रामस्य वीर्यवान् २१
न हि रामं तदा कश्चित्कालान्तकयमोपमम्।
अनुनेतुमथो वक्तुं द्रष्टुं वाऽप्यशकत्सुहृत् २२
अधोमुखं स्थितं रामं ततः कृत्वा प्रदक्षिणम्।
उपावर्तत वैदेही दीप्यमानं हुताशनम् २३
प्रणम्य दैवतेभ्यश्च ब्राह्मणेभ्यश्च मैथिली।
बद्धाञ्जलिपुटा चेदमुवाचाग्निसमीपतः २४
यथा मे हृदयं नित्यं नापसर्पति राघवात्।
तथा लोकस्य साक्षी मां सर्वतः पातु पावकः २५
यथा मां शुद्धचारित्रां दुष्टां जानाति राघवः।
तथा लोकस्य साक्षी मां सर्वतः पातु पावकः २६

अप्रसन्न होकर सब लोगोंके आगे मेरे पतिने जो मुझे त्याग दिया इससे अग्निमें मैं प्रवेश कर जाऊंगी ॥ १९ ॥

सीताके इस वचनको लक्ष्मण न सहकर रामकी ओर देखने लगे ॥२०॥ और उनके मनका अभिप्राय समझ रामकी सम्मतिसे चिता रच दी ॥ २१ ॥ उस काल रामने अपना रूप यमके तुल्य ऐसा किया था कि जिससे कोई न तो कुछ कह सका न देख सका ॥ २२ ॥ तब रामकी प्रदक्षिणा कर सीता प्रज्वलित अग्निके पास गईं ॥ २३ ॥ देवताओं ब्राह्मणोंको प्रणाम कर सीता हाथ जोडकर अग्निके पास जा बोली॥ २४ ॥ कि जैसे मेरा मन कभी रामसे अन्यत्र कहीं नहीं जाता वैसे ही सब लोकोंके साक्षी अग्नि सब ओरसे मेरी रक्षा करें ॥ २५ ॥ यदि मुझ शुद्धाचरणवालीको राम दुष्टाचरणवाली समझते हों तो यो साक्षी अग्नि मेरी रक्षा करें ॥ २६ ॥

एवमुक्त्वा तु वैदेही परिक्रम्य हुताशनम्।
विवेश ज्वलनं दीप्तं निःशङ्केनान्तरात्मना २७
जनश्च सुमहांस्तत्र बालवृद्धसमाकुलः।
ददर्श मैथिलीं दीप्तां प्रविशन्तीं हुताशनम् २८
सा तप्तनवहेमाभा तप्तकाञ्चनभूषणा।
पपात ज्वलनं दीप्तं सर्वलोकस्य संनिधौ २९
ददृशुस्तां विशालाक्षीं पतन्तीं हव्यवाहनम्।
सीतां सर्वाणि रूपाणि रुक्मवेदिनिभां तदा ३०
ददृशुस्तां महाभागां प्रविशन्तीं हुताशनम्।
ऋषयो देवगन्धर्वा यज्ञे पूर्णाहुतीमिव ३१
प्रचुक्रुशुः स्त्रियः सर्वास्तां दृष्ट्वा हव्यवाहने।
पतन्तीं संस्कृतां मन्त्रैर्वसोर्धारामिवाध्वरे ३२
ददृशुस्तां त्रयो लोका देवगन्धर्वदानवाः।
शप्तां पतन्तीं निरये त्रिदिवाद्देवतामिव ३३
तस्यामग्निं विशन्त्यां तु हाहेति विपुलः स्वनः।
रक्षसां वानराणां च संबभूवाद्भुतोपमः ३४

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि०युद्धकाण्डे षोडशाधिकशततमःसर्गः॥११६॥[५२५७]

---

यह कह आगकी प्रदक्षिणा कर निश्शंक मन हो सीता प्रवेश कर गई॥ २७ ॥ प्रज्वलित अग्निमें सीताको प्रवेश करते बाल वृद्ध युवा सबने देखा ॥ २८ ॥ आभूषण धारे तप्त सुवर्णके रंगकी सीता सबके आगे ॥२९॥ चितामें प्रवेश कर गई सीताको अग्निमें प्रवेश करते हुये सबने देखा ॥३०॥ देवता, गन्धर्व, ऋषियोंने भी यज्ञ अग्निमें उनको प्रवेश करते हुये देखा ॥ ३१ ॥ अग्निमें प्रवेश करती हुई सीताको देख सब स्त्रियां चिल्ला उठीं ॥ ३२ ॥ शापित होनेके कारण स्वर्गसे गिरे हुए मानो देवता ही ऐसी सीताने देव, दानव, गन्धर्व व त्रैलोक्यको देखा ॥ ३३ ॥ और वह अग्निमें प्रवेश करने लगी तब "हाय, हाय" का शब्द व आश्चर्यकारक ध्वनि राक्षस व वानर करने लगे ॥ ३४ ॥

॥ यहाँ ११६ सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ सप्तदशाधिकशततमः सर्गः ॥

ततो हि दुर्मना रामः श्रुत्वैवं वदतां गिरः ।
दध्यौ मुहूर्तं धर्मात्मा बाष्पव्याकुललोचनः १
ततो वैश्रवणो राजा यमश्च पितृभिः सह ।
सहस्राक्षश्च देवेशो वरुणश्च जलेश्वरः २
षडर्धनयनः श्रीमान्महादेवो वृषध्वजः ।
कर्ता सर्वस्य लोकस्य ब्रह्मा ब्रह्मविदां वरः ३
एते सर्वे समागम्य विमानैः सूर्यसंनिभैः ।
आगम्य नगरीं लङ्कामभिजग्मुश्च राघवम् ४
ततः सहस्ताभरणान्प्रगृह्य विपुलान्भुजान् ।
अब्रुवंस्त्रिदशश्रेष्ठा राघवं प्राञ्जलिं स्थितम् ५
कर्ता सर्वस्य लोकस्य श्रेष्ठो ज्ञानविदां विभुः ।
उपेक्षसे कथं सीतां पतन्तीं हव्यवाहने ६
कथं देवगणश्रेष्ठमात्मानं नावबुध्यसे ७
ऋतधामा वसुः पूर्वं वसूनां च प्रजापतिः ।
त्रयाणामपि लोकानामादिकर्ता स्वयंप्रभुः ८
रुद्राणामष्टमो रुद्रः साध्यानामपि पञ्चमः ।

---

तब सबको शब्द करते हुये सुन आंखि डबडबा राम व्याकुल हो एक मुहूर्ततक सोचते रहे ॥ १ ॥ उसी समय कुबेर पितरोंसहित यमराज इन्द्र वरुण ॥ २ ॥ *महादेव तथा सब लोकोंके कर्ता ब्रह्मा* ॥ ३ ॥ अपने अपने विमानपर चढ लङ्कापुरीमें रामके पास आये ॥ ४ ॥ और भूषण भूषित रामसे बोले ॥ ५ ॥ कि सब लोकोंके कर्ता होकर जान बूझकर अग्निमें गिरती हुई सीताकी उपेक्षा कैसे करते हो ? ॥ ६ ॥

देवगणोंमें श्रेष्ठ होते हुए आप कैसे नहीं जानते हैं ? ॥ ७ ॥ सृष्टिके समय प्रथम तीनों लोकोंके कर्ता ऋतधामा वसु हुये व फिर प्रजापति हुये तीनों लोकोंके आदि कर्ता तुम्हीं हो ॥ ८ ॥ रुद्रोंमें आठवें रुद्र साध्योंमें

अश्विनौ चापि कर्णौ ते सूर्याचन्द्रमसौ दृशौ ९
अन्ते चादौ च मध्ये च दृश्यसे च परन्तप।
उपेक्षसे च वैदेहीं मानुषः प्राकृतो यथा १०
इत्युक्तो लोकपालैस्तैः स्वामी लोकस्य राघवः।
अब्रवीत्रिदशश्रेष्ठान्रामो धर्मभृतां वरः ११
आत्मानं मानुषं मन्ये रामं दशरथात्मजम्।
सोऽहं यश्च यतश्चाहं भगवांस्तद्ब्रवीतु मे १२
इति ब्रुवाणं काकुत्स्थं ब्रह्मा ब्रह्मविदां वरः।
अब्रवीच्छृणु मे वाक्यं सत्यं सत्यपराक्रम १३
भवान्नारायणो देवः श्रीमांश्चक्रायुधः प्रभुः।
एकशृङ्गो वराहस्त्वं भूतभव्यसपत्नजित् १४
अक्षरं ब्रह्म सत्यं च मध्ये चान्ते च राघव।
लोकानां त्वं परो धर्मो विष्वक्सेनश्चतुर्भुजः १५
शार्ङ्गधन्वा हृषीकेशः पुरुषः पुरुषोत्तमः।
अजितः खड्गधृग्विष्णुः कृष्णश्चैव बृहद्बलः १६
सेनानीर्ग्रामणीः सर्वं त्वं बुद्धिस्त्वं क्षमा दमः।

---

पांचवें साध्य तुम्हीं हो ॥ ९ ॥ अन्त मध्य आदि में तुम्हीं दिखाई देते हो फिर भी सीताको प्राकृत मनुष्यके तुल्य छोड देते हो ॥ १० ॥ जब लोकपालोंने यह रामसे कहा तो राम देवताओंसे बोले ॥ ११ ॥ मैं तो अपनेको दशरथपुत्र राम जानता हूं परन्तु जो मैं हूं वह आप मुझको बतावें ॥ १२ ॥ ऐसा कहते हुये रामसे ब्रह्मा बोले कि हे सत्यपराक्रम ! सुनो ॥ १३ ॥

आप चक्रायुध साक्षात् विष्णु हो और प्रलयमें एक शृंगके मत्स्यका व वराहका अवतार अपनी इच्छासे लेते हो भूत भविष्य वर्तमान सब शत्रुओं-को तुम मारा करते हो ॥ १४ ॥ परब्रह्म तुम्हीं हो आदि मध्य अन्त सब कहीं तुम रहते हो सब लोकोंके परम धर्म रूप हो ॥ १५ ॥ शार्ङ्गधन्वा हृषिकेश पुरुष पुरुषोत्तम अजित् खड्गधृक्, विष्णु, कृष्ण, बृहद्बल ॥१६॥ सेनानी, ग्रामणी आदि तुम्हारे नाम हैं सब संसारके उत्पत्तिके स्थान तथा

प्रभवश्चाप्ययश्च त्वमुपेन्द्रो मधुसूदनः १७
इन्द्रकर्मा महेन्द्रस्त्वं पद्मनाभो रणान्तकृत्।
शरण्यं शरणं च त्वामाहुर्दिव्या महर्षयः १८
सहस्रशृङ्गो वेदात्मा शतशीर्षो महर्षभः।
त्वं त्रयाणां हि लोकानामादिकर्ता स्वयंप्रभुः १९
सिद्धानामपि साध्यानामाश्रयश्चासि पूर्वजः।
त्वं यज्ञस्त्वं वषट्कारस्त्वमोंकारः परात्परः २०
प्रभवं निधनं चापि नो विदुः को भवानिति।
दृश्यसे सर्वभूतेषु गोषु च ब्राह्मणेषु च २१
दिक्षु सर्वासु गगने पर्वतेषु नदीषु च।
सहस्रचरणः श्रीमाञ्शतशीर्षः सहस्रदृक् २२
त्वं धारयसि भूतानि पृथिवीं सर्वपर्वतान्।
अन्ते पृथिव्याः सलिले दृश्यसे त्वं महोरगः २३
त्रींल्लोकान्धारयन्राम देवगन्धर्वदानवान्।
अहं ते हृदयं राम जिह्वा देवी सरस्वती २४
देवा रोमाणि गात्रेषु ब्रह्मणा निर्मिताः प्रभो।
निमेषस्ते स्मृता रात्रिरुन्मेषो दिवसस्तथा २५

---

नाशक उपेन्द्र मधुसूदन तुम्हीं हो ॥ १७ ॥ महेन्द्र शत्रुओंको मारनेवाले पद्मनाभ व शरणागत पुरुषोंको शरणमें रखनेवाले तुम्हीं हो ॥ १८ ॥ सहस्रशृंगवेदात्मा शतशीर्ष महर्षभ आदि भी तुम्हारे नाम हैं ॥ १९ ॥

सिद्धों साधकोंके आश्रय रूप ओंकार व परात्पर आप ही हैं ॥ २० ॥ आपकी उत्पत्ति व नाशका कोई कहनेवाला नहीं है ॥ २१ ॥ सब दिशाओं पर्वतों आकाश तथा वनोंमें भी आप दिखाई देते हैं ॥ २२ ॥ तुम सब प्राणियों पृथ्वी पर्वतादि सबके धारण करनेवाले हो ॥ २३ ॥ हे राम तुम सब देवता, गन्धर्व, दानवसहित तीनों तीनों लोकोंको धारण किये रहते हो ॥ २४ ॥ सब देवता तुम्हारे रोम हैं तुम्हारा पलकका गिराना रात्रि और

संस्कारास्त्वभवन्वेदा नैतदस्ति त्वया विना।
जगत्सर्वं शरीरं ते स्थैर्यं ते वसुधातलम् २६
अग्निः कोपः प्रसादस्ते सोमः श्रीवत्सलक्षण।
त्वया लोकास्त्रयः क्रान्ताः पुरा स्वैर्विक्रमैस्त्रिभिः २७
महेन्द्रश्च कृतो राजा बलिं बध्वा सुदारुणम्।
सीता लक्ष्मीर्भवान्विष्णुर्देवः कृष्णः प्रजापतिः २८
वधार्थं रावणस्येह प्रविष्टो मानुषीं तनुम्।
तदिदं नस्त्वया कार्यं कृतं धर्मभृतां वर २९
निहतो रावणो राम प्रहृष्टो दिवमाक्रम।
अमोघं देव वीर्यं ते न ते मोघाः पराक्रमाः ३०
अमोघं दर्शनं राम अमोघस्तव संस्तवः।
अमोघास्ते भविष्यन्ति भक्तिमन्तो नरा भुवि ३१
ये त्वां देवं ध्रुवं भक्ताः पुराणं पुरुषोत्तमम्।
प्राप्नुवन्ति तथा कामानिह लोके परत्र च ३२
इममार्षस्तवं दिव्यमितिहासं पुरातनम्।
ये नराः कीर्तयिष्यन्ति नास्ति तेषां पराभवः ३३

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि०युद्ध०सप्तदशाधिकशततमः सर्गः॥११७॥ [५२९०]

---

उठाना दिन है ॥ २५ ॥ तुम्हारे संस्कार वेद हैं ॥ २६ ॥

अग्नि तुम्हारा कोप है प्रसाद चन्द्रमा व श्रीवत्सचिह्न हैं तुमने पहले अपने तीन पैरोंसे तीनों लोक नाप लिये थे ॥२७॥ महासुर बलिको बांध इन्द्र को राजा बनाया था सीता लक्ष्मी और आप विष्णु हैं ॥ २८ ॥ यहां रावणके मारनेके लिये मनुष्य देह धारण किया था वह रावणरूप कार्य सो आपने कर लिया ॥ २९ ॥ अब वैकुण्ठको चलिये ॥ ३० ॥ हे राम ! तुम्हारा दर्शन सफल है तुम्हारी स्तुति निष्फल नहीं इससे जो तुम्हारे भक्त होंगे वे सफल होंगे ॥ ३१ ॥ हे देव जो तुम्हारे भक्तिको प्राप्त होंगे वे इस लोक और परलोकमें भी सफल होंगे ॥ ३२ ॥ हे राम ! यह आपका प्राचीन इतिहास जो पढेंगे उनका अपमान कभी न होगा ॥ ३३ ॥

॥ यहां ११७ सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ अष्टादशाधिकशततमः सर्गः ॥

एतच्छ्रुत्वा शुभं वाक्यं पितामहसमीरितम्।
अङ्केनादाय वैदेहीमुत्पपात विभावसुः १
विधूयाथ चितां तां तु वैदेहीं हव्यवाहनः।
उत्तस्थौ मूर्तिमानाशु गृहीत्वा जनकात्मजाम् २
तरुणादित्यसंकाशां तप्तकाञ्चनभूषणाम्।
रक्ताम्बरधरां बालां नीलकुञ्चितमूर्धजाम् ३
अक्लिष्टमाल्याभरणां तथारूपामनिन्दिताम्।
ददौ रामाय वैदेहीमङ्के कृत्वा विभावसुः ४
अब्रवीत्तु तदा रामं साक्षी लोकस्य पावकः।
एषा ते राम वैदेही पापमस्यां न विद्यते ५
नैव वाचा न मनसा नैव बुद्ध्या न चक्षुषा।
सुवृत्ता वृत्तशौटीर्ये न त्वामत्यचरच्छुभा ६
रावणेनापनीतैषा वीर्योत्सिक्तेन रक्षसा।
त्वया विरहिता दीना विवशा निर्जन सती ७
रुद्धा चान्तःपुरे गुप्ता त्वच्चित्ता त्वत्परायणा।
रक्षिता राक्षसीभिश्च घोराभिर्घोरबुद्धिभिः ८

---

ब्रह्माके ऐसे शुभ वचन सुन गोदमें सीताको ले अग्निदेव मूर्त्ति धारण कर बाहर निकले ॥ १ ॥ उस चिताको कंपाकर अग्नि जानकीको लेकर निकले ॥ २ ॥ और प्रातःसूर्यके तुल्य लाल रेशमी वस्त्र ओढे घुंघुं वारे काले बालोंसहित ॥ ३ ॥ फबे हुए फूलोंकी माला पहिने अति सुन्दर सीताको गोदमें लाकर रामको सौंप दिया ॥ ४ ॥ और पाप पुण्यके साक्षी अग्नि बोले कि हे राम! ये तुम्हारी सीता हैं इनमें पापका लेश भी नहीं हैं ॥ ५ ॥ मन वचन बुद्धि तथा दृष्टिसे भी इन्होंने पाप नहीं किया है ॥६॥

दीन सती इन सीताको रावण अपने वीर्यके मदसे अपने यहां ले आया था ॥ ७ ॥ और अपने अन्तःपुरमें घोर राक्षसियोंकी रक्षामें रक्खा था परन्तु ये वहां भी तुम्हींमें परायण रहा करती थी ॥ ८ ॥ नाना लोभ तथा धमकी

प्रलोभ्यमाना विविधं तर्ज्यमाना च मैथिली।
नाचिन्तयत तद्रक्षस्त्वद्गतेनान्तरात्मना ९
विशुद्धभावां निष्पापां प्रतिगृह्णीष्व मैथिलीम्।
न किंचिदभिधातव्या अहमाज्ञापयामि ते १०
ततः प्रीतमना रामः श्रुत्वैवं वदतां वरः।
दध्यौ मुहूर्तं धर्मात्मा हर्षव्याकुललोचनः ११
एवमुक्तो महातेजा धृतिमानुरुविक्रमः।
उवाच त्रिदशश्रेष्ठं रामो धर्मभृतां वरः १२
अवश्यं चापि लोकेषु सीता पावनमर्हति।
दीर्घकालोषिता हीयं रावणान्तःपुरे शुभा १३
बालिशो बत कामात्मा रामो दशरथात्मजः।
इति वक्ष्यति मां लोको जानकीमविशोध्य हि १४
अनन्यहृदयां सीतां मच्चित्तपरिरक्षिणीम्।
अहमप्यवगच्छामि मैथिलीं जनकात्मजाम् १५
इमामपि विशालाक्षीं रक्षितां स्वेन तेजसा।
रावणो नातिवर्तेत वेलामिव महोदधिः १६

---

भी मिलनेपर राक्षसके घरमें रहनेवाली इन्होंने उस राक्षसकी ओर दृष्टि नहीं की ॥ ९ ॥ इससे निष्पाप इन सीताको स्वीकार करिये ॥ १० ॥ अग्निके ऐसे वचन सुन राम प्रसन्नचित्त हो एक मुहूर्ततक विचार करते रहे और फिर हर्षसे व्याकुल होगये ॥ ११ ॥ एवं अग्निके वचन सुन तथा उनपर विचार कर महापराक्रमी राम देवताओंसे बोले ॥ १२ ॥ कि सब लोकके बीचमें अवश्य सीता पवित्र हैं पर बहुत समयतक ये रावणके घरमें रही हैं ॥ १३ ॥

इससे यदि हम सीताको शुद्ध न कर लेते तो सब लोग यही कहते कि राम बड़े अनार्य हैं ॥ १४ ॥ मैं भी यह जानता था कि सीता अपने मनमें मेरे अतिरिक्त और किसीको कुछ नहीं समझती ॥ १५ ॥ और यह भी जानता हूं कि रावणके बन्दी करनेपर वह इनके तेजके कारण इनके पास

न च शक्तः सुदुष्टात्मा मनसापि हि मैथिलीम् ।
प्रधर्षयितुमप्राप्यां दीप्तामग्निशिखामिव १७
नेयमर्हति वैक्लव्यं रावणान्तःपुरे सती ।
अनन्या हि मया सीता भास्करस्य प्रभा यथा १८
विशुद्धा त्रिषु लोकेषु मैथिली जनकात्मजा ।
न विहातुं मया शक्या कीर्तिरात्मवता यथा १९
अवश्यं च मया कार्यं सर्वेषां वो वचो हितम् ।
स्निग्धानां लोकनाथानामेवं च वदतां हितम् २०
इत्येवमुक्त्वा विजयी महाबलः प्रशस्यमानः स्वकृतेन कर्मणा ।
समेत्य रामः प्रियया महायशाः सुखं सुखार्होऽनुबभूव राघवः २१

इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्ध० अष्टादशाधिकशततमः सर्गः ॥११८॥ [५१११]

॥ एकोनविंशाधिकशततमः सर्गः ॥

एतच्छ्रुत्वा शुभं वाक्यं राघवेणानुभाषितम् ।
ततः शुभतरं वाक्यं व्याजहार महेश्वरः १
पुष्कराक्ष महाबाहो महावक्षः परन्तप ।

---

नहीं भासका ॥ १६ ॥ वह दुरात्मा मनसे भी मैथिलीको प्रधर्षित नहीं कर सका ॥ १७ ॥ इससे रावणके रनवासमें रहनेसे इनको कुछ दोष नहीं हो सकता क्योंकि ये तो मुझमें अनन्यभाव रखती हैं ॥ १८ ॥ सीता सब तरह विशुद्ध है मैं इनको त्याग नहीं सकता ॥ १९ ॥ इससे आप सब देवताओंके वचन मुझको अवश्य करने चाहिये ॥ २० ॥ अस्तु । अपने कर्मोंके कारण जिसकी प्रशंसा होती है ऐसे वह महाबलास्य-विजयी, कीर्तिमान और सुखका उपभोग करनेवाले राम इस प्रकार देवताओंसे कहकर सीताका स्वीकार किया ॥ २१ ॥

॥ यहां ११८ सर्ग समाप्त हुआ ॥

रामका यह भाषण सुनकर उनसे भी अधिक शुभभाषण श्री महेश्वर करने लगे ॥ १ ॥ ( वे बोले ) "हे कमलनयन, हे महापराक्रमी, हे शत्रुतापन, हे धर्मिष्ठोंमें श्रेष्ठ, हे विशाल वक्षःस्थलसे युक्त हुए राम !

दिष्ट्या कृतमिदं कर्म त्वया धर्मभृतां वर २
दिष्ट्या सर्वस्य लोकस्य प्रवृद्धं दारुणं तमः।
अपवृत्तं त्वया सङ्ख्ये रामरावणजं भयम् ३
आश्वास्य भरतं दीनं कौसल्यां च यशस्विनीम्।
कैकेयीं च सुमित्रां च दृष्ट्वा लक्ष्मणमातरम् ४
प्राप्य राज्यमयोध्यां च नन्दयित्वा सुहृज्जनम्।
इक्ष्वाकूणां कुले वंशं स्थापयित्वा महाबल ५
इष्ट्वा तुरगमेधेन प्राप्य चानुत्तमं यशः।
ब्राह्मणेभ्यो धनं दत्त्वा त्रिदिवं गन्तुमर्हसि ६
एष राजा दशरथो विमानस्थः पिता तव।
काकुत्स्थ मानुषे लोके गुरुस्तव महायशाः ७
इन्द्रलोकं गतः श्रीमांस्त्वया पुत्रेण तारितः।
लक्ष्मणेन सह भ्रात्रा त्वमेनमभिवादय ८
महादेववचः श्रुत्वा राघवः सहलक्ष्मणः।
विमानशिखरस्थस्य प्रणाममकरोत्पितुः ९

---

तुम्हारे हाथसे यह कृत्य हुआ ये बात अच्छी हुई ॥ २ ॥ सम्पूर्ण संसारके भयंकर दुःखोंका नाश किया यह बहुत आनन्दकी बात है और संग्राममें उत्पन्न हुए संसारके भयको भी तुमने नाश किये ॥ ३ ॥ इसलिये दीन भरतको सांत्वना देकर और यशस्विनी कौसल्या, कैकेयी व लक्ष्मणमाता सुमित्रा इनका दर्शन करके ॥ ४ ॥ अयोध्याके राज्य प्राप्त कर, सुहृत् जनोंको आनन्द देकर हे महाबलाढ्य राम, इक्ष्वाकुवंशमें संतति उत्पन्न कर ॥ ५ ॥ अश्वमेध याग करके, अनुपम कीर्तिलाभ करके और ब्राह्मणोंको धन देकर तुम स्वर्गको लौट आओ ॥ ६ ॥

इस विमानपर चढे हुए तुम्हारे पिता राजा दशरथ हैं, हे ककुत्स्थकुलोत्पन्न राम! वह महायशस्वी राजा मनुष्यलोकमें तुम्हारे पिता थे ॥ ७ ॥ तुम जैसे पुत्रसे उद्धार होनेके कारण यह वैभवशाली राजा अभी इन्द्रलोक गये हैं, इसलिये लक्ष्मणसहित तुम इनको अभिवादन करो" ॥ ८ ॥ महादेवका यह भाषण सुनकर लक्ष्मणसहित राम विमान शिखरपर चढे

दीप्यमानं स्वया लक्ष्म्या विरजोम्बरधारिणम् ।
लक्ष्मणेन सह भ्रात्रा ददर्श पितरं प्रभुः १०
हर्षेण महताविष्टो विमानस्थो महीपतिः ।
प्राणैः प्रियतरं दृष्ट्वा पुत्रं दशरथस्तदा ११
आरोप्याङ्कं महाबाहुर्वरासनगतः प्रभुः ।
बाहुभ्यां संपरिष्वज्य ततो वाक्यं समाददे १२
न मे स्वर्गो बहु मतः संमानश्च सुरर्षभैः ।
त्वया राम विहीनस्य सत्यं प्रतिशृणोमि ते १३
कैकेय्या यानि चोक्तानि वाक्यानि वदतां वर ।
तव प्रव्राजनार्थानि स्थितानि हृदये मम १४
त्वां तु दृष्ट्वा कुशलिनं परिष्वज्य सलक्ष्मणम् ।
अद्य दुःखाद्विमुक्तोऽस्मि नीहारादिव भास्करः १५
तारितोऽहं त्वया पुत्र सुपुत्रेण महात्मना ।
अष्टावक्रेण धर्मात्मा कहोलो ब्राह्मणो यथा १६

---

हुए अपने पिताको प्रणाम किये ॥ ९ ॥ और अपने कांतिसे झलकते हुए व निर्मल वस्त्र धारण किये हुए अपने पिताको प्रभु रामने भाई लक्ष्मणके साथ दर्शन किये ॥ १० ॥ तब विमानारूढ हुए भूपति दशरथको प्राणसे भी अधिक प्रिय ऐसा अपने पुत्रको देखते ही अतिशय आनन्द हुआ ॥ ११ ॥ और अपने अंकोंमें लेकर व बाहुओंसे आलिंगन कर विमानारूढ हुए वे महापराक्रमी दशरथ रामसे बोले ॥ १२ ॥ " हे राम ! तुम्हारे बिना सुरश्रेष्ठोंसे युक्त स्वर्गमें रहना मेरे लिये अच्छा नहीं यह मैं तुम्हें प्रतिज्ञापूर्वक सत्य कहता हूँ ॥ १३ ॥

हे वक्ताओंमें श्रेष्ठ राम, तुम्हारे वनवासके लिये कैकेयीने जो बोली थी वह मेरे हृदयमें चुभी हुई है ॥ १४ ॥ तुम्हें कुशल देखकर और लक्ष्मण सहित तुमको आलिंगन करके आज मैं निहारके मुक्त हुए सूर्यसदृश दुःखसे मुक्त हुआ हूँ ॥ १५ ॥ अर्थात् धर्मात्मा कहोल ब्राह्मणका जिस प्रकार अष्टावक्र नामक पुत्रने उद्धार किया उसी प्रकार आज तुमने मुझे सुपुत्र होकर

इदानीं च विजानामि यथा सौम्य सुरेश्वरैः
वधार्थं रावणस्येव पिहितं पुरुषोत्तमम् १७
सिद्धार्था खलु कौसल्या या त्वां राम गृहं गतम्।
वनान्निवृत्तं संहृष्टा द्रक्ष्यते शत्रुसूदनम् १८
सिद्धार्थाः खलु ते राम नरा ये त्वां पुरीं गतम्।
राज्ये चैवाभिषिक्तं च द्रक्ष्यन्ते वसुधाधिपम् १९
अनुरक्तेन बलिना शुचिना धर्मचारिणा।
इच्छेयं त्वामहं द्रष्टुं भरतेन समागतम् २०
चतुर्दश समाः सौम्य वने निर्यातितास्त्वया।
वसता सीतया सार्धं मत्प्रीत्या लक्ष्मणेन च २१
निवृत्तवनवासोऽसि प्रतिज्ञा पूरिता त्वया।
रावणं च रणे हत्वा देवताः परितोषिताः २२
कृतं कर्म यशः श्लाघ्यं प्राप्तं ते शत्रुसूदन।
भ्रातृभिः सह राज्यस्थो दीर्घमायुरवाप्नुहि २३

---

उद्धार किया है ॥ १६ ॥ हे सौम्य राम ! रावणके वधके लिये देवताओंने मेरे पुत्ररूपमें रखे हुए तुम पुरुषोत्तम ही हो, यह अब मैं जानता हूं ॥ १७ ॥

कौसल्याके मनोरथ पूर्ण हुआ क्योंकि हे राम ! वनसे निवृत्त होकर घर आये हुए तुम शत्रुनाशको वह आनन्दसे अवलोकन करेगी ॥ १८ ॥ हे राम ! जो लोग अयोध्यामें प्राप्त होकर राज्याभिषेक हुए तुम भूपतिको देखेंगे वे सचमुच धन्य हैं ॥ १९ ॥ अनुरक्त, शुचि, धर्मनिष्ट, और बलाढ्य ऐसे भरतके साथ तुम्हें मिलते देखनेकी इच्छा है ॥ २० ॥ हे सौम्य राम ! मेरे प्रेमके कारण सीता व लक्ष्मणसहित तुम वनमें चौदह वर्ष बिताया ॥ २१ ॥ अब तुम्हारा वनवास पूर्ण हो गया है, तुम अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण की और संग्राममें दुष्ट रावणका वध करके देवताओंको सन्तुष्ट किया है ॥ २२ ॥ हे शत्रुनाशक राम प्रशंसनीय कर्म करनेके कारण ही तुम कीर्तिमान् हुए हो इसलिये राज्यारूढ होकर भाई सबके साथ तुम्हें दीर्घ आयुष्य प्राप्त होंगे ॥ २३ ॥

इति ब्रुवाणं राजानं रामः प्राञ्जलिरब्रवीत् ।
कुरु प्रसादं धर्मज्ञ कैकेय्या भरतस्य च २४
सपुत्रां त्वां त्यजामीति यदुक्ता कैकयी त्वया ।
स शापः कैकयीं घोरः सपुत्रां न स्पृशेत्प्रभो २५
तथेति स महाराजो राममुक्त्वा कृताञ्जलिम् ।
लक्ष्मणं च परिष्वज्य पुनर्वाक्यमुवाच ह २६
धर्मं प्राप्स्यसि धर्मज्ञ यशश्च विपुलं भुवि ।
रामे प्रसन्ने स्वर्गं च महिमानं तथोत्तमम् २७
रामं शुश्रूष भद्रं ते सुमित्रानन्दवर्धन ।
रामः सर्वस्य लोकस्य हितेष्वभिरतः सदा २८
एते सेन्द्रास्त्रयो लोकाः सिद्धाश्च परमर्षयः ।
अभिवाद्य महात्मानमर्चन्ति पुरुषोत्तमम् २९
एतत्तदुक्तमव्यक्तमक्षरं ब्रह्मसंमितम् ।
देवानां हृदयं सौम्य गुह्यं रामः परन्तपः ३०

इस प्रकार बोलनेवाले दशरथ राजाको हाथ जोड़कर राम बोला "हे धर्मज्ञ ! आप कैकेयी व भरतपर कृपा करें ॥ २४ ॥ हे प्रभो "पुत्रसहित मैं तेरा त्याग करता हूँ" ऐसा जो आपने कैकेयीको कहा है उस शापका प्रभाव कैकेयीपर [illegible] पड़े ॥ २५ ॥ इसपर "ठीक है" ऐसा हाथ जोड़े हुए रामको कहकर और लक्ष्मणको आलिंगन करके महाराज दशरथ पुनः बोले ॥ २६ ॥ "हे धर्मज्ञ ! तुम्हें धर्म प्राप्त होगा, इस पृथ्वीपर तुम्हें खूब कीर्ति मिलेगी और रामके प्रसन्न होनेसे तुमको स्वर्ग प्राप्त होकर उत्तम कीर्ति होगी ॥ २७ ॥

हे सुमित्राके आनन्द देनेवाले लक्ष्मण तुम्हारा कल्याण हो, तुम रामकी शुश्रूषा कर, क्योंकि सम्पूर्ण जगतके कल्याणके विषयमें राम सदा तत्पर हैं ॥ २८ ॥ इन्द्रसहित तीनों लोक, सिद्ध व महर्षि ये सब इस महात्मा पुरुषोत्तमकी अभिवंदनपूर्वक पूजा करते हैं ॥ २९ ॥ हे सौम्य, शत्रुतापन राम ही अव्यक्त, अविनाशी, श्रुतिप्रतिपादित देवोंका आधारभूत व गुह्य

अवाप्तधर्माचरणं यशश्च विपुलं त्वया।
एवं शुश्रूषता व्यग्रं वैदेह्या सह सीतया ३१
इत्युक्त्वा लक्ष्मणं राजा स्नुषां बद्धाञ्जलिं स्थिताम्।
पुत्रीत्याभाष्य मधुरं शनैरेनामुवाच ह ३२
कर्तव्यो न तु वैदेही मन्युस्त्यागमिमं प्रति।
रामेणेदं विशुद्ध्यर्थं कृतं वै त्वद्धितैषिणा ३३
सुदुष्करमिदं पुत्रि तव चारित्रलक्षणम्।
कृतं यत्तेऽन्यनारीणां यशो ह्यभिभविष्यति ३४
न त्वं कामं समाधेया भर्तृशुश्रूषणं प्रति।
अवश्यं तु मया वाच्यमेष ते दैवतं परम् ३५
इति प्रतिसमादिश्य पुत्रौ सीतां च राघवः।
इन्द्रलोकं विमानेन ययौ दशरथो नृपः ३६
विमानमास्थाय महानुभावः श्रिया च संहृष्टतनुर्नृपोत्तमः।

---

ऐसे महत् हैं ॥ ३० ॥ इसीलिये विदेहकन्या सीतासहित रामकी एकनिष्ठ होकर सेवा करनेसे सम्पूर्ण धर्मोंको आचरण करनेका फल तुम्हें मिला और खूब यश भी संपादन किया ॥ ३१ ॥

इस प्रकार लक्ष्मणको समझानेके वाद हाथ जोडी हुई सीताको "हे बेटी" ऐसे शब्दसे बुलाकर शांतभावसे कहने लगे ॥ ३२ ॥ "हे वैदेहि, रामने जो तुम्हें पहले त्याग किया था इस कारण तुम रामपर क्रोध मत करो, तुम्हारे हितके लिये ही उसने ऐसा किया है ॥ ३३ ॥ हे बेटी तुमसे किये हुए यह आचरण अत्यन्त दुर्घट हैं, तुम्हारे इस आचरणके कारण इतर पतिव्रता स्त्रियोंकी कीर्ति पीछे पड गई ॥ ३४ ॥ पतिशुश्रूषा विषयमें तुम्हें कहनेकी कुछ जरूरत नहीं है तथापि, राम ही तुम्हारे मुख्य देवता हैं यह मुझे अवश्य कहना चाहिये" ॥ ३५ ॥ इस प्रकार पुत्र व सीताको समझाकर वह दशरथराजा विमानके योगसे इन्द्रलोकको चले गये ॥ ३६ ॥ अर्थात् आनन्दसे जिसके शरीर रोमांचित्त हो गये हैं ऐसा वे महापराक्रमी

आमन्त्र्य पुत्रौ सह सीतया च जगाम देवप्रवरस्य लोकम् ३७

इत्यार्षे श्रीमद्वा०वाल्मी०आदि०युद्ध० एकोनविंशाधिकशततमः सर्गः११९[५३४८]

॥ विंशाधिकशततमः सर्गः ॥

प्रतिप्रयाते काकुत्स्थे महेन्द्रः पाकशासनः।
अब्रवीत्परमप्रीतो राघवं प्राञ्जलिं स्थितम् १
अमोघं दर्शनं राम तवास्माकं नरर्षभ।
प्रीतियुक्ताः स्म तेन त्वं ब्रूहि यन्मनसेप्सितम् २
एवमुक्तो महेन्द्रेण प्रसन्नेन महात्मना।
सुप्रसन्नमना हृष्टो वचनं प्राह राघवः ३
यदि प्रीतिः समुत्पन्ना मयि ते विबुधेश्वर।
वक्ष्यामि कुरु मे सत्यं वचनं वदतां वर ४
मम हेतोः पराक्रान्ता ये गता यमसादनम्।
ते सर्वे जीवितं प्राप्य समुत्तिष्ठन्तु वानराः ५
मत्कृते विप्रयुक्ता ये पुत्रैर्दारैश्च वानराः।
तान्प्रीतमनसः सर्वान्द्रष्टुमिच्छामि मानद ६

---

नृपश्रेष्ठ दशरथ सीतासहित पुत्रको सन्देश ले लेनेके बाद विमानपर चढ़कर इन्द्रलोकको चले गये ॥ ३७ ॥

॥ यहां ११९ सर्ग समाप्त हुआ ॥

ककुत्स्थकुलोत्पन्न दशरथको लौट आनेके बाद पाकशासन इन्द्र अतिशय सन्तुष्ट हुए और हाथ जोड़कर खड़े हुए रामसे बोले ॥ १ ॥ "हे पुरुषश्रेष्ठ राम हमारा दर्शन तुम्हें व्यर्थ नहीं होगा, हम तुमपर प्रसन्न हुए हैं इसलिये जो तुम्हारे मनमें है वह कहो" ॥ २ ॥ इस प्रकार महेन्द्रके कहनेपर प्रसन्न होकर राम आनन्दसे बोले ॥ ३ ॥ "हे देवराज, हे वक्ताओंमें श्रेष्ठ मुझपर यदि आप प्रसन्न हुए हैं तो जो मैं कहता हूँ वह आप सत्य करें ॥ ४ ॥ मेरे कारण पराक्रम करके जो वानर यमलोकको गये हैं वे सब जीवित हो जांय ॥ ५ ॥

हे मान्य देवराज मेरे कारण जिन वानरोंके पुत्र व स्त्रीका वियोग हुआ है उन सभीको प्रसन्नचित्त हुए देखनेकी मेरी इच्छा है ॥ ६ ॥ हे पुरंदर,

विक्रान्ताश्चापि शूराश्च न मृत्युं गणयन्ति च।
कृतयत्ना विपन्नाश्च जीवयैतान्पुरन्दर ७
मत्प्रियेष्वभिरक्ताश्च न मृत्युं गणयन्ति ये।
त्वत्प्रसादात्समेयुस्ते वरमेतमहं वृणे ८
नीरुजो निर्व्रणांश्चैव संपन्नबलपौरुषान्।
गोलाङ्गूलांस्तथर्क्षांश्च द्रष्टुमिच्छामि मानद ९
अकाले चापि पुष्पाणि मूलानि च फलानि च।
नद्यश्च विमलास्तत्र तिष्ठेयुर्यत्र वानराः १०
श्रुत्वा तु वचनं तस्य राघवस्य महात्मनः।
महेन्द्रः प्रत्युवाचेदं वचनं प्रीतिसंयुतम् ११
महानयं वरस्तात यस्त्वयोक्तो रघूत्तम।
द्विर्मया नोक्तपूर्वं च तस्मादेतद्भविष्यति १२
समुत्तिष्ठन्तु ते सर्वे हता ये युधि राक्षसैः।
ऋक्षाश्च सह गोपुच्छैर्निकृत्ताननबाहवः १३

---

पराक्रमी, शूर व मृत्युकी पर्वाह न करनेवाले ऐसे यह वानर युद्धार्थ श्रम करके मृत्युको प्राप्त हुआ है इन्हें आप जीवित करें ॥ ७ ॥ मेरे प्रिय कर्म करनेमें तत्पर मृत्युकी पर्वाह न करनेवाले जो वानर उनको आपकी कृपासे अपने स्वजनसे भेंट हो यह वर मैं मांगता हूँ ॥ ८ ॥ हे मान्य पुरन्दर गोलांगूल व ऋक्ष इन्हें पीडारहित, व्रणरहित और बल व पराक्रमसंपन्न देखनेकी मेरी इच्छा है ॥ ९ ॥ जिस जगह वानर रहेंगे वहां अकालमें भी फूल, मूल फल व निर्मल नदी होना चाहिये " ॥ १० ॥ महात्मा राघवके यह भाषण सुननेके बाद प्रेमयुक्त शब्दसे महेंद्र बोले ॥ ११ ॥ " हे रघूत्तम तुमसे मांगा हुआ यह वर बडा है; परन्तु जो मैं एकबार कहता हूँ उससे आजतक मैं मुकर नहीं गया हूँ अतः तुम्हारा मांगना सिद्ध होगा ॥ १२ ॥ राक्षसोंने युद्धमें जिसका वध किया है और जिसका हाथ व मुखका टुकडा टुकडा हो गया है ऐसे सभी ऋक्ष गोलांगूलयुक्त जीवित होंगे ॥ १३ ॥

नीरुजो निर्व्रणाश्चैव संपन्नबलपौरुषाः ।
समुत्थास्यन्ति हरयः सुप्ता निद्राक्षये यथा १४
सुहृद्भिर्बान्धवैश्चैव ज्ञातिभिः स्वजनेन च ।
सर्व एव समेष्यन्ति संयुक्ताः परया मुदा १५
अकाले पुष्पशबलाः फलवन्तश्च पादपाः ।
भविष्यन्ति महेष्वास नद्यश्च सलिलायुताः १६
सव्रणैः प्रथम गात्रैरिदानीं निर्व्रणैः समैः ।
ततः समुत्थिताः सर्वे सुप्त्वेव हरिसत्तमाः १७
बभूवुर्वानराः सर्वे किं त्वेतदिति विस्मिताः ।
काकुत्स्थं परिपूर्णार्थं दृष्ट्वा सर्वे सुरोत्तमाः १८
अब्रुवन्परमप्रीताः स्तुत्वा रामं सलक्ष्मणम् ।
गच्छायोध्यामितो राजन्विसर्जय च वानरान् १९
मैथिलीं सान्त्वयस्वैनामनुरक्तां यशस्विनीम् ।
भ्रातरं भरतं पश्य त्वच्छोकाद्व्रतचारिणम् २०

---

अर्थात् निद्राके बाद निद्रिस्थ पुरुष जिस प्रकार उठता है उसी प्रकार बल व पराक्रमसे सम्पन्न होकर और पीडारहित व व्रणरहित होकर वानर उठेंगे ॥ १४ ॥ सुहृद, बांधव, ज्ञाति व स्वजन इन सभीके साथ वानर एकत्र होकर खूब आनन्दसे मिलेंगे ॥ १५ ॥ हे धनुर्धारी राम वृक्ष असमयमें भी पुष्पोंसे चित्रविचित्र होकर फलयुक्त होंगे और नदी जलसे परिपूर्ण रहेगी " ॥ १६ ॥ इस प्रकार इन्द्रके कहनेपर पहले जिसके शरीर जख्मी हो गये थे उन वानरोंके शरीर व्रणरहित व साफ होकर निद्रासे उठे हुएके समान सब वानरश्रेष्ठ उठे ॥ १७ ॥ और वे सभी वानर यह क्या चमत्कार है ऐसा विचारते हुए विस्मित हो गये, अस्तु। ककुत्स्थकुलोत्पन्न रामके मनोरथ पूर्ण होनेके बाद सर्वसुरश्रेष्ठ ॥ १८ ॥ अत्यन्त सन्तुष्ट होकर और लक्ष्मणसहित रामकी प्रशंसा करके बोले, हे राम तुम यहांसे अयोध्याको जाओ और वानरोंको भी अब जानेकी आज्ञा दो ॥ १९ ॥ तुममें अनुरक्त हुई इस यशस्विनी मैथिलीको सांत्वना कर, तुम्हारे शोकसे व्रतस्थ भ्रात।

शत्रुघ्नं च महात्मानं मातृः सर्वाः परन्तप।
अभिषेचय चात्मानं पौरान्गत्वा प्रहर्षय २१
एवमुक्त्वा सहस्राक्षो रामं सौमित्रिणा सह।
विमानैः सूर्यसंकाशैर्ययौ हृष्टः सुरैः सह २२
अभिवाद्य च काकुत्स्थः सर्वांस्तांस्त्रिदशोत्तमान्।
लक्ष्मणेन सह भ्रात्रा वासमाज्ञापयत्तदा २३
ततस्तु सा लक्ष्मणरामपालिता महाचमूर्हृष्टजना यशस्विनी।
श्रिया ज्वलन्ती विरराज सर्वतो निशा प्रणीतेव हि शीतरश्मिना२४
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी०आदि० युद्ध० विंशाधिकशततमः सर्गः ॥१२०॥[५३७२]

॥ एकविंशाधिकशततमः सर्गः ॥

तां रात्रिमुषितं रामं सुखोदितमरिन्दमम्।
अब्रवीत्प्राञ्जलिर्वाक्यं जयं पृष्ट्वा विभीषणः १
स्नानानि चाङ्गरागाणि वस्त्राण्याभरणानि च।
चन्दनानि च माल्यानि दिव्यानि विविधानि च २
अलंकारविदश्चैता नार्यः पद्मनिभेक्षणाः।

---

भरत, शत्रुघ्नकी और सब माताकी भेंट लो, व नागरिक जनोंको आनन्दित करके स्वतःको अभिषेक करो ॥ २०-२१ ॥

इस प्रकार लक्ष्मणसहित रामको कहकर देवतासहित सहस्राक्ष इन्द्र आनन्दित हुए और सूर्यके समान तेजस्वी विमानपर चढकर चल दिये ॥ २२ ॥ तदनंतर उस सर्वश्रेष्ठ देवताओंको अभिवंदन करके भ्राता सहित राम सब सैन्यको विश्रांति करनेकी आज्ञा दी ॥ २३ ॥ इसके बाद रामलक्ष्मणको जिसने पवित्र किये हैं और जिससे वीर आनन्दित हुए हैं ऐसी उस कांतिसे झलकती हुई यशस्विनी प्रचंड सेना चन्द्रमासे युक्त रात्रिके समान चारों तरफसे झलकने लगी ॥ २४ ॥

॥ यहां १२० सर्ग समाप्त हुआ ॥

उस रातको आनन्दपूर्वक वहां रहनेके पीछे सवेरा होनेपर रामसे विभीषण हाथ जोड जय बोले ॥ १ ॥ कि हे राघव! स्नानोंके साधन उबटन सब प्रकारके आभरण चन्दन माला आदि लिए ये स्त्रियां आपके

उपस्थितास्त्वां विधिवत्स्नापयिष्यन्ति राघव ३
एवमुक्तस्तु काकुत्स्थः प्रत्युवाच विभीषणम्।
हरीन्सुग्रीवमुख्यांस्त्वं स्नानेनोपनिमन्त्रय ४
स तु ताम्यति धर्मात्मा मम हेतोः सुखोचितः।
सुकुमारो महाबाहुर्भरतः सत्यसंश्रयः ५
तं विना कैकयीपुत्रं भरतं धर्मचारिणम्।
न मे स्नानं बहुमतं वस्त्राण्याभरणानि च ६
एतत्पश्य यथा क्षिप्रं प्रतिगच्छाम तां पुरीम्।
अयोध्यां गच्छतो ह्येष पन्थाः परमदुर्गमः ७
एवमुक्तस्तु काकुत्स्थं प्रत्युवाच विभीषणः।
अह्ना त्वां प्रापयिष्यामि तां पुरीं पार्थिवात्मज ८
पुष्पकं नाम भद्रं ते विमानं सूर्यसंनिभम्।
मम भ्रातुः कुबेरस्य रावणेन बलीयसा ९
हृतं निर्जित्य सङ्ग्रामे कामगं दिव्यमुत्तमम्।
त्वदर्थे पालितं चेदं तिष्ठत्यतुलविक्रम १०
तदिदं मेघसंकाशं विमानमिह तिष्ठति।

---

आगे खड़ी हैं ॥ २-३ विभीषणकी यह बात सुन राम बोले कि तुम सुग्रीवादि वानर यूथपोंका यह आदर करो ॥ ४ ॥ मैं अभी विशेष स्नानादि नहीं कर सकता क्योंकि धर्मात्मा भरत मेरे लिये तप कर रहे हैं ॥ ५ ॥ सो धर्मात्मा भरतके विना मैं स्नान वस्त्र भूषणादिका धारण करना उचित नहीं समझता ॥ ६ ॥ अब यह सोचो कि कैसे मैं जल्द अयोध्यामें पहुंच जाऊं क्योंकि यहांसे वहांका मार्ग बड़ा दुर्गम है ॥ ७ ॥

यह सुन विभीषण बोले कि मैं यहांसे एक दिनमें ही आपको अयोध्या पहुंचा दूंगा ॥ ८ ॥ मेरा महाबली भाई रावण वैश्रवणका पुष्पक नामक विमान ॥ ९ ॥ कुबेरको जीतकर यहां लाया था वह आप ही की सवारीके लिए यत्नसे रक्खा है ॥ १० ॥ वह विमान यहां उपस्थित है आप उसीपर

येन यास्यसि यानेन त्वमयोध्यां गतज्वरः ११
अहं ते यद्यनुग्राह्यो यदि स्मरसि मे गुणान्।
वस तावदिह प्राज्ञ यद्यस्ति मयि सौहृदम् १२
लक्ष्मणेन सह भ्रात्रा वैदेह्या भार्यया सह।
अर्चितः सर्वकामैस्त्वं ततो राम गमिष्यसि १३
प्रीतियुक्तस्य विहितां ससैन्यः ससुहृद्गणः।
सत्क्रियां राम मे तावद्गृहाण त्वं मयोद्यताम् १४
प्रणयाद्बहुमानाच्च सौहार्देन च राघव।
प्रसादयामि प्रेष्योऽहं न खल्वाज्ञापयामि ते १५
एवमुक्तस्ततो रामः प्रत्युवाच विभीषणम्।
रक्षसां वानराणां च सर्वेषामेव शृण्वताम् १६
पूजितोऽस्मि त्वया वीर साचिव्येन परेण च।
सर्वात्मना च चेष्टाभिः सौहार्देन परेण च १७
न खल्वेतन्न कुर्यां ते वचनं राक्षसेश्वर।
तं तु मे भ्रातरं द्रष्टुं भरतं त्वरते मनः १८
मां निवर्तयितुं योऽसौ चित्रकूटमुपागतः।

---

चढ अनायासेन अयोध्याको चले जावेंगे ॥ ११ ॥ अब जो मैं कृपा करनेके योग्य होऊं मेरे गुणोंकी आपको याद हो मुझमें आपका हित हो तो कुछ दिन ॥ १२ ॥ लक्ष्मण व सीतासमेत यहां रहिये मैं भलीभांति जब आपकी सेवा करलूं तब चले जाइये ॥ १३ ॥ अपने सब सुहृदोंसमेत ठहरिये और प्रीतिसे किये हुए मेरे सत्कारका ग्रहण कीजिये ॥ १४ ॥

हे राघव! मैं स्नेह व सौहार्दसे ऐसा कहकर आपको प्रसन्न करता हूं क्योंकि मैं तो आपका सेवक हूं ॥ १५ ॥ यह सुन राम समस्त वानरों व राक्षसोंको सुनाकर कहने लगे ॥ १६ ॥ हे वीर! तुमने मन्त्रित्व, मित्रता तथा सब प्रकारसे शुश्रूषा करके मेरी बड़ी पूजा की अब कुछ करनेकी आवश्यकता नहीं ॥ १७ ॥ राजन् तुम्हारा यह कथन मैं इसलिए नहीं मान सकता कि मैं शीघ्रही भरतको देखा चाहता हूं ॥ १८ ॥ जिस भरतने मुझे लौटानेके

शिरसा याचतो यस्य वचनं न कृतं मया १९
कौसल्यां च सुमित्रां च कैकेयीं च यशस्विनीम् ।
गुहं च सुहृदं चैव पौराञ्जानपदैः सह २०
अनुजानीहि मां सौम्य पूजितोऽस्मि विभीषण ।
मन्युर्न खलु कर्तव्यः सखे त्वां चानुमानये २१
उपस्थापय मे शीघ्रं विमानं राक्षसेश्वर ।
कृतकार्यस्य मे वासः कथं स्यादिह संमतः २२
एवमुक्तस्तु रामेण राक्षसेन्द्रो विभीषणः ।
विमानं सूर्यसंकाशमाजुहाव त्वरान्वितः २३
ततः काञ्चनचित्राङ्गं वैदूर्यमणिवेदिकम् ।
कूटागारैः परिक्षिप्तं सर्वतो रजतप्रभम् २४
पाण्डुराभिः पताकाभिर्ध्वजैश्च समलंकृतम् ।
काञ्चनं काञ्चनैर्हर्म्यैर्हेमपद्मविभूषितैः २५
प्रकीर्णं किङ्किणीजालैर्मुक्तामणिगवाक्षकम् ।
घण्टाजालैः परिक्षिप्तं सर्वतो मधुरस्वनम् २६

लिए चित्रकूटतक जा मस्तक झुकाकर प्रार्थना की पर मैंने उसका वचन न किया ॥ १९ ॥ माता कौसल्या सुमित्रा कैकेयी तथा परिवारसमेत पुरवासियोंके देखनेको मन बहुत चाहता है ॥ २० ॥

अब हे विभीषण हमें जाने दीजिये व क्षमा कीजिये ॥ २१ ॥ अब विमान मंगाइये अब यहां रहनेसे क्या काम ? ॥ २२ ॥ यह आज्ञा पा राक्षसेश्वरने जल्दीसे पुष्पकविमान वहां मंगवाया ॥ २३ ॥ तदनंतर सुवर्णसे जिसके प्रदेश चित्रित हैं; जिसके वासस्थानपर वैदूर्य मणि रत्नजटित हैं, जिसके चारोंतरफ शालागृह हैं; जिसके सब तरफ चांदीके समान झलकता है ॥ २४ ॥ श्वेतवर्ण पताका व ध्वज इससे जो शोभित हैं; सुवर्ण कमलोंसे शृंगारित सुवर्णगृहके कारण जो सुवर्णमय दीखता है ॥ २५ ॥ घुंगरूके मालासे जो छदा हुआ है, जिसकी खिडकी मोती व रत्नसे शोभित है; घंटा समूहोंके नादसे जिसके चारोंतरफ मधुर ध्वनि हो रहा है ॥ २६ ॥ मेरु पर्वतके सदृश

तं मेरुशिखराकारं निर्मितं विश्वकर्मणा।
बृहद्भिर्भूषितं हर्म्यैर्मुक्तारजतशोभितैः २७
तलैः स्फटिकचित्राङ्गैर्वैदूर्यैश्च वरासनैः।
महार्हास्तरणोपेतैरुपपन्नं महाधनैः २८
उपस्थितमनाधृष्यं तद्विमानं मनोजवम्।
निवेदयित्वा रामाय तस्थौ तत्र विभीषणः २९
तत्पुष्पकं कामगमं विमानमुपस्थितं भूधरसंनिकाशम्।
दृष्ट्वा तदा विस्मयमाजगाम रामः ससौमित्रिरुदारसत्त्वः ३०

इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी० आदि०युद्ध०एकत्रिंशाधिकशततमः सर्गः॥१२१॥[५४०२]

॥ द्वाविंशाधिकशततमः सर्गः ॥

उपस्थितं तु तं कृत्वा पुष्पकं पुष्पभूषितम्।
अविदूरे स्थितो राममित्युवाच विभीषणः १
स तु बद्धाञ्जलिपुटो विनीतो राक्षसेश्वरः।
अब्रवीत्त्वरयोपेतः किं करोमीति राघवम् २
तमब्रवीन्महातेजा लक्ष्मणस्योपशृण्वतः।

---

जिसका आकार; विश्वकर्माको जिसने निर्माण किया है, मोती व चांदियोंसे जिसने बडे बडे राजवाडोंको सुशोभित किया है॥ २७॥ स्फटिक मणिसे जडित फर्श जहां हैं और वैदूर्यरत्नमय व बडे बडे आस्तरणोंसे युक्त आसनें जहां हैं॥ २८॥ इस प्रकारके सुशोभित तथा मनके समान वेगवान् अजित विमान प्राप्ति होनेकी सूचना रामसे देकर वहीं विभीषण खडा रहा॥ २९॥ और (उनके कहनेके अनुसार) इच्छानुसार गमन करनेवाले पर्वततुल्य उस पुष्पकविमानको देखकर लक्ष्मणसहित महात्मा राम विस्मित हो गये॥ ३०॥

॥ यहां १२१ सर्ग समाप्त हुआ॥

फूलोंसे सज्जित पुष्पक विमानको उपस्थितकर पास ही स्थित रामसे लङ्केश्वर विभीषण बोले॥ १॥ हाथ जोड विनीत हो राक्षसराज बडी जल्दी बोले कि अब मेरे लिये क्या आज्ञा है॥ २॥ यह सुन राम लक्ष्मणको

विमृश्य राघवो वाक्यमिदं स्नेहपुरस्कृतम् ३
कृतप्रयत्नकर्माणः सर्वं एव वनौकसः।
रत्नैरर्थैश्च विविधैः संपूज्यन्तां विभीषण ४
सहामीभिस्त्वया लङ्का निर्जिता राक्षसेश्वर।
हृष्टैः प्राणभयं त्यक्त्वा सङ्ग्रामेष्वनिवर्तिभिः ५
त इमे कृतकर्माणः सर्वं एव वनौकसः।
धनरत्नप्रदानैश्च कर्मैषां सफलं कुरु ६
एवं संमानिताश्चैते नन्द्यमाना यथा त्वया।
भविष्यन्ति कृतज्ञेन निर्वृता हरियूथपाः ७
त्यागिनं संग्रहीतारं सानुक्रोशं जितेन्द्रियम्।
सर्वे त्वामभिगच्छन्ति ततः संबोधयामि ते ८
हीनं रतिगुणैः सर्वैरभिहन्तारमाहवे।
सेना त्यजति संविग्ना नृपतिं तं नरेश्वर ९
एवमुक्तस्तु रामेण वानरांस्तान्विभीषणः।
रत्नार्थसंविभागेन सर्वानेवाभ्यपूजयत् १०

---

सुनाकर विभीषणसे स्नेहसहित वाक्य बोले ॥ ३ ॥ कि इन वानरोंने इस समरमें बड़े बड़े कर्म किये हैं सो विभीषण मणि वस्त्र धन दानादिसे इन सबका सत्कार करो ॥ ४ ॥ क्योंकि प्राणोंका भय छोड़ युद्धसे न लौटनेवाले इन्हीं वानरोंके साथ तुमने लङ्का विजित की है ॥ ५ ॥ इससे इन वानरोंका श्रम सफल करनेके लिये रत्न धन वस्त्रादि दे उन्हें हर्षित कीजिये ॥ ६ ॥

इनका ऐसा आदर कीजिये जिसमें आपसे पूजित हो ये बड़े आनन्द हों ॥ ७ ॥ देश कालानुसार जब आप दान देते तथा द्रव्य संग्रह करते रहोगे तो ये सब आपके पास आते जाते रहेंगे ॥ ८ ॥ हे राजन्! दानादिसे हीन तथा अनुचित वचन कहकर ताड़ना करनेवाले राजाको सेना बीच युद्धमें त्याग देती है ॥ ९ ॥ यह सुन विभीषणने रत्न धन वस्त्रादि दान दे वानरोंका बड़ा भारी सत्कार किया ॥ १० ॥ तब सब वानरोंको पूजित देख

ततस्तान्पूजितान्दृष्ट्वा रत्नार्थैर्हरियूथपान्।
आरुरोह तदा रामस्तद्विमानमनुत्तमम् ११
अङ्केनादाय वैदेहीं लज्जमानां मनस्विनीम्।
लक्ष्मणेन सह भ्रात्रा विक्रान्तेन धनुष्मता १२
अब्रवीत्स विमानस्थः पूजयन्सर्ववानरान्।
सुग्रीवं च महावीर्यं काकुत्स्थः सविभीषणम् १३
मित्रकार्यं कृतमिदं भवाद्भिर्वानरर्षभाः।
अनुज्ञाता मया सर्वे यथेष्ट प्रतिगच्छत १४
यत्तु कार्यं वयस्येन स्निग्धेन च हितेन च।
कृतं सुग्रीव तत्सर्वं भवताऽधर्मभीरुणा १५
किष्किन्धां प्रति याह्याशु स्वसैन्येनाभिसंवृतः।
स्वराज्ये वस लङ्कायां मया दत्ते विभीषण ॥
न त्वां धर्षयितुं शक्ताः सेन्द्रा अपि दिवौकसः १६
अयोध्यां प्रति यास्यामि राजधानीं पितुर्मम।
अभ्यनुज्ञातुमिच्छामि सर्वानामन्त्रयामि वः १७
एवमुक्तास्तु रामेण हरीन्द्रा हरयस्तथा।
ऊचुः प्राञ्जलयः सर्वे राक्षसश्च विभीषणः १८

---

गोदमें सीताको ले अपने भाई लक्ष्मणसमेत उस उत्तम पुष्पक विमानपर श्रीराम सवार हुए ॥ ११ ॥ पुष्पकपर सवार हो सब वानरों व सुग्रीव विभीषणसे बड़ी प्रशंसा करते हुये बोले ॥ १२ ॥

हे वानरश्रेष्ठ ! आप लोगोंने जैसा करना चाहिये सब अच्छी प्रकार किया अब हम सबको आज्ञा देते हैं कि अपने अपने स्थानोंको जाओ ॥ १३-१४ ॥ हे सुग्रीव ! जो कार्य्य हितकारी मित्रको मित्रके साथ करना चाहिये आपने किया ॥ १५ ॥ अब अपनी सेना के जल्द किष्किन्धा नगरीको जाओ और हे विभीषण तुम लङ्कामें राज्यको भोगो ॥ १६ ॥ मैं अब अयोध्याको जाता हूं इससे अब आप सब लोगोंसे विदा मांगता हूं ॥ १७ ॥ रामके ऐसे वाक्य सुन सब वानर यूथप सुग्रीव व विभीषण हाथ जोड

अयोध्यां गन्तुमिच्छामः सर्वाश्चयतु नो भवान् ।
मुदयुक्ता विचरिष्यामो वनान्युपवनानि च १९
दृष्ट्वा त्वामभिषेकार्द्रं कौसल्यामभिवाद्य च ।
अचिरादागमिष्यामः स्वगृहान्नृपसत्तम २०
एवमुक्तस्तु धर्मात्मा वानरैः सविभीषणैः ।
अब्रवीद्वानरान्रामःससुग्रीवविभीषणान् २१
प्रियात्प्रियतरं लब्धं यदहं ससुहृज्जनः ।
सर्वैर्भवद्भिः सहितः प्रीतिं लप्स्ये पुरीं गतः २२
क्षिप्रमारोह सुग्रीव विमानं सह वानरैः ।
त्वमप्यारोह सामात्यो राक्षसेन्द्र विभीषण २३
ततः स पुष्पकं दिव्यं सुग्रीवः सह वानरैः ।
आरुरोह मुदा युक्तः सामात्यश्च विभीषणः २४
तेष्वारूढेषु सर्वेषु कौबेरं परमासनम् ।
राघवेणाभ्यनुज्ञातमुत्पपात विहायसम् २५
खगतेन विमानेन हंसयुक्तेन भास्वता ।
प्रहृष्टश्च प्रतीतश्च बभौ रामः कुबेरवत् २६
ते सर्वे वानरर्क्षाश्च राक्षसाश्च महाबलाः ।

---

बोले ॥ १८ ॥ कि हम सब भी अयोध्याको चलना चाहते हैं इससे आप हमें भी लेते चलें ॥१९॥ हे नृपश्रेष्ठ आपको अभिषिक्त हुआ देख तथा माता कौसल्याको अभिवादन कर बहुत जल्द अपने स्थानोंको लौट जावेंगे ॥२०॥

यह सुन राम सुग्रीवादि वानरों तथा लङ्केश्वर विभीषणसे कहने लगे ॥ २१ ॥ यदि मैं तुम सब मित्रोंके संग अयोध्यामें जाकर कुछ दिनतक निवास करूं तो मानों मुझे प्रियसे अधिक प्रिय वस्तु मिल जावे ॥ २२ ॥ हे सुग्रीव वानरोंसमेत आप तथा अमात्योंसहित विभीषण तुम भी पुष्पकपर चढ़ आओ ॥ २३ ॥ इसके बाद वानरोंसहित सुग्रीव और विभीषण उस विमानपर सवार हो गये ॥ २४ ॥ सब लोगोंके सवार हो चुकनेपर वह उत्तम विमान रामकी आज्ञासे ऊपर उठा ॥ २५ ॥ जब वह विमान आकाश मार्गमें होकर ऊपर चला तो राम कुबेरके तुल्य शोभा देने लगे ॥ २६ ॥

यथा सुखमसंबाधं दिव्ये तस्मिन्नुपाविशन् २७
इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि०युद्ध०द्वाविंशाधिकशततमः सर्गः ॥१२२॥[५४२९]

॥ त्रिविंशाधिकशततमः सर्गः ॥

अनुज्ञातं तु रामेण तद्विमानमनुत्तमम् ।
हंसयुक्तं महानादमुत्पपात विहायसम् १
पातयित्वा ततश्चक्षुः सर्वतो रघुनन्दनः ।
अब्रवीन्मैथिलीं सीतां रामः शशिनिभाननाम् २
कैलासशिखराकारे त्रिकूटशिखरे स्थिताम् ।
लङ्कामीक्षस्व वैदेहि निर्मितां विश्वकर्मणा ३
एतदायोधनं पश्य मांसशोणितकर्दमम् ।
हरीणां राक्षसानां च सीते विशसनं महत् ४
एष दत्तवरः शेते प्रमाथी राक्षसेश्वरः ।
तव हेतोर्विशालाक्षि निहतो रावणो मया ५
कुम्भकर्णोऽत्र निहतः प्रहस्तश्च निशाचरः ।
धूम्राक्षश्चात्र निहतो वानरेण हनूमता ६
विद्युन्माली हतश्चात्र सुषेणेन महात्मना ।
लक्ष्मणेनेन्द्रजिच्चात्र रावणिर्निहतो रणे ७

---

उस दिव्य विमानपर वानर तथा सब राक्षस सुखसे सवार हो गये ॥ २७॥

॥ यहां १२२ सर्ग समाप्त हुआ ॥

रामकी आज्ञा पा वह उत्तम पुष्पकविमान मार्गमें होकर रवाना हुआ ॥१॥ तब सब ओर दृष्टिकर राम सीतासे कहने लगे ॥ २ ॥ हे सीते ! कैलाश पर्वतके त्रिकूटाचलपर विश्वकर्मा द्वारा निर्मित लङ्काको देखो ॥३॥ हे सीते ! यह युद्धका स्थान देखो जिसमें राक्षसों और वानरोंके मांसका कीचड़ हो-गया था ॥ ४ ॥ हे बड़ी बड़ी आखोंवाली देवी वरदान पाये हुए राक्षसेश्वर रावणको तुम्हारी प्राप्तिके हेतु मैंने यहीं हत किया था ॥ ५ ॥ इसी जगहपर कुम्भकर्णको भी मारा व प्रहस्त नाम निशाचरको भी मारा ॥६॥ यहीं सुषेणने विद्युन्मालीको मारा और यहां लक्ष्मणने मेघनादका वध

अङ्गदेनात्र निहतो विकटो नाम राक्षसः ।
विरूपाक्षश्च दुष्प्रेक्षो महापार्श्वमहोदरौ ८
अकम्पनश्च निहतो बलिनोऽन्ये च राक्षसाः ।
त्रिशिराश्चातिकायश्च देवान्तकनरान्तकौ ९
युद्धोन्मत्तश्च मत्तश्च राक्षसप्रवरावुभौ ।
निकुम्भश्चैव कुम्भश्च कुम्भकर्णात्मजौ बली १०
वज्रदंष्ट्रश्च दंष्ट्रश्च बहवो राक्षसा हताः ।
मकराक्षश्च दुर्धर्षो मया युधि निपातितः ११
अकम्पनश्च निहतः शोणिताक्षश्च वीर्यवान् ।
यूपाक्षश्च प्रजङ्घश्च निहतौ तु महाहवे १२
विद्युज्जिह्वोऽत्र निहतो राक्षसो भीमदर्शनः ।
यज्ञशत्रुश्च निहतः सुप्तघ्नश्च महाबलः १३
सूर्यशत्रुश्च निहतो ब्रह्मशत्रुस्तथापरः ।
अत्र मन्दोदरी नाम भार्या तं पर्यदेवयत् १४
सपत्नीनां सहस्रेण साग्रेण परिवारिता ।
एतत्तु दृश्यते तीर्थं समुद्रस्य वरानने १५

---

किया था ॥ ७ ॥ यहां अङ्गदने विकट नाम राक्षसको मारा व विरूपाक्ष दुःप्रेक्ष महापार्श्व महोदर ॥ ८ ॥ अकम्पन भी यहां ही मारे गये वैसेही और भी बहुत राक्षसों त्रिशिरा अतिकाय देवान्तक नरांतकका भी हनन किया। युद्धोन्मत्त मत्तबली कुम्भ व निकुम्भ भी मारे गये वज्रदंष्ट्र दंष्ट्रादि और भी बहुतें राक्षस मारे गये महादुर्दर्ष मकराक्षको मैंने इस जगहपर मारा, अकम्पन शोणिताक्ष यूपाक्ष व प्रजंघ ये भी युद्धमें मारे गये यहीं अति भयङ्कर विद्युज्जिह्व तथा यज्ञशत्रु व सुप्तघ्न भी मृत्युको प्राप्त हुए सूर्यशत्रु ब्रह्मशत्रु भी मारे गये इस जगहपर मन्दोदरीने रावणके लिये अति रोदन किया था ॥ ९-१४ ॥

उसके साथ उसकी हजारों सपत्नियां भी थीं ॥ १५ ॥ यहां समुद्र उतर

यत्र सागरमुत्तीर्य तां रात्रिमुषिता वयम्।
एष सेतुर्मया बद्धः सागरे लवणार्णवे १६
तव हेतोर्विशालाक्षि नलसेतुः सुदुष्करः।
पश्य सागरमक्षोभ्यं वैदेहि वरुणालयम् १७
अपारमिव गर्जन्तं शङ्खशुक्तिसमाकुलम्।
हिरण्यनाभं शैलेन्द्रं काञ्चनं पश्य मैथिलि १८
विश्रमार्थं हनुमतो भित्त्वा सागरमुत्थितम्।
एतत्कुक्षौ समुद्रस्य स्कन्धावारनिवेशनम् १९
अत्र पूर्वं महादेवः प्रसादमकरोद्विभुः।
एतत्तु दृश्यते तीर्थं सागरस्य महात्मनः २०
सेतुबन्ध इति ख्यातं त्रैलोक्येन च पूजितम्।
एतत्पवित्रं परमं महापातकनाशनम् २१
अत्र राक्षसराजोऽयमाजगाम विभीषणः।
एषा सा दृश्यते सीते किष्किन्धा चित्रकानना २२
सुग्रीवस्य पुरी रम्या यत्र वाली मया हतः।
अथ दृष्ट्वा पुरीं सीता किष्किन्धां वालिपालिताम् २३

---

कर हम सब लोगोंने पहिली रात्री निवास किया था ॥ १६ ॥ हे सीते यह पुल देखो जो हमने सागरमें बांधा है इसके बांधनेमें नलने बडा परिश्रम किया ॥१७॥ जो शंखशुक्तिसे व्याप्त अपार है यह हिरण्यनाभ मैनाक पहाड है ॥ १८ ॥ जो हनुमान्‌के ठहरनेके लिये स्वयं सागरसे प्रकट हुआ था यह सेनाके ठहरनेका प्रथम तट है ॥ १९ ॥ इसी स्थानपर प्रथम प्रभु महादेव हमपर प्रसन्न हुये थे ॥ २० ॥ तीनों लोकोंमें पूजित सेतुबन्धतीर्थ इसीका नाम है यह स्थान परम पवित्र तथा महापातकोंका नाश करनेवाला है ॥ २१ ॥ इसी जगहपर विभीषण मुझसे मिले थे हे सीते यह किष्किंधा नगरी है ॥ २२ ॥

जहां मैंने वालीका घात किया था वालिपालित किष्किंधा पुरीको सीता

अब्रवीत्प्रश्रितं वाक्यं रामं प्रणयसाध्वसा ।
सुग्रीवप्रियभार्याभिस्ताराप्रमुखतो नृप २४
अन्येषां वानरेन्द्राणां स्त्रीभिः परिवृता ह्यहम् ।
गन्तुमिच्छे सहायोध्यां राजधानीं त्वया सह २५
एवमुक्तोऽथ वैदेह्या राघवः प्रत्युवाच ताम् ।
एवमस्त्विति किष्किन्धां प्राप्य संस्थाप्य राघवः २६
विमानं प्रेक्ष्य सुग्रीवं वाक्यमेतदुवाच [redacted] ।
ब्रूहि वानरशार्दूल सर्वान्वानरपुङ्गवान् २७
स्त्रीभिः परिवृताः सर्वे ह्ययोध्यां यान्तु सीतया ।
तथा त्वमेभिः सर्वाभिः स्त्रीभिः सह महाबल २८
अभित्वरय सुग्रीव गच्छामः प्लवगाधिप ।
एवमुक्तस्तु सुग्रीवो रामेणामिततेजसा २९
वानराधिपतिः श्रीमांस्तैश्च सर्वैः समावृतः ।
प्रविश्यान्तःपुरं शीघ्रं तारामुद्वीक्ष्य सोऽब्रवीत् ३०
प्रिये त्वं सह नारीणां वानराणां महात्मनाम् ।
राघवेणाऽभ्यनुज्ञाता मैथिलीप्रियकाम्यया ३१

---

देख ॥ २३ ॥ रामसे अतिमधुर वाक्य बोली कि हे महाराज ! तारा आदि सुग्रीव पत्नियोंके साथ ॥ २४ ॥ तथा अन्य भी हरियूथपोंकी भार्याओंको साथ ले मैं अयोध्याको जाना चाहती हूं ॥ २५ ॥ यह सुन राम बोले कि ऐसा ही होगा जब किष्किंधामें पुष्पक पहुंचा ॥ २६ ॥ तो वहां राम सुग्रीवसे बोले कि हे वानरराज ! सब हरिसत्तमोंसे कहो ॥ २७ ॥ कि वे सब अपने अपने स्त्रियोंको ले आवें और सीताके सङ्ग अयोध्याको चलें व तुम भी अपनी सब पत्नियोंको जल्दी ही लाओ ॥ २८ ॥ जिससे देर न हो रामजीने जब वानरराजसे ऐसा कहा ॥ २९ ॥ तो सुग्रीव सब वानरोंको सङ्ग ले अपने महलमें जा ताराको लक्ष्य कर बोले ॥ ३० ॥

हे प्रिये ! मैथिलीका प्रिय करनेके लिये रामने इन सब वानरोंकी स्त्रियों

त्वर त्वमभिगच्छामो गृह्य वानरयोषितः।
अयोध्यां दर्शयिष्यामः सर्वा दशरथस्त्रियः ३२
सुग्रीवस्य वचः श्रुत्वा तारा सर्वाङ्गशोभना।
आहूय चाब्रवीत्सर्वा वानराणां तु योषितः ३३
सुग्रीवेणाभ्यनुज्ञाता गन्तुं सर्वैश्च वानरैः।
मम चापि प्रियं कार्यमयोध्यादर्शनेन च ३४
प्रवेशं चैव रामस्य पौरजानपदैः सह।
विभूतिं चैव सर्वासां स्त्रीणां दशरथस्य च ३५
तारया चाभ्यनुज्ञाताः सर्वा वानरयोषितः।
नेपथ्यविधिपूर्वं तु कृत्वा चापि प्रदक्षिणम् ३६
अध्यारोहन्विमानं तत्सीतादर्शनकाङ्क्षया।
ताभिः सहोत्थितं शीघ्रं विमानं प्रेक्ष्य राघवः ३७
ऋष्यमूकसमीपे तु वैदेहीं पुनरब्रवीत्।
दृश्यतेऽसौ महान्सीते सविद्युदिव तोयदः ३८
ऋष्यमूको गिरिवरः काञ्चनैर्धातुभिर्वृतः।
अत्राहं वानरेन्द्रेण सुग्रीवेण समागतः ३९

---

समेत तुमको आहूत किया है ॥ ३१ ॥ सो सब वानर यूथपोंकी स्त्रियोंको सङ्ग ले तुम जल्दी तैयार हो अयोध्याको चलो॥ ३२॥ सुग्रीवकी आज्ञा सुन तारा वानर यूथपोंकी स्त्रियोंको बुला कहने लगी ॥ ३३ ॥ कि वानरराजने निज निज पतियों समेत तुमको अयोध्याको चलनेकी आज्ञा दी है तथा मैं भी तुम्हारे सङ्ग चल उस नगरीको देखना चाहती हूं ॥ ३४॥ वहां रामका अयोध्यामें प्रवेश तथा महाराज दशरथकी सब पत्नियोंका ऐश्वर्य भी देखेंगी ॥३५॥ यह सुन वानरोंकी सब स्त्रियां अपना अपना शृङ्गार कर ॥३६॥ विमानपर चढीं सब वानर स्त्रियोंको चढाकर पुष्पक आगे बढा ॥ ३७ ॥

जब वह ऋष्यमूक गिरिके पास पहुंचा तो राम फिर सीतासे बोले हे वैदेही! यह जो बडा भारी बिजली सहित बादलके तुल्य पर्वत दिखाई देता है ॥ ३८ ॥ सुवर्ण आदि धातुओंसे भरा पर्वतोंमें सर्वोत्तम ऋष्यमूक है यहीं सुग्रीवका और हमारा मेल हुआ था ॥ ३९ ॥ यहीं वालिके मारनेका प्रण

समयश्च कृतः सीते वधार्थे वालिनो मया ।
एषा सा दृश्यते पम्पा नलिनी चित्रकानना　४०
त्वया विहीनो यत्राहं विललाप सुदुःखितः ।
अस्यास्तीरे मया दृष्टा शबरी धर्मचारिणी　४१
अत्र योजनबाहुश्च कबन्धो निहतो मया ।
दृश्यतेऽसौ जनस्थाने श्रीमान्सीते वनस्पतिः　४२
जटायुश्च महातेजास्तव हेतोर्विलासिनि ।
रावणेन हतो यत्र पक्षिणां प्रवरो बली　४३
एतत्तदाश्रमपदमस्माकं वरवर्णिनि ।
पर्णशाला तथा चित्रा दृश्यते शुभदर्शने　४४
यत्र त्वं राक्षसेन्द्रेण रावणेन हृता बलात् ।
एषा गोदावरी रम्या प्रसन्नसलिला शुभा　४५
अगस्त्यस्याश्रमश्चैव दृश्यते कदलीवृतः ।
दृश्यते चैव वैदेहि शरभङ्गाश्रमो महान्　४६
उपयातः सहस्राक्षो यत्र शक्रः पुरन्दरः ।
एते ते तापसा देवि दृश्यन्ते तनुमध्यमे　४७

भी मैंने किया था पर यह वह पम्पा नाम नलिनी झील पड़ती है ॥ ४० ॥ जहां तुम्हारे विना मैंने बड़ा रोदन किया था इसीके तटपर धर्मचारिणी शबरीको मैंने देखा था ॥ ४१ ॥ यहीं कबन्ध राक्षसको मैंने मारा था जनस्थानका वह वट वृक्ष दिखाई देता है ॥ ४२ ॥ इसी जगह पर तुम्हारे निमित्त जटायुको रावणने मार डाला था ॥ ४३ ॥

हे सीते ! यह वही हम लोगोंका आश्रम है अभी वही पर्णकुटी भी दिखाई देती है ॥ ४४ ॥ जहांसे बलात् रावण तुमको हर ले गया था यह सुन्दर जल वाली गोदावरी नदी दीख पड़ती है ॥ ४५ ॥ यह अगस्त्यका आश्रम दिखाई देता है यह शरभङ्गका आश्रम दिखाई देता है ॥ ४६ ॥ जहां इन्द्र आये थे हे देवि ! वही तपस्वी लोग दीख पड़ते हैं ॥ ४७ ॥

*

अत्रिः कुलपतिर्यत्र सूर्यवैश्वानरोपमः।
अस्मिन्देशे महाकायो विराधो निहतो मया ४८
अत्र सीते त्वया दृष्टा तापसी धर्मचारिणी।
असौ सुतनु शैलेन्द्रश्चित्रकूटः प्रकाशते ४९
अत्र मां कैकयीपुत्रः प्रसादयितुमागतः।
एषा सा यमुना रम्या दृश्यते चित्रकानना ५०
भरद्वाजाश्रमः श्रीमान्दृश्यते चैष मैथिली।
इयं च दृश्यते गङ्गा पुण्या त्रिपथगा नदी ५१
शृङ्गवेरपुरं चैतद्गुहो यत्र सखा मम।
एषा सा दृश्यते सीते राजधानी पितुर्मम ५२
अयोध्यां कुरु वैदेहि प्रणामं पुनरागता ५३
ततस्ते वानराः सर्वे राक्षसाः सविभीषणाः।
उत्पत्योत्पत्य संहृष्टास्तां पुरीं ददृशुस्तदा ५४
ततस्तु तां पाण्डुरहर्म्यमालिनीं विशालकक्ष्यां गजवाजिभिर्वृताम्।
पुरीमपश्यन्प्लवगाः सराक्षसाः पुरीं महेन्द्रस्य यथामरावतीम् ५५
इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि०युद्ध०त्रयोविंशाधिकशततमः सर्गः॥१२३॥[५४८४]

जिनके प्रमुख तेजस्वी अत्रि हैं इसी जगह पर मैंने विराधका वध किया था॥ ४८ ॥

हे सीते इसी जगह तुमने तपस्विनी अनसूयाके दर्शन किये थे यह चित्रकूट दीख पडता है॥ ४९ ॥ यहां ही मुझको लौटाले चलनेके लिये भरत आये थे यह अति रमणीक यमुना नदी दिखाई देती है॥ ५० ॥ हे सीते! यह भरद्वाज ऋषिका आश्रम है यह अति पुण्यरूप गङ्गा है॥ ५१ ॥ वह देखो शृङ्गवेरपुर दिखाई देता है जहां मेरा मित्र गुह रहता है हे सीते! वह देखो अयोध्या दिखाई देती है॥ ५२ ॥ वनसे फिर लौट आई हो इससे इसको नमस्कार करो॥ ५३ ॥ यह सुन सब वानर व विभीषण भी शिर उठा उसी अयोध्याको देखने लगे॥ ५४ ॥ इसके बाद श्वेतवर्णके गृहसमुदाय और सुन्दर सुन्दर रास्तेसे गज और अश्वसे चलते हुए अमरावतीके सदृश अयोध्याको वे सब देखे॥ ५५ ॥

॥ यहां १२३ सर्ग समाप्त हुआ॥

॥ चतुर्विंशाधिकशततमः सर्गः ॥

पूर्णे चतुर्दशे वर्षे पञ्चम्यां लक्ष्मणाग्रजः ।
भरद्वाजाश्रमं प्राप्य ववन्दे नियतो मुनिम् १
सोऽपृच्छदभिवाद्यैनं भरद्वाजं तपोधनम् ।
शृणोषि कच्चिद्भगवन्सुभिक्षानामयं पुरे ।
कच्चिच्च युक्तो भरतो जीवन्त्यपि च मातरः २
एवमुक्तस्तु रामेण भरद्वाजो महामुनिः ।
प्रत्युवाच रघुश्रेष्ठं स्मितपूर्वं प्रहृष्टवत् ३
आज्ञावशत्वे भरतो जटिलस्त्वां प्रतीक्षते ।
पादुके ते पुरस्कृत्य सर्वं च कुशलं गृहे ४
त्वां पुरा चीरवसनं प्रविशन्तं महावनम् ।
स्त्रीतृतीयं च्युतं राज्याद्धर्मकामं च केवलम् ५
पदातिं त्यक्तसर्वस्वं पितृनिर्देशकारिणम् ।
सर्वभोगैः परित्यक्तं स्वर्गच्युतमिवामरम् ६
दृष्ट्वा तु करुणा पूर्वं ममासीत्समितिञ्जय ।
कैकयीवचने युक्तं वन्यमूलफलाशिनम् ७

---

पूर्ण चौदहवें वर्षकी पंचमीको रामने भरद्वाजको अभिवादन किया॥१॥ भरद्वाजसे नम्र हो रामने पूंछा हे भगवन् ! अयोध्याके सुभिक्षके विषयमें आपने कुछ सुना है ॥ २ ॥ भरत अच्छी प्रकार प्रजाकी पालना तो करते हैं सब मातायें जीवित तो हैं रामके ऐसे वाक्य सुन भरद्वाज रामसे कुछ मुस्कराहटके साथ बोले ॥ ३ ॥ आपकी आज्ञाके वशवर्ती हो जटिक भरत तुम्हारे खड़ाऊं आगे रख सब कार्य करते हुए आपकी प्रतीक्षा कर रहे हैं ॥ ४ ॥

चीरवसन धारे अपनी स्त्री व लक्ष्मणको साथ लिये राज्य छोड़े हुये॥५॥ पैदल पिताकी आज्ञासे सब धन त्यागे हुये सब भोगविलासोंसे वर्जित स्वर्गसे पतित देवताके तुल्य ॥ ६ ॥ कैकेयीके वचन पर आरूढ हो वनको जाते हुये तुमको देख मुझको बड़ी दया उत्पन्न हुई थी ॥ ७ ॥ पर सिद्धार्थ हो

सांप्रतं तु समृद्धार्थं समित्रगणबान्धवम्।
समीक्ष्य विजितारिं च ममाभूत्प्रीतिरुत्तमा ८
सर्वं च सुखदुःखं ते विदितं मम राघव।
यत्त्वया विपुलं प्राप्तं जनस्थाननिवासिना ९
ब्राह्मणार्थे नियुक्तस्य रक्षतः सर्वतापसान्।
रावणेन हृता भार्या बभूवेयमनिन्दिता १०
मारीचदर्शनं चैव सीतोन्मथनमेव च।
कबन्धदर्शनं चैव पम्पाभिगमनं तथा ११
सुग्रीवेण च ते सख्यं यत्र वाली हतस्त्वया।
मार्गणं चैव वैदेह्याः कर्म वातात्मजस्य च १२
विदितायां च वैदेह्यां नलसेतुर्यथा कृतः।
यथा चार्दीपिता लङ्का प्रहृष्टैर्हरियूथपैः १३
सपुत्रबान्धवामात्यः सबलः सहवाहनः।
यथा च निहतः संख्ये रावणो बलदर्पितः १४
यथा च निहते तस्मिन्रावणे देवकण्टके।
समागमश्च त्रिदशैर्यथा दत्तश्च ते वरः १५
सर्वं ममैतद्विदितं तपसा धर्मवत्सल।

---

अपने सुहृद् बान्धवोंके संग यहां आये हुये तुमको देख अब मुझको उत्तम प्रीति प्राप्त हुई ॥ ८ ॥ हे राघव ! वह सब मुझको विदित है जो जनस्थानमें आपको भोगना पडा ॥ ९ ॥ तुम ब्राह्मणोंके अर्थमें नियुक्तहो सब तपस्वियोंकी रक्षा करते थे। और मैथिलीको रावण हर ले गया था ॥ १० ॥

मारीचका दर्शन सीताका उन्मथन कबन्धका दर्शन आपका पम्पा गमन ॥ ११ ॥ वानर राज सुग्रीवसे आपका सख्य वालीका वध सीताका मार्गान्वेषण हनुमान्का दुष्कर कर्म सागरका उल्लंघन ॥ १२ ॥ सीताके संवाद पानेपर नलका सागरमें पुल बांधना लङ्काका जलाना ॥ १३ ॥ पुत्र बांधव अमात्य सेना सहित रावणका वध ॥ १४ ॥ देवकंटक रावणके मरनेपर देवगणका आपके निकट आकर वरदान देना ॥ १५ ॥ ये सब बातें तपोबलसे हमको यहींपर ज्ञात हो गईं हैं तथा हम शिष्योंके प्रतिदिन

संपतन्ति च मे शिष्याः प्रवृत्त्याख्याः पुरीमितः १६
अहमप्यत्र ते दद्मि वरं शस्त्रभृतां वर ।
अर्घ्यं प्रतिगृहाणेदमयोध्यां श्वो गमिष्यसि १७
तस्य तच्छिरसा वाक्यं प्रतिगृह्य नृपात्मजः ।
बाढमित्येव संहृष्टः श्रीमान्वरमयाचत १८
अकालफलिनो वृक्षाः सर्वे चापि मधुस्रवाः ।
फलान्यमृतगन्धीनि बहूनि विविधानि च १९
भवन्तु मार्गे भगवन्नयोध्यां प्रति गच्छतः ।
तथेति च प्रतिज्ञाते वचनात्समनन्तरम् २०
अभवन्पादपास्तत्र स्वर्गपादपसंनिभाः ।
निष्फलाः फलिनश्चासन्विपुष्पाः पुष्पशालिनः २१
शुष्काः समग्रपत्रास्ते नगाश्चैव मधुस्रवाः ।
सर्वतो योजनास्तिस्रो गच्छतामभवंस्तदा २२
ततः प्रहृष्टाः प्लवगर्षभास्ते बहूनि दिव्यानि फलानि चैव ।
कामादुपाश्नन्ति सहस्रशस्ते मुदान्विताः स्वर्गजितो मुदेव २३
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्ध० चतुर्विंशाधिकशततमः सर्गः ॥१२४॥ [५५०७]

अयोध्यामें जानेसे वहांके संवाद् भी जानते हैं ॥ १६ ॥

हे राम ! हम भी तुमको वर देते हैं अब आप हमारे दिये हुये अर्घ्य पाद्यादि स्वीकार करो कल अयोध्याको प्रस्थान करना ॥ १७ ॥ भरद्वाजके वाक्य सुन प्रसन्न हो रामने कहा बहुत अच्छा और फिर मुनिसे यह वर मांगा ॥ १८ ॥ कि यहांसे अयोध्या पुरीके रास्तेमें जो पादप हों सब अनव-सरमें भी फल युक्त हो जावें सबोंसे मधु चूने लगे और बहुत नानाप्रकारके हो जावें यह सुन मुनिने कहा तथास्तु मुनिके मुखसे यह निकलते ही वहांके पादप सब कल्पवृक्षके तुल्य होगये जिनमें फल न थे वे फलयुक्त हो गये ॥ १९-२१ ॥ सब वृक्षोंसे मधु चूने लगा मार्गके बारह बारह कोस इधर उधरके पादप भी इसी प्रकारके होगए ॥ २२ ॥ तदनु प्रसन्न हो सब वानर बहुत प्रकारके दिव्य फल तोड तोड खाने लगे ॥ २३ ॥

॥ यहां १२४ सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ पञ्चविंशाधिकशततमः सर्गः ॥

अयोध्यां तु समालोक्य चिन्तयामास राघवः ।
प्रियकामः प्रियं रामस्ततस्त्वरितविक्रमः १
चिन्तयित्वा ततो दृष्टिं वानरेषु न्यपातयत् ।
उवाच धीमांस्तेजस्वी हनूमन्तं प्लवङ्गमम् २
अयोध्यां त्वरितो गत्वा शीघ्रं प्लवगसत्तम ।
जानीहि कच्चित्कुशली जनो नृपतिमन्दिरे ३
शृङ्गवेरपुरं प्राप्य गुहं गहनगोचरम् ।
निषादाधिपतिं ब्रूहि कुशलं वचनान्मम ४
श्रुत्वा तु मां कुशलिनमरोगं विगतज्वरम् ।
भविष्यति गुहः प्रीतः स ममात्मसमः सखा ५
अयोध्यायाश्च ते मार्गं प्रवृत्तिं भरतस्य च ।
निवेदयिष्यति प्रीतो निषादाधिपतिर्गुहः ६
भरतस्तु त्वया वाच्यः कुशलं वचनान्मम ।
सिद्धार्थं शंस मां तस्मै सभार्यं सहलक्ष्मणम् ७

---

रामने अयोध्याको देख भरतकी उस बातको सोचा जो उन्होंने विदा होनेके समय कहा था कि जो आप पूरे चौदह वर्षपर न आये तो मैं अग्निमें प्रवेश कर जाऊंगा और सुग्रीवादिके प्रिय कार्यका भी ध्यान कर ॥ १ ॥ वानरोंकी ओर देखा फिर राम पवनपुत्रसे बोले ॥ २ ॥ हे हरि श्रेष्ठ! जल्दीसे तुम अयोध्या पुरीको जाओ और वहां देखो कि राजमन्दिरमें सब जन कुशलसे हैं ॥ ३ ॥ तथा रास्तेमें शृंगबेरपुरमें निषादपति गुहसे हमारी ओरसे कुशल पूंछना तथा हमारी कुशल कहना ॥ ४ ॥ वह मुझको सकुशल नीरोग सुन प्रसन्न हो जायगा क्योंकि वह मेरा आत्मसम मित्र है ॥ ५ ॥

वह गुह तुमसे अयोध्याका रास्ता व भरत सम्बन्धी संवाद भी निवेदन करेगा ॥ ६ ॥ भरतसे कहना कि राम लक्ष्मण सीता समेत कुशलपूर्वक हैं तथा सब प्रकारके कार्य उनके सिद्ध हो गये हैं ॥ ७ ॥ महाबली लङ्केश्वर

हरणं चापि वैदेह्या रावणेन बलीयसा ।
सुग्रीवेण च संवादं वालिनश्च वधं रणे　८
मैथिल्यन्वेषणं चैव यथा चाधिगता त्वया ।
लङ्घयित्वा महातोयमापगापतिमव्ययम्　९
उपयानं समुद्रस्य सागरस्य च दर्शनम् ।
यथा च कारितः सेतू रावणश्च यथा हतः　१०
वरदानं महेन्द्रेण ब्रह्मणा वरुणेन च ।
महादेवप्रसादाच्च पित्रा मम समागमम्　११
उपयातं च मां सौम्य भरताय निवेदय ।
सह राक्षसराजेन हरीणामीश्वरेण च　१२
जित्वा शत्रुगणान्रामः प्राप्य चानुत्तमं यशः ।
उपायाति समृद्धार्थः सह मित्रैर्महाबलैः　१३
एतच्छ्रुत्वा यमाकारं भजते भरतस्ततः ।
स च ते वेदितव्यः स्यात्सर्वं यच्चापि मां प्रति　१४
ज्ञेयाः सर्वे च वृत्तान्ता भरतस्येङ्गितानि च ।
तत्त्वेन मुखवर्णेन दृष्ट्या व्याभाषितेन च　१५
सर्वकामसमृद्धं हि हस्त्यश्वरथसंकुलम् ।

---

द्वारा जानकीका हरा जाना सुग्रीवकी मित्रता युद्धमें वालीका हनन ॥ ८ ॥ फिर सीताका अन्वेषण अथवा सागर उलंघ जाना ॥ ९ ॥ समुद्रका भेंट लेकर मेरे सामने उपस्थित आना पुलका बांधना रावणका हनन ॥ १० ॥ इन्द्र ब्रह्मादिकोंका वरदान देना तथा पिता दशरथका दर्शन ॥ ११ ॥ यह सब समाचार कह भरतसे विभीषण तथा सुग्रीव समेत हमारा समीप आना बतलाना ॥ १२ ॥

शत्रुओंको जीत राम महाबली मित्रगणोंके सङ्ग पास आगये हैं यह कहना ॥ १३ ॥ यह सब कह चुकने पर भरतके आकारसे हर्ष शोकादि उनके चित्तका भाव जान लेना तथा हमारे सम्बन्धकी जो जो बातें हों वह भी जान आना ॥ १४ ॥ मुखके वर्णसे दृष्टिसे बातोंसे सब तरह भरतके मनका भाव ज्ञात कर लेना ॥ १५ ॥ क्योंकि सब पदार्थ युक्त पितापिता-

पितृपैतामहं राज्यं कस्य नावर्तयेन्मनः १६
संगत्या भरतः श्रीमान्राज्येनार्थी स्वयं भवेत् ।
प्रशास्तु वसुधां सर्वामखिलां रघुनन्दनः १७
तस्य बुद्धिं च विज्ञाय व्यवसायं च वानर ।
यावन्न दूरं याताः स्मः क्षिप्रमागन्तुमर्हसि १८
इति प्रतिसमादिष्टो हनूमान्मारुतात्मजः ।
मानुषं धारयन्रूपमयोध्यां त्वरितो ययौ १९
अथोत्पपात वेगेन हनूमान्मारुतात्मजः ।
गरुत्मानिव वेगेन जिघृक्षन्नुरगोत्तमम् २०
लङ्घयित्वा पितृपथं विहगेन्द्रालयं शुभम् ।
गङ्गायमुनयोर्भीमं समतीत्य समागमम् २१
शृङ्गवेरपुरं प्राप्य गुहमासाद्य वीर्यवान् ।
स वाचा शुभया हृष्टो हनूमानिदमब्रवीत् २२
सखा तु तव काकुत्स्थो रामः सत्यपराक्रमः ।
ससीतः सहसौमित्रिः स त्वां कुशलमब्रवीत् २३
पञ्चमीमद्य रजनीमुषित्वा वचनान्मुनेः ।
भरद्वाजाभ्यनुज्ञातं द्रक्ष्यस्यत्रैव राघवम् २४

---

महादिकोंका राज्य पाकर किसका मन नहीं बदल जाता ॥ १६ ॥ यदि इतने दिनोंसे राज्य भोगनेवाले भरतको अधिक राज्य भोगनेकी चाहना हो तो वे सब पृथ्वीका राज्य भोगें मैं प्रसन्न हूं ॥ १७ ॥ उनकी बुद्धि और मनोभावका वृत्त जान कर तुमको शीघ्र आजाना चाहिये ॥ १८ ॥ रामकी आज्ञा पाकर मारुति बहुत जल्दी अयोध्याको रवाना हुये ॥ १९ ॥

हनुमान् वहांसे ऐसे उडे जैसे उरगोंको पकडनेके लिये वैनतेय उडते हैं ॥ २० ॥ वहांसे उड गगनमें आकर गङ्गा यमुनाके संगमको पार कर ॥ २१ ॥ शृंगवेरपुरमें आ गुहके पास पहुंच बोले ॥ २२ ॥ तुम्हारे मित्र रामने जानकी व सौमित्रि समेत स्वकुशल क्षेम तुमसे कही है ॥ २३ ॥ पंचमीकी रातको मुनिराज भरद्वाजकी आज्ञासे उनके ही आश्रममें रहकर फिर उनकी आज्ञासे चलेंगे तुम यहां ही उनको देखोगे ॥ २४ ॥ गुहसे ऐसा

एवमुक्त्वा महातेजाः संप्रहृष्टतनूरुहः ।
उत्पपात महावेगाद्वेगवानविचारयन् २५
सोऽपश्यद्रामतीर्थं च नदीं वालुकिनीं तथा ।
वरूथीं गोमतीं चैव भीमं शालवनं तथा २६
प्रजाश्च बहुसाहस्रीः स्फीताञ्जनपदानपि ।
[illegible] गत्वा दूरमध्वानं त्वरितः कपिकुञ्जरः २७
आससाद द्रुमान्फुल्लान्नन्दिग्रामसमीपगान् ।
सुराधिपस्योपवने यथा चैत्ररथे द्रुमान् २८
स्त्रीभिः सपुत्रैः पौत्रैश्च रममाणैः स्वलंकृतैः ।
क्रोशमात्रे त्वयोध्यायाश्चीरकृष्णाजिनाम्बरम् २९
ददर्श भरतं दीनं कृशमाश्रमवासिनम् ।
जटिलं मलदिग्धाङ्गं भ्रातृव्यसनकर्शितम् ३०
फलमूलाशिनं दान्तं तापसं धर्मचारिणम् ।
समुन्नतजटाभारं वल्कलाजिनवाससम् ३१
नियतं भावितात्मानं ब्रह्मर्षिसमतेजसम् ।
पादुके ते पुरस्कृत्य प्रशासन्तं वसुन्धराम् ३२

---

कह हनुमान् फिर वहांसे बड़े बड़े वेगसे गगन मार्गमें होकर चले ॥ २५ ॥ आगे वह रामका तीर्थ वालुकिनी नदी व गोमती नदी मिली फिर बड़ा भयङ्कर साल वन देखा ॥ २६ ॥ फिर अच्छे अच्छे राज्य देखते हुए बहुत दूर तक चले गये ॥ २७ ॥

आगे वह नन्दिग्रामके पासके फूले फले वृक्षोंको सुभूषित स्त्रियोंसे सेवित व प्रफुल्लित देखा ॥ २८ ॥ फिर अयोध्यासे कोसभरकी दूरी पर नन्दिग्राममें स्थित चीर वसन पहिने ॥ २९ ॥ दुःखित चित्त दुर्बल शरीर जटा रखाये भाईके दुःखसे अति दुबले ॥ ३० ॥ फलमूलका अहार करनेवाले इन्द्रियजित् तपस्वी जटाबांधे भोजपत्र व मृगचर्म बिछाये ॥ ३१ ॥ सिद्ध स्वरूप महर्षियोंके तुल्य रामकी पादुकाओंको आगेकर उनकी आज्ञासे

चातुर्वर्ण्यस्य लोकस्य त्रातारं सर्वतो भयात् ।
उपस्थितममात्यैश्च शुचिभिश्च पुरोहितैः ३३
बलमुख्यैश्च युक्तैश्च काषायाम्बरधारिभिः ३४
न हि ते राजपुत्रं तं चीरकृष्णाजिनाम्बरम् ।
परिमोक्तुं व्यवस्यन्ति पौरा वै धर्मवत्सलाः ३५
तं धर्ममिव धर्मज्ञं देहबन्धमिवापरम् ।
उवाच प्राञ्जलिर्वाक्यं हनूमान्मारुतात्मजः ३६
वसन्तं दण्डकारण्ये यं त्वं चीरजटाधरम् ।
अनुशोचसि काकुत्स्थं स त्वां कौशलमब्रवीत् ३७
प्रियमाख्यामि ते देव शोकं त्यज सुदारुणम् ।
अस्मिन्मुहूर्ते भ्रात्रा त्वं रामेण सह संगतः ३८
निहत्य रावणं रामः प्रतिलभ्य च मैथिलीम् ।
उपयाति समृद्धार्थः सह मित्रैर्महाबलैः ३९
लक्ष्मणश्च महातेजा वैदेही च यशस्विनी ।
सीता समग्रा रामेण महेन्द्रेण शची यथा ४०
एवमुक्तो हनुमता भरतः कैकयीसुतः ।
पपात सहसा हृष्टो हर्षान्मोहमुपागमत् ४१

---

पृथ्वीका पालन करते ॥ ३२ ॥ सब वर्णोंके लोगोंकी भयोंसे रक्षा करते मन्त्री पुरोहितादिकोंको निकट बिठाये ॥ ३३ ॥

तथा सब सेनानियों व दूतोंको पास बिठाये ॥ ३४ ॥ भरतको देखा चीर मृगचर्मधारी भरतके कारण अयोध्या निवासी भी भोग विलास नहीं करते थे ॥ ३५ ॥ पर मर्मज्ञ भरतसे प्रांजलि हो हनुमान् बोले ॥ ३६ ॥ दण्डकारण्यमें बसे हुवे जिन रामका तुम ध्यान करते हो उन्होंने तुमसे अपनी कुशल कही है ॥ ३७ ॥ हे देव अब यह दारुण शोक छोडो इसी मुहूर्त्तमें तुम अपने भाई रामसे मिलोगे ॥ ३८ ॥ रावणको उसके परिवार सहित युद्धमें मार सीताको पाकर सिद्धार्थ हो राम अपने मित्रवर्गोंको संग ले आते हैं ॥ ३९ ॥ लक्ष्मण तथा सीता भी आती हैं ॥ ४० ॥

यह सुन भरत एकाएकी आनन्दके कारण मूर्च्छित होगये ॥ ४१ ॥ फिर

ततो मुहूर्तादुत्थाय प्रत्याश्वस्य च राघवः ।
हनूमन्तमुवाचेदं भरतः प्रियवादिनम्　　४२
अशोकजैः प्रीतिमयैः कपिमालिङ्ग्य संभ्रमात्
सिषेच भरतः श्रीमान्विपुलैरश्रुबिन्दुभिः　　४३
देवो वा मानुषो वा त्वमनुक्रोशादिहागतः ।
प्रियाख्यानस्य ते सौम्य ददामि ब्रुवतः प्रियम्　　४४
गवां शतसहस्रं च ग्रामाणां च शतं परम् ।
सकुण्डलाः शुभाचारा भार्याः कन्यास्तु षोडश　　४५
हेमवर्णाः सुनासोरूः शशिसौम्याननाः स्त्रियः ।
सर्वाभरणसंपन्नाः संपन्नाः कुलजातिभिः　　४६

॥ षड्विंशाधिकशततमः सर्गः ॥

बहूनि नाम वर्षाणि गतस्य सुमहद्वनम् ।
शृणोम्यहं प्रीतिकरं मम नाथस्य कीर्तनम्　　१
कल्याणी बत गाथेयं लौकिकी प्रतिभाति माम् ।

---

एक मुहूर्त काल पीछे उठ सावधान हो प्रियवादी हनुमान्को आलिंगन कर तथा आनन्द प्रीतिमय आंसुओंकी बूंदोंसे स्नान करा बोले ॥ ४२-४३ ॥ आप देवता हो वा मनुष्य हो जो मेरे ऊपर दयाकर यहां आये हो हे सौम्य ! इस प्रिय वचनके बदलेमें जो कहो वही दूं ॥ ४४ ॥ तदनु पुनः बोले कि एकलक्ष गाय सौ गांव व सोलह कन्या पत्नी बनानेके लिये मैं तुम्हें देता हूं ॥ ४५-४६ ॥ हनुमान्के मुखसे रामका आगमन सुन भरत रामके देखनेकी इच्छासे प्रसन्न हुये और पुनः पूछने लगे ॥ ४७ ॥

॥ यहां १२५ सर्ग समाप्त हुआ ॥

मेरे बड़े भाईको वनको प्रस्थान किये बहुत वर्ष बीत गये, परन्तु अब इस समय फिर उनका कीर्तन सुनते हैं ॥ १ ॥ यह जो कहावत है कि जो

एति जीवन्तमानन्दो नरं वर्षशतादपि २
राघवस्य हरीणां च कथमासीत्समागमः।
कस्मिन्देशे किमाश्रित्य तत्त्वमाख्याहि पृच्छतः ३
स पृष्टो राजपुत्रेण बृस्यां समुपवेशितः।
आचचक्षे ततः सर्वं रामस्य चरितं वने ४
यथा प्रव्राजितो रामो मातुर्दत्तौ वरौ तव।
यथा च पुत्रशोकेन राजा दशरथो मृतः ५
यथा दूतैस्त्वमानीतस्तूर्णं राजगृहात्प्रभो।
त्वयायोध्यां प्रविष्टेन यथा राज्यं न चेप्सितम् ६
चित्रकूटगिरिं गत्वा राज्येनामित्रकर्शनः।
निमन्त्रितस्त्वया भ्राता धर्ममाचरता सताम् ७
स्थितेन राज्ञो वचने यथा राज्यं विसर्जितम्।
आर्यस्य पादुके गृह्य यथासि पुनरागतः ८
सर्वमेतन्महाबाहो यथावद्विदितं तव।
त्वयि प्रतिप्रयाते तु यद्वृत्तं तन्निबोध मे ९

---

जीवित रहे तो मनुष्य सौ वर्ष पीछे भी आनन्दको प्राप्त होता है आज मुझको सुखद जान पडती है ॥ २ ॥ राम और वानरोंका मिलाप कहां और किस कारण हुआ ॥ ३ ॥ भरतने जब हनुमान्से यह सब पूछा तो वे रामके वनके सब वृत्तान्त क्रमसे कथन करने लगे ॥ ४ ॥

हे महाभुज तुम्हारी माताके कैकयीको वरदान दे राजाका रामको वनवास देना तथा पुत्रशोकसे पीडित राजाका परलोक गमन होना ॥ ५ ॥ तुमको तुम्हारे मामाके यहांसे बुलाना अयोध्यामें आ तुम्हारा राज्यको ग्रहण न करना ॥ ६ ॥ चित्रकूट पर जा अपने भाईको राज्य देनेके लिये लौटा लानेका यत्न करना ॥ ७ ॥ दशरथजीके वचनके पालन करनेके लिये रामका राज्य स्वीकार न करना रामकी खडाऊ ले आपका लौट आना ॥ ८॥ यह सब तो आपको ज्ञात ही है तुम्हारे चले आनेके पीछे जो कुछ हुआ है वह सुनिये ॥ ९ ॥

अपयाते त्वयि तदा समुद्भ्रान्तमृगद्विजम्।
परिद्यूनमिवात्यर्थं तद्वनं समपद्यत १०
तद्दस्तिमृदितं घोरं सिंहव्याघ्रमृगाकुलम्।
प्रविवेशाथ विजनं स महद्दण्डकावनम् ११
तेषां पुरस्ताद्बलवान्गच्छतां गहने वने।
विनदन्सुमहानादं विराधः प्रत्यदृश्यत १२
तमुत्क्षिप्य महानादमूर्ध्वबाहुमधोमुखम्।
निखाते प्रक्षिपन्तिस्म नदन्तमिव कुञ्जरम् १३
तत्कृत्वा दुष्करं कर्म भ्रातरौ रामलक्ष्मणौ।
सायाह्ने शरभङ्गस्य रम्यमाश्रममीयतुः १४
शरभङ्गे दिवं प्राप्ते रामः सत्यपराक्रमः।
अभिवाद्य मुनीन्सर्वाञ्जनस्थानमुपागमत् १५
चतुर्दश सहस्राणि जनस्थाननिवासिनाम्।
हतानि वसता तत्र राघवेण महात्मना १६
एकेन सह संगम्य रामेण रणमूर्धनि।
अह्नश्चतुर्थभागेन निःशेषा राक्षसाः कृताः १७
महाबला महावीर्यास्तपसो विघ्नकारिणः।
निहता राघवेणाजौ दण्डकारण्यवासिनः १८

तुम्हारे चले जानेपर उस वनके जीव बहुत दुःखी हुये ॥ १० ॥ इसीसे राम वहांसे अति घोर दण्डकारण्यको रवाना हो गये ॥ ११ ॥ उस वनमें वे चले जाते थे कि इनको विराध नामक राक्षस दीख पड़ा ॥ १२ ॥ हाथीके तुल्य गर्जे उस राक्षसको मारकर रामने पृथ्वीमें गढ़ा खोदकर, गाड़ दिया ॥ १३ ॥ राम लक्ष्मण दोनों ऐसा दुष्कर कर्म कर संध्या कालमें शरभग ऋषिके आश्रमपर गये ॥ १४ ॥ शरभंगके स्वर्गस्थ हो जानेपर सब मुनियोंको प्रणाम कर राम जनस्थानको चले गये ॥ १५ ॥ वहां रामने जनस्थान निवासी चौदह हजार राक्षसोंको मार डाला केवल अकेले रामने ही डेढ़ मुहूर्तमें १४ सहस्र राक्षस मार डाले ॥ १६-१७ ॥

राक्षस लोग तपस्यामें विघ्न डालने ही के अभिप्रायसे दण्डकारण्यमें

राक्षसाश्च विनिष्पिष्टाः खरश्च निहतो रणे ।
दूषणं चाग्रतो हत्वा त्रिशिरास्तदनन्तरम् ॥
पश्चाच्छूर्पणखा नाम रामपार्श्वमुपागता १९
ततो रामेण संदिष्टो लक्ष्मणः सहसोत्थितः ।
प्रगृह्य खड्गं चिच्छेद कर्णनासे महाबलः २०
ततस्तेनार्दिता बाला रावणं समुपागता ।
रावणानुचरो घोरो मारीचो नाम राक्षसः २१
लोभयामास वैदेहीं भूत्वा रत्नमयो मृगः ।
सा राममब्रवीद्दृष्ट्वा वैदेही गृह्यतामिति २२
अयं मनोहरः कान्त आश्रमो नो भविष्यति ।
ततो रामो धनुष्पाणिर्मृगं तमनुधावति २३
स तं जघान धावन्तं शरेणानतपर्वणा ।
अथ सौम्य दशग्रीवो मृगयां याति राघवे २४
लक्ष्मणे चापि निष्क्रान्ते प्रविवेशाश्रमं तदा ।
जग्राह तरसा सीतां ग्रहः खे रोहिणीमिव २५
त्रातुकामं ततो युद्धे हत्वा गृध्रं जटायुषम् ।
प्रगृह्य सहसा सीतां जगामाशु स राक्षसः २६

---

निवास करते थे ॥ १८ ॥ इन सबको मार फिर दूषण खर व त्रिशिराको मार डाला ॥ १९ ॥ तदनु शूर्पणखा नामक राक्षसी रामके पास आई व रामकी आज्ञासे लक्ष्मणने ॥ २० ॥ खड्ग ले उसके नाक कान काट डाले तब वह राक्षसी रावणके पास पहुंची ॥ २१ ॥

रावणके अनुचर मारीचने जनस्थानमें आ स्वर्णमृग बन सीताको लुभाया ॥ २२ ॥ उस मृगको देख सीताने रामसे कहा कि यह सुन्दर व मनोहर मृग हमारे आश्रममें रहने योग्य है इससे इसे पकडो ॥ २३ ॥ यह सुन राम धनुष लिये हुये उस मृगके पीछे दौडे और दौडते हुये उस मृगको बाणसे हतकर दिया ॥ २४ ॥ रामके हरिणके पीछे चले जानेपर लक्ष्मण भी चले गये तब उस स्थानपर लङ्केश्वर रावण आया ॥ २५ ॥ और मैथिलीको ले गगनमें झट भाग खड़ा हुआ सीताकी रक्षा करनेको उद्यत जटायुको रावणने मार डाला ॥ २६ ॥

ततस्त्वद्भुतसंकाशाः स्थिताः पर्वतमूर्धनि।
सीतां गृहीत्वा गच्छन्तं वानराः पर्वतोपमाः  २७
ददृशुर्विस्मिताकारा रावणं राक्षसाधिपम्।
ततः शीघ्रतरं गत्वा तद्विमानं मनोजवम्  २८
आरुह्य सह वैदेह्या पुष्पकं स महाबलः।
प्रविवेश तदा लङ्कां रावणो राक्षसेश्वरः  २९
तां सुवर्णपरिष्कारे शुभे महति वेश्मनि।
प्रवेश्य मैथिलीं वाक्यैः सान्त्वयामास रावणः  ३०
तृणवद्भाषितं तस्य तं च नैर्ऋतपुङ्गवम्।
अचिन्तयन्ती वैदेही ह्यशोकवनिकां गता  ३१
न्यवर्तत तदा रामो मृगं हत्वा तदा वने।
निवर्तमानः काकुत्स्थो दृष्ट्वा गृध्रं स विव्यथे  ३२
गृध्रं हतं तदा दृष्ट्वा रामः प्रियतरं पितुः।
मार्गमाणस्तु वैदेहीं राघवः सहलक्ष्मणः  ३३
गोदावरीमनुचरन्वनोद्देशांश्च पुष्पितान्।
आसेदतुर्महारण्ये कबन्धं नाम राक्षसम्  ३४

मैथिलीको लेकर वह राक्षस शीघ्र चला गया उस समय कुछ वानर ऋष्यमूक पर बैठे थे ॥ २७ ॥ रावणको सीताको लिये जाते हुये उन वानरोंने आश्चर्यपूर्वक देखा ॥ २८ ॥ सीताको लिये पुष्पकपर सवार रावण ॥ २९ ॥ लङ्कामें पहुंचा और बडे सुन्दर स्थानमें उन्हें रक्खा ॥ ३० ॥ नाना प्रकारसे वह रावण उन्हें समझाने लगा पर उन्होंने उसके कहनेको तथा उसको तृणवत् माना ॥ ३१ ॥ फिर सीता अशोकवाटिकामें ठहराई गई राम हरिणको मार अपने आश्रम पर आये ॥ ३२ ॥

वहां सीताको न देख आगे चल राम उस गृध्र जटायुको निहत पडे देख बहुत दुःखी हुये ॥ ३३ ॥ सीताको ढूंढते हुये राम व लक्ष्मण गोदावरी नदीके पास पहुंचे वहां कबन्ध नामक राक्षस मिला उसे उन्होंने मार

ततः कबन्धवचनाद्रामः सत्यपराक्रमः।
ऋष्यमूकगिरिं गत्वा सुग्रीवेण समागतः ३५
ततः समागमः पूर्वं प्रीत्या हार्दो व्यजायत।
भ्राता निरस्तः क्रुद्धेन सुग्रीवो वालिना पुरा ३६
इतरेतरसंवादात्प्रगाढः प्रणयस्तयोः।
रामः स्वबाहुवीर्येण स्वराज्यं प्रत्यपादयत् ३७
वालिनं समरे हत्वा महाकायं महाबलम्।
सुग्रीवः स्थापितो राज्ये सहितः सर्ववानरैः ३८
रामाय प्रतिजानीते राजपुत्र्यास्तु मार्गणम्।
आदिष्टा वानरेन्द्रेण सुग्रीवेण महात्मना ३९
दश कोट्यः प्लवङ्गानां सर्वाः प्रस्थापिता दिशः।
तेषां नो विप्रनष्टानां विन्ध्ये पर्वतसत्तमे ४०
भृशं शोकाभितप्तानां महान्कालोऽत्यवर्तत।
भ्राता तु गृध्रराजस्य संपातिर्नाम वीर्यवान् ४१
समाख्याति स्म वसतीं सीतां रावणमन्दिरे।
सोऽहं दुःखपरीतानां दुःखं तज्ज्ञातिनां नुदन् ४२

डाला ॥ ३४ ॥ पर कबन्ध ही के कहनेसे राम ऋष्यमूक पर्वतपर आये वहां सुग्रीवसे मेल हुवा ॥ ३५ ॥ राम सुग्रीवका ऐसा समागम हुआ कि मारे प्रीतिके बड़ा सौहार्द बढ़ा सुग्रीवके बड़े भाई वालिने सुग्रीवको राज्यसे निकाल दिया था ॥ ३६ ॥ यहां राम व सुग्रीव दोनोंका प्रेम परस्पर बहुत बढ़ गया रामने अपने वीर्यसे सुग्रीवको राज्य दिला दिया ॥ ३७ ॥ युद्धमें वालिको मार सुग्रीवको राज्यपर स्थापित कर दिया ॥ ३८ ॥

राज्य पा लेनेसे सुग्रीवने जानकीके तलाश करा देनेकी प्रतिज्ञा की इससे सुग्रीवकी आज्ञासे ॥ ३९ ॥ करोड़ों वानर सब दिशाओंको रवाना किये गये ॥ ४० ॥ इन्हीं वानरोंमें एक मैं भी था हम सब लोग चले जाते थे कि विन्ध्य पर्वतपर मार्ग भूल जानेसे बड़ा शोक हुआ ॥ ४१ ॥ पर कुछ दूरपर जटायुका भाई सम्पाति हम लोगोंको मिला उसने बताया कि लङ्का-

आत्मवीर्यं समास्थाय योजनानां शतं प्लुतः ।
तत्राद्राक्षं कामदाक्षमशोकवनिकां गताम् ४३
कौशेयवस्त्रां मलिनां निरानन्दां दृढव्रताम् ।
तया समेत्य विधिवत्पृष्ट्वा सर्वमनिन्दिताम् ४४
अभिज्ञानं मया दत्तं रामनामाङ्गुलीयकम् ।
अभिज्ञानं मणिं लब्ध्वा चरितार्थोऽहमागतः ४५
मया च पुनरागत्य रामस्याक्लिष्टकर्मणः ।
अभिज्ञानं मया दत्तमर्चिष्मान्स महामणिः ४६
श्रुत्वा तां मैथिलीं रामस्त्वाशशंसे च जीवितम् ।
जीवितान्तमनुप्राप्तः पीत्वामृतमिवातुरः ४७
उद्योजयिष्यन्नुद्योगं दध्रे लङ्का वधे मनः ।
जिघांसुरिव लोकान्ते सर्वाँल्लोकान्विभावसुः ४८
ततः समुद्रमासाद्य नलं सेतुमकारयत् ।
अतरत्कपिवीराणां वाहिनी तेन सेतुना ४९
प्रहस्तमवधीन्नीलः कुम्भकर्णं तु राघवः ।

में जानकी रावणके घरमें बंद है ॥ ४२ ॥ इस बातको सुन लङ्काको कोई न जासका तो मैं अपने वीर्यको प्राप्त हो सौ योजन चौडे सागरके उस पार चला गया ॥ ४३ ॥

वहां जा अशोकवाटिकामें स्थित आनन्दरहित पर राममें अनुरक्त सीताको देखा ॥ ४४ ॥ व उनके पास जा उन सीतासे सब वनके समाचार पूछे पीछेसे मैंने रामकी अंगूठी निशानीके लिये दी ॥ ४५ ॥ व मैथिलीसे यहांकी निशानीके लिये चूडामणि ले फिर समुद्रको पार कर किष्किन्धामें वापिस आगया ॥ ४६ ॥ व सब संवाद रामसे निवेदन किया समाचार सुन रामने अपने जीवनकी प्रशंसा की ॥ ४७ ॥ व उद्योग करनेमें तत्पर हो रामने लङ्काका नाश करना चाहा ॥ ४८ ॥ समुद्रके तीरपर आ सागरमें नलसे पुल बंधवाया उसी सेतुपरसे वानरोंकी सेना पार उतारी ॥ ४९ ॥ वहां जा प्रहस्तको तो नीलने मारा व कुम्भकर्णको रामने व लक्ष्मणने

*

लक्ष्मणो रावण सुतं स्वयं रामस्तु रावणम् ५०
स शक्रेण समागम्य यमेन वरुणेन च।
महेश्वरस्वयंभूभ्यां तथा दशरथेन च ५१
तैश्च दत्तवरः श्रीमानृषिभिश्च समागतैः।
सुरर्षिभिश्च काकुत्स्थो वराँल्लेभे परन्तपः ५२
स तु दत्तवरः प्रीत्या वानरैश्च समागतः।
पुष्पकेण विमानेन किष्किन्धामभ्युपागमत् ५३
तां गङ्गां पुनरासाद्य वसन्तं मुनिसंनिधौ।
अविघ्नं पुष्ययोगेण श्वो रामं द्रष्टुमर्हसि ५४
ततः स वाक्यैर्मधुरैर्हनूमतो निशम्य हृष्टो भरतः कृताञ्जलिः।
उवाच वाणीं मनसः प्रहर्षिणीं चिरस्य पूर्णः खलु मे मनोरथः ५५
इत्यार्षे श्रीमद्रा०वाल्मी०आदि०युद्ध०षड्विंशाधिकशततमः सर्गः॥१२६॥[५६०९]

॥ सप्तविंशाधिकशततमः सर्गः ॥

श्रुत्वा तु परमानन्दं भरतः सत्यविक्रमः।
हृष्टमाज्ञापयामास शत्रुघ्नं परवीरहा १
दैवतानि च सर्वाणि चैत्यानि नगरस्य च।
सुगन्धमाल्यैर्वादित्रैरर्चन्तु शुचयो नराः २

---

इन्द्रजितको मारा व रामने स्वयं रावणको मारा ॥ ५० ॥

इन सबोंके मारे जानेपर इन्द्र वरुण यमराज महादेव ब्रह्मा व दशरथ वहां आये ॥ ५१ ॥ उन सब लोगोंने आकर वरदान दिया व ऋषियोंने भी वरदान दिया वह रामने ग्रहण किया ॥ ५२ ॥ वरदान पा पुष्पक विमानपर सवार हो वानरों व राक्षसोंसमेत राम किष्किन्धा नगरीमें लौटे ॥ ५३ ॥ व फिर वहांसे रवाना हो गङ्गानदीके तटस्थ भरद्वाजके आश्रमपर बसे हैं अब प्रातः पुष्यनक्षत्र होगा तो रामको देखोगे ॥ ५४ ॥ तदनु मारुतिके मधुर वाक्य सुन भरत हाथ जोड बोले कि मैं चिरकालसे जिस मनोरथको चाहता था सो आज पूरा हुआ ॥ ५५ ॥

॥ यहाँ १२६ वां सर्ग समाप्त हुआ ॥

यह समाचार सुन अरिन्दम भरतने शत्रुघ्नको आज्ञा दी ॥ १ ॥ कि इसीकाल आज्ञा करो कि पुरीमें जितने देवमन्दिर हैं सबोंमें जाकर गन्धमाला-

सूताः स्तुतिपुराणज्ञाः सर्वे वैतालिकास्तथा।
सर्वे वादित्रकुशला गणिकाश्चैव सर्वशः ३
राजदारास्तथामात्याः सैन्याः सेनाङ्गनागणाः।
ब्राह्मणाश्च सराजन्याः श्रेणीमुख्यास्तथा गणाः ४
अभिनिर्यान्तु रामस्य द्रष्टुं शशिनिभं मुखम्।
भरतस्य वचः श्रुत्वा शत्रुघ्नः परवीरहा ५
विष्टीरनेकसाहस्रीश्चोदयामास भागशः।
समीकुरुत निम्नानि विषमाणि समानि च ६
स्थानानि च निरस्यन्तां नन्दिग्रामादितः परम्।
सिञ्चन्तु पृथिवीं कृत्स्नां हिमशीतेन वारिणा ७
ततोऽभ्यवकिरन्त्वन्ये लाजैः पुष्पैश्च सर्वतः।
समुच्छ्रितपताकास्तु रथ्याः पुरवरोत्तमे ८
शोभयन्तु च वेश्मानि सूर्यस्योदयनं प्रति।
स्रग्दाममुक्तपुष्पैश्च सुवर्णैः पञ्चवर्णकैः ९
राजमार्गमसंबाधं किरन्तु शतशो नराः।
ततस्तच्छासनं श्रुत्वा शत्रुघ्नस्य मुदान्विताः १०

द्विकोंसे पुनीत हो मनुष्य पूजा करें ॥ २ ॥ व सब भाटजन व सब बजानेवाले व नाचनेवाले लोग ॥ ३ ॥ और सब मंत्रियोंके साथ हमारी मातायें, अपनी अपनी स्त्रियोंकेसहित सेनाके सिपाही लोग, ब्राह्मण, क्षत्रिय, मुखिया मुखिया वैश्य लोग और भी जातियां ॥ ४ ॥ ये सभी रामका चन्द्रतुल्य मुख देखनेके लिये पुरसे बाहर चलें, भरतका ऐसा वाक्य सुन शत्रुघ्नने ॥५॥ अनेक सेवकोंको बुला सब कार्योंको विभक्त कर कहा कि जो स्थान सम-विषम हैं उन्हें ठीक कर दो ॥ ६ ॥

अयोध्यासे नन्दिग्राम पर्यन्त समस्त मार्ग हिमतुल्य जलसे सिंचन करो ॥ ७ ॥ सर्वत्र खील व पुष्प फैलादो सब मार्गोंको पताका युक्त कर दो ॥ ८ ॥ सूर्योदयसे पूर्व ही पुरीके समस्त भवन व राजमार्गादिको पुष्पमाला व सुवर्ण आदिसे अलंकृत कर दो ॥ ९ ॥ राजमार्गोंमें सैकडों पहरेदार घूमते हों, हर्षित हुए शत्रुघ्नकी ऐसी आज्ञाको सुनकर ॥ १० ॥ दृष्टि, अर्यंत

धृष्टिर्जयन्तो विजयः सिद्धार्थश्चार्थसाधकः।
अशोको मन्त्रपालश्च सुमन्त्रश्चापि निर्ययुः ११
मत्तैर्नागसहस्रैश्च सध्वजैः सुविभूषितैः।
अपरे हेमकक्षाभिः सगजाभिः करेणुभिः १२
निर्ययुस्तुरगाक्रान्ता रथैश्च सुमहारथाः।
शक्त्यृष्टिपाशहस्तानां सध्वजानां पताकिनाम् १३
तुरगाणां सहस्रैश्च मुख्यैर्मुख्यतरान्वितैः।
पदातीनां सहस्रैश्च वीराः परिवृता ययुः १४
ततो यानान्युपारूढाः सर्वा दशरथस्त्रियः।
कौसल्यां प्रमुखे कृत्वा सुमित्रां चापि निर्ययुः १५
द्विजातिमुख्यैर्धर्मात्मा श्रेणीमुख्यैः सनैगमैः।
माल्यमोदकहस्तैश्च मन्त्रिभिर्भरतो वृतः १६
शङ्खभेरीनिनादैश्च वन्दिभिश्चाभिनन्दितः।
आर्यपादौ गृहीत्वा तु शिरसा धर्मकोविदः १७
पाण्डुरं छत्रमादाय शुक्लमाल्योपशोभितम्।
शुक्ले च वालव्यजने राजार्हे हेमभूषिते १८

---

विजय, सिद्धार्थ अर्थसाधक, अशोक मंत्रपाल सुमंत्र यह आठ मंत्री चले ॥ ११ ॥ सहस्रों मत्त ध्वजायुक्त हाथियों व हेमभूषित हाथियोंपर चले ॥ १२ ॥ कितने ही पुरुष घोडों व रथोंपर सवार होकर चले और बहुत पुरुष शक्ति ऋष्टिपाश व ध्वजा पताकादि लेकर चले ॥ १३ ॥ सहस्रों घोडोंकी सेना व कितने ही प्रधान प्रधान वीर पैदलोंकी पलटनोंके साथ चले ॥ १४ ॥ तदनन्तर दशरथकी सब रानियां कौसल्या व सुमित्राको आगे कर रथोंपर सवार होकर चल दिये ॥ १५ ॥ तदुपरान्त मुख्य मुख्य ब्राह्मणोंके साथ व मुख्य मुख्य मंत्री व महाजनोंसहित माला मोदकादि हाथोंमें लेकर ॥ १६ ॥ शंख भेरियोंका शब्द कराते वंदीजनोंसे वंशावलीका वर्णन कराते रामचन्द्रकी खड़ाऊं शिरपर धारण कर ॥ १७ ॥ श्वेत छत्र लिये मालाओंसे अलंकृत श्वेतबालोंके हेमभूषित चंवर हाथोंमें

उपवासकृशो दीनश्चीरकृष्णाजिनाम्बरः ।
भ्रातुरागमनं श्रुत्वा तत्पूर्वं हर्षमागतः ॥ १९
प्रत्युद्ययौ तदा रामं महात्मा सचिवैः सह ।
अश्वानां खुरशब्दैश्च रथनेमिस्वनेन च ॥ २०
शङ्खदुन्दुभिनादेन संचचालेव मेदिनी ।
गजानां बृंहितैश्चापि शङ्खदुन्दुभिनिःस्वनैः ॥ २१
कृत्स्नं च नगरं तत्तु नन्दिग्राममुपागमत् ।
समीक्ष्य भरतो वाक्यमुवाच पवनात्मजम् ॥ २२
कच्चिन्न खलु कापेयी सेव्यते चलचित्तता ।
न हि पश्यामि काकुत्स्थं राममार्यं परन्तपम् ॥ २३
कच्चिन्न चानुदृश्यन्ते कपयः कामरूपिणः ।
अथैवमुक्ते वचने हनूमानिदमब्रवीत् ॥ २४
अर्थं विज्ञापयन्नेव भरतं सत्यविक्रमम् ।
सदाफलान्कुसुमितान्वृक्षान्प्राप्य मधुस्रवान् ॥ २५
भरद्वाजप्रसादेन मत्तभ्रमरनादितान् ।

---

किये ॥ १८ ॥ उपवासादिके कारण दुर्बल चीर व मृग चर्म धारण किये भाईके आगमनको सुन हर्षित हो ॥ १९ ॥

महात्मा भरत मंत्रियोंको साथ ले पैदल ही रामको लिवानेको चले घोड़ोंका व रथोंका शब्द ॥ २० ॥ शंख व नगारोंका नाद पृथ्वीको कम्पायमान करता था हाथियोंको चिंघाड़ व शंख व दुन्दुभिके नाद युक्त ॥२१॥ सब अयोध्या निवासी व राजसमाज नंदीगांवमें पहुंचा इनको आया देख भरत हनुमानसे बोले ॥ २२ ॥ स्वभावसे ही चित्तकी चञ्चलतासे युक्त तुमने यह बात तो हमसे नहीं कही है हमें भय है कि कदाचित् हम आर्यको न देख पावें ॥ २३ ॥ कामरूप और वानर भी दिखाई नहीं देते, हनुमान् ऐसे संदेहयुक्त वचन सुन बोले ॥ २४ ॥

हनुमान अपने वाक्यकी यथार्थता जतलानेको भरतसे बोले कि फूले, फले, मधु चुआते हुए वृक्ष हैं ॥ २५ ॥ और इनपर मधुकर गुंजार कर रहे

तस्य चैव वरो दत्तो वासवेन परन्तप २६
ससैन्यस्य तदातिथ्यं कृतं सर्वगुणान्वितम्।
निःस्वनः श्रूयते भीमः प्रहृष्टानां वनौकसाम् २७
मन्ये वानरसेना सा नदीं तरति गोमतीम्।
रजोवर्षं समुद्भूतं पश्य सालवनं प्रति २८
मन्ये सालवनं रम्यं लोलयन्ति प्लवङ्गमाः।
तदेतद्दृश्यते दूराद्विमानं चन्द्रसंनिभम् २९
विमानं पुष्पकं दिव्यं मनसा ब्रह्मनिर्मितम्।
रावणं बान्धवैः सार्धं हत्वा लब्धं महात्मना ३०
तरुणादित्यसंकाशं विमानं रामवाहनम्।
धनदस्य प्रसादेन दिव्यमेतन्मनोजवम् ३१
एतस्मिन्भ्रातरौ वीरौ वैदेह्या सह राघवौ।
सुग्रीवश्च महातेजा राक्षसश्च विभीषणः ३२
ततो हर्षसमुद्भूतो निःस्वनो दिवमस्पृशत्।

---

हैं यह सब भरद्वाजका प्रसाद है वासव (इन्द्र) ने भरद्वाजको वर दिया था ॥ २६ ॥ इसी वरसे सर्वगुणसम्पन्न भरद्वाजने सेनासहित रामका आतिथ्य किया है हर्षित हुई वानरसेनाका यह बडा भारी शब्द सुनिये ॥ २७ ॥ ऐसा प्रतीत होता है कि वह वानरसेना गोमती नदीको पार कर रही है देखिये यह शालवनसे उठी हुई धूलि दिखाई पडती है ॥ २८ ॥

जान पडता है वानरसेना शालवनको हिला रही है यह देखिये बहुत दूरपर चन्द्रतुल्य विमान दिखाई देता है ॥ २९ ॥ दिव्य इस पुष्पक विमानको ब्रह्माने रचा है और बन्धु बान्धवोंसहित रावणको रणमें मार महात्मा रामने पाया है ॥ ३० ॥ कुबेरके प्रसादसे मनोगति सदृश गमन करनेवाला, तरुण सूर्यवत् यह विमान रामको चढाये हुए आ रहा है ॥ ३१ ॥ इस विमानमें सीतासहित दोनों भाई राम व लक्ष्मण महातेजस्वी सुग्रीव व राक्षसेन्द्र विभीषण बैठे हुए हैं ॥ ३२ ॥ हनुमान् ऐसा कह ही रहे थे

स्त्रीबालयुववृद्धानां रामोऽयमिति कीर्तिते ३३
रथकुञ्जरवाजिभ्यस्तेऽवतीर्य महीं गताः ।
ददृशुस्तं विमानस्थं नराः सोममिवाम्बरे ३४
प्राञ्जलिर्भरतो भूत्वा प्रहृष्टो राघवोन्मुखः ।
यथार्थेनार्घ्यपाद्याद्यैस्ततो राममपूजयत् ३५
मनसा ब्रह्मणा सृष्टे विमाने भरताग्रजः ।
रराज पृथुदीर्घाक्षो वज्रपाणिरिवामरः ३६
ततो विमानाग्रगतं भरतो भ्रातरं तदा ।
ववन्दे प्रणतो रामं मेरुस्थमिव भास्करम् ३७
ततो रामाभ्यनुज्ञातं तद्विमानमनुत्तमम् ।
हंसयुक्तं महावेगं निपपात महीतलम् ३८
आरोपितो विमानं तद्भरतः सत्यविक्रमः ।
राममासाद्य मुदितः पुनरेवाभ्यवादयत् ३९
तं समुत्थाय काकुत्स्थश्चिरस्याक्षिपथं गतम् ।
अङ्के भरतमारोप्य मुदितः परिषस्वजे ४०

कि युवा बालवृद्ध स्त्रीपुरुषोंका " राम यह आगये " ऐसा शब्द हुआ ॥ ३३ ॥ तब सब लोग हाथी घोडों रथोंसे पृथ्वीपर उतर आकाशमें टिके चन्द्रतुल्य विमानपर रामको बैठा हुआ देखने लगे ॥ ३४ ॥

तदनन्तर प्राञ्जलि भूत भरतने हर्षित हो रामसे कुशल प्रश्न किया और पाद्य व अर्घादिसे उनकी पूजा की ॥ ३५ ॥ उस समय भरताग्रज राम ब्रह्म-निर्मित विमानपर बैठे हाथमें वज्र लिये इन्द्रतुल्य शोभा देते थे ॥ ३६ ॥ तदनन्तर भरतने विमानारूढ रामको इस प्रकार प्रणाम किया जैसे लोग मेरु पर्वतस्थ भास्कर ( सूर्य ) को प्रणाम करते हैं ॥ ३७ ॥ तदनन्तर रामाज्ञानुवर्ती, हंसयुक्त विमान पृथ्वीपर उतरा ॥ ३८ ॥ तब सत्यपराक्रमी भरतने विमानपर चढ़कर रामको पुनः अभिवादन किया ॥ ३९ ॥ तब राम भी बहुत समयके पीछे भरतको देख प्रसन्न हुए और उनको उठाकर छातीसे लगाया ॥ ४० ॥

ततो लक्ष्मणमासाद्य वैदेहीं च परन्तपः ।
अथाभ्यवादयत्प्रीतो भरतो नाम चाब्रवीत् ४१
सुग्रीवं कैकयीपुत्रो जाम्बवन्तमथाङ्गदम् ।
मैन्दं च द्विविदं नीलमृषभं चैव सस्वजे ४२
सुषेणं च नलं चैव गवाक्षं गन्धमादनम् ।
शरभं पनसं चैवं परितः परिषस्वजे ४३
ते कृत्वा मानुषं रूपं वानराः कामरूपिणः ।
कुशलं पर्यपृच्छंस्ते प्रहृष्टा भरतं तदा ४४
अथाब्रवीद्राजपुत्रः सुग्रीवं वानरर्षभम् ।
परिष्वज्य महातेजा भरतो धर्मिणां वरः ४५
त्वमस्माकं चतुर्णां वै भ्राता सुग्रीव पञ्चमः ।
सौहृदाज्जायते मित्रमपकारोऽरिलक्षणम् ४६
विभीषणं च भरतः सान्त्ववाक्यमथाब्रवीत् ।
दिष्ट्या त्वया सहायेन कृतं कर्म सुदुष्करम् ४७
शत्रुघ्नश्च तदा राममभिवाद्य सलक्ष्मणम् ।
सीतायाश्चरणौ वीरो विनयादभ्यवादयत् ४८

---

तदनन्तर भरतने अपना नाम उच्चारण कर जानकीको प्रणाम किया और लक्ष्मणने उनको अभिवादन किया ॥ ४१ ॥ पुनः भरतने यथाक्रम सुग्रीव, जाम्बवान अंगद मैन्द द्विविद, नील, ऋषभ इन सबको हृदयसे लगाया ॥४२॥ और फिर सुषेण, गवाक्ष, गंधमादन, शरभ और पनससे मिले ॥ ४३ ॥ उन कामरूप वानरोंने हर्षित हो भरतसे कुशल पूछी ॥ ४४ ॥

तदनन्तर राजकुमार भरत वानरश्रेष्ठ सुग्रीव व विभीषणसे बोले।।४५॥ हे सुग्रीव उपकार करनेसे मित्र और अपकारसे अमित्र होते हैं तुम आज निजकृत कर्मोंसे हम चारों भाइयोंके पांचवें भाई हुए ॥ ४६ ॥ पुनः भरतने विभीषणसे सान्त्वनापूर्ण इस प्रकार वाक्य कहा कि रामने तुम्हारी ही सहायतासे ऐसा दुष्कर कृत्य किया है ॥ ४७ ॥ तदनन्तर वीर शत्रुघ्नने लक्ष्मणसहित रामको प्रणाम करके विनययुक्त सीताके युगल चरण ग्रहण

रामो मातरमासाद्य विवर्णां शोककर्शिताम्।
जग्राह प्रणतः पादौ मनो मातुः प्रहर्षयन् ४९
अभिवाद्य सुमित्रां च कैकेयीं च यशस्विनीम्।
स मातृश्च ततः सर्वाः पुरोहितमुपागमत् ५०
स्वागतं ते महाबाहो कौसल्यानन्दवर्धन।
इति प्राञ्जलयः सर्वे नागरा राममब्रुवन् ५१
तान्यञ्जलिसहस्राणि प्रगृहीतानि नागरैः।
व्याकोशानीव पद्मानि ददर्श भरताग्रजः ५२
पादुके ते तु रामस्य गृहीत्वा भरतः स्वयम्।
चरणाभ्यां नरेन्द्रस्य योजयामास धर्मवित् ५३
अब्रवीच्च तदा रामं भरतः स कृताञ्जलिः।
एतत्ते सकलं राज्यं न्यासं निर्यातितं मया ५४
अद्य जन्म कृतार्थं मे संवृत्तश्च मनोरथः।
यत्त्वां पश्यामि राजानमयोध्यां पुनरागतम् ५५
अवेक्षतां भवान्कोशं कोष्ठागारं गृहं बलम्।

---

रहिये ॥ ४८ ॥ तदुपरान्त रामने विवर्णाङ्गी शोककर्शिता माता कौसल्याके पास जा उनको प्रणाम किया ॥ ४९ ॥ पुनः यशस्वी कैकेयी व सुमित्राकी वन्दना कर सब माताओंसहित पुरोहित वसिष्ठके पास गये ॥ ५० ॥

हे महावीर हे कौसल्यानन्दवर्धन ! आपका आगमन मंगलदायक हो इस प्रकार अंजलि बांधे पुरवासी कहते थे ॥ ५१ ॥ एवं जयध्वनि करते पुरनिवासियोंकी सहस्रों अंजलियां पद्मपुष्पतुल्य भरताग्रज (राम) ने देखी ॥५२॥ धार्मिक भरतने दोनों पादुकाएं अपने हाथोंसे रामके चरणोंमें पहिना दी ॥ ५३ ॥ पुनः भरत अंजलिभूत हो रामसे बोले यह संपूर्ण राज्य जो आपने मुझे यथावत् सौंपा था आपको समर्पण करता हूं ॥ ५४ ॥ आज मेरा जन्म कृतार्थ और मनोरथ पूर्ण हुए जो मैं पुनः आज आपको अयोध्यामें आया हुआ अयोध्याका राजा देखता हूं ॥ ५५ ॥

आप धनागार कोषागार गृह सेनाका निरीक्षण कीजिये आप ही के बल

भवतस्तेजसा सर्वं कृतं दशगुणं मया ५६
तथाब्रुवाणं भरतं दृष्ट्वा तं भ्रातृवत्सलम्।
मुमुचुर्वानरा बाष्पं राक्षसश्च विभीषणः ५७
ततः प्रहर्षाद्भरतमङ्कमारोप्य राघवः।
ययौ तेन विमानेन ससैन्यो भरताश्रमम् ५८
भरताश्रममासाद्य ससैन्यो राघवस्तदा।
अवतीर्य विमानाग्रादवतस्थे महीतले ५९
अब्रवीत्तु तदा रामस्तद्विमानमनुत्तमम्।
वह वैश्रवणं देवमनुजानामि गम्यताम् ६०
ततो रामाभ्यनुज्ञातं तद्विमानमनुत्तमम्।
उत्तरां दिशमुद्दिश्य जगाम धनदालयम् ६१
विमानं पुष्पकं दिव्यं संगृहीतं तु रक्षसा।
अगमद्धनदं वेगाद्रामवाक्यप्रचोदितम् ६२
पुरोहितस्यात्मसखस्य राघवो बृहस्पतेः शक्र इवामराधिपः।
निपीड्य पादौ पृथगासने शुभे सहैव तेनोपविवेश वीर्यवान् ६३
इत्यार्षे श्रीमद्रा० वाल्मी० आदि० युद्ध० सप्तविंशाधिकशततमः सर्गः॥ १२७॥ [५६७२]

और तेजसे मैंने इन्हें दशगुणा बढाया है ॥ ५६ ॥ भरतके ऐसे भ्रातृवत्सल वाक्य श्रवण कर वानरगण व विभीषण अश्रुबिन्दु टपकाने लगे ॥ ५७ ॥ हर्षित हो रामने भरतको छातीसे लगाया और ससैन्य विमानारूढ हो भरताश्रमकी ओर चले ॥ ५८ ॥ भरत भवनपर आ राम विमानसे पृथ्वीपर उतरे ॥ ५९ ॥

तदनन्तर रामने विमानको कुबेरके पास गमन करनेकी आज्ञा दी ॥ ६० ॥ रामाज्ञासे अनुशासित विमान धनदालय ( कुबेर भवन ) की ओर गया ॥ ६१ ॥ जिस दिव्य पुष्पक विमानको राक्षस रावणने बलपूर्वक ग्रहण किया था वह राम वाक्यसे प्रेरित कुबेरके पास आया ॥ ६२ ॥ जैसे इन्द्र बृहस्पतिके चरण ग्रहण करते हैं उसी प्रकार वीर्यवान राम वशिष्ठके चरण ग्रहण करते हुए उनके पास बिछे हुए एक शुभ आसनपर विराजमान हुए ॥ ६३ ॥ ॥ यहां १२७ वां सर्ग समाप्त हुआ ॥

॥ अष्टाविंशाधिकशततमः सर्गः ॥

शिरस्यञ्जलिमाधाय कैकेयीनन्दिवर्धनः ।
बभाषे भरतो ज्येष्ठं रामं सत्यपराक्रमम् १
पूजिता मामिका माता दत्तं राज्यमिदं मम ।
तद्ददामि पुनस्तुभ्यं यथा त्वमददा मम २
धुरमेकाकिना न्यस्तां वृषभेण बलीयसा ।
किशोरवद्गुरुं भारं न वोढुमहमुत्सहे ३
वारिवेगेन महता भिन्नः सेतुरिव क्षरन् ।
दुर्बन्धनमिदं मन्ये राज्यच्छिद्रमसंवृतम् ४
गतिं खर इवाश्वस्य हंसस्येव च वायसः ।
नान्वेतुमुत्सहे वीर तव मार्गमरिन्दम ५
यथा चारोपितो वृक्षो जातश्चान्तर्निवेशने ।
महानपि दुरारोहो महास्कन्धः प्रशाखवान् ६
शीर्येत पुष्पितो भूत्वा न फलानि प्रदर्शयन् ।
तस्य नानुभवेदर्थं यस्य हेतोः स रोपितः ७

तदुपरान्त कैकयीनन्दवर्धन भरत शिरसे हाथ जोड सत्य पराक्रमी रामसे बोले ॥ १ ॥ आपने जो मेरी माताका मान रखते हुए मुझे राज्य दिया था वह धरोहरस्वरूप राज्य मैं पुनः आपको देता हूं ॥ २ ॥ जैसे दो बलवान धुरंधर बैलोंका छोडा हुआ बोझ एक किशोर बछडा नहीं बठा सकता तदनुसार मैं इस राज्यभारको उठानेमें असमर्थ हूं ॥ ३ ॥ राज्यमें अनेक छिद्र होते हैं जिस प्रकार जलका वेग पुलको तोडकर उछलता है वैसे ही राज्य छिद्रोंका बंद करना कठिन है ॥ ४ ॥

हे वीर शत्रुसूदन! गधा घोडेकी और कौआ हंसकी गति नहीं पा सकता तदनुसार मैं आपका पथ अवलम्बन करनेमें असमर्थ हूं ॥ ५ ॥ जैसे किसीने अपने घरमें वृक्ष लगाया जब बडा होनेपर उसकी शाखा प्रशाखा बढी ॥६॥ और फूल भी उसमें बहुत लगे परन्तु फल आनेसे पूर्व ही वह टूट कर गिर पडा तब उस पेडके लगानेवालेका अर्थ जिस प्रकार विफल हो जाता है इसी प्रकार हम सरीखे सेवकोंका आपने राजा होकर प्रतिपालन किया ॥७॥

एषोपमा महाबाहो त्वमर्थं वेत्तुमर्हसि।
यद्यस्मान्मनुजेन्द्र त्वं भर्ता भृत्यान्न शाधि हि ८
जगदद्याभिषिक्तं त्वामनुपश्यतु राघव।
प्रतपन्तमिवादित्यं मध्याह्ने दीप्ततेजसम् ९
तूर्यसङ्घातनिर्घोषैः काञ्चीनूपुरनिःस्वनैः।
मधुरैर्गीतशब्दैश्च प्रतिबुध्यस्व शेष्व च १०
यावदावर्तते चक्रं यावती च वसुन्धरा।
तावत्त्वमिह लोकस्य स्वामित्वमनुवर्तय ११
भरतस्य वचः श्रुत्वा रामः परपुरञ्जयः।
तथेति प्रतिजग्राह निषसादासने शुभे १२
ततः शत्रुघ्नवचनान्निपुणाः श्मश्रुवर्धनाः।
सुखहस्ताः सुशीघ्राश्च राघवं पर्यवारयन् १३
पूर्वं तु भरते स्नाते लक्ष्मणे च महाबले।
सुग्रीवे वानरेन्द्रे च राक्षसेन्द्रे विभीषणे १४
विशोधितजटः स्नातश्चित्रमाल्यानुलेपनः।

---

तो ऊपर कही हुई उपमा आप ही पर लगेगी सो आप इस उपमाका अर्थ भली प्रकार जानते ही हैं॥ ८ ॥

हे राघव ! मध्यान्हके तपते हुए सूर्यवत् गद्दीपर बैठे हुए आज आपको संसार देखे ॥ ९ ॥ आप राजाओंके योग्य शय्यापर शयन कीजिये, नगाडेके शब्द, क्षुद्र घण्टिका नूपुरादिकी ध्वनि और ललित गीतोंके शब्दसे जागा कीजिये ॥ १० ॥ जबतक ग्रहचक्र घूमता है तबतक पृथ्वीके राजा होकर आप सब लोकोंका पालन करें ॥ ११ ॥ परपुर विजयकर्ता राम भरतके ऐसे वचन सुन " तथास्तु " कह स्वीकार कर शुभ आसनपर बैठे॥ १२ ॥ तदनन्तर शत्रुघ्नकी आज्ञासे बडे निपुण हाथवाले नाई रामके समीप उपस्थित हुए ॥ १३ ॥ पहिले उन नाइयोंने भरतको महाबली लक्ष्मणको वानरेन्द्र सुग्रीव व राक्षसेन्द्र विभीषणको स्नान कराया। ॥ १४ ॥

तदनन्तर राम जटा अलग करा स्नान कर उबटन लगा मूल्यवान वस्त्रोंसे

महार्हवस्त्रोपेतस्तस्थौ तत्र श्रिया ज्वलन् १५
प्रतिकर्म च रामस्य कारयामास वीर्यवान्।
लक्ष्मणस्य च लक्ष्मीवानिक्ष्वाकुकुलवर्धनः १६
प्रतिकर्म च सीतायाः सर्वा दशरथस्त्रियः।
आत्मनैव तदा चक्रुर्मनस्विन्यो मनोहरम् १७
ततो वानरपत्नीनां सर्वासामेव शोभनम्।
चकार यत्नात्कौसल्या प्रहृष्टा पुत्रवत्सला १८
ततः शत्रुघ्नवचनात्सुमन्त्रो नाम सारथिः।
योजयित्वाभिचक्राम रथं सर्वाङ्गशोभनम् १९
अग्न्यर्कामलसंकाशं दिव्यं दृष्ट्वा रथं स्थितम्।
आरुरोह महाबाहू रामः परपुरञ्जयः २०
सुग्रीवो हनुमांश्चैव महेन्द्रसदृशद्युती।
स्नातौ दिव्यनिभैर्वस्त्रैर्जग्मतुः शुभकुण्डलौ २१
सर्वाभरणजुष्टाश्च ययुस्ताः शुभकुण्डलाः।
सुग्रीवपत्न्यः सीता च द्रष्टुं नगरमुत्सुकाः २२

---

अलंकृत हो अपने शरीरकी प्रभासे चारों ओर प्रकाश करने लगे ॥ १५ ॥ धीर्यवान् लक्ष्मीवान् इक्ष्वाकुकुलवर्धन शत्रुघ्नने लक्ष्मण व रामके सब अङ्गोंमें मनोहर गहने पहराये ॥ १६ ॥ मनस्विनी दशरथकी स्त्रियोंने अपने हाथोंसे सीताको आभूषण पहराये ॥१७॥ पुत्र वत्सला कौसल्याने हर्षित हो वानरोंकी स्त्रियोंको भूषणोंसे अलंकृत किया ॥१८॥ तदनन्तर शत्रुघ्नकी आज्ञासे सुमंत्र सुन्दर रथ जोडकर वहां लाये ॥ १९ ॥ अग्नि व सूर्यतुल्य दीप्तिमान् उस रथपर राम सवार हुए ॥ २० ॥

महेन्द्रतुल्य शोभायमान शुभ कुंडलधारी सुग्रीव व हनुमान् स्नान कर दिव्य वस्त्र भूषणोंसे अलंकृत हो रामके साथ साथ चले ॥२१॥ समस्त आभरणोंसे अलंकृत शुभ कुंडल धारे जानकी और सुग्रीवकी स्त्रियां नगर देखनेकी उत्कंठासे उत्कंठित हो उनके पीछे पीछे गमन करने लगी ॥ २२ ॥ इधर

अयोध्यायां च सचिवा राज्ञो दशरथस्य च।
पुरोहितं पुरस्कृत्य मन्त्रयामासुरर्थवत् २३
अशोको विजयश्चैव सिद्धार्थश्च समाहिताः।
मन्त्रयन्रामवृद्ध्यर्थं वृत्त्यर्थं नगरस्य च २४
सर्वमेवाभिषेकार्थं जयार्हस्य महात्मनः।
कर्तुमर्हथ रामस्य यद्यन्मङ्गलपूर्वकम् २५
इति ते मन्त्रिणः सर्वे संदिश्य च पुरोहितः।
नगरान्निर्ययुस्तूर्णं रामदर्शनबुद्धयः २६
हरियुक्तं सहस्राक्षो रथमिन्द्र इवानघः।
प्रययौ रथमास्थाय रामो नगरमुत्तमम् २७
जग्राह भरतो रश्मीञ्शत्रुघ्नश्छत्रमाददे।
लक्ष्मणो व्यजनं तस्य मूर्ध्नि संवीजयंस्तदा २८
श्वेतं च वालव्यजनं जगृहे परितः स्थितः।
अपरं चन्द्रसंकाशं राक्षसेन्द्रो विभीषणः २९
ऋषिसङ्घैस्तदाकाशे देवैश्च समरुद्गणैः।
स्तूयमानस्य रामस्य शुश्रुवे मधुरध्वनिः ३०

---

अयोध्यामें राजा दशरथके सब मंत्री वसिष्ठको आगे कर मंत्रणा करने लगे ॥ २३ ॥ अशोक, विजय और सिद्धार्थ रामके अभिषेक और नगरके सजानेके अर्थ परामर्श करने लगे ॥ २४ ॥ उन्होंने सेवकोंको आज्ञा दी कि रामकी विजय और उनके अभिषेकके लिये जो ॥ २५ ॥

पुरोहित वशिष्ठ और मंत्री लोग कार्याधिकारियोंको इस प्रकारकी आज्ञा दे रामदर्शन कांक्षासे शीघ्रतापूर्वक नगरसे निकले ॥ २६ ॥ इधर पापरहित राम भी इन्द्रतुल्य श्रेष्ठ रथपर सवार हो नगरकी ओर गमन करने लगे ॥ २७ ॥ उस समय भरत घोड़ोंकी लगाम और शत्रुघ्न छत्र धारण किये थे व लक्ष्मण रामके शिरपर चमर डुलाते थे ॥ २८ ॥ राक्षसेन्द्र विभीषण चन्द्रतुल्य श्वेतवालोंका एक चमर धारण किये रामके पार्श्वमें विद्यमान थे ॥ २९ ॥ उसी समय अन्तरिक्षस्थ ऋषि और मरुद्गणोंसहित देवताओंका रामकी स्तुतिसूचक एक मधुर शब्द हुआ ॥ ३० ॥

ततः शत्रुञ्जयं नाम कुञ्जरं पर्वतोपमम् ।
आरुरोह महातेजाः सुग्रीवः प्लवगर्षभः ३१
नवनागसहस्राणि ययुरास्थाय वानराः ।
मानुषं विग्रहं कृत्वा सर्वाभरणभूषिताः ३२
शङ्खशब्दप्रणादैश्च दुन्दुभीनां च निःस्वनैः ।
प्रययौ पुरुषव्याघ्रस्तां पुरीं हर्म्यमालिनीम् ३३
ददृशुस्ते समायान्तं राघवं सपुरःसरम् ।
विराजमानं वपुषा रथेनातिरथं तदा ३४
ते वर्धयित्वा काकुत्स्थं रामेण प्रतिनन्दिताः ।
अनुजग्मुर्महात्मानं भ्रातृभिः परिवारितम् ३५
अमात्यैर्ब्राह्मणैश्चैव तथा प्रकृतिभिर्वृतः ।
श्रिया विरुरुचे रामो नक्षत्रैरिव चन्द्रमाः ३६
स पुरोगामिभिस्तूर्यैस्तालस्वस्तिकपाणिभिः ।
प्रव्याहरद्भिर्मुदितैर्मङ्गलानि वृतो ययौ ३७
अक्षतं जातरूपं च गावः कन्याः सहद्विजाः ।

---

तदनन्तर महातेजस्वी वानरेन्द्र सुग्रीव महाराज पर्वतके शत्रुञ्जय नामक हाथीपर सवार हुए ॥ ३१ ॥ दूसरे वानर लोग वस्त्रभूषणोंसे अलंकृत हो ९००० हाथियोंपर सवार हो गमन करने लगे ॥ ३२ ॥ एवं पुरुष शार्दूल राम शंख और नगाड़ोंके शब्दके साथ उन धवाहरोंसे शोभित अयोध्या नगरीमें प्रविष्ट हुए ॥ ३३ ॥ वे नगर निवासी जन अपने शरीरकी दीप्तिसे विराजमान अतिरथ रामको सब साज समाज युक्त रथारूढ आते हुए देखने लगे ॥ ३४ ॥ उन पुरवासियोंने भ्राताओंके सहित उन महात्माको जय शब्दसे परिवर्धित किया ॥ ३५ ॥ उस समय राम प्रजापुञ्ज ब्राह्मण और मंत्रियोंके साथ तारागणोंसे युक्त चन्द्र तुल्य शोभित हुए ॥ ३६ ॥ एवं रामके आगे चलते हुए नगाड़े करताल व झांझ आदि बजानेवाले और मंगल पाठ करनेवाले लोगोंके साथ साथ जाने लगे ॥ ३७ ॥

गो, कन्या, भावक और सुवर्ण हाथमें लिये ब्राह्मणगण लड्डू हाथोंमें

नरा मोदकहस्ताश्च रामस्य पुरतो ययुः ३८
सख्यं च रामः सुग्रीवे प्रभावं चानिलात्मजे।
वानराणां च तत्कर्म ह्याचचक्षेऽथ मन्त्रिणाम् ३९
श्रुत्वा च विस्मयं जग्मुरयोध्यापुरवासिनः।
वानराणां च तत्कर्म राक्षसानां च तद्बलम् ४०
द्युतिमानेतदाख्याय रामो वानरसंयुतः।
हृष्टपुष्टजनाकीर्णामयोध्यां प्रविवेश सः ४१
ततो ह्यभ्युच्छ्रयन्पौराः पताकाश्च गृहे गृहे।
ऐक्ष्वाकाध्युषितं रम्यमाससाद पितुर्गृहम् ४२
अथाब्रवीद्राजपुत्रो भरतं धर्मिणां वरम्।
अर्थोपहितया वाचा मधुरं रघुनन्दनः ४३
पितुर्भवनमासाद्य प्रविश्य च महात्मनः।
कौसल्यां च सुमित्रां च कैकेयीमभिवाद्य ४४
तच्च मद्भवनं श्रेष्ठं साशोकवनिकं महत्।
मुक्तावैदूर्यसंकीर्णं सुग्रीवाय निवेदय ४५

---

लिये सब लोग रामके आगे आगे चले ॥ ३८ ॥ उस समय रामने मंत्रियोंके सामने सुग्रीवकी मित्रता, हनुमान्का प्रभाव और वानरोंके अद्भुत कार्यका वर्णन किया ॥ ३९ ॥ अयोध्या निवासी राक्षसोंका बल और वानरोंका कार्य सुन आश्चर्यान्वित हुए ॥ ४० ॥ वानरोंके साथ द्युतिमान् राम वानरोंके पराक्रमकी यह समस्त वार्ता कहते कहते जनोंसे परिपूर्ण अयोध्या पुरीमें पैठे ॥ ४१ ॥ पुरवासियोंने घर घर झंडियां लगाईं, और रामने भी इक्ष्वाकु कुलमें उत्पन्न हुए पुरुषोंसे सेवित अपने पिता दशरथके गृहमें प्रवेश किया ॥ ४२ ॥ वहां पर पहुंचते ही राम अर्थयुक्त मधुर वाणीसे धर्मचारियोंमें श्रेष्ठ भरतसे बोले ॥ ४३ ॥

महात्मा रामने पिताके भवनमें पहुंच कौसल्या, सुमित्रा व कैकेयीको अभिवादन किया और भरतसे बोले ॥ ४४ ॥ मुक्ता और वैदूर्य मणियोंसे परिपूर्ण और अशोकवाटिकासे युक्त हमारा जो विशाल भवन है वह

तस्य तद्वचनं श्रुत्वा भरतः सत्यविक्रमः ।
हस्ते गृहीत्वा सुग्रीवं प्रविवेश तमालयम् ४६
ततस्तैलप्रदीपांश्च पर्यङ्कास्तरणानि च ।
गृहीत्वा विविशुः क्षिप्रं शत्रुघ्नेन प्रचोदिताः ४७
उवाच च महातेजाः सुग्रीवं राघवानुजः ।
अभिषेकाय रामस्य दूतानाज्ञापय प्रभो ४८
सौवर्णान्वानरेन्द्राणां चतुर्णां चतुरो घटान् ।
ददौ क्षिप्रं स सुग्रीवः सर्वरत्नविभूषितान् ४९
तथा प्रत्यूषसमये चतुर्णां सागराम्भसाम् ।
पूर्णैर्घटैः प्रतीक्षध्वं तथा कुरुत वानराः ५०
एवमुक्ता महात्मानो वानरा वारणोपमाः ।
उत्पेतुर्गगनं शीघ्रं गरुडा इव शीघ्रगाः ५१
जाम्बवांश्च हनूमांश्च वेगदर्शी च वानरः ।
ऋषभश्चैव कलशाञ्जलपूर्णानथानयन् ५२
नदीशतानां पञ्चानां जलं कुम्भैरुपाहरन् ।

---

सुग्रीवके लिये देदो ॥ ४५ ॥ सत्य विक्रमी भरत रामकी आज्ञा सुन सुग्रीव का हाथ पकड उस गृहमें गये ॥ ४६ ॥ तदनन्तर सेवक लोग शत्रुघ्नकी आज्ञा पा जलती मसालें पलंग और बिछौने लेकर शीघ्रतासे उस गृहमें प्रवेश करने लगे ॥४७॥ तब महातेजस्वी रामके छोटे भ्राता भरतने सुग्रीवसे कहा कि अब रामके अभिषेकार्थ जल लानेके लिये दूतोंको आज्ञा दीजिये ॥४८॥ भरतका ऐसा वाक्य सुन सुग्रीवने चार वानर श्रेष्ठोंको चार घडे दिये वे घडे सब रत्नोंसे भूषित थे घडे देकर सुग्रीवने कहा ॥ ४९ ॥

हे वानर गण कल प्रभात तक चारों समुद्रोंका जल ले आनेका प्रयत्न करो ॥ ५० ॥ सुग्रीवकी आज्ञा पा हस्तीके समान बलवान और गरुडके समान शीघ्रतासे वानर ऊपरको कूदे ॥ ५१ ॥ वानर श्रेष्ठ हनुमान् वेगदर्शी ऋषभ और जाम्बवान यह चार कलसोंमें भर जल लाये ॥ ५२ ॥ यह चारों जन पांच शत नदियोंका जल भर कर लाए पूर्वके समुद्रसे कलसमें

पूर्वात्समुद्रात्कलशं जलपूर्णमथानयत् ५३
सुषेणः सत्त्वसंपन्नः सर्वरत्नविभूषितम्।
ऋषभो दक्षिणात्तूर्णं समुद्राज्जलमानयत् ५४
रक्तचन्दनकर्पूरैः संवृतं काञ्चनं घटम्।
गवयः पश्चिमात्तोयमाजहार महार्णवात् ५५
रत्नकुम्भेन महता शीतं मारुतविक्रमः।
उत्तराश्च जलं शीघ्रं गरुडानिलविक्रमः ५६
आजहार स धर्मात्मानिलः सर्वगुणान्वितः।
ततस्तैर्वानरश्रेष्ठैरानीतं प्रेक्ष्य तज्जलम् ५७
अभिषेकाय रामस्य शत्रुघ्नः सचिवैः सह।
पुरोहिताय श्रेष्ठाय सुहृद्भ्यश्च न्यवेदयत् ५८
ततः स प्रयतो वृद्धो वसिष्ठो ब्राह्मणैः सह।
रामं रत्नमये पीठे ससीतं संन्यवेशयत् ५९
वसिष्ठो विजयश्चैव जाबालिरथ काश्यपः।
कात्यायनो गौतमश्च वामदेवस्तथैव च ६०

---

जल भर कर लाया गया॥ ५३॥ सब रत्नोंसे विभूषित इस कलशमें जल भर कर सत्यसम्पन्न सुषेण जी लाये, वानर ऋषभ दक्षिणसे समुद्रका जल लाये॥ ५४॥ यह जल लाल चन्दन और सुवर्णसे लेपित कांचनके घड़ेमें लाया गया, गवय नामका वानर पश्चिमके समुद्रसे जल लाया॥५५॥

पवन तुल्य विक्रमशाली गवय यह जल बडे रत्नजटित घडेमें लाया, उत्तरके समुद्रसे भी जल आया॥ ५६॥ यह जल अतिशीघ्र गरुड़ व पवन तुल्य विक्रमी धर्मात्मा सर्व गुण युक्त पवन पुत्र हनुमान लाया, तब वानरों द्वारा लाये हुए उस जलको देख कर॥ ५७॥ रामके अभिषेकार्थ शत्रुघ्नने मंत्रियोंके साथ बैठे वसिष्ठ व सब सुहृदोंसे कहा॥ ५८॥ शत्रुघ्नका वाक्य सुन गुरु वसिष्ठ व अन्य ब्राह्मणोंने रामको सीता सहित रत्नजटित सिंहासन पर बैठाया॥ ५९॥ वसिष्ठ विजय जाबालि, कश्यप, कात्यायन,

अभ्यषिञ्चन्नरव्याघ्रं प्रसन्नेन सुगन्धिना ।
सलिलेन सहस्राक्षं वसवो वासवं यथा ६१
ऋत्विग्भिर्ब्राह्मणैः पूर्वं कन्याभिर्मन्त्रिभिस्तथा ।
योधैश्चैवाभ्यषिञ्चंस्ते संप्रहृष्टैः सनैगमैः ६२
सर्वौषधिरसैश्चापि दैवतैर्नभसि स्थितैः ।
चतुर्भिर्लोकपालैश्च सर्वैर्देवैश्च सङ्गतैः ६३
ब्रह्मणा निर्मितं पूर्वं किरीटं रत्नशोभितम् ।
अभिषिक्तः पुरा येन मनुस्तं दीप्ततेजसम् ६४
तस्यान्ववाये राजानः क्रमाद्येनाभिषेचिताः ।
सभायां हेमक्लृप्तायां शोभितायां महाधनैः ६५
रत्नैर्नानाविधैश्चैव चित्रितायां सुशोभनैः ।
नानारत्नमये पीठे कल्पयित्वा यथाविधि ६६
किरीटेन ततः पश्चाद्वसिष्ठेन महात्मना ।
ऋत्विग्भिर्भूषणैश्चैव समयोक्ष्यत राघवः ६७

---

गौतम और वामदेव ॥ ६० ॥ आदि महर्षियोंने निर्मल और सुगंधित जलसे पुरुषश्रेष्ठ रामको अभिषेक किया ॥ ६१ ॥

प्रथम ऋत्विजोंने तदनु कन्याओंने फिर अमात्य पुरवासी तथा वणिक् जनोंने प्रसन्न मन हो रामका अभिषेक किया ॥ ६२ ॥ फिर आकाशस्थ देवताओंने लोकपालोंके साथ औषधमय जलसे रामका अभिषेक किया ॥ ६३ ॥ तत्पश्चात् ब्रह्माने स्वनिर्मित जिस मुकुटसे पूर्व महाराज मनुका अभिषेक किया था ॥ ६४ ॥ और मनुके पश्चात् उनके वंशके राजन्य गणका भी क्रमसे अभिषेक कराया गया था उन सबके शिरोंपर शोभित ॥ ६५ ॥ विविध रत्नोंसे संयुक्त होनेसे सुशोभित अनेक तरहके रत्नोंसे जड़ी हुई चौकियोंपर बिठाकर यथाविधि धारण कराया गया था ॥ ६६ ॥

वही मुकुट अभिषेकके अनन्तर कुल पुरोहित वशिष्ठने रामके मस्तकपर धारण कराया तथा ऋत्विजोंने अन्य आभूषणोंसे रामको सज्जित

छत्रं तस्य च जग्राह शत्रुघ्नः पाण्डुरं शुभम्।
श्वेतं च वालव्यजनं सुग्रीवो वानरेश्वरः ६८
अपरं चन्द्रसंकाशं राक्षसेन्द्रो विभीषणः।
मालां ज्वलन्तीं वपुषा काञ्चनीं शतपुष्कराम् ६९
राघवाय ददौ वायुर्वासवेन प्रचोदितः।
सर्वरत्नसमायुक्तं मणिभिश्च विभूषितम् ७०
मुक्ताहारं नरेन्द्राय ददौ शक्रप्रचोदितः।
प्रजगुर्देवगन्धर्वा ननृतुश्चाप्सरोगणाः ७१
अभिषेके तदर्हस्य तदा रामस्य धीमतः।
भूमिः सस्यवती चैव फलवन्तश्च पादपाः ७२
गन्धवन्ति च पुष्पाणि बभूवू राघवोत्सवे।
सहस्रशतमश्वानां धेनूनां च गवां तथा ७३
ददौ शतवृषान्पूर्वं द्विजेभ्यो मनुजर्षभः।
त्रिंशत्कोटीर्हिरण्यस्य ब्राह्मणेभ्यो ददौ पुनः ७४
नानाभरणवस्त्राणि महार्हाणि च राघवः।
अर्करश्मिप्रतीकाशां काञ्चनीं मणिविग्रहाम् ७५

किया॥ ६७॥ शत्रुघ्नने रामके मस्तक पर मंगल सूचक श्वेत छत्र और सुग्रीवने श्वेत चमर व्यजन किया॥ ६८॥ और एक दूसरा श्वेत वालोंका चमर विभीषणने ग्रहण किया शतपत्र शोभित माला॥ ६९॥ इन्द्र प्रेरित वायुने रामको दी रत्नजटित मणि विभूषित एक मुक्ताहार भी वायुने रामको दिया गगनमें गंधर्वोंने अपना गान और अप्सराओंने अपना नाच आरम्भ किया॥ ७०-७१॥

रामके इस अभिषेकमें सब कुछ यथायोग्यही सम्पादित हुआ उस समय पृथ्वी धान्य युक्त और पादप फलयुक्त हो गये॥ ७२॥ पुष्प सुगंधमय होगये यह सब कुछ रामाभिषेकके उत्सवमें घटित हुआ एक लक्ष अश्व और धेनु॥ ७३॥ और १०० बैल मनुष्य श्रेष्ठ रामने ब्राह्मणोंको दिये तदनु तीस करोड़ अशर्फियां दीं॥ ७४॥ पुनः रामने बहु मूल्य बहु विध वस्त्र भूषण प्रकाशित मणियोंसे जटित स्वर्ण निर्मित॥ ७५॥ दिव्यमाला

सुग्रीवाय स्रजं दिव्यां प्रायच्छन्मनुजाधिपः ।
वैदूर्यमणिचित्रे च चन्द्ररश्मिविभूषिते ७६
वालिपुत्राय धृतिमानङ्गदायाङ्गदे ददौ ।
मणिप्रवरजुष्टं तं मुक्ताहारमनुत्तमम् ७७
सीतायै प्रददौ रामश्चन्द्ररश्मिसमप्रभम् ।
अरजे वाससी दिव्ये शुभान्याभरणानि च ७८
अवेक्षमाणा वैदेही प्रददौ वायुसूनवे ।
अवमुच्यात्मनः कण्ठाद्धारं जनकनन्दिनी ७९
अवैक्षत हरीन्सर्वान्भर्तारं च मुहुर्मुहुः ।
तामिङ्गितज्ञः संप्रेक्ष्य बभाषे जनकात्मजाम् ८०
प्रदेहि सुभगे हारं यस्य तुष्टासि भामिनि ।
अथ सा वायुपुत्राय तं हारमसितेक्षणा ८१
तेजो धृतिर्यशो दाक्ष्यं सामर्थ्यं विनयो नयः ।
पौरुषं विक्रमो बुद्धिर्यस्मिन्नेतानि नित्यदा ८२
हनूमांस्तेन हारेण शुशुभे वानरर्षभः ।

---

रामने सुग्रीवको दी फिर वैडूर्य मणिसे चित्रित चन्द्रकिरण विभूषित दो अंगद ( बाजूबंद ) बालि पुत्र अंगदको दिये गये मणिमंडित उत्तम मोतियोंका एक हार ॥ ७६-७७ ॥ सीताको दिया दिव्य वस्त्र युगल निर्मल जो कभी पुराने नहीं और शुभ भूषण मैथलीने पवन तनयके पूर्व कृत उपकारको स्मरण कर हनुमानको दिये और अपना कंठगत हार निकाल कर सीताने ॥ ७८-७९ ॥ समस्त वानरोंकी ओर तथा अपने स्वामी रामकी ओर बार बार देखा यह देख रामने सीतासे कहा हे सुभगे ! जिसपर तुम प्रसन्न हुई हो उसको यह हार दे डालो इसपर कमलनयना सीताने वह हार हनुमानको दिया ॥ ८०-८१ ॥ जिसमें धृति, यश, तेज, सामर्थ्य, निपुणता, विनय, पौरुष विक्रम और बुद्धि आदि गुण सदा वर्तमान रहते थे ॥ ८२ ॥

उसी हरिपुङ्गव हनुमानको वह उत्तम हार सीताने दिया तब हनुमान

चन्द्रांशुचयगौरेण श्वेताभ्रेण यथाचलः ८३
सर्वे वानरवृद्धाश्च ये चान्ये वानरोत्तमाः।
वासोभिर्भूषणैश्चैव यथार्हं प्रतिपूजिताः ८४
विभीषणोऽथ सुग्रीवो हनूमाञ्जाम्बवांस्तथा।
सर्वे वानरमुख्याश्च रामेणाक्लिष्टकर्मणा ८५
यथार्हं पूजिताः सर्वे कामै रत्नैश्च पुष्कलैः।
प्रहृष्टमनसः सर्वे जग्मुरेव यथागतम् ८६
ततो द्विविदमैन्दाभ्यां नीलाय च परन्तपः।
सर्वान्कामगुणान्वीक्ष्य प्रददौ वसुधाधिपः ८७
दृष्ट्वा सर्वे महात्मानस्ततस्ते वानरर्षभाः।
विसृष्टाः पार्थिवेन्द्रेण किष्किन्धां समुपागमन् ८८
सुग्रीवो वानरश्रेष्ठो दृष्ट्वा रामाभिषेचनम्।
पूजितश्चैव रामेण किष्किन्धां प्राविशत्पुरीम् ८९
विभीषणोऽपि धर्मात्मा सह तैर्नैर्ऋतर्षभैः।
लब्ध्वा कुलधनं राजा लङ्कां प्रायान्महायशाः ९०

---

वह गौर वर्णका हार पहिनके सफेद बादलोंसे युक्त पर्वतवत् शोभा देने लगे ॥ ८३ ॥ अन्य वृद्ध वानर तथा यूथप वानर वस्त्राभूषणसे यथायोग्य पूजाको प्राप्त हुए ॥ ८४ ॥ एवं विभीषण, सुग्रीव, जाम्बवान, हनुमान् व अन्य यूथप वानर गण श्री राम द्वारा ॥ ८५ ॥ बहुमूल्य रत्न व माला चन्दनादिसे सत्कृत हो अपने अपने ठहरानेकी जगहको चले गये ॥८६॥

तदनु पृथ्वीपाल रामने मैन्द द्विविद और नीलकी यथेच्छ कामनाएं पूरी कीं ॥ ८७ ॥ एवं वे समस्त वानर लोकपाल रामका अभिषेक देखकर विदा हो किष्किधापुरीको लौट आये ॥ ८८ ॥ वानर राज सुग्रीव रामका अभिषेक देखकर राम द्वारा सम्मानित हो किष्किन्धामें प्रवेश कर गये ॥ ८९ ॥ धर्मात्मा राक्षसराज विभीषण राज्य और रत्न धनादि पाकर राक्षस पुङ्गवोंके साथ लङ्काको वापिस चले आये ॥ ९० ॥

स राज्यमखिलं शासन्निहतारिर्महायशाः ।
राघवः परमोदारः शशास परया मुदा ॥
उवाच लक्ष्मणं रामो धर्मज्ञं धर्मवत्सलः ९१
आतिष्ठ धर्मज्ञ मया सहेमां गां पूर्वराजाध्युषितां बलेन ।
तुल्यं यथा त्वं पितृभिः पुरस्ताद्यौवराज्ये धुरमुद्वहस्व ९२
सर्वात्मना पर्यनुनीयमानो यदा न सौमित्रिरुपैति योगम् ।
नियुज्यमानो भुवि यौवराज्ये ततोऽभ्यषिञ्चद्भरतं महात्मा ९३
पौण्डरीकाश्वमेधाभ्यां वाजिमेधेन चासकृत् ।
अन्यैश्च विविधैर्यज्ञैरयजत्पार्थिवात्मजः ९४
राज्यं दशसहस्राणि प्राप्य वर्षाणि राघवः ।
दशाश्वमेधानाजह्रे सदश्वान्भूरिदक्षिणान् ९५
आजानुलम्बिबाहुः स महावक्षाः प्रतापवान् ।
लक्ष्मणानुचरो रामः शशास पृथिवीमिमाम् ९६
राघवश्चापि धर्मात्मा प्राप्य राज्यमनुत्तमम् ।
ईजे बहुविधैर्यज्ञैः ससुतभ्रातृबान्धवः ९७

---

इस ओर दशरथनंदन राम शत्रुको जीत विशाल राज्य पा प्रजापालनमें नियुक्त हो धर्मज्ञ लक्ष्मणसे बोले ॥ ९१ ॥ हमारे पूर्वजोंने बडे बलसे जिस राज्यको अधिकृत किया था तुम मेरे साथ उस राज्यका भोग करो हे वीर पूर्व पुरुषोंने जो धुरी पहले धारण की थी तुम भी युवराज पदपर नियुक्त होकर वैसे ही राज्यका कुछ भार संभालो ॥ ९२ ॥ पर एवं कहे जानेपर भी जब लक्ष्मणने युवराज पदकी इच्छा न की तब रामने भरतको उक्त पदवी पर अभिषिक्त किया ॥ ९३ ॥ महाराज रामने पुंडरीक अश्वमेध और अन्य नाना यज्ञ करके देवताओंको तृप्त किया ॥ ९४ ॥

रघुनंदन रामने दश हजार वर्ष राज्य करके एक एक करके श्रेष्ठ अश्वोंसे युक्त और अपरिमित दक्षिणा देकर दश अश्वमेध यज्ञ किये ॥ ९५ ॥ इस प्रकार वह आजानुलम्बित बाहु चौडे वक्षस्थल वाले प्रतापी राम लक्ष्मण समेत राज्य पालन करने लगे ॥ ९६ ॥ धर्मात्मा रामने राज्यको पा सफल मनोरथ हो भाइयों मित्रों और बान्धवों समेत अनेक यज्ञ किये ॥ ९७ ॥

न पर्यदेवन्विधवा न च व्यालकृतं भयम्।
न व्याधिजं भयं चासीद्रामे राज्यं प्रशासति ९८
निर्दस्युरभवल्लोको नानर्थं कश्चिदस्पृशत्।
न च स्म वृद्धा बालानां प्रेतकार्याणि कुर्वते ९९
सर्वं मुदितमेवासीत्सर्वो धर्मपरोऽभवत्।
राममेवानुपश्यन्तो नाभ्यहिंसन्परस्परम् १००
आसन्वर्षसहस्राणि तथा पुत्रसहस्रिणः।
निरामया विशोकाश्च रामे राज्यं प्रशासति १०१
नित्यमूला नित्यफलास्तरवस्तत्र पुष्पिताः।
कामवर्षी च पर्जन्यः सुखस्पर्शश्च मारुतः १०२
स्वकर्मसु प्रवर्तन्ते तुष्टाः स्वैरेव कर्मभिः।
आसन्प्रजा धर्मपरा रामे शासति नानृताः १०३
सर्वे लक्षणसंपन्नाः सर्वे धर्मपरायणाः।
दशवर्षसहस्राणि रामो राज्यमकारयत् १०४

रामके राज्यमें न तो किसी स्त्रीको विधवापन भोगना पडा और आधिक व्याधिका तो उस कालमें लोप होगया था ॥ ९८ ॥ चोरोंका कहीं नाम भी नहीं सुननेमें आता था, उस कालमें वृद्धोंको बालकोंके मृतक संस्कार नहीं करने पडते थे ॥ ९९ ॥

समस्त लोग राम दर्शन पाकर धर्ममें लगे हुए बडे आनंदसे काल व्यतीत करते थे और कोई भी किसीकी हिंसा नहीं करता था ॥ १०० ॥ रामके राज्यमें सभी लोग रोगसे रहित सहस्र वर्षकी आयुको प्राप्त होते थे ॥ १०१ ॥ उस कालमें वृक्ष सदा पुष्प फल युक्त रहते थे, यथेष्ट वर्षाका जल मिलता था और वायु भी उस समय सुखद हो बहता था ॥ १०२ ॥ रामके राज्यमें प्रजा धर्म परायण हो संतोष पूर्वक अपने अपने कार्यमें लगी रहती और धर्माचरण करती थी कोई भी अन्याय नहीं करता था ॥१०३॥ समस्त प्रजागण सुलक्षणोंसे युक्त और धर्मवान थे एवं दश सहस्र वर्षतक रामने राज्य किया ॥ १०४ ॥

धर्म्यं यशस्यमायुष्यं राज्ञां च विजयावहम् ।
आदिकाव्यमिदं चार्षं पुरा वाल्मीकिना कृतम् १०१
यः शृणोति सदा लोके नरः पापात्प्रमुच्यते ।
पुत्रकामश्च पुत्रान्वै धनकामो धनानि च १ ६
लभते मनुजो लोके श्रुत्वा रामाभिषेचनम् ।
महीं विजयते राजा रिपूंश्चाप्यधितिष्ठति १०७
राघवेण यथा माता सुमित्रा लक्ष्मणेन च ।
भरतेन च कैकेयी जीवपुत्रास्तथा स्त्रियः १०८
श्रुत्वा रामायणमिदं दीर्घमायुश्च विन्दति ।
रामस्य विजयं चेमं सर्वमक्लिष्टकर्मणः १०९
शृणोति य इदं काव्यं पुरा वाल्मीकिना कृतम् ।
श्रद्दधानो जितक्रोधो दुर्गाण्यतितरत्यसौ ११०
समागम्य प्रवासान्ते रमन्ते सह बान्धवैः ।

---

धर्म, कीर्ति, व आयुष्यका बढानेवाला राजन्य गणको विजयका दाता यह आदि काव्य ऋषिवर वाल्मीकिने बहुत समय पूर्व बनाया था, यह काव्य वेद सम्मत है ॥ १०५ ॥ इस संसारका जो जन इसका निरंतर श्रवण करता रहे वह समस्त पापोंसे छुटकारा पा जाता है, इस काव्य श्रवणसे पुत्राकांक्षी पुत्र और धनाकांक्षी धन पावेगा ॥ १०६ ॥ संसारमें रामाभिषेक युक्त इस काव्यके सुननेसे नृपति गण अपने वैरियोंपर जीत या समस्त पृथ्वीको जीतनेमें समर्थ होंगे ॥ १०७ ॥ जैसे राम लक्ष्मण भरत शत्रुघ्नको पा कौशल्यादि मातायें सुपुत्रवती हुई थीं वैसे ही सब नारियां इस काव्य श्रवणसे अच्छे पुत्रोंवाली होंगी ॥ १०८ ॥

रामके इस विजय चरित्रको जो कोई पुरुष श्रवण करता है उसकी बहुत बडी अवस्था होती है ॥ १०९ ॥ जो कोई वाल्मीकि निर्मित इस प्राचीन काव्यका श्रवण करते हैं और श्रद्धापूर्वक क्रोधशून्य हो इसका अनुसरण करते हैं वे बडे बडे दुःखोंसे छूट जाते हैं ॥ ११० ॥ जो पुराकालमें बने हुए इस वाल्मीकि कृत काव्यका श्रवण करते हैं वह प्रवासान्तमें सकुशल

शृण्वन्ति य इदं काव्यं पुरा वाल्मीकिना कृतम् १११
ते प्रार्थितान्वरान्सर्वान्प्राप्नुवन्तीह राघवात्।
श्रवणेन सुराः सर्वे प्रीयन्ते संप्रशृण्वताम् ११२
विनायकाश्च शाम्यन्ति गृहे तिष्ठति यस्य वै।
विजयेत महीं राजा प्रवासी स्वस्तिमान्भवेत् ११३
स्त्रियो रजस्वलाः श्रुत्वा पुत्रान्सूयुरनुत्तमान्।
पूजयंश्च पठंश्चैनमितिहासं पुरातनम् ११४
सर्वपापैः प्रमुच्येत दीर्घमायुरवाप्नुयात्।
प्रणम्य शिरसा नित्यं श्रोतव्यं क्षत्रियैर्द्विजात् ११५
ऐश्वर्यं पुत्रलाभश्च भविष्यति न संशयः।
रामायणमिदं कृत्स्नं शृण्वतः पठतः सदा ११६
प्रीयते सततं रामः स हि विष्णुः सनातनः।
आदिदेवो महाबाहुर्हरिर्नारायणः प्रभुः ११७

---

लौट अपने कुटुम्बियों सहित आनन्दको प्राप्त करते हैं ॥ १११ ॥ जो इस राम चरित्रका श्रवण करते हैं वे रामानुग्रहसे सारे मनोरथोंको पाते हैं और इसके सुननेवालोंसे सब देवता प्रसन्न रहते हैं ॥ ११२ ॥

जिस घरमें यह ग्रन्थ रहता है वहां विघ्नकारक देवता कोई उपद्रव नहीं करते राजा पृथ्वीकी जय प्राप्त करते और प्रवासी कल्याणको पाते हैं ॥ ११३ ॥ रजस्वला स्त्री शुद्धिस्नानेसे १६ वें दिनतक इस काव्यको नियम पूर्वक सुन सुपुत्रोंकी माता होती है और जो जन इस प्राचीन इतिहासका पूजन व पाठ करते हैं ॥ ११४ ॥ उनके सब पाप निवृत्त होकर दीर्घायु मिलती है भक्तिपूर्वक शिरसे प्रणाम करके क्षत्रियोंको यह कथा ब्राह्मणसे सुननी चाहिये ॥ ११५ ॥ जो इसका श्रवण करेंगे उन्हें निश्चयपूर्वक वैभव और पुत्र प्राप्ति होगी, जो इस रामायणका आद्योपान्त श्रवण व पाठ करते हैं ॥ ११६ ॥ उनपर आदि देव महाभुज सनातन विष्णु राम सदा कृपालु रहते हैं ॥ ११७ ॥

एवमेतत्पुरावृत्तमाख्यानं भद्रमस्तु वः ।
प्रव्याहरत विस्रब्धं बलं विष्णोः प्रवर्धताम् ११८
देवाश्च सर्वे तुष्यन्ति ग्रहणाच्छ्रवणात्तथा ।
रामायणस्य श्रवणे तृप्यन्ति पितरः सदा ११९
भक्त्या रामस्य ये चेमां संहितामृषिणा कृताम् ।
ये लिखन्तीह च नरास्तेषां वासस्त्रिविष्टपे १२०
कुटुम्बवृद्धिं धनधान्यवृद्धिं स्त्रियश्च मुख्याः सुखमुत्तमं च ।
श्रुत्वा शुभं काव्यमिदं महार्थं प्राप्नोति सर्वां भुवि चार्थसिद्धिम् १२१
आयुष्यमारोग्यकरं यशस्यं सौभ्रातृकं बुद्धिकरं शुभं च ।
श्रोतव्यमेतन्नियमेन सद्भिराख्यानमोजस्करमृद्धिकामैः १२२

इत्यार्षे श्रीमद्वा०वाल्मी०आदि०युद्ध०अष्टाविंशाधिकशततमः सर्गः ॥१२८॥[५७९५*]
[२०२९२]

यह प्राचीन इतिहास सब सुननेवालोंको मंगलकारी है इसे सदा सुनते रहकर विष्णुके बल पौरुषका लोग गान करते हैं ॥ ११८ ॥ इस आख्यानके श्रवण और पाठसे सारे देवता और पितरगण प्रसन्न होते हैं ॥ ११९ ॥ जो जन ऋषिवर वाल्मीकि कृत इस राम संहिताको लिखेंगे वे लोग स्वर्गमें वास पावेंगे ॥ १२० ॥ स्त्रियां और पुरुष इस मंगलदायक सुखद काव्यके श्रवण करनेसे सब प्रकारकी सिद्धिको प्राप्त होंगे और उनके कुटुम्ब व धन धान्यादि वृद्धिमान् होंगे इस शुभ इतिहासके सुननेसे मनुष्योंकी आयु बढती है ॥ १२१ ॥ देह रोग रहित रहता है कीर्ति चहुं ओर फैलती है भ्रातृभाव स्थिर रहता है बुद्धि और तेज बढता है अतएव सब शुभाकांक्षी पुरुषोंको नियम पूर्वक इसका पाठ करना उचित है ॥ १२२ ॥

॥ यहां १२८ वां सर्ग समाप्त हुआ ॥

* ८५ वें सर्गके अन्तमें श्लोकोंका जो योग ३८१६ है वह अशुद्ध है । वहाँ ३८१७ योग होना चाहिये । १२८ वे सर्गके अन्तका योग ५७९५ होता है और युद्धकाण्डके सहित कुल ६ काण्डोंकी श्लोक-संख्या २०२९२ होती है ।